


# गणेशपुराण भाषा ॥

## जिसमें

रुद्रकेतुतपस्विसे उत्पन्नहुयेनरान्तकअरु सुरान्तकइनदोनोंदैत्योंके मोक्षार्थ श्रीगणेशजीका कश्यपमुनिके घरमें अवतारहोना फिर काशिराजके घरजाकर नानाप्रकारके वेषधारे अनेकराक्षसोंको मारकेसमस्तभूमिका भारउतारना पुनि शुक्लब्राह्मणके घर आकर बासीअन्नभोजनकर तिसेसम्पूर्णसम्पदादेनाअरु अनेकराक्षसोंसहित महाबलवान् नरान्तक व सुरान्तक दोनोंदैत्योंकोमारनापुनि गणेशसहस्रनामादि अनेक श्रीगणेशजीकी स्तुति व लीला वर्णनकीगई हैं ॥

## जिसको

श्रीमुंशीनवलकिशोरकी आज्ञानुसार शुक्लोपनामक पंडितदेवीसहाय नारनौलियने समस्त विद्वानोंके उपकारके लिये संस्कृत से सरलभाषा में उल्था किया ॥

पहली बार

## लखनऊ

मुंशी नवलकिशोर के छापेखानेमें छपा

मई सन् १८८७ ई० ॥

# गणेशपुराणकीभूमिका॥

---

शिवतनयपरिष्ठसर्वकल्याणमूर्तिपरशुकमलहस्तशोभितम्मोदकेन अरुणकुसुममाला व्याल लम्बोदरंचनमहृदयनिवास श्रीगणेशनमामि १ श्रीगणेशतवपादपकजम्मानसेवसतुमेनिरन्तरम् यत्सुरारिविजयेऽमृतांधसिसेव्यतेसकलविघ्नवारणम् २ अविरलमदजलनिवह भ्रमरकुलानेकसेवितकपोलम् अभिमतफलदातारकामेशगणपतिम्बन्दे ३ सजयतिसिन्धुरवदनो देवोयत्पादपकजस्मरणम् वासरमणिरिवतमसांराशिन्नाशयतिविघ्नानाम् ४ अभीप्सितार्थसिद्ध्यर्थम्पूजितोयः सुरासुरैः सर्वविघ्नहरेतस्मै गणाधिपतयेनमः ५ इत्यादि श्रुति सारवाक्यों करके प्रकटही प्रतीत होता है कि समस्त प्रत्यूह व्यूह विनाशक ऋद्धि सिद्धि विलासक ज्ञानाम्बुधि प्रकाशक महायोगिजन सुखावभासक तौ केवल श्रीगणेशजी महाराजहीहैं। और (कलौचण्डीविनायकौ) इत्यादिसे भी विशेष करके तात्पर्य्य यही है कि अवर्तमानइससमयमें तौ श्रीगणेशजी ही का पूजन आराधन सम्पूर्ण फलों का देनेवालाहै ऐसेश्री गणेशजी की महिमा गणेशपुराण में अतिही सुन्दर चमत्कार पूर्वक सुवर्णित कीहै। भविष्यमाला श्रेष्ठ समयके अनुकूल भवितव्यतारूप श्रीगणेश जी की भक्ति श्रीयुतमुन्शीनवलकिशोरजी के हृदयसागरमें उत्पन्न भई तौ सब ही समस्त विद्वान् मात्र महज्जनोंके उपकार के लिये इस गणेश पुराण को शुद्धदेशभाषा अनुवाद सहित अपूर्व मुद्रितको मौद्रित होनेके लिये सुन्दर सत्कार पूर्वक महद् व्यार्थित करके हमको इसके स्फुटार्थानुवाद। व्याख्यान कार्य्य में नियोजित किये श्रेय श्रीयुत मुन्शीजी श्रीनवलकिशोरजी अतीव महद्व्यय पूर्वक उपचारसे सत्कार सहित समस्त लोकका ऐसा उपकारकर रहेहैं कि इनका यशरूपी शरीर युगानुयुग समय पर्य्यंत ऋद्धिवृद्धिसेसमृद्ध रहै। जिन्होंने मेरेमनको अभीष्टदेव श्रीगणेशजीके प्राणप्रियपुराण व्याख्यान सत्कार्य्य में लगाया यह महात्मासज्जन महज्जनोंके दृष्टिगोचर मेरेये दृ. विरथ अक्षर करवाये उन्हें धन्यहै ३ इसी अभिप्रायसेबोधाभीहै॥

दोहा ॥ प्रानसमानपुरानमें प्रेरयो जिनमनमोर ।
सोजगमें युगयुगजियौ मुशीनवलकिशोर ॥

यदि कोई महाशय तर्ककरैं तौ उनकी तर्क निवृत्तिकेलिये (यशतनु नवल किशोर) ऐसाकहना इस्से ये अभिप्राय मिला कि सामान्य शरीरके अभावहोनेमें भी यशरूप शरीरका नाशकभी नहीं होता इस्से ये यशश्शरीरी अजर अमरही हैं अह इनकी कीर्त्यायुप्रतिदिन प्रवर्द्धमान होती चलीजातीहै तैसे ही सदैव रहो ३ श्रीः २ ॥

## शुक्लदेवीसहाय विरचित ख्याल सागर ग्रंथस्येयश्री गणपते स्तुतिःसचाख्याल रागेणैवगीयते ।
### तथाचैवम् ॥

भज भज नर गणपति, निखिल सुर वृन्दार्चित सिन्धुर भाल, कांतिकरालं हृदयगत भ्रमर निकर चुम्बित्त मालम् ॥ ध्रुपदम् ॥ गौरीसूनु विनायकं गज वदन मूषक सद्वाहं, प्रज्ञावत, सजन सुखकर पर परमोत्साह । शुण्डादण्ड प्रचण्ड निखिल भूमण्डल भूमिपदर्पाह, , ये यण्करणनिखिलभयहरणदुष्टा, न्तदाहं । स्नानदान शुभयान जनित विज्ञानछिन्नसंशय जालं, कान्तिकराल० ॥ १ ॥ सुरनर मुनि गंधर्व किन्नराखिल सुरवृन्द महीमान, कांति निधान परम्परया-कल्पित नानाभान । विघ्नच्छेदकरं कर्तारं भर्तार जगतो ध्यान शुण्डादण्ड मदच्युत गण्डपरं परमेशानम् । प्राणापान समानो दानव्यान व्याप्त जगच्चालं, कान्तिकरालं० ॥२॥ स्वच्छशान्तपरप्रधानकारणमाविमनाकारं, रहित विकार, सुदृढ़ गुणमौल्यलसन्मुक्ताहार ॥कैवल्यस्थित मात्म निकेतं भवनेतु जगदा धारं,सारात्सारं, मृषाबुद्ध्यारोपितनानाकारम् । नाशान्तेश्यप्र लयेजगतःकालंकालमहाकाल,कान्तिकराल०॥३॥ इतिगदितमुदिताखिललोक वर प्रद माविगुरोः स्तवन, कलमषशमनं, महद्भय मोहारण्य ज्वलद्दवनम् । एतंयः श्रद्धया परमपास्तौति गणाधिप मनुसवनं,ध्यायन् गायन,स्तवन मेत ल्लभते स्थान च्यवनम् । देवि शुक्ल शर्मणा विरचित सद्गुरो स्तवनं रुपाल, कांतिकराल हृदयगतभ्रमर निकरचुम्बितमालं ॥

### अथविष्णुअष्टपदीयम्

सायतन समये संमिलित गौरीरागेणगीयते । जय जय जय नाराय ण स्वामिन् जड़चेतन चितान्तर्यामिन् जय० । ध्रुपद । दीन दयाल कमल

'दल लोचन। परमकृपालुभावभवमोचन।जय०।१। इन्दीवरनाभे अजनाभे। रक्षजन भीतं भुवनाभे ।जय० ना० स्वा०।२। नीरसुतीर, वीरबलकारिन्। करतल भूतलधरबल धारिन्॥जय०।३। धीरसुवीर,धीरबलदायक। किन्नर नर खगमृग नग नायक।जय०।४।श्यामराम प्रियधरिणिधुरंधर। खर्व्वितरुत गर्वित दशकंधर।जय०।५। चचलचपलललित श्रुतिकुण्डल। विमल विलास लसित भूमडल। जय ०।६। नारायण नरनार नरोत्तम। जयनारायण जय पुरुषोत्तम।जय० ।७। श्रेश सुरेशमहेशमहीशा। पाहि जगज्जगतीं जगदीशा।जय०।८। अष्टपदी शुक्लेन सुगीता। चरणरज. कणिकापरिपीता। जयजयजयनारायणस्वामिन्० ९॥

इतिश्री शुक्ल देवीसहाय विरचित ख्याल सागरस्थविष्णुअष्टपदी समाप्ता
लिपीकृता सम्वत्१९४३ फाल्गुनशुक्लप्रतिपदि बुधसाय मल
मितिशर्वदाशर्वदा श्री तनोतु सदाम्॥

---

# गणेशपुराण भाषा ॥

## उपासना खण्डका सूचीपत्र



# गणेशपुराण भाषा।

## उत्तरखण्डकासूचीपत्र ॥

---

# गणेशपुराण भाषा ॥

## द्वादशमास गणेशजीकी कथाओंका वर्णन ॥





### अथ गणेश गीता प्रारम्भ.

इति गणेशपुराणभाषाका सूचीपत्र समाप्तहुआ ॥



# अथ गणेशपुराण भाषा ॥

## पहिला अध्याय ॥

### अथादौटीकाकृतोमङ्गलम् ॥

यथं गणपत्यादिमङ्गलदेवानाम्मंगलमिदम् ॥

हेरम्बोऽम्बाथब्रह्माहरिपशुपतयो भास्कराद्याग्रहाये
पञ्चाख्यालोकपालादशचसुगणितादिक्प्रपायेमहान्त ॥
मेपाद्याराशयश्चाश्विमुखवरमुखा याश्चनक्षत्रतारा
योगाविष्कुम्भकाद्यास्सकलसुरवरा पान्तुमामत्रतूर्णम् १

अथ विशेषतश्छन्दः ॥

श्रीगणेशमहेशशेशदिनेशशारदपदपरम्। नत्वा निखिलजननाथ कम्सुखदायकंगिरिवरधरम् ॥ अञ्जनाभसात्विकाभनिखिलभवरच नाचरम् । वन्देगुरुम्पावनपरतिमिराहरकरुणाकरम् १ रविचन्द्र भूमिजबुधगुरुभृगुमन्दराहुध्वजिग्रहान् । गणपतिभवानीवायुब्यो मान्यश्विनीसुतशम्बहान् ॥ इन्द्रवह्नीयमनिर्ऋतिजलपतिपवन धनदासहान्। ईशब्रह्मानन्तसञ्ज्ञान्दिगधिपान्सुसुखावहान् २ मेष वृषमिथुनानिकर्कहरीचकन्यातुलमुखान् । अलिधनमकरकुम्भायड जान्राशीन्सदासुखदान्सुखान् ॥ अश्विनीक्रमतोष्टविंशतिकान्मु सत्फलसम्मुखान्। विष्कुंभतोनगविंशतिर्योगान्सुभोगानुन्मुखान् ३ अष्टौवसून्सुसुखप्रदान्स्वकळत्रपुत्रसुसंयुतान् । सतकान्मुनिवरग णान्मुनदीनदान्नदन्द्रुतान्॥ निखिलान्समुद्रान्सद्रूदान्धरणीधरा

न्महदद्भुतान्। हनुमदादिविभीषणादीन्सकररघुवरपदनुतान्४ अधिदेवमत्यधिदेवताखिलवाह्यमण्डलमण्डितान्। जलचरखचरधरणीचराखिलभूधरानविखण्डितान्॥ सहस्रवाहनविमलभूषणकनककुण्डलगण्डितान्। देवत्वावच्छिन्नसर्वान्निर्वखर्वसुपण्डितान् ५ नत्वा मुदास्मृत्वाहृदाचविपद्वदप्रतिहारकान्। देवान्सुसेवान्सौख्यसम्पत्संयुतान्भवतारकान्॥ कर्तुमीहउमासुतप्रख्याऽजगद्धृतिधारकान्। देवीसहायअहंसहायधाम्यखिलपरिपारकान् ६॥ श्रीश्रेयश्श्रयता॥

श्रीमत्समस्तलोकैकहितकारी सनातनधर्मप्रतिरक्षकपुराणवक्ता भगवान्पाराशिप्सव श्रीगणेशपुराणेशपुराणमे समस्त प्रत्यूहव्यूह के निवारण के लिये अरु सव शिष्यगण भी इस लिखेको देखकर ऐसेही मंगलाचरण करें इस अभिप्राय कोभी जनातेहुये (श्रीगणेश पुराण) की आदिमेंश्रीगणेशजी का नमस्कार रूप मगल निवन्धन करते हैं सोही—

श्लोक नमस्तस्मैगणेशाय ब्रह्मविद्याप्रदायिने॥
यस्यागस्त्यायतेनाम विघ्नसागरशोषणे १

तस्मै, गणेशाय, नम, तस्मै यहा तत्‌शब्दसे चतुर्थीविभक्तिका एक वचन ङे परे होने से स्मै किये वृद्धि भई तो तस्मै ऐसा सिद्ध भया। और गणेश पदकी ये व्याख्या है कि जो गणना कियेजावें सो गण अर्थात् बहुत भारी निजजन समूह तिनके जो ईश नाम स्वामी सो कहिये गणेश तिनके अर्थनम नाम नमस्कारहै अर्थात् पौराणिक भगवान की भक्ति सहित विनय पूर्वक ये प्रार्थना है कि मै भविष्यमाण पुराण में निर्विघ्नता के लिये श्रीगणेशजी महाराजको भक्तिसे प्रणति पूर्वक नमस्कार करताहू (ननु) नमस्कार योग्य वहीहै कि जिससे ज्ञान प्राप्तहोवे जिस करके मोक्षकाअधिकारी भी हो क्योकि (तत्त्वज्ञानान्निश्श्रेयसाधिगम) इस श्रुति के देखने मे प्रत्यक्षही मानहोता है कि तत्त्वज्ञान सेही मोक्षकी प्राप्ति है। कहोसो भी वहाहै कि नहीं। इस आक्षेपको निवारण करतेहुये इस पर कहते है कि (ब्रह्मविद्याप्रदायिने) ब्रह्मकी जो विद्या सो

ब्रह्म विद्यानाम शुद्धतत्त्वज्ञान तिसके प्रकर्ष करके देनेवालेहै अर्थात् इनके आराधन से सद्यही शुद्धचित्त हुये ब्रह्म विद्या प्राप्तहो कर मुक्ति भी हो जातीहै ये अर्थ प्राप्त भया। अच्छाहो फिरविघ्न तो कई २ प्रकार के अनेक है उन बहुतो के निवारण करने में ये एकलेही कैसे समर्थ होगे इस पर कहते है कि ( यस्यागस्त्याय तेनामविघ्नसागरशोषणे ) जिनका नाम विघ्न रूप सागर के शोषण में अगस्त्य जी के समान है अर्थात् जैसे अगस्त्य महामुनि जो समस्त समुद्रको पानकर गये तैसे इनका नाममात्र भी स्मरण किया समस्त विघ्नोको नाश करता है १ ये पहिले श्लोक की व्याख्या कुछ विस्तार से कही (ननु) पुराणादिकोकी प्रणालिका परपरासे सिद्ध चली आतीहै सो कहा कि। कहांसे ये पुराण उत्पन्न भया। अरु किन २ महात्माओ ने किन २ श्रोताओ के आगे किस२ स्थानपर इसे वर्णनकिया सो भी समस्त क्रम यथा क्रम से निरूपण करना चाहिये सो कहते हैं ( ऋषयऊचु ) अर्थात् तपस्वीजन अपने २ सन्ध्योपासनादि अग्निहोत्रान्त प्रात काल का अवश्य नियम पूर्ण करके। स्वस्थ अरु एकाग्र चित्त सूतजीको देख कर आदर सत्कार पूर्वक ये पूछते हुये कि हे सूतजी २ हे महाप्राज्ञ अर्थात् अतिही सब विषयो के जानने वाले अरु हे वेद के समान शास्त्रमे चतुर अरु हे सवविद्याओके समुद्र तुमसे परे अधिक पुराणोका कहनेवाला और कोई नहीं मिलताहै १ ये ग्रन्थका प्र० श्लो० जन्मजन्मातर का बहुतहीभारी पुण्य जो था तिससे आप सरीखे सर्वज्ञ सज्जनोका दर्शन भया २ लोकमें हमभी धन्यहै अरु हमारा जीवन सफल है और हमारे पितर अरु वेद शास्त्र सारे तप और आश्रम ये भी धन्य है ३ जो कि आपने अठारह पुराण विस्तारसे हमेंसुनाये। अरु हे द्विजोमे अतिश्रेष्ट औरोकोभी सुनने की हमारी इच्छा है ४ हम शौनकके बारहवर्ष के महायज्ञमें टिके हैं तिसमें तुम्हारे कथा रूप अमृत के पानसे और कोई हमारे बिश्राम का कराने वाला नहीं है ५ ( श्रीसूतजी बोले ) कि हे वड़

भागियो तुमसे ये बात बहुत अच्छी पूछीगई। क्योंकि समान चित्त महात्माओ की मतितो केवल लोकका उपकार करने वालीही होतीहै ६ अरु हे ब्राह्मणो कथाओ के कहनेमें मेरीभी बड़ी प्रसन्नता है। इससेमैं अच्छे आचरण करनेवाले आपकेलिये विशेषकरके भी कहूगा ७ और उपपुराण जो हैं और अठारह पुराण है ( श्रीगणेशजीका ) अरु नारद जीका नृसिंह आदि और भी जितनेपुराण है ८ तिनमें से पहिले गणेशजी का जो पुराणहै तिसे मे कहताहू। जिसका श्रवण भी इस ससार में विशेष करके दुर्लभ होरहाहै ९ जिसके श्रवण मात्रहीसे मनुष्य धन्यवादको प्राप्त होवे। अरु इसके प्रभावको तो ईश्वर अरु शेष तथा ब्रह्म येभी समर्थ नहींहोते १० पर तबभी तुम्हारी आज्ञा से संक्षेप सेती कहता हू। बहुत जन्मो करके इकट्ठे किये पुण्यो से इसका श्रवण होवाहै और ऐसे वैसेको नहीं सो कहते हैं कि ११ पाखंडी अरु नास्तिकी को पापकर्मकरने वालोको नहीं होता। नित्यनाम सदारहनेसे अरु गुणोसे न्यारे रहने से अरु आदिरहित होनेसे १२ श्रीगणेशजी का स्वरूप तो कहनेको किसीसे भी नहीं बनता। तब भी उपासना करनेवाले लोगो करके वो सगुण निरूपण किया जावाहै १३ ॐनाम प्रणवरूपी भगवान् जो वेदोकी आदिमे रक्खागया। अरु मुनीश्वर सबदेवता इन्द्रआदि जिसे हृदयमें रटतेहै १४ ब्रह्मा,शिवजी,इन्द्र,विष्णु ये सब जिसेसदा पूजते हैं।जोसबससारियो का कारण अरु सब कारणो का भी करने वाला१५अरु फिर जिसकीही आज्ञासे ब्रह्मा इससृष्टि को रचता हैं अरुजिसीकी आज्ञासे विष्णु पालन करता है शिवजी भी जिन्हीकी आज्ञासे सहार करते है जिनकी आज्ञासे भास्करस्वामी भ्रमरहेहै १६पवन भी जिनकी आज्ञासेंही चलरहाहै जिन्हीकी आज्ञासे नदी नाले दिशाओ में बहरहे है। जिनकी आज्ञा से तारागण आकाश से पृथ्वी में गिरते है जिनकी आज्ञा से त्रिलोकी में अग्नि नाम वैश्वानर जलरहा है १७ किसी सेभी कभीनही कहा ऐसाजोतिनका गुप्त वृत्तांत है। सो मैं तुम्हें कहताहू हे द्विजो, इसे तुमआदर

सहित श्रवण करो १८ ब्रह्माजीकरके पहिले अतुल तेजवाले व्यासजीको कहागया उस करके भृगुमुनि को कहा गया अरु उस्से सोमकांत नाम राजा से कहागया जोचरित्र है सो मैं कहताहू १९ जिन्हों के व्रत, यज्ञ, तप, दान, तीर्थो करके पुण्यो की अनेक कोटियें हैं तिनकी बुद्धि इसके सुनने मे बहुत करके उत्पन्न होतीहै २० हे श्रेष्ठ द्विजाओ इस गणेश पुराण के श्रवण में जिनका मन है। फिर उनका संसार में स्त्री सतान भूमि आदि पदार्थो में मन कभी नही लगता २१ हे मुनि श्रेष्ठो वे मयूर स्वामी जो गणेशजी तिनकी कथा में आदर सहित हे अर्थात् सुनने की श्रद्धा रखते है। सो तुम इनकी महिमा सोमकात राजा के प्रसग से श्रवण करो २२ सौराष्ट्रनाम देवताओ के नगर में सोमकांत राजा हुआ वेदआदि जो शास्त्र तिनके तत्व को जाननेवाला अरु धर्म्म शास्त्र में परायण २३ जिस्के जातेहुये दश हज़ार हाथी वीस हज़ार घोडे छ हज़ार रथ ये साथ में निकलते रहे २४ अरु पैदल भी अमितही अग्नि के समान तेज शस्त्र धारण करने वाले। अरु कई धनुषधारी अरुकई वीर निषग नाम वाणरखने के भाथे दुहरा धारण करने वाले २५ सो राजा ने अपनी वुद्धि से बृहस्पति जी को जीता और सम्पत्ति करके कुवेर जी को भी। क्षमा करके पृथ्वीको जीती गम्भीरता से समुद्र को भी जीता २६ जिस राजाने निजकांति प्रकाश करकेसूर्य चन्द्रमाओ को जीते। प्रताप से अग्नि को जीता अरु सुन्दरता से कामदेव को जीता २७ दृढ पराक्रम वाले पाच मत्री जिसके महाबलीहुये राजनीति शास्त्रार्थ के तत्व के जानने वाले अरु शत्रुओ के राज्य को हटाने वाले हुये २८ तहा पर पहिला तो रूपवान् और दूसरा विद्याधीश,क्षेमकर अरु ज्ञानगम्य, पाचवा सुवल नामसे विख्यात हुआ २९ इन्होने नाना प्रकार के अपने विराने देश यथावत् करके दबाये अरु ये बड़े सुन्दर अनेक आभूषण वस्त्रो से सजेहुये ३० नित्यही राज कार्य्य करने वाले अरु राजाके अत्यत ही प्यारे अरु तिसी राजा के गुणोवाली सुधर्म्मानामसे राजपत्नी

हुई ३१ तिस सुलक्षण वाली के स्वरूप को देखतेही रति, रम्भा, तिलोत्तमा ये अप्सरा भी लज्जा से लजाई कहीं नहीं सुख पावतीभई अरु कुछ न अपनेको माना ३२ बहुतसे रत्नोसेरचे कंचन के कर्णभूषण कानोमें पहिरे, कण्ठ में सुंदरधुकधुकी अरु मोतियोकी माला डाले ३३ कटि में रत्नमय तागडी बांधे तिसी सरीखे बिछुवे पैरो में पहिरे, अरु हाथ पैरो की अंगुलियो में उत्तम२छल्ले छाप पहिरे ३४ अरुकई २ वर्णो के बड़े सजीले बस्त्र हजारहों प्रमाण के धारण करती हुई अरु भगवत् के पूजन में आये अतिथि की शुश्रूषा में बडेही प्रेमवाली ३५ और भर्ताके वचन अरु सेवन मे रात दिन प्रीति कियेरहती तो इनके हेमकण्ठनाम से विख्यात श्रेष्ठ पुत्रहुआ ३६ जोकि दशसहस्र हाथियोंकेबलवाला बुद्धिमान् महाबलीवैरियों को तपानेवाला। इसप्रकार से पृथिवी मे सोमकान्तराजा अतिश्रेष्ठ हुआ३७ तिसने सबराजाओंको वशमेंकरके भूतलमेंराज्यकिया जो नित्यही धर्ममें रत अरु यज्ञकरनेवाला दाता अरु हेब्राह्मणो त्यागी ममत्व से रहित हुआ ३८॥ इतिश्री गणेशपुराण उपासनाखंडमें सोमकांतराजाका बर्णन ऐसे प्रथम अध्यायहुआ १॥

## दूसराअध्याय॥

श्रीसूतजी बोले हे सबऋषियो अब तुम सोमकान्त की दुर्गति सुनो कि अचानकही उसके देहमे महादुःख देनेवाला चवना कोढ़ निकला १ धर्मात्मा प्रकृतिवाले भी राजा के पूर्व कुकर्मके फल से यह महारोगहुआ शुभ या अशुभ कर्म किया इसमनुष्य को कभी नहीं छोड़ता २ जिस जिस अवस्था में जो जो कर्म किया होता है उस२ही अवस्थामें प्राणधारियोंको वो अवश्य भोगना पड़ताहै ३ वो दुःखरूप समुद्र मे ऐसे डूबा जैसे महा सजल वाले समुद्र में कोई बिनानाववाला डूबजावे बडीपीड़ा को प्राप्तहुआ जैसे सर्प ने काटलियाहो ४ कईप्रकार के घावोकरके युक्त इधर उधरसे लोहू झुररहे राधरुधिर झुररहेजिसके कीड़ो से पीड़ित राजा अस्थि हो

जिसकेरहे अरु राजयक्ष्मा महारोगसे जैसे छायाहुआहो ५ चिन्ता करके व्याकुलहुआ सारीइन्द्रियो में महारोग करके युक्त तब तौ राजायत्न से मनको रोकके मंत्रियोसेबोला ६ राजाबोला मेराराज्य धिक्कार है अरु रूप, बल, धन ये भी धिक्कार है। किस कुकर्म के बीजसे मुझको ये दुःख प्राप्तहुआ ७ जिसमेरेसे कान्तिकरके चद्रमा जीतागया तिससे मे सोमकान्तहुआ जिस मुझसे साधुजन दरिद्री श्रेठ अरु सन्यासी ८ देशवाले लोग अरु और२ भी पुत्र की नाईं पालेगये। जिस मुझसे बाणोकरके घोररूप शत्रुगण जीते गये ६ जिसमुझ से सारी पृथिवी निजवश बर्त्तनेवाली कीगई अरु परमात्मा देव सदाशिवजी भलीप्रकारतासे आराधन कियेगये १० दुष्ट जनो की सगति से हीन अरु चित्त की रुकावट करने वाले जिस मेरे शरीरसे पहिले मन चाहे सुगन्धसे ११ सो अब ये दुर्गंधमिला इससे मेरा जीवना वृथाही है इस से मे सबकी आज्ञासे बन को चला जाउगा १२ और बुद्धिबल संयुक्त हेमकठ पुत्रको सारेजने राज्यमें स्थापन करो, अरु पुरुषार्थों से प्रजापालन करो १३ अब तौ मै लोकमे अपना मुख किसीतरहभी नहींदिखाऊंगा अरु न मुझको राज्यादिकोसे न रानियो से न जीनेसे न लक्ष्मीसे१४ प्रयोजन है इससे हे महामंत्रियो मैं बनमें अपना हित करूंगा सूतजी बोले ऐसे कहके राजा पवन से टूटेवृक्षको नाईं पृथ्वी पर गिरपड़ा १५ राध अरु रुधिर तथा हे द्विजो पसीनोके समूहसे भरा गिरपडा तौ मंत्री अरु रानियों में बड़ा कोलाहल मचा १६ उस छिन में लोगो विषे बड़ाही हाहाकार हुआ॥ फिर वस्त्र से पूछना अरु पवन करने आदि शीघ्र चेतकारक औषधो से १७ अरु मन्त्र वालो के मंत्रोके प्रयोगोसे उसे चैतन्य कराया जब राजा चैतन्य हुआ तौ मत्री ये बोले १८ मत्री बोले आपकी प्रसन्नता से हमने देवताओं के राजा इन्द्र के समान सुखभोगा जो कि सब मनुष्यों में प्रसिद्ध अर्थात् दुर्लभया फिर अबतुम्हारेबिनाकैसेबसें अरुहत्यारोकेसमान हमकैसेजीवें १६।२० अरु ये बलवालाभारीभंडारयुतशत्रुमारनेवाला

तुम्हारा पुत्र एकलाही राज्यकरो अरु हे राजन हमतो साथही वन के लिये जानेको तैयार हैं २१ सूतजी बोले तबतो एक वरीवाली रानी सुधर्माने राजाको वनमे सेवनेको ये वचनकहा कि हे प्रधान मंत्रियो मैं इनके साथही जातीहूं तुम मेरे पुत्रके साथ राज्य शिक्षा करो२२ मनुष्यमात्रके पहिलेकिये सुखका या दुःखका भोगनेवाला और कोई भी नहीं है जैसा २ कर्मफल लगाहै सो तैसा २ आपही भोगना पडताहै २३ मुझ नानासुख भोगवालीसे भी इनका राज्य सुखसे भोगागया है अरु स्त्रियो को भर्त्ताके साथहीजाना परलोकमें मुनीश्वरो ने वतायाहै २४ तब हेमकंठ नाम पुत्र नयाहुआ शोक मे अकुलाया उस समयमे राजा सोमकान्त को ये कहनेलगा हेमकण्ठ के अजा आप विनाराज्यसे स्त्रियोसे प्राणोसे द्रव्यके ढेरोसे हेराजो, मैं सिंह कहीं कुछ करनाही नहीं है २५ विना तेल के जैसे दीपक विनाप्राण जैसे तन सो धर्मपालक हे राजन् तुम्हारे विना तैसेही मेराराज्य वृथाहै २६ सूतजीवोले कि राजा मंत्रियोका सुधर्मा का अरु पुत्रके वचन रूप अमृतको पीकर हर्षमनहो, धर्म से सत्य पुत्र को कहनेलगा २७ राजा बोला कि हे पुत्र पिताके वचन में सदा युक्त श्रद्धासे श्राद्धकरनेवाला अरु जो गयाजी में पिण्डदेवै सो पुत्र कहाताहै २८ अरु हे पुत्र जो धर्मशास्त्रार्थ के तत्त्व को जानै नीति जानता अरु सबको प्रसन्न करनेवालाहो सो पुत्रपदवाला होता है २९ इससे नीतिसे संयुक्त मेरीआज्ञा से राज्यकर मंत्रियो सहित सारी प्रजोंको पुत्रकीनाईं शिक्षादे ३० कोढ से गला निन्दितहुआ मे वनको चलाजाऊंगा सो हे सुन्दर नियमवाले सुधर्मा समेत हम दोनो जानेकी कहो ३१ इति गणेशपुराण उपासनाखण्ड में द्वितीयअध्याय हुआ ॥ २॥

## तीसराअध्याय॥

सूतजीवोले कि सो राजा उठकर पुत्रको दहनेहाथसे पकड़कर उस सुन्दर महल मे लेगया जिसमें सदा सुलह करता रहा है १

जहां दिव्यरत्नोंसे जटित कंचन का सिंहासनहै मोती मूंगों से रचा इन्द्र के स्थानके समान शोभायमान था २ वहां पिता अरु पुत्र ये दोहीथे पर कईप्रकार से प्रकटहुये प्रकाशमानहुये अर्थात् एक २ रत्न मे पृथक् २ दीखरहे तौ जैसे सारे साथकरकेही शोभितहोवैं ३ तो राजा ने पहिले आचार धर्म्म अरु कईप्रकार की नीति वर्णन की सो अपने पुत्रकेलिये दयाधारी अरु निजकुल के यश के लिये कहना प्रारम्भकिया ४ सोमकांत राजा ने कहा कि हेपुत्र मनुष्य एकप्रहर रात्रिरहेपर जागा शय्या को छोड पवित्रस्थान मे बैठकर गुरुओंको स्मरणकरै ५ फिर इष्टदेवता को चितवनकर स्तुतिपूर्वक प्रणामकरे पृथ्वीको प्रार्थनाकर कहे कि हे जगन्माई मेरेपैरभिडाने को क्षमाकर ६ अब प्रात कालका आराधन वर्णनकरतेहैं कि शुद्ध हुआ मनुष्य कहै कि मै गणेशजी को प्रात काल स्मरण करता हूं कैसेहै वे कि समस्त जगत् के कारण हैं अरु ब्रह्मादिक देवताओ को बरदेनेवाले हे सारे शास्त्रोंके सहित धर्म्म अर्थ काम फलकेदेने वाले जनोके मोक्षकेकर्त्ता बाणीसे नहीं विषय कियेजायँ अर्थात् जो कहनेमे न आवें अरु जो आदिरहित अनन्तरूपहे तिन्हें ध्याताहूं ७ और कमलाकेपति जो भगवान् बड़ेबलवाले अरु अपने जन रक्षा के लिये नानाप्रकार के अवतारो को धारते क्षीरसागर वासी इन्द्र के बन्धु स्वामी पापहतनेहारे रिपुहारी ससारसे मुक्तिके कारण जो हे तिन्हें मैं प्रात काल नमस्कार करताहूं ८ अरु गिरिजा के पति जो शिवजीहे चन्द्रमौलि व्याघ्रचर्मढके कामदेव मे छोडीदया जिन्हों ने विष्णु अरु इन्द्रादिकोंको बरदेते सुरसिद्धसेवित सर्पोंको त्रिशूल डमरूको धारणकरतेहुये त्रिपुरारि जो महादेवहे तिन्हे प्रात नमस्कार करताहूं ९ और मै दिन के नाथ जो सूर्यजी हे पापहरनेवाले भारी अधकारको दूरकरनेवाले उत्तमलोक वन्दना के योग्य ॥ वेद त्रयीमय राक्षसीमाया हटानेवाले केवल आप कर्त्ताज्ञानके बड़ीशक्ति सहित उदारचित्त जो है तिन्हें प्रभात शीश नवाताहूं १० अरु जो ससार के ऐश्वर्य्य की कारण ससारसागर से पार उतारने वाली

आपही तीन नेत्रवाली तत्वो की आदि करनेवाली देवरिपुओं की मायादूरकरती मायामय सुरमुनि इन्द्रादिपूजित ऐसी जो गिरिजा भवानीदेवशी है तिन्हें प्रभातमनावताहूं ११ ऐसेही और भी देवता अरु मुनिजनोको नमस्कारकरके अरु मानस उपचारसे पूजक्षमा करावै १२ फिर सजलपात्र लेकर ग्राम की नैऋतिदिशाको चला जाय ब्राह्मणहो तो सुन्दर श्वेत मिट्टी लेकर अरु क्षत्री लाल १३ तैसेही वैश्य शूद्र कालीमृत्तिकाले पर कोईभी नदीकेतीरसे न खोदे अरु न खेतकी न सांपकेबिलकी न किसी ब्राह्मणके स्थानसेलेवे १४ तृणआदि से भूमिको ढककर उसपर मल मूत्रकोछोड़े कि दिनको उत्तर रातकोदक्षिणमें मुखकरके १५ नर पहले तृणादिसे गुदाको पोंछकर तथा काठ या पत्थरसे फिर पांचवार मिट्टीजलसेधोवै तिस पीछे १६ दशवेर बायाहाथ सातवेरदोनोकर एकवेर लिंग तीनवेर बायाँहाथ १७ और मूत्रकरनेमे दोनोहाथ दो २ वेर धोवै अरु एक बेर पैर ये शौच सदाकेलिये गृहस्थीको कहा १८ व्रतवाला इससे दूनाकरे वनमें रहनेवाला तिगुनाकरै अरु यती इससे चौगुणा करै अरु रातको मौनहोकर आधाकरले १६ अरु स्त्री शूद्रको दिन में आधा अरु रातको चौथाई शौचकरना कहा फिर आचमन करके दूधवाले काँटेदार वृक्ष का काष्ठ लेवे २० प्रार्थना पूर्वक उस दांतनको लेकर जीभ दांतोको शोधनकरै हे बनस्पते तू हमारे बल पराक्रम यश तेज पशु वृद्धि बल धन २१ मेधा अरु ब्रह्मबुद्धि दे फिर पहिले ठण्ढे जल से मल छुटानेवाला स्नान करके २२ फिर गृह्य सूत्रके मंत्रोसे न्हाय सन्ध्योपासन आचरणकरै जप होम अरु पठन तर्पण देवताओं का पूजन २३ वलिवैश्वदेव तथा अतिथि-सेवा अरु द्विजो की साक्षि सहित भोजन पुराण कथा श्रवण दान परनिन्दावर्जन २४ अरु पराया उपकार करै द्रव्य से प्राणोसे तथा वचनामृत से अरु किसी का अपकार अरु अपनी बडाई न करै २५ गुरुओंसे द्रोह वेद की निन्दा नास्तिकपना पापका करना अभक्ष्यभोजन परस्त्रीगमन न करे २६ अपनीस्त्रीकोभी अकालवर्जि

करे केवल ऋतुसमयमें ही गमनकरतारहे माता पिता अरु गुरू तथा गउओंकी सदाही सेवाकरतारहे २७ दीन अन्धे दरिद्रियोंको अन्न वस्त्रदेवे और प्राणनिकलेपर भी सत्यकात्याग न करै २८ अरुईश्वर का अनुग्रह जिनकेहै साधुओंका पालनकरना कि येअपराधके अनु सारसे धर्म्मशास्त्रको विचारकर २९ या पण्डितोंसे पूछके नीतिरीति स चतुराईसहितदण्डदेवे अरु जिसकाविश्वासनहो उसका विश्वास कभी नहीकरै ३० राज्यके छओगुणोंके प्रयोग से अपने राज्य को बधावे अपनीश्रद्धासे दानकरै नहीं तो क्षीणताको प्राप्तहोजाय ३१ ऐश्वर्य्य चाहनेवाले राजाको विश्वासकिये जनमें अधिक विश्वास न करना अरु वैरीमें जो विश्वासहुआहो तबभी उसेकभी नहीपतिआ वना ३२ और जो शत्रुव्याकुलहो तो उसपरचढ़ना अच्छानहीं दृष्टि चलायेरहे दूतोंसेबतलातारहे और राजदण्डदेनेको सदाही तैयार होय ३३ लोगदण्डहीके भयसे सब अपनेअपने धर्ममें स्थितहोरहे हैं औरतरह ये नियमनहों कि ये अपना या परायाहै ३४ जो अधर्मअ पनीनिन्दाकरे या कोईस्तुतिभी करे तो न क्रोधहो अरु न प्रसन्न होवे उसनिन्दासे अरुस्तुतिसेक्याहै ३५ और जो कोईपहिले खोट करके भी फेर शरणमें आजाय और जो पहिले धनीहो फिर दीन होजावे तो उसेयथाविधि से सदा पालनाही चाहिये ३६ और सलाह की गुप्तसदाही करनाचाहिये क्योंकि उत्तम राज्यकीजड यही कहाती है काम आदि छ शत्रुओंको हतकर फिर औरोंकोभी विशेषसेजीते ३७ आजीविकाकोछेदन प्रजाकानिकालना अरु देवताओंकाहटाना तथा वृक्ष वाटिकाओंका उजाडना श्रेष्ठराजा इतनेकामकभी न करै ३८ ग्रहणसमय में दानदेतारहै यशकेलिये त्यागभीकरे अरुमित्रो से कपटकभी न करै अरु गुप्तबात स्त्रियों से कभी न कहै ३९ ऋण केदबावसे ब्राह्मणोंको कोंच से गउवों को उद्धारकरे झूठकहींभी न बोले अरु सत्यकोकभी छोडे नहीं ४० तथा मन्त्रियोंका प्रजाओंका चाकरोंका चित्तहर अर्थात् प्याराहो ब्राह्मणों को अरु गुरुओं क सदा नमस्कार सत्कार करतारहै ४१ सूतजी बोले कि ऐसे राज

सोमकान्त हेमकण्ठपुत्रको और भी धर्मसमाचार अरु जैसा श्रवण किया नीतिशास्त्र सब सिखाकर ४२ फिरक्षेमकर, विद्याधर, रूपवान् इन मन्त्रियो को बुलाकर दोघडी ठहरके ४३ जहा तहां धरी नाना तयारियें मँगाकर अरु यज्ञकर्म्मो में सुन्दर निष्ठावाले वेद जाननेवाले ब्राह्मणो को राजा बुलाता भया ४४ अरु बडे बडे राजाओको रानियोको अरु अपने प्यारो को और पगत से प्रधान प्रधान नगरनिवासियोको भी राजा ने बुलाये ४५ शत्रुतापी निज पुत्र के राज्याभिषेक के लिये गणेशजी को पूजकर तथा इष्टदेवता को यथाविधि पूज ४६ ब्राह्मणो से स्वस्तिवाचन कराके और उन्हें अन्नसेतृप्ति करके षोड़श मातृका पूजन पहलेकर नान्दीमुख श्राद्धकरके ४७ मंत्री सहित शब्दोसे पुत्र का अभिषेक कराके सो राजा सोमकान्त अपने मुख्य तीनमन्त्रियो से ये वचन बोला ४८ राजा ने कहा हे मन्त्रियो तुम्हारी बुद्धि कि ये हमाराहो पुत्र है ऐसीरहो ये पुत्र मैने तुम्हारेही हाथो में सोपाहै ४९ जैसे नीति में चतुर आपलोगो से मेरी शिक्षा मानीगई तैसेही तुम नगरनिवासि जनसहित इसकी शिक्षाकोभी मानने योग्यहो ५०॥ इसप्रकार से श्रीगणेशपुराणउपासनाखण्ड में आचारआदि का निरूपणकरना यह तीसराअध्याय हुआ ॥ ३ ॥

## चौथा अध्याय॥

श्री सूतजी बोले इस राजा ने अभिषेक होतेही द्विजो का पूजन किया मणि अरु मोती मूंगे अरु सागोपाग दश हजार गऊ दई १ और सबको हाथी घोड़े धन वस्त्रोसे प्रसन्नकिये कईप्रकार के वस्त्र जो सुवर्णसे छपेभये २ अनेक वर्णोके कश्मीर देशके वड़ेवडेराजाओ को अरु रानियोको ग्रामके प्रधानों को ३ उनके नौकर गुणवालो को राजा यथायोग्य देताहुआ अरु मन्त्रियो को गांव अरु बहुतसा धनदिया ४ फिर राजा दुःख शोकसहित वनको गया अपने पूर्व्व जन्मके इकट्ठे दोषोसे अत्यत मलिन अरु अशुद्ध ५ उस राजाके

गये लोगोंमे बड़ाही हाहाकारमचा सब अपने अपने कामको छोड राजा पै गये ६ मंत्री रानी सुधर्म्मा प्यारो सहित सुत हमग्र ठ ये सब उठने पड़ते भागते अमाने रोतेहुये ७ मंत्री अरु नगरवाले दु:खीभये राजा को वर्जित करतेरह अरु राजा दो कोशही जाकर हारकर वैठगया ८ और एक ठंढे जल वाली वावडी नाना प्रकार के वृत्तसहित देख राजा सारे नगरवालो को मंत्रियोंको अरु अपने जनोकोवोला ९ हेजनो जो मुझसे बहुतकाल राज्यकरते अपराध वनाहो सो क्षमा करना चाहिये ये मेरी हाथ वँधी प्रार्थना है १० मेरे पुत्रपर कृपारखनी देव से कोई विघ्नहोतो मैं आपलोगोको यही विज्ञापन करता हू कि मेरे मेंसे स्नेह को न घटाओ ११ जो स्त्री सहित वृद्धजन आये हैं सो सब नगर को जावो अरु मेरे पुत्र से पालेहुये नीरोग रहो १२ अरु मुझे सारे आज्ञादेवो जिस्से मैं सुचित्तहुआ वनको जाऊ तुम सब अपने अपने स्थान चलेगये मेरा मन स्थिरहोय १३ तुम सब कृपा करके ये मेरा वडा उपकारकरो मैं दु:खित खोटे बचन कहने को मरता भी नहीं चाहता हूं १४ ये वड़ा भारी पाप मुझसेही कोई जन्म जन्मांतर में इकट्ठाकियागया है जिस्से राज्यका अरु हितकारी लोगो का वियोग हुआ १५ परमैंक्याकरू मारेकोढ़केगलरहाहू सवसंसार अपनेअपनेपुण्यपाप को भोगरहाहै १६ सूतजी वोले प्यारोने ऐसे राजाकेवचनसुने तो मूर्च्छीखा गिरे अरु कई अत्यन्त दु:खीभये हाथोसे शिर पीटतेहुये १७ कईएक जाननेवाले जो पंडितथे सो आपसमें पहिलेहुये राजो के चरित्रोंकरके राजामें ध्यावसकरतेहुये १८ और कई उस अवस्था को अत्यन्त नही समझने योग्य देखतेहुये ठहरगये जैसे ज्ञानीजन योगिस्वरूप पाजानेंपर स्थितहो १९ कोईएक धीरजन उसदु:खी सोमकात को वनको जानेकेलिये तैयारदेख धैर्यसे दु:खको थाम ये कहनेलगे २० मनुष्य वोले हे राजन् हमें पालपोषकर तुम त्यागने को योग्य नहीं हो जैसे जल अपनी ठंढक अरु अग्नि निजउष्णता को नहीं छोड़ता २१ और समुद्र अपनीमर्यादको अरु सूर्य्य प्रकाश

को हे जनदयाकारी तुम बिना हम नगरमें कैसे जावें २२ हे राजन् जैसे चन्द्रहीन तारागण सहित भी आकाश तैसे पुर तुम बिना हे शत्रुमारक शोभित नहींहोता २३ हमभी दो तीन तीर्थतक तुम्हारे साथही जायँ अरु हे कातिधारी तुम्हारा रूपभी तीर्थों के सेवन से कांतिमान होगा २४ फिर साथही ध्वजशोभित नगरको बड़ेहर्ष के साथ बाजे बन्दीजनआगाडीकिये आवेंगे २५ सूतजी बोले वो क्रोध दुःखसहित राजाउनका ऐसावचनसुनकर उनकोनवकरके वारवार बोला कि ऐसे नहीं २ । २६ तब हेमकंठ मंत्रियो सहित स्नेह के करुणाभाव अरु नम्रतासहितहोके दयावान् राजासे बोला कि २७ पुत्रबोला, मै आपके बिना जानेको अरु राज्य करनेको तथा जीनेको नहींचाहता मैने तुम्हाराविरह पहिले कभी नहींदेखा तो इसेकैसे सहोंगा २८ राजा ने कहा कि इसीलिये मैंने सुन्दर नीतिवाला धर्म्मशास्त्र उपदेश कियाथा उस शुभको तू वृथा अशुभ करने को योग्यनहींहै २९ अथवाहोताहै कि पहिले परशुरामजीने पिताकेवचन के अनुसार नीति ज्ञान बुद्धिमान् ने अपनी माता को भी हतो ३० और रामचन्द्र राज्यकोछोड भाईसमेत वनकोगये अरु बिन कारण पूछेही लक्ष्मण रामके आज्ञानुसार सीता को वनमें त्यागताभया ३१ हे हेमकण्ठ पुत्र इससे तू शीघ्रही मेरी आज्ञा से तीनों मंत्रियों के साथ पुरको जा अरु मेरे सौंपे राज्यकोकर ३२ जैसे कोई ज्ञानी कार्य्य में भी हो पर तिसका चित्त परमात्मा मेंही रहै अरु अच्छे प्रकारसे धरेधनमें जैसे सर्वकामना लगारहताहै ३३ तैसे मेरे वनको गयेभी मेरामन तेरेमेंही रहैगा दैवयोगसे सुन्दरहुआ तो फिर घर को आऊँ ३४ मेरे वाक्य किये तेरा जैसाधर्म होगा तैसा साथगये नहीं तिससे तू जा अरु मैं वनको जाताहूं ३५ सूतजीबोले कि तीन मंत्रिगण नगरवाले पुत्र जानेको मनकिये बड़े कष्टसेयुक्त राजा को नमस्कार करतहुये ३६ तब राजा से आज्ञा पाय आशीर्वचनों से सराहे राजाको प्रदक्षिणा करके उलटे अपने नगर को आये ३७ छत्र ध्वजा सहित सन्मानी हेमकण्ठ गज घोड़े पैदलवाली सेना

अगाड़ीकरके अपनी पुरीको आने का विचार किया ३८॥ इतिश्री गणेशपुराणउपासनाखण्डमेंचतुर्थअध्यायहुआ ॥ ४ ॥

## पांचवां अध्याय॥

श्रीसूतजीबोले सुत तबतो मातोकेपास आकर स्नेहभीत बुद्धिसे कहनेलगा कि हे मात मुझबिने अपराधीको कैसेछोडतीहो १ पुत्र बोला कि तुमसेपिता ऐसेकहेजावे कि येपुत्र भी साथ लियाजावे तेरे बातके रोकनेसे वो मेरेकोअवश्य साथलेचलेंगे २ तबमें तुमदोनोंका सेवनकरूं तिसराज्यमे मेरीमतिनहीं है तुमसेरहित मुझको सो राज्य कैसा सुखदेवेगा ३ सुधर्मा बोली इतने दुःख शोक सहित राजामेरा वचन नहीं करेगा सो हेमहाभुज तू मेरीआज्ञासे जा ४ हे वीर मैं पातिव्रत भावसे परवश होरहीहूं स्त्रियोंके भर्तासे इतर देवता अरु मान्यकोईनहींहै ५ सूतबोले ऐसेसुनके प्यारोंसहित उसने मााताको नमस्कारकिया अरु परिक्रमाकर आज्ञाले पुरकोचला ६ जिसमें सजे नगरनिवासि तोरण ध्वजा पताका लगीभई छिड़काहुआ सुगन्ध सहित जैसा इन्द्रका नगर तैसा ७ वो राजा अपनसाथके जनोंको ताम्बूल बस्त्रदे विदाकर हर्षशोकयुत अपनेशोभायमान गृहमें प्रवेश हुआ ८ प्रजाको पुत्रोंकीनाई पालता राज्यकरताभया धर्मार्थ काम मोक्षोंमे यथासीख मनधरताभया ९ ऋषीश्वरोंने पूछा कि सोमकांत किस वनमेंगया क्या साथलिया अरु क्या किया सो सब कर्म हमें विस्तारसे कहो १० सूतजीबोले हा सोमकान्त जैसेवनकोगया अरु जाकर जोजोकामकिया सोसो मैं तुमसेसब कहताहूं हे निष्पापियो तुम आदरसहित श्रवणकरो ११ राजा सुबल ज्ञानगम्य मंत्री अरु सुधर्माधर्मपत्नीसहित कठिनवनमें प्रवेशहुआ १२ अगाडीदोनोमंत्री गये बीचमेंराजा पीछेधर्मपत्नी सुधर्माजी रामजीकेपीछे सीताजी की नाईजातीभई १३ एककालभोजी चारों एकचित्तआसन स्थानवाले अरु समान दुःख सुखी वनसे औरऔर वनमेंप्राप्तहोते चलेगये १४ क्षुधा तृषा खेद इनसे अरु नीचे ऊंचे गमनमार्गोंसे भी अत्यन्त थके

हारेकरछायाकेआश्रयहो बैठगये१५ फिर और वनमेंजाकर उन्होंने एकबडा सरोवरदेखा जहांकछुओंके साथ मच्छ हाथीसरीखे दीखरहे हैं १६ और ताड तमाल सरल चिरोंजी वृक्ष अशोगिया सुन्दरसीधे कटहर जामुन नींव पीपल बड आदि १७ वृक्ष नानाप्रकारकीबेलो के समूहोसेलिपटे सघकोनसे शोभितहुवे जहांपर्वतकी गुफाकेभीतर भारीअन्धेराहोरहा१८ जहांसुखसे भिटना कमोदिनी कमलकेसुगंध वालापवन और जिसवनसे मुनीश्वर कमलफूल लेजाते १९ जिस वन में हंस बगुले शिकरे सुवे कौवे कोयल मैना अरु चकवे नाना शब्दकररहे २० और न जिसवनमें नानाप्रकार के लताफलवृक्षोंके आश्रयहुवोंको चन्द्रमा सूर्यकीकिरणोंका मेल अर्थात् कोईप्रकारसे शीतउष्णकी बाधानहीं अरु न जहां क्षुधा तृषाकाभय अरु न मृत्यु हे द्विजेन्द्रो जैसे पुण्यकरनेवालोंको स्वर्गमें सुखहोताहै २१ तहांजा- कर सबने हारहारके ठण्डाजलपिया अरु न्हाय नित्यकर्म करके उ- न्होंने फलभोजनकिये २२ अरु क्षणभर राजाकोमलकच्छ अर्थात् सजलस्थान में आसनपरसोया अरुसुधर्मा धर्मपत्नी पैरदाबनेमेंरही २३ और दोमन्त्री उसराजाकी इच्छाजान आज्ञालेकर कंदमूलफल अरुकमललेनेको गये२४सुधर्मानेवहांअद्भुतरूपवालातेजस्वीकांतिसे मानो जलताहुआ ऐसेबालकको देखा अपनेअच्छे रूपकेकार्यकेलिये मानो पहिले से स्मरणकरता हुआही बालक जन्मा हो अर्थात् ये हमारा स्वच्छशरीर करनेकेलिये मानोससारमेंआया ऐसेबालकको रानीने जाना २५ वो सुधर्मा उसे देखतेही हर्षी अरु अपना परम हितकारीमाना उसका हृदयचलायमान अरु प्रसन्नदेख इसउपकार करनेवालेको निजकार्य निवेदनकिया२६ उसेपूछा तू कौनअरुकहां से आया किसकापुत्रहैअरु तेरीमाताकौनहै सो मुझसे कहअरुशब्द रूपअमृतकीधारसे हितुकीनाईं मेरेकानोको शीघ्रही प्रसन्नकर २७ सूतजीबोले इसप्रकार प्रकटपूछा बालकउसराजपत्नीको अमृतवा- णीसेबोला कि हे भामिनि मेरा पिता भृगु है पुलोमा मेरीमाता है अरु जलकेअर्थ अपनेघरसे यहांआयाहूं २८ हे शुभे च्यवननाम से

मैं पिताका आज्ञाकारीहूं अरु तूकौनहै यह तेराकौनहै अरु किसलिये
इसवनमें आयाहै २६ येइसके अंग बर्षा कालमें पर्वतकेसीतरें क्यों
चुवरहेहैं अरु ऐसाअत्यन्त दुर्गन्धिपन किसकुकर्मसे इसकेहै सोकहु
३० कीडोंके वोहसे युक्त तू इसको कैसेसेवैहै आपबहुतसुन्दर कोमल
कुमारी सुन्दर नेत्रवालीतू दुःख भोगैहै ३१ सुन्दर प्रसन्नवदनी को-
मलसब अंग शोभित तेरे पिता भाई बन्धु ब्राह्मणो करके ३२ ये कुष्टी
कीडो के वोहसे भी दुःखी कैसे अच्छाजाना गया इसको तैने कैसे
वरलिया अरु इसदुर्घटवनमें कैसेआई ३३ सूतजीवोले भोबुद्धिमान्
मुनिपुत्र से ऐसेपूछीगई सुधर्मा शोकहर्ष सहित उसे सारीव्याख्या
कहनेलगी ३४ सुधर्म्मा वोली सौराष्ट्रदेश मे विख्यात एक देवता-
ख्यनाम से भारीपुर है तहां ये सोमकान्त मेरा भर्त्ता राज्य करता
रहा ३५ अत्यंत सन्मानी अरु पुण्यात्मा शूरवीर दृढबलवाला॥ अ-
गाधबल युक्त शत्रुओ के राज्य को मर्दन अर्थात् हटानेवाला ३६
यज्ञ करनेवाला बडा सुन्दर शोभा सहित सुहृद सुखकारी। सब
कार्य्यो के विवेक से संयुक्त नीति शास्त्र मे चतुर ३७ हे उत्तमद्विज
ये राजा अपने राज्यको बहुतकाल भोग अरु अब इस अवस्थाको
प्राप्तहुआ अपने पूर्वकर्म के फलसे ३८ दो मंत्री सहित इसवन में
आया है पुत्रको राज्यदेकर आतेहुये इसके पीठपीछे लगी भ्रमती
हुई मे ३६ सुवल ज्ञानगम्य मंत्री सहित यहां आई राजाकीआज्ञा
लेकरके वे दोनो फलो के लिये वनकोगये है ४० यहां हमको रा-
क्षस भूत प्रेत पिशाच मृग पक्षी नानाप्रकार से डराते है परहमैंये
खाते कैसेनहीं है ४१ नजाने अगाड़ी औरभी दुःख भोगनेके लिये
हीछोडते है। इस दुःख के अखोटेकिये कुकर्मके अन्तको नहींदेखती
हूं ४२ कडुवा तीखा खट्टा खारी मीठा चिकना इतने भोजन मे भी
तैसी रुचि इसकी न भई ब्राह्मणो से सहित ४३ जैसे अब कन्द
मूल कसीले खट्टे फलो में है दरिद्रियो का महाभोजन पकाया भी
भोजन किया ४४ तैसेभाग्यवानो के भोजन में अरु पाकमें शक्ति
न होवैजोकि कोमल दिव्य मनोहर बिछौने में सोता था ४५ अब

महर्षियोंको दुखदेनेहो वह समयका उलटापन देखो जिसके दिशों में व्याप्त सुगन्ध फैलते रहे ४६ जो पण्डितो के साथ आनन्दमय ... क्या अपराध रुधिरलिये हुवेको ये महा दुर्गन्ध ... है ४७ सो अब दु खमय सागरमे कीडोसे लिपटा ... है सो हे ... न जाने इसदु ख सागरको हमकैसेपारकरैंगे ४८ तु ... समुद्र मे डूबनेवाला हमारा नौका चलानेवालारूप उद्धारनेवालाहो जा ४९ इतिश्री गणेशपुराण उपासनाखण्डमें सु-धर्मा च्यवनका सम्वाद नामसे पचमअध्याय हुवा ॥

## छठा अध्याय ॥

श्री सूतजी बोले भृगुजीका पुत्र च्यवन उस राजाके ऐसे वचन सुन तुरंत जलभरा कलश लाकर १ पराये दु खसे दु खी भया वहां घर चला आया। भृगुजी ने बिलम्ब कारी पुत्र को पूछा २ भृगुजी बोले तैंने ऐसा अपूर्व क्या आश्चर्य देखा जिससे तु चकित सा दीखताहै। अरु हेपुत्र विलंबभी कैसे हुआ सो मेरे आगे कहु ३ पुत्र बोला सौराष्ट्रनाम विख्यातदेशके देव नगर मे हे मुनिजीसो-मकांत ऐसे नामसे कमल से नेत्र वाला राजा ४ धर्मसे प्रजाको पालता बहुत काल राज्य करता रहा। प्रारब्ध वश से दुर्भगपने अर्थात् महारोग को प्राप्त पुत्रको राज्य में रख ५ सुधर्मा पत्नी सहित जिस रानीने भर्त्ताकी ... अरु ज्ञानगम्य
मंत्रियों सहित यहां आगया ६ ... की खोटी
स्थानको लिये। ... गौतम मु... ...वे ७
कहां तो सुंदर ... ये सु... वाला
-पति इस वृत्तां... मुझको ... है
यावान् वचनो...
फिर में कलश पू...
जो च्यवन से कहा
भृगुबोले हेपत्र मेरी

में उनका चरित देखूंगा या अपना भी उन्हें देखाऊंगा ११ श्री
गणेशजी महाराज सूतजीबोले ऐसे पिता से प्रेरणा करुणा सागर
च्यवन उस तडाग भूमि पर सुधर्म्मा के देखने को चाव करता
चलागया १२ उसी क्षणमें मंत्री कंद मूल फल भार सहित सुबल
अरु ज्ञान गम्य राजाके निकट आये १३ तव वो च्यवन मुनि सु-
लोचन वाली सुधर्मासे बोला हे सुनेम वाली मेरापिता तुम सवको
आश्रम पर बुलाताहै १४ शोकसे व्याकुल सुधर्मा उसके ऐसेवचन
सुन। तभी सावधान हुई जैसे प्राणआये शरीर १५ शीलवती वो
राजपत्नी उसके वचन अमृतको पीकर। सुंदर शरीर वाली दोनों
मंत्रियो सहित वो आई १६ अपने सोमकात पतिसाथ च्यवन को
अगाडी किये। अरु वो कल्याणवती गणेश स्कंद अरु शिवजी के
भी सहित मानो १७ वृहस्पतिजी को आगे लियेआती हो मार्ग
में ऐसी शोभित हुई। अरु मन्त्रध्वनि से युक्त भृगुजी के गृह मंडल
को प्राप्तहुई१८ जो कई प्रकारके फूल वेलो से युक्त अनेक पक्षी
नाद सहित। अरु जहा विलाव, नोले, शिकरे, हाथी, गाय, मोर
१९ साप, पखेरू, नाहर वगैरे, ये खेलरहे। अरु जहा न बहुतसा
पवनवगे। न सूर्य्यअत्यततपे २० न दृढ मेघवर्षे अरु वर्षेतोइच्छा-
नुसार वर्षे। मुनि पुत्रको अगाडीलिये वे हर्ष सहित उस आश्रम
में प्रवेशहुये २१ तहां आश्चर्य्य रूप व्याघ्र मृग चर्म पर स्थित
सूर्य्य सरीखे भृगुमुनिजीको देखे तब तो राजा अरु रानीदोनोमंत्री
नये अरु यह प्रार्थना करतेभये २२ राजाबोला हे ब्राह्मणो के इन्द्र
द्विजोकी दई मेरी आशीर्वाद अब सफल भई। धर्मसमूह अरु तप
भी। अरुमै जन्मसे ले आज पर्य्यंत पवित्रहुआ अरु माता पितासे
मेरा जन्मलेना भी सफल भयाहै २३ हे मुनीन्द्र आपका दर्शन
तीन कालमे जन्मको पवित्र करता है सम्प्रति वर्तमान कालमें तो
पाप हरता है। अरु पहिले जन्मके इकट्ठेकिये पुण्य समूहों से भया
अरु आनेवाले कल्याणका करनेवालाहै ऐसे सबकाल में कर्तव्यहै
२४ हे सत्य दृष्टिमुनि अवश्य करके पाप से डरे सुनीतिज्ञ मैं

करके सौराष्ट्र देश देवतारूयपुर में राज्यकिया अरु ब्राह्मण देवता ओंकी पूजाकीगई २५ अब अकस्मात् मेरे यहक्या पापउत्पन्नहुआ महाभारी जिसका अंतनहीं। जिससे मैं ऐसी कुदशाको प्राप्तकिया कुछभी इसके उद्धारको नहीं जानता २६ किये उपाय भी मिथ्या हुयेजाते हे अब आपसे किये उपायको करना चाहताहू। अवश्य जिनका बैरभी है वे भी तुम्हारे शरणहो निर्वैर होजाते हैं २७ सूत जीबोले करुणाकर भृगुजी उसको यहवचनसुन। सुव्रतीमुनि ध्यान से विचार उस सोमकांत राजाको ये कहने लगे २८ भृगुजीबोले हेराजन् उपायकहताहूं तू चिन्ता करनेको योग्य नहींहै क्योंकिमेरे आश्रम आये प्राणी दुःख नहींपाते हैं २९ हे राजन् तेराये जन्मान्तरका किया पापहै। जिससे इसदशाको प्राप्तहुआहै सोभी तेरे से अभी कहताहूंगा ३० पहिले तुमसारे बहुत कालसे भूखे अरुहारे थके वनसे बनांतरमें आये म्लानमुख होरहे इससे भोजनकरलेवो ३१सूतजीबोले ऐसेकह मुनिजीने तैलउबटना लगवाउनकोन्हवाये अरुछः स्वादु के सरस अनेक अन्न भोजन करवाये ३२ वेभी अतुल तेज भृगुजीकी आज्ञासे न्हाये सुन्दरसजे विश्रामहो भोजन करते हुये ३३ अरुभारी चिन्ता तज मुनिजीकी बताई कोमल शय्यापर सोये मानो अपने राज्यको प्राप्तहीहुयेहों ३४ इतिश्रीगणेशपुराण उपासनाखण्डमेंभृगुजीकेआश्रममेंगमननामसेषष्ठअध्यायहुआ६ ॥

## सातवां अध्याय॥

ऋषियोंने कहा कि हे द्विजोत्तम ये दूसरेश्लोक से सम्बन्ध सम्बोधनहै। तब सोमकान्त नृप ने वहांजाके क्याकिया अरु सर्ववेत्ता भृगुजीने कौनउपायकहा१ यह कथा हमसुननेवालोंको कहोतुम्हारे वाक्यामृतको पीकर तृप्तनहीं होतेहैं २ सूतजीबोले हे बड़भागियो तुमने अच्छीपूछी तुमतोज्ञानके समुद्रहो। हे द्विजोजो श्रोतायावक्ता कथाके पारको नहीं पहुचे ३ या जो लिखेको ही बाचताहो अर्थात् और कुछ शास्त्र बलसे रहित हो या जो पुस्तक हरै चुरावै अर्थात्

वांचते २ छोड आगे कहने लगजावे। अरु जो शिष्यप्रश्न न करे सुनताहीजाय जो गुरुपूंछनेसे उत्तर न देवे ४ वे दोनोंगूंगेवहरे श्रेष्ठ द्विजो लोक मे देखेगये अर्थात् समझने चाहिये अब मैं सोमकान्त कथा कहताहूंगा तुम श्रवणकरो ५ तिसरात्रि व्यतीतहुये अरु सूर्य जीके उदयहुये भृगु श्रेष्ठ मुनि स्नान सध्या जप होमकरके ६ न्हाये जप किये रानी मन्त्री सहित राजाकेलिये पूर्वजन्म कथा कहने को आरम्भ करतेहुये ७ भृगु जी बोले कि बिन्ध्याचल पर्वत के समीप रमणीय कोल्हार नाम नगरमें। चिद्रूपऐसे नामकरके विख्यात महाधनी वैश्यहुआ ८ उसकीभार्य्या सुभगसुलोचना नामसेविख्यात हुई। जो सुशीलवती दान चित्तवाली अरु पति के बचन में परायण पतिव्रता९ हे नृपश्रेष्ठ तू पूर्वजन्म में उसकापुत्रहुआ। दोनोतेरे मा बाप द्विजोंकिसे ( कामन्द ) ऐसानाम करतेहुये १० एकले तुझ में अत्यन्त स्नेह अरु रात्रि दिन बड़ा लाड अपना बुढ़ापा समयआये प्रेमपूर्वक करतेरहे ११ फिर उन्होने तेराधन कौतुक मङ्गल सहित तेराविवाहकिया स्त्री मृगनयनी सुकुमारी कुटुम्बनी नाममविख्यात आई १२ सो तेरे में सदा स्नेह किये अरु द्विज देवता अतिथियो के पुजनकी प्यारी वो स्त्री स्त्रियोमेसुन्दर मणिसी अत्यन्त शोभित हुई १३ उसने ( कुटुम्बिनी) इसअपने नामको अर्थसहित करदिया कि सातपुत्रोवाली पांच जिसकेकन्या अरु कामदेवकी बड़ीहीप्यारी १४ तब तो बहुतकालगये तेरापिता मृत्युको प्राप्तभया तेरी माता पतिव्रता तिसकेसाथ जली सो स्वर्गकोगई१५ फिर तू सखा गणके साथ उसवहुतसे द्रव्यको नाशकरताहुआ। लाया खोया खोया धन नष्टहुआ १६ तेरी धर्मपत्नी चिन्ताकर तुझको अत्यन्तही उलाहना कर समझातीरही पर तैंने उसके वाक्यको कुछ न स्वीकारकिया फिर घरभी वेचदिया १७ वो तेरीआज्ञाले बालकोसमेत पिताके घरगई अपनीसन्तान पालनेको तुझवश कांटेकोविनाही दुःखीभई १८ तब तो तुझको ऐसाघोर मदप्राप्तहुआ जैसे मदिरा पीनेवालाउन्मत्तहो नगरमें अन्यायकरनेवाला मत्तहाथीसाहो १९ परधनहारी [

मे जारी अर्थात् परस्त्रीरत, गावोमेंचोर, मनुष्यो को तपानेवालाक-ठोर। जूवेमें वीर, पाप समूहमें सार अर्थात् सोरहिंसा मे विहार करनेवाला धीर, अरुविना बलका शूरबीर २० जो जो जन तेरेसुख सगसेप्रसन्नथे उनसे बहुतधनलेकरखागया पिताकीकरीघरोडसेप्या-रोसे नगरनिवासियोसे कोईमिसकरके छलकर द्रव्यलेतारहा २१ अरुतूने कईआवश्यकसोखाकर उनको मिथ्याकरदईअरुझूठोमें अरु स्त्रीजनोंमें साक्षीहो बिपरीतहोगया। ऐसे तेरे से लोकोने बडाभय माना जैसे घरमेंआये भारी सर्पसे भयहोवे २२ तिससे लोकका न सहने योग्य होगया जैसे कांटेवाला गोखरू क्षीरभोजन में आया दु:खीकरे।तो वे सारेजनराजाकी आज्ञासे तुझे इसपुर से निकालते हुवे २३ वनमें रहते बहु जीवघाती तू स्त्री बालक वृद्धो को नित्य मारतारहा और महाजन अर्थात् किसीराजा आदि के अधिकारी पुरुषकोदेख के पलायमान होतारहा जैसे भेडिया या मृग सिहको देखतेही भागजावे २४ और तू मच्छ, वगले, सारस, मुरगे, भेडिये हरिण, वन्दर, कोयल, अरु बारहसींगे, शशे, गोह इन जीवो को वृथाही मारकर अपने देह को पालता भया २५ अरु सिह, वघेडे, गीदड इन्हें पर्वतकी कन्दराओसे निकालकर अरु अनेकस्थान नि-वासीमहाखोटेचोरोको अपनेमे मिलाकर२६ अरु काठ लोह पत्थरो सेअच्छा घरबनाताभया।जो कोशलम्वाभारी कईकौतुक मण्डनोसे शोभित २७ लोकसे या राजकेभयसेडरे पिताने वो तेरीपत्नीबालको समेत तेरेगुफाकेघरमें पहुचादई २८ कई प्रकारके गहने वस्त्र भूषित बालक अरु वो स्त्री देवाङ्गनासी शोभायमानरही अरु तू चोरसरीखा २९ और तू मार्गमें मनुष्यो विचारोंकोमार गुहामें गया चोर अरु बालक स्त्री करके वहाकाराजा सरीखा देखनेमे आतारहा था ३० किसीसमय विद्वान द्विज गुणवर्द्धन नामसेविख्यात मध्याह्नसमय में मार्गमें इकला तैनेदेखा ३१ उसब्राह्मणका दहनाहाथ पकडकर तू ठहरगया वो कांपता उसधूर्तताकरके तेरीदुर्बुद्धिको जानताहुआ ३२ अरु तुझेकालहीमानके मूर्च्छितहुआ जीवनकी आशाकरके अरु

हेतुसहित अत्यन्तही करुणामय वाक्योसे तुझे चिताताहुआ वोला ३३ गुणवर्द्धनने कहा तू सुन्दर धनवान होकर अरु विन अपराधी नवीन स्त्रीके पति मुझशान्त चित्त ब्राह्मणको कैसे मारनाचाहता है ३४ तू खोटीवुद्धिकी वासनाछोड़ अरु श्रेष्ठधर्ममे मतिकोकर। मेरी पहली भार्यातोगई और सुन्दरकान्ता आईहै३५ सुन्दर आचारसहित अत्यन्त उदार चित्तवाली पतिव्रता सवगुणो की खानि उसे मैनेपित्रोके ऋणनिवृत्ति प्रयोजनकेलिये अरुधर्मसे सन्तान वृद्धिके लिये ३६ गृहस्थ धर्मकी इच्छाकरके मैंने अतिही प्रयत्नकरके उसे की अर्थात् व्याहीहै। मुझबिनाउसका अरु उसविना मेराऐसेदोनो के भी जन्मलिये वृथाहोते हैं ३७ इससे अव तूमेरा माता पिताहो अरु मै तेरापुत्रहू अरु शास्त्रमें जीवदाता भयसेत्राता अर्थात् रक्षक पिताहीकहाताहै ३८ और शरणआये ब्राह्मणकी तो चौर भी रक्षा करतेहै इससेयोग्य शरणागत मुझ ब्राह्मणको तू छोड़ने योग्यही है ३९ नहींतो हजारकल्प तू नरकोको पहुचेगा अरु ये सारे स्त्री पुत्र प्यारेजन भोक्ता अर्थात् खानेवालेही है ४० अरु तेरे पाप के भोगनेवाले न विराने वालेहैं तू कितनेही जन्मतक पापभोगतारहेगा इसमें कुछतर्कनानहीं जानीजातीहै४१ ॥ इतिगणेशपुराणउत्तराखण्डमें सोमकान्तकेपूर्वजन्मका कथननामसातवांअध्यायहुआ७ ॥

# आठवांअध्याय ॥

भृगुजीवोले वारबार ग्लानि करके उसने यह वाक्य कहा उस करुणाभरेको सुनकरभी तेराहृदय न विंधा१तो तेरेमेंब्रह्मासेवनाया लोहसे भी कठोरहो तो क्याहै क्योकि तैंने हजारोंजीव अरुमनुष्यों को माराहै २ पशुघ्नकीनाई अत्यन्त निठुराईको प्राप्तहुये मन तेने कालकीतरे निष्ठुरहो ये कहा ३ चोरवोला हेविप्रमेरे में वृथानियोग कियेसे अर्थात् कहे तेरे वचनों से क्याहै। जैसे मूढश्रोतामें पंडिताई अरु औंधेघड़े में जलडालना वृथाहै ४ मेरी मूढमति तो कहां अरु तेरा ये शुद्धउपदेश कहां किसीभौंरेके तत्त्वज्ञान की चिन्ता की तरें

ये तेराकहा मुझको नहीरुचताहै ५ द्रव्यमें आसक्त मनवालेके पिता भाई का विचार कुछनहीहै जैसे कामसे आतुर को भय लज्जा भी नहीहोतेहैं६ कभी कव्वेमेंशोच जुवारीमें सत्य नपुंसक जनमे धीरता स्त्रीमें विषय का सन्तोष अरु सर्पमें क्षमा तैंने कहु कभी देखी है क्या ७ व्यापारसे रहित मेरेआगे विधाताने तुम्हें दैवयोगसे भेजा है सोमें तुम्हें कभीनहीं छोडता ८ भृगुबोले ऐसेकह पैनाखड्ग हाथ में लेकर तिसका शिर बिलाव के किसीमूसे के मस्तक की नाई काट डाला ९ ऐसेतेरीकरी ब्रह्महत्याओकी भी सख्या गिनती करने में नहीआती अरु स्त्री, बालक, बूढ़ेजीवोको तो विशेषकरके नहीजानी जाती १० परायेपापो का गिननेवाला दोष भागी होताहै अरु हे कामन्द बहुतसी समय बीते तेरे वृद्धता ११ आई तो कफ,ग्लानि पसीना,हुचकी,कँपाईहुई अरु। आलसता सोते अरु बैठेभी बहुतही हुई १२ अरु तेरेपुत्र, दासो दासो ने तेरा अनादरकिया । और जो प्यारे अरुप्रियसुतभीथे तथा जो प्यारे नातेदारथे वेभी तैसेहीहुये१३ एकही तेरा देखामिलानहीं निवारण कीजाय गतिनाम गमनजिस का अर्थात् कामकेलिये जाना निष्फलनहो सो द्विजतेरेसे १४ सब वनबासी मुनियो को पुकारनें अर्थात् बुलाने के लिये भेजा गया । अरु वेभी तेरेभयसे तथा बिप्रकेबचनसे चलेआये १५ तू उन्हें नमस्कारकर बोला कि मुझसे दानलेओ। उन्होने कहा हम तेरेपतितके दानोको नहीं ग्रहणकरते१६ क्योकि पापीकोयज्ञ करानेसे पढानेसे मिलापसें सम्बन्धसे सम्भाषणसे अरु साथजाने बैठने भोजनकरने से भी पापीका पाप परायेको सचार करता अर्थात् चढताहै १७ वे तुझेऐसेकहते अपने आश्रमजायके सचेल अर्थात् वस्त्रोसहित न्हायें अरु पवित्र करनेवाली ऋचा जपतेहुये १८ फिरतो हे कामन्द तेरे मनमें रोगसे अरु निजजनों करके त्यागसेतथा ब्राह्मणोके हुहुडीकने से बडाही सन्तापहुआ १९ तबतो अपने कुप्यनाम रूपा आदि से इतरताम्र आदि धनरत्नो आदि सहितद्रव्यको भारीवधा देखके तेरीमति पुराने देवस्थानों के सुधारनेमें अतिबलवती होतीभई २०

फिर तौ वन में श्रीगणेश जीको परम पुराचीन सुन्दर मूर्त्ति छोटे जीर्ण देवस्थान मे स्थित तेरेको ब्राह्मणो करके कही अर्थात् वताई गई २१ तब तौं अतिही विस्तार सहित अरु लंबा चारतोरणलगा चारही द्वार सहित सुन्दर रुचने वाला चार शिखरो करके। शोभित २२ कई थंभो सहित चिनाहुआ अनेक चोतरो से कुटुम्बी सा शोभित। अरु मोतीमूंगे रत्न आदिको से जटित सुन्दर आगनौ सहित २३ नाना पुष्प वृक्ष सहित अरु फलित वृक्षोसे युक्त चारदिशाओं मे सुन्दर जलभरी बापियो करके विशेष शोभायमान २४ मन्दिर को बनातेहुये तेरा वो द्रव्य व्ययहुआ अर्थात् लगगया। अरु कुछ स्त्री करके अरु पुत्रो करके प्यारो करके बांधवो करके हरा अर्थात् निज २ काममे लाया गया २५ तब तो थोडेही कालमें तूमृत्युको प्राप्तभया तौ यमके दूतो करके कसियो के प्रहारों से अत्यंत ही ताडना कियागया २६ कांटोसे विंधा सब अंग जिसका सो तू दुष्ट शिला पर लिटाया गया अरुघोर नर्कमे भी डुबाया जिसमें राध रुधिर भरे सोही कीच २७ ऐसे उनदूतो करके तू चित्रगुप्त यमराजके निकट पहुचाया गया अरु यमसे पूछागया कि तू प्रथम पुण्य भोगेगा या पाप २८ तैने कहा कि हे सूर्य्य पुत्र यमराज मैं पहिले पुण्य भोगेगा। तबतू सोराष्ट्रदेशमें राजा बनायागया २९ ऐसे मैंने तेरा पापकारी पूर्वजन्म शरणमेंआयेके दयापाने से अपने तपबल के आश्रयसे तेरे को वर्णन किया ३० कांत अर्थात् सुन्दर मदर करने से तू सोमकांत नामसे नृप हुआ अत्यंत कमनीय कांता करके तू निज कांतिसे चन्द्रमा के समान प्रकाश मानहोरहाहै ३१ भृगुजी वोले कुकर्मसे खोटानृप सोमकांत भृगुजीसे कहा वचनसुन कर उसवाक्यमें संशय को प्राप्तहुआ पाषाण के जैसा क्रियारहित होगया ३२ क्योंकि जिसने वेद शास्त्रार्थ वेत्ता अरु भूत भविष्यत वर्तमान को जानने वाले तपस्वी जो भृगुजी तिनके भी कहेवाक्य मे संशय माना ३३ वो क्षणमात्रहीमें तिस राजाके शरीरसे तुरत ही नाना वर्णकी आकृति धारण किये कई पक्षि निकसे तबराजा

ये तेराकहा मुझको नहींरुचताहै ५ द्रव्यमें आसक्त मनवालेके पिता भाई का विचार कुछनहींहै जैसे कामसे आतुर को भय लज्जा भी नहींहोतेहैं६ कभी कव्वेमेंशोच जुवारीमें सत्य नपुंसक जनमें धीरता स्त्रीमें विषय का सन्तोष अरु सर्प्पमें क्षमा तैंने कहु कभी देखी है क्या ७ व्यापारसे रहित मेरेआगे विधाताने तुम्हें दैवयोगसे भेजा है सोमें तुम्हें कभीनहीं छोडता ८ भृगुबोले ऐसेकह पैनाखड्ग हाथ में लेकर तिसकाशिर बिलाव के किसीमूसे के मस्तक की नाई काट डाला ६ ऐसेतेरीकरी ब्रह्महत्याओंकी भी सख्या गिनती करने में नहींआती अरु स्त्री, बालक, बूढ़ेजीवोंकी तो विशेषकर के नहींजानी जाती १० परायेपापों का गिननेवाला दोष भागी होताहै अरु हे कामन्द बहुतसी समय वीते तेरे वृद्धता ११ आई तौ कफ,ग्लानि पसीना,हुचकी,कँपाईहुई अरु। आलसता सोते अरु बैठेभी बहुतही हुई १२ अरु तेरेपुत्र, दासो दासी ने तेरा अनादरकिया। औौर जो प्यारे अरुप्रियसुतभीथे तथा जो प्यारे नातेदारथे वेभी तैसेहीहुये१३, एकही तेरा देखामिला नहीं निवारण कीजाय गतिनाम गमनजिस का अर्थात् कामकेलिये जाना निष्फलनहो सो द्विजतेरेसे १४ सर्व वनबासी मुनियो को पुकारनें अर्थात् बुलाने के लिये भेजा गया। अरु वेभी तेरेभयसे तथा विप्रकेंबचनसे चलेआये १५ तू उन्हें नम-स्कारकर वोला कि मुझसे दानलेओ। उन्होंने कहा हम तेरेपतितके दानोंको नहीं ग्रहणकरते१६ क्योंकि पापीकोयज्ञ करानेसे पढ़ानेसे मिलापसें सम्बन्धसे सम्भाषणसें अरु साथजाने बैठने भोजनकरने से भी पापीका पाप परायेको संचार करता अर्थात् चढताहै १७ वे तुझेऐसेकहते अपने आश्रमजायके सचेल अर्थात् वस्त्रोसहित न्हायें अरु पवित्र करनेवाली ऋचा जपतेहुये १८ फिरतो हे कामन्द तेरे मनमें रोगसे अरु निजजनों करके त्यागसेतथा ब्राह्मणोके हुहुडकि-ने से वडाही सन्तापहुआ १६ तबतो अपने कुप्यनाम रूपा आदि से इतरताम्र आदि धनरत्नो आदि संहितद्रव्यको भारीबधा देखके तेरीमति पुराने देवस्थानों के सुधारनेमें अतिबळवती होतीभई २०

फिर तौ वन मे श्रीगणेश जीको परम पुराचीन सुन्दर मूर्ति छोटे जीर्ण देवस्थान मे स्थित तेरेको ब्राह्मणो करके कही अर्थात् बताई गई २१ तब तौ अतिही बिस्तार सहित अरु लबा चारतोरणलगा चारही द्वार सहित सुन्दर रुचने वाला चार शिखरो करके। शोभित २२ कई थभो सहित चिनाहुआ अनेक चौतरो से कुटुम्बी सा शोभित। अरु मोतीमूंगे रत्न आदिको से जटित सुन्दर आंगनोंसहित २३ नाना पुष्प वृक्ष सहित अरु फलित वृक्षोसे युक्त चारदिशाओं मे सुन्दर जलभरी बापियो करके विशेष शोभायमान २४ मन्दिर को बनातेहुये तेरा वो द्रव्य व्ययहुआ अर्थात् लगगया। अरु कुछ स्त्री करके अरु पुत्रो करके प्यारो करके बॉधवो करके हरा अर्थात् निज २ काममे लाया गया २५ तब तो थोडेही कालमे तूमृत्युको प्राप्तभया तो यमके दूतो करके कसियो के प्रहारों से अत्यंत ही ताडना कियागया २६ कांटोसे बिंघा सब अग जिसका सो तू दुष्ट शिला पर लिटाया गया अरुघोर नर्कमें भी डुबाया जिसमें राध रुधिर भरे सोही कीच २७ ऐसे उनदूतो करके तू चित्रगुप्त यम-राजके निकट पहुचाया गया अरु यमसे पूछागया कि तू प्रथम पुण्य भोगैगा या पाप २८ तैंने कहा कि हे सूर्य्य पुत्र यमराज मैं पहिले पुण्य भोगेगा। तबतू सोराष्ट्रदेशमे राजा बनायागया २९ ऐसे मैंने तेरा पापकारी पूर्वजन्म शरणमेंआयेके दयापाने से अपने तपबल के आश्रयसे तेरे को वर्णन किया ३० कांत अर्थात् सुन्दर मंदर करने से तू सोमकांत नामसे नृप हुआ अत्यंत कमनीय कांता करके तु निज कांतिसे चन्द्रमा के समान प्रकाश मानहोरहाहै ३१ सूतजी बोले कुकर्मसे खोटानृप सोमकांत भृगुजीसे कहा वचनसुन कर उसवाक्यमें सशय को प्राप्तहुआ पाषाण के जैसा क्रियारहित होगया ३२ क्योकि जिसने वेद शास्त्रार्थ वेत्ता अरु भूत भविष्यत वर्तमान को जानने वाले तपस्वी जो भृगुजी तिनके भी कहेवाक्य मे सशय माना ३३ वो क्षणमात्रहीमे तिस राजाके शरीरसे तुरत ही नाना वर्णकी आकृति धारण किये कई पक्षि निकसे तबराजा

को खानेलगे ३४ अरु उड़ २ कर अपने दृढचोंचके अग्र भागों से मनुष्य रूप पशु राजाके उठगये अरु उसके शरीरके मासखडोंको मुनिजीके समीप लालाके भक्षण करते भये ३५ तब अतिदुःखित शरीर फिर शरण में आया अरु ज्ञान तपके समुद्र रूप भृगुजीको दीनवाणीसे कहने लगा ३६ राजाबोले कि आपके बनमे तौजाति के वैर वालोंको आपसमे भय नहीं था अरु अब तुम्हारे सन्मुखही कैसे मुझमरे को मार रहे हैं ३७ तुम्हारे चरण में न येको कुटी शरणमें आये मुझको हेसर्वजीवोंको अभय कारी मुनिजी अब इनसे छुडावो ३८ सूतजी बोले ऐसे कहे दीन दयालु भृगुजी ने फिर भी उससे कहा कि हे नृप मेरे वाक्यमें सन्देह करेसे तुझ करके ऐसा अनुभव किया अर्थात् ये अद्भुत रूप भय भोगना पडा ३९ हे नृप व स्वस्थ चित्त हो मैं तुझे इसका उपाय कहूंगा अरु ये पक्षि मेरे हुंकार मात्रही से जातेरहेंगे ४० सूतजी बोले कि ब्राह्मण का हुंकार सुनतेही द्विज जो पक्षी थे सो सब अन्तर्द्धानहोगये अरु राजा भी राजी मन्त्रियो समेत प्रसन्न मन भया ४१ इस प्रकार से श्री गणेशपुराण उपासना खण्डमें नाना पक्षियो का निवारण करना इस नामसे अष्टम अध्याय हुआ ८ ॥

## नवां अध्याय ॥

श्री सूतजी बोले तब भृगु जी एकक्षण ध्यान करके उसके पूर्व जन्मके कर्मज पापको विचार विह्वलहुये फिर उस राजाको कहने लगे १ भृगुजी बोले तेरे पापोंके समूह तो कहा अर्थात् बहुत अरु मेरे कहनेके उपाय कहातक कहूं तब भी मैं अवश्य तेरे पापोका नाश करनेवाला उपाय कहताहूं २ कि जो तू शीघ्रही गणेशपुराण को सुनैगा तो तभी दुःख सागरसे छूटेगा इसमे सशय नहीं है ३ मुनि उसे ऐसे कहकर गणेश जीका नामाष्टशत अर्थात् एकसौ आठनाम स्तोत्रकोजपके जलको पढकर उसराजाको छिरकतेभये ४ मुनिजी करके जल छिड़कतेही उस राजाकी नासिका के छिद्रसे

एक ह्रस्व स्वरूप काले मुखका अगाडी पड़ापाया अरु तिसी क्षण
से वा वढने लगा अरु वो सातताल प्रमाणका होगया अंगुष्ट अरु
मध्यकी अंगुली को पसारे जो विस्तार हो सोतालहै ऐसा वो मुंह
फैलाये भयकारी विकराल जीभ निकाले रक्तनेत्र किये वडे हाथों
वाला जटाधारी ६ मुखसे भारी अग्नि उगलता हुआ तथा उसी
क्षणमें कभी राध रुधिर नेत्रोंको आंधेसे करता मानो दूसरा अंध
कारहीहो ७ उस आश्रम निवासी सारेउसे अपनी डाढोंके शब्द से
दशोदियाओं को पूरता अर्थात् शब्दित करता हुआ देखकर भाग
गये ८ द्विजश्रेष्ठ मुनिने राजाके सामनेहीं उस पुरुषको जानते भी
थे पर राजाको निश्चय के लिये पूछा कितू कौन है तेरानाम क्या
सो मुझको कहु ९ तव तो विप्रसे पूछा वो उलट करके बोला कि मैं
( पापपुरुष ) इसनामसे सव प्राणिमात्रके शरीर में स्थित हूं १०
तुम्हारे मंत्रसे जलपात हुये से मैं राजा के देह से निकला अव
मैं क्षुधा से आतुर हुआ भोजन चाहताहू,मुझको देवोनही तौ ११
हे मुनेतेरे आगेही इनलोगोंको अरु इस सोमकांत को भी खायेले-
ताहूंगा अरुयहांसे निकले मुझको रमणीयस्थान वतावो १२ तव
तो वाहर आकर मुनीश्वर ने कहा कि इस सीधे रस रहित आम्र
के वृक्षके छेदमें रहु १३ मेरी आज्ञा करके गलेपत्ते खात रहु नहीं
तो मैं तुझको भस्म करदेऊ हेअधम मेराबचन मिथ्यानहीहै १४
सूतजी वोले ऐसे उस मुनिने वाक्य कहें पर उसने सूखे वृक्ष को
भींट तो हे द्विजो वो वृक्ष तत्काल स्पर्श मात्रही होते सारा भस्म
हुआ १५ वा मुनिकभयसे उसीभस्ममें लीनहोगया उसकेलयहुये
मुनिजी सोमकांत से फिर वोले १६ भृगुजीकहतेहै कि हे नृपोत्तम
पुराणके श्रवणका जो तेरा फलहुआ जव तकये आम्रवृक्षफिर हरा
भरा होउठे १७ तवतक तू भस्ममें उसे लगातारहु। हे राजन् इस
तरुके वढे पर तू पाप रहित होजावेगा १८ राजावोले हे ब्राह्मन्
गणेशजीका जो पुराणहै सो मैंने न देखा अरु न कहींसुनावो कहां
मिलै अरु हे मुने उसका व्याख्यान करने वाला कौनहै १९ मुनि

बोले ब्रह्माजीने पहिले बुद्धिमान् व्यासजीको कहा अरु व्यास से मुझे बिदित अर्थात् प्राप्त हुआ जो कि पाप नाशक पुराण है २० सोमै तुझको कहूगा तू तीर्थमे स्नान करले अरु हे सुव्रत मै पुराण श्रवण करूगा ऐसे सकल्प कर २१ सूतजी बोले वो राजा सोम-कांत भृगुजी से प्रेरा बिख्यात भृगुतीर्थ में स्नान करके फिर हर्ष युक्त हो प्रतिज्ञा करता भया २२ आज अवसे मैं गणेशजीका जो पुराण है उसे श्रवण करूगा। तो संकल्प मात्रहीके किये राजा रोग रहित होगया २३ भृगुजीके प्रसादसे रुधिर वहने से मिटा कीडोंके घावदूरहुये फिर भृगजी उस विस्मित हर्षे राजाको लेकर २४ आप निज आसन पर बैठ उसेभी आसनदिवाया। तोदिव्यहै कांति जिसकी ऐसा श्रेष्ठराजा बैठकर मुनिजीको येबोला २५ राजा बोला आपके प्रसादसे मेरी बडीभारी सारी व्यथा सकल्पमात्रहीसे जातीरही अव आप आश्चर्य भूत जो ये गजमुखजीका पुराणहै सो सव मुझ को वर्णन करो २६ भृगुजी बोले हे राजन् तू सावधान होकर श्रवणकर मै वो पुराण वर्णनकरताहू कि अनेक जन्मोके पुण्य समूहोसे मनुष्यो की मति उसके श्रवण करनेवाली होतीहै हरएक पापी जनोकी नहीहोती जिसके श्रवण मात्र ही करकै सप्त जन्म के भी इकट्ठे छोटे वड़े आले सूखे जो महापाप है सो भी गणेशजी की प्रसन्नतासे तत्कालही बिलय होजाते है २७।२८।२९ अव्ययनाम नाशरहित जो प्रमाण नहींकियाजाय जो गुणोसेरहित अरु स्वरूप वर्जित अरुमन वाणीकरके नही निरूपण कियाजावे अर्थात् मन जिसेजान न सके वाणीजिसे कह नसके अरु जो केवल आनन्दरूपी अर्थात् अद्वैतानन्द मूर्त्ति ३० जिसके स्वरूप को ब्रह्मा शिव आदि देवताभी नहीजानते अरु सहस्रमुख भी शेषजिनकीमहिमाकोकहने केलिये समर्थनही ३१ जहांतक कि कोईविशेष भी जानताहो पर इसके कहनेमे समर्थ न होसके हे राजाश्रेष्ठ मैने वोसुन्दर पुण्यदा-यकपुराण पहिलेसे जैसा सुनाहै ३२ गुप्तज्ञान को पहिचाननेवाले अतुल तेजस्वी व्यासजीसे सो पुराण इसीको निजयज्ञ के बिध्वसके

शोकसे दुःखीदक्षने मुद्गल मुनिसे श्रवणकिया ३३ हे राजन्जि-
सकी सर्वा।द्वि दायक गणेशजीमे दृढभक्तिहै वोहीइसे सदा श्रवण
करे तिससे इतना और किसोको अवाच्य अर्थात् नहींकहना ३४
जो मारेहीजन विघ्नराज गणेश जी का सेवन करनेलगे ता बेचारे
विघ्नसमूह सुखपूर्वक कहापर विचरे ३५ और इन नानाप्रकारके
विरहआदि से उत्पन्न दुःखों को कौन भोगें। पहिले भूत भविष्यद्व-
र्त्तमानके जाननेवाले व्यासजीनेबनाया ३६ कलियुगमे मनुष्योंको
वेदकेअर्थसे शून्य वेदपठन रहित निज२ वर्णाश्रमक धर्मसे विमुख
अरु जातिका सकर अर्थात् बीर्यभिन्न अरु क्षेत्रभिन्न तिनकेमेल से
सन्तानहोना ३७ ऐसे२ दोषो के करनेवालो को अरु कुटिल तथा
पापकारी जनोको देखकर धर्मकीरक्षाकेलिये अष्ट दश पुराणो को
वनाये ३८ तितनेही उपपुराणहे तिन्होसे लोकवेदकेअर्थाको जानें
अरु तिसीसम्वन्धसे ये जनगणेशजीका स्वरूपजाने३६ इसप्रकार
गणेशपुराण उपासनाखण्डमे राजाको उपदेश कहना इसनाम से
नवम अध्याय हुआ ६॥

## दशवां अध्याय॥

श्रीभृगुजीवोले कि नारायण के अशसे सम्भवभये अर्थात् अ-
वतार पाराशरजी के पुत्र व्यासजी जो पहिलेके आनेवाले कर्म के
वेत्ता वेदशास्त्रार्थ के तत्वको जाननेवाले १ वेदको तिसी के अर्थकी
ज्ञानसिद्धीके लिये चारविभाग करके अपनी विद्याके मदगर्व शक्ति
वलसे अरु समस्तजनोके सम्यग्यानार्थ करनेको प्रारम्भकिया २
और समाप्तका साधनेवाला जो मङ्गल तिसेपहिले नहींकिया अरु
गणेशजी को नतिवास्तुति इसनेनहीं करीथी ३ तब वो विघ्नो से
तिरस्कार किया किसी अर्थको भी न समझ उनको लौकिक अरु
अलौकिक अर्थात् वेदपुराणमें सारेभ्रान्तिही होगई ४ नित्यपञ्चय-
ज्ञादिक अर्थात् सन्ध्योपासनादि कर्ममें तथा नैमित्तिक जो किसी
निमित्त कियाजाय अर्थात् श्राद्धादि कर्ममे अरु काम्य अर्थात् जो

कामनाके अर्थकियाजाय तिसमे अरु श्रुतिसम्बन्धी कर्म मे स्मृति केकर्ममें सारे वेदशास्त्रो की व्याख्या करनेवाले सर्वज्ञ व्यासजी के भी भ्रान्तिभई ५ जैसे औषधियोसे अरु मन्त्रोसेशक्तिरहित सर्पहोजाय तैसे आर्येमे रुकगया अरु उसकेकारण कौन पहुचा ६ तबतो आदरसे पूछनेको सत्यलोकमें ब्रह्माजीके पासगया विस्मयसे दब रहाचित्त जिसका लज्जितहुआ पाराशरमुनि अर्थात् व्यास ७ वहा देवगणोको देवर्षियो को अरु कमलासन जो ब्रह्माजी तिन्हें नमस्कारकर अरु उनसे पूजित अर्थात् आदरकिया ब्रह्माजी से दिये सुन्दर आसनपरबैठा ८ पाराशरमुनि व्यासनिजहाथसे उनके चरणोका स्पर्शकरताहुआ अरुनम्रतासे नीचाहोकर ब्रह्माजीसे पूछनेलगा ९ व्यासजीबोले कि हे ब्रह्मन् दैववशसे मेरे ये क्या आश्चर्य हुआ कि मेरीमति वेदकेअर्थ रूप जो पुराणहै तिन्होके करनेकोभई १० सारेलोकोका ज्ञानआचार से रहित कलियुगमें कर्मशून्य मूढ अरु हटी वेदकेनिन्दकोको देखकर ११ कि जिसमेरे वाक्यसेलोग विधि अर्थात् ये करना अरु निषेध ये न करना इसप्रयोजनकोजानेंगे तो उलटा मेराहीज्ञान हटगया मे भ्रान्तिसहित क्षीवनाममद युक्तसा होगया १२ न कोईवहां कारण देखताहू सो उसकेकारण अरु स्फूर्ति होनेके हेतु पूछनेको आपपै आयाहू १३ हे चतुर्मुखजी आपकेबिना और में किसको शरणजाऊ सर्वज्ञ अरु सर्व कर्त्ता जो आपहो सो मेरीभ्रान्ति निवारण करो १४ नारायण स्वरूप भी मैं हू फिर मेरे भ्रान्ति क्यो भई अरु मे तो नित्य आचारवान् सर्वज्ञ अरु श्रेष्ठहू ब्रह्मन् इसहेतुको कहो १५ सूत बोले कमल मे आसन जिनका सो ब्रह्माजी तिसके वाक्यको ऐसे सुनविचारकर प्रणत अर्थात् बहुत नवेहुये व्यासमुनिको कुछहँसते हुये विस्मय कराते ये कहनेलगे १६ ब्रह्माबोले हा मैं तेरेको कर्मोकीसूक्ष्म गतिको वर्णन करूगा कि जो साधु अच्छाकर्महै इतरबुरा कर्महै इसेभलीरभांति विचारके करना १७ औरतरे करते पुरुषका किया भी औरही तरें होजाताहै सोई बुद्धिमान् छोटअरुबड़े सबकार्योको बुद्धि अरु युक्ति

से नम्रतासेसुधारे १८ अरु गर्व अहंकारसे न करे पक्षियोंका ईश्वर गरुड गर्व से वाहनहुआ १९ और आम्बिकेय धृतराष्ट्र तिसकेसुत दुर्योधनने अहंकारसेअपनासर्वस्व नाशकिया अरुमत्सरहीसे परशुरामजी ने क्षत्रियो को पहिले उत्सादन अर्थात् दुःखी किये २० यो नाम जो आदि रहित अरु नाशवर्जित जगत् करनेवाला जगत् के विकारसहितसा दीखै अरु जो देवजगत् को धारण करनेवाला अरु जगत्को संहार करनेवाल जो सत् सत्य अरु असत्भ्रान्तिसे असत्यसरीखा प्रतीतहोवे जो व्यक्तनाम प्रकट अरु नाशरहित २१ यो करनेको अरु किये़को औरतरे अर्थात् लौटादेनेको सदा समर्थ है अरु इन्द्र जिनके अगाडी मुख्यहोचले ऐसेसारे देव २२ मैं अरु विष्णु रुद्र सूर्य अग्नि वरुण आदि जितने देवता सो सब जिनकी आज्ञामेंरहें जो भक्तोंकेविघ्नोंको हरनेवाला उनसे इतर जो अभक्त तिनको विघ्नकरनेवाला २३ तिसमें तू ने अपनी विद्या के बल के भरोसे से ले अरु सर्वज्ञता के अभिमान से उनका पूजन नहींकिया २४ न गणेशजीका स्मरणकिया न और किसीभी देवताका आराधनकिया इससे हे निष्पाप व्यास जी तुम्हारे ये भ्रान्ति भई २५ जो गणेशसर्वकार्यों के आरम्भमें प्रवेशमें यात्रामें वैदिक अरु पुराणोक्तकर्ममें न स्मरणकिया विघ्नकोकरे२६ और जिसे परमआनंद अरु परमगति कहतेहैं अरु वेदशास्त्रार्थ के देखनेवाले जिसे परब्रह्म कहतेहैं सो है वेदाव्य। तू उसगजाननकी शरणमें आदर सहितहो २७ जो वो भगवान् प्रसन्नतावान्भया तो तेरावांछित करेगा नहीं तो तू हजारवर्ष करके भी निजवाञ्छाको नहीं प्राप्तहोगा २८ व्यास जीनेकहा ये गणेशकौनहै अरु इसका क्या रूपहै अरु वो कैसेजानने योग्यहै अरु हे चतुर्मुखजीपहिलेकिसपर येप्रसन्नभया २९ अरुकितने अवतारधार क्याक्या कार्यकिया अरु पहिले किससे येपूजा अरुकिस कालमें स्मरण किया गया ३० सो हे पितामह पूछताहूं विक्षिप्तचित्त वालेमुझको ये करुणाकेसागर ये विस्तारसे वर्णनकरो ३१इतिगणेश पुराणउपासनाखंडमेंव्यासजीकेप्रश्नकावर्णनदशमअध्यायहुआ १०

# ग्यारहवां अध्याय॥

श्रीभृगुजीबोले कि हेराजन् चतुरानन ब्रह्माजी उसराजाके ऐसे किये प्रश्नकी विवक्षानाम कहनेका इच्छाकरके उस राजाको ऐसे कहतेहुये सो मैं तुझको गणेश मन्त्रो को वहुधा विचारकर क्रम से सब कहताहूं १।३ गणेशजी के सातकरोड़ मन्त्र शास्त्रमेंस्थित हैं। उसरहस्य अर्थात् एकात किये गुप्तवृत्तान्त को शिवजी जानते हैं अरु हेमुने कुछकुछ मैं जानताहूं३।२ श्रीब्रह्माजीबोले हेमुने महात्मा गणेशजी के मन्त्र अनन्त हैं अरु शीघ्र सिद्धिकारी की उपासना मैं तुझको कहताहूंगा २ ये दोकाहैं उनमहामन्त्रो मे एकाक्षर अर्थात् ग अरु षडक्षर गणेशायनमः इनदोमन्त्रो की वहुत श्रेष्ठताहैं जिनके स्मरणमात्रसे सर्वसिद्धिहस्तमेंहोजावे ४ हेमुने जिनकी उपासनाहीसे जो जीवन्मुक्त होतेहैं वेही धन्य हैं वेही पूज्य देवोकरके भी वही नमस्कार योग्यहोतेहैं ५ जिनकी उपासनामें सिद्धिये जिनके दास भावकोभजतीहैं अरु वे सर्वज्ञ अनेकरूपधारी इच्छाविहारी अर्थात् इच्छाकरें तहां चलेजावें ६ जो भावयुक्तहो गणेशजीकी भक्तीकरते हैं अरु जिनका गणेशजी में भक्तिलेश भी नहींहै तिनका तो जन्म निरर्थकहै७ जो गजमुखमें विमुखहैं तिनका मुख भी न देखै क्योंकि तिनके दर्शनमात्रसे पैडपैडपर विघ्नहोतेहैं ८ अरु उनके उपासको के दर्शनसे विघ्नशांतिको प्राप्तहोतेहैं। अरु उनको स्थिरचरजीव सब नमस्कार करतेहैं ९ इससे मै तुझको शुभ जो एकाक्षर मन्त्र है सो कहताहूं। उसके अनुष्ठानमात्रहीसे तू सिद्धिको प्राप्तहोगा १० जो मुझको शिवजी ने कहा सो अनुष्ठान कहताहूंगा कि मनुष्य स्नान करके पवित्रधुयेदोवस्त्र अर्थात् धोती अगोछापहिरके ११ वस्त्र मृग चर्मकुशा इनकरके सुबुद्धि जो साधकभक्त सो आसन वनाकर तिस में भूतशुद्धि अरु प्राणो का स्थापन १२ अन्तर्वहिर्मात्रिकाओं का न्यास अर्थात् क्रमसे यथा स्थान आवाहनकरके हृदय में मूलमन्त्र को जपताहुआ प्राणायामकरै १३ फिर शास्त्रसे कही रीति से यथा

विधि मन्त्र।सन्ध्या उपासनकरै देव जो गणेशजी तिनको चरण से मस्तकतक निश्चल चित्तसे ध्याकर १४ सुन्दरता से सावधानहो मानसही उपचारोकरके तिसदेव को पूजै फिर यथाशक्ति मूलमन्त्र कहा एकाक्षर या षडक्षर पुरश्चरण रीति से मन्त्रजपै १५ जवतक गणेशजी वरदेनेको अनुकूलहो अपना स्वरूपदिखावै तबतक मन्त्र के जापमें परायणरहै १६ भृगुजीबोले कि ब्रह्माजी उसमुनिसे ऐसे कहकर अरु सुन्दर वार विचारकर एकार जो मन्त्रराज एकरवर जिसमें ऐसा जो ग ये मन्त्र१७ सारा उसभांतिसे धर्मश्रेष्ठमुनिको सिखातेभये ब्रह्माजीबोले करोडसूर्यकैसे प्रकाशवाले वरदेनेकोआये १८ तिसदेव गणेशजी को जब तू देखेगा तब अपनेचित्तको स्थिर कर। अरु हे गजानन आप मेरे हृदयमेही नित्य स्थित रहो १९ ऐसा उनसे वरमागना वो तुम्हें निस्सन्देह देवैगे उसे देवके हृदय में स्थितहुये तू दिव्य ज्ञान को प्राप्तहोगा २० हे राजन् भूतनाम जोहुआ भावि जो होनेवाला भवन्नहारहा इसको अशेषसे जानैगा अर्थात् तू भूत भविष्य वर्तमान को जानजावेगा अरु हेबेटा तू इस दृढ भ्रांति को छोडकर कईप्रकार के ग्रन्थोंको बनावेगा २१ व्यास जी बोले हे पिताजी आपके उपदेश किये मेरी भ्रांतिगई हे पितामह मैं आपकी आज्ञा से अब अनुष्ठान करूंगा २२ ब्रह्मा बोले हे विभो व्यास जन रहित व्यग्रताके कारण से वर्जित अर्थात् जहा चित्त स्वस्थरहै तहा गणेशजी को स्मरण करताहुआ अनुष्ठान कर २३ अरु ये मन्त्रराज,नास्तिक, निन्दक, क्रूर, आचार रहित अरु खोटे मूर्ख इतनेजनो में न कहना चाहै ऐसा जन शरण भी आवै २४ अरु दृष्टिभक्ति,श्रद्धावाले,नम्रहुये, वेदपाठी, आकांक्षा सहित,निन्दारहित अरु शास्त्रज्ञ इतनेजनोमे प्रकाशकरु२५क्योंकि कहनेवाले के दश पहिले के अरु दश पीछेके वडकोको ये मन्त्रराज अकथनीयके आगेकहा नरकोंमें प्राप्त करताहै २६ जो भक्तिपूर्वक इसेजपै सो अभीष्टफल को प्राप्तहोवे पुत्रपौत्र सहितहो धनधान्यसे भरारहै २७ एकदन्तजी के प्रभावसे सुनिर्मल ज्ञानको प्राप्तहोकर

दहो सारे भोगभोगके अन्तमे मोक्षको प्राप्तहोवे २८ ॥ इसप्रकार से श्रीगणेशपुराण उपासनाखण्डमें मन्त्रराजका कथन इसनाम से एकादश अध्यायहुआ ११ ॥

## बारहवां अध्याय ॥

श्रीसूतजीबोले कि व्यासमुनि ब्रह्माजीके मुखसे निकला सुन बड़े हर्षसहित उन्हें फिरपूजते भये १ व्यास बोले हे ब्रह्माजी आप का वचनामृत पीकर मुझको समाधान मिला हे पिता अवमन्त्रसुनने को चाहताहूं २ किसने इसेजपा अरु गजानन से सिद्धिपाई इस मेरे संशयको छेदो आपसे और कोई मेरा ज्ञानदाता नहींहै ३ भृगु जीबोले कि मुनिसे ऐसे पूछे वक्ताओंमेंश्रेष्ठ ब्रह्माजी नम्रभये व्यास जीसे हे राज श्रेष्ठ ये कहतेहुये ४ ब्रह्माबोले तेने अच्छा२ पूछा तू भला पुण्यात्मा है विना पुण्यवालोंकी मति कथाके श्रवण मे नहीं होती५ इसउपासना मार्गको भली प्रकार तुझे जनाता हू क्योंकि स्नेही अधिक बुद्धिवाले शिष्यमें कुछ गोपननहीं है अर्थात् ऐसे तुझ को अवश्य वताऊंगा ६ ओंकार रूपी गणेश तुमसे कहा सो ये गणेश सब कार्यों में पुजताहै ७ निर्विघ्न काम वाले जनोंसे जो नहीं पूजाजाय तो ये विघ्न करे है तैसे ओंकार वीजसे युक्त ओंकार पल्लव सहित ८ जो मन्त्र सब शास्त्रोक्तहै अरु और जो पल्लव से रहित है वे निष्फल हैं अरु सत्है-इसपद वाच्य असत्नाम नहीं है इसपद वाच्य प्रकट अरुअप्रकट सब मात्र गणेशही है ९ ऐसे सारेदेव, सिद्ध, मुनियें, राक्षस, किन्नर, गन्धर्व, चारण, नाग, यक्ष, अरु देवयोंति मनुष्य १० अरु सब चर अचर लोक गणेशजी काही उपासक है इससे गणेशजीसेपरे कुछ नहींहै ११ अब मैं एकपुरानी पूर्वकथा कहताहूंगा जैसे इस मंत्र राजके जापसे ये गणेश प्रसन्नभया १२ कि कभी दैवयोग से प्रलय होनेके समयमें १२ ( मूलमें ही आधा श्लोकविशेषहै) तवतोवायुसे भेदे पर्वतटूटके चारो कानी दिशाओं मे पड़े अरु बड़ेजलको सुखानेवाले वारहआदित्यतपरेहे १३ वो झलो

की पंक्ति जिसमे से निकसरही ऐसीअग्नि सारेजगत्को जलाती है सम्वर्तक सञ्ज्ञाजो प्रलयकाल के महामेघ हैं सबकोनसे वर्षा कर-तेहैं १४ हे द्विजश्रेष्ठ व्यासजी हाथी के शूँड की सी धाराओ करके जिसमे समुद्र अरु नदियेभी मर्य्यादको उल्लंघन अर्थात् छोड़ते हैं १५ऐसे ब्रह्मासेले स्थावरपर्य्यन्त सारे बिनाशहोते है ऐसे मायासे रचे विकारसे नाशभये ये गणेशजी १६ अखण्डनाम लघुसेभी अति लघु होकर कहींकी व्यवस्थाको प्राप्त अर्थात् लयकार्य के निमित्त स्वाश्रय हो स्थित होते हैं तबतो बहुत काल गये अंधकारछाये १७ फिर ये एकाक्षर ब्रह्मनादसहित और नादयेहैं कि जो आकाशअरु वायुके संयोगसेउत्पन्न नाभिकेनीचेसेउठता मुखकोप्राप्तहोवें अर्थात् अप्रकट सम्पूर्ण उच्चारण जिनका ऐसे ओंकारस्वरूपहुआ फिर जो वैकारिक आनन्दमय रूप जो स्थित १८ माया के विकार जिसमें ऐसेस्वरूपको प्राप्तहोकर सोहीगणेशहुये और तिसीसेसत्वरजस् तमस् ये तीनगुण भये १९ तिसे विष्णु, ब्रह्मा, शिवजी ये भी तीन उत्पन्नभये और उसीमायासे सब चर अरु अचरसहित लोक रचा गया २० तबतो वे तीनोंदेवता उस मायाके भ्रमाये भ्रमतेहुयेउसी अपने जनक अर्थात् उत्पन्न करनेवाले ईशके देखने अरु पूछने को चाव करतेहुये २१ हमसे अब क्या काम कर्तव्य है इस जिज्ञासा नाम जाननेकी इच्छाकरके अरु हेमुने इकईसो स्वर्गोंको ऊपरनीचे से देखकर वे २२ बीचमें अरु इधर उधर भी देखकर पाताल में आये वहाभीपरमात्माको न देखा तबतो अत्यंतभारी तपस्याकरते भये २३ निराहाररहो जपमें परायणहोकर एकसहस्र दिव्यवर्षतक तपकर हारे बेचारे खेदको प्राप्तहुये वे तीनों फिर पृथ्वीपरही २४ ढूंढते ढूंढते देखने के लिये वन उपवनो में आये अरु नदी, सागर, पर्वत, शिखर, कन्दरा इनको भी २५ तबतो उनदेवो ने महाभारी जलका स्थान देखा। जो नानाप्रकार के जलचर अरु वृक्ष नाना पक्षि समूह इनसे सहित २६ जो बगले, चकवे, हंस, करेतुवा ये पक्षी जोकि कमलखण्ड करके भोजनमें रंजरहे तिनकेशब्दित २७ उसके

तीरपर उतर विश्रामले न्हाकर अगाडी गये तो नाना तरंगलिये वड़ा भारी जलाशय २८ जो मनुष्यों को अत्यन्तही कठिनाई से तिरन योग्य मकरमच्छों से भरा वडाभारी जलाशय देखा जोकि प्रलयाग्नि के समान प्राणभयदायी दर्शन जिसका २९ हेमुनिजी फिर आगे कोटिसूर्य्य समान प्रकाशवाला जो तेजका समूह तिसे देख तेजसे जातीरही दृष्टि जिनकी ऐसे वे परमचिन्ताको प्राप्तहुये ३० तवतो आकाशमार्ग करके उसतेजमेंसे निकसे अरु भूखप्यास से थके वार२ उसासी भररहे ३१ और भयभीतहोकर अपनेआपै को निन्दाकरते तब अत्यत दयामेंआकर सम्पूर्णप्रयोजनवेत्ता लोक के स्वामी ३२ श्रीगणेशजीमहाराजने अपना स्वरूपदिखाया कैसा है जो मनको अरु नेत्रोको आनन्दवढानेवाला अरु पैरकीअंगुलि-योंके नखोंकी कान्तिकरके जीताहै रक्तकमलका केसरा जिसने ३३ अरु रक्तवस्त्रके प्रभावसे तो जीताहै सांध्या का सूर्यमंडल जिसने कमरवस्त्र तथा तगडीकी कांतिकेसमूह से जीता है हिमाचल का शिखर जिसने अर्थात् अत्यन्त श्वेत श्री ३४ अरु खड्ग ढाल धनुप शक्ति इन शस्त्रो से शोभित है चारो भुजा जिनकी सुन्दर नासिका सहित अरु पूर्णिमाके चन्द्रमा को जीवतेवाली काति जिसकी ऐसे मुखारविन्दवाले ३५ रात्रिदिन कान्तियुक्त कमलसरीखे सुन्दरलो-चनवाले अनेक सूर्यशोभा जीतनेवाले मुकुटसे प्रकटहै मस्तकजिन-का ३६ कई तारायुत आकाशकी कान्तिजितहै वस्त्रजिनके वराह जीकी डाढ़की शोभाजित जो एकदन्त तिससे विराजमान ३७ ऐ-रावतआदि दिग्पालोको भयकारि शूंडवाले, हे मुनि वे इन्हेंदेखतेही शीघ्र प्रणाम करते भये अरु चरणारविन्द को स्पर्श करके स्तुति करते भये ३८॥ इतिगणेशपुराण उपासनाखण्ड में श्रीगणेशजी का दर्शन इसप्रकार से द्वादशअध्याय पूर्णहुआ १२॥

## तेरहवा अध्याय॥

व्यासजीबोले कि पचास्य शिवजी अरु ब्रह्माजी अरु विष्णुजीभी ये

वरदायी गणेशजीको कैसेस्तुवन करतेभये,१ श्रीब्रह्माजी बोले प्र-
सन्नहो सन्मुख भये गणेश जी तिनके कृपा कटाक्ष करके देखने से
प्राप्तहुआहै बुद्धिरूप प्रसाद जिनको ऐसे वेक ब्रह्मा अरुईश महादेव
जी अरु पूर्वोक्त शेषसे विष्णु भी गणेशजी को स्तवन करते भये २
ब्रह्मा विष्णु महादेवजी बोले हम गणेशजीको भजतेहैं कैसेहैं कि
अजन्माहैं अरु विकल्प जो भेद तिससे रहित आकार रहित अद्वय
समानतासे आल्हाद रहित केवल आनन्दभरे परम निर्गुण विशेष
बिनाचेष्टा रहित ऐसे जो परमात्म स्वरूप गणेशजी हैं इति,३ जो
गुणोंसेपरे अरु आदिहुये चिन्मय आनन्दस्वरूपचित्तहैं आभासनाम
प्रतिबिम्ब जिनका सर्वत्र जानेवाले ज्ञानकरके ज्ञेय मुनियोंसे ध्येय
आकाशरूप व्याप्त परमईश ऐसेजो परब्रह्म रूप गणेशजी तिन्हे हम
भजते हैं, ४ जो जगत् के कर्ता कारण जो ज्ञानतन्मय देवताओं के
आदि सुखकी आदि युगोंके आदि गणों के ईश्वर अरु जगद्व्यापी
विश्ववन्दनीय सुरोंके ईश जो परब्रह्मस्वरूप गणेशजीतिन्हेभजते हैं
५ अरु रजोगुण के योगसे ब्रह्मास्वरूप वेदज्ञ सदैवही कार्यकरनेमें
सक्त अर्थात् काम फलदायी हृदयसे चिन्तने योग्य है रूप जिनका
जगत् के करनेवाले सर्वविद्या धरनेवाले परब्रह्म स्वरूप गणेशजी
को हम भजतेहैं ६ सदाहै शुद्ध सत्वगुणका योगजिनमे जो हर्षसे
क्रीड़ा करहे राक्षसोंको हररहे जगत् को पालरहे अनेक अवतार
धारी निजअज्ञानहारी जो विष्णुरूप गणेशजी तिनकोहम सदाभ-
जतेहैं ,७ जो तमोगुणवाले रुद्ररूप त्रिनेत्र जगत्‌हारक भयाव्यिता-
रक ज्ञानकेकारण अरु नानाशास्त्रों से स्वीय भक्तोंको ज्ञान देरहे जो
शिवरूप गणेश तिनको हम सदा नमस्कार करते हैं ८ अन्धकार
समूह हारी जनों के अज्ञान विदारी वेदत्रयी में सार परम व्यापक
पार मुनियोंको ज्ञानकार अर्थात् ज्ञानकर्ता विक्षिप्त विकार अर्थात्
निर्विकार जो ब्रह्मरूप गणेश तिन्हें भजतेहैं ९ निजकिरणों के स-
मूहसे ओषधियोंको तृप्त करते अरु अमृत सी झरनेवाली कलाओं
करके देवताओंके समूहको तृप्तकरते दिनके ईश सूर्य के सन्ताप को

हारक द्विजोंकेईश जो शशाङ्कनाम चन्द्रस्वरूप गणेशजी तिन्हेंसदा नमस्कार करतेहैं १० प्रकाशमान स्वरूपवाले आकाश वायु स्वरूप अर्थात् तिनदोनोकी नाईं गमन व्यापक समर्थ विकार आदि के कारण कलारूप हो समयका साक्षी अनेक क्रियासहित अनेक शक्ति समन्वित जो शक्तिरूप गणेश तिन्हें सदाभजते हैं ११ प्रधान पुरुष महान्तत्त्व रूप पृथ्वी जलस्वरूप दिशाओंका ईश ऐसे स्वरूपी असत् नाम असत्यसासत श्रेष्ठ सोहै रूपजिनका सो जगत्के कारणहुये बिश्वरूप गणेश तिनको सदा भजतेहैं १२ हे गणेशजी आपके चरण युगमें जो जन मन लगातेहैं वो विघ्न रुगोंको अरु पीडाको प्राप्तनहीहो वा शोभायमान सूर्य बिम्बसमान विशाल मे स्थित जन अन्धकारभई पीडाको प्राप्तहो १३ हम सर्वथा अज्ञानसे भ्रमाये बहुतवर्ष गणाकरके भी आपके चरणको नहीं प्राप्त हुये थे अरु अब आपहीकी प्रसन्नतासे पहुचे सो हे बिश्वम्भर प्राप्तहुये हमको तुम सदाही रक्षाकरो १४ ब्रह्माजीबोले हे महामुनि ऐसेस्तुति किये गणेश जी प्रसन्नहुये परमकृपा युक्तहो उनसे कहनेलगे १५ श्रीगणेशजी महाराज ब्रह्म विष्णु महेश्वरजीसे ये बोले कि जिस लिये तुम क्लेश पाये अरु जिसलिये यहा आये मैं तुम्हारी स्तुतिसे प्रसन्न भया तुम मुझसे वर मांगो १६ जो बुद्धिमान् प्रातःकाल उठकर भक्तियुक्त पवित्रहुआ पठन करै। वो पुत्र लक्ष्मी अरु सब कामोको प्राप्तहो अंतकालमें ब्रह्मस्वरूप हो अर्थात् मोक्ष पदार्थको प्राप्तहोगा १७ और भावना चित्तहुये तुमकरके किया ये मेरीआज्ञा से स्तोत्रराज इसनामसे विख्यात होगा १८ ब्रह्मा बोले वे प्रसन्न भये उनके इसवचनको सुन तिनके देखनेसे प्रसन्न मनयुतहो राजस्सत्वतमोगुणसे उत्पन्न तीनोंबोले १९ तीनोंबोलेहेसृष्टिकेसंहार कारक देवेश जो आप हमारेपर प्रसन्न होवें तोहमारी भक्ति आप के चरण कमलमे अव्यभिचार वाली अर्थात् चरणोंमे अन्यत्रकभी न हो २० और हमको अब क्या कर्त्तव्य है सो आप हमैं आज्ञाकरव हेगजमुखजी यहीहमारा वांछित बरहै सोदेवो २१ गणेशजी उनके

ऐसे वचनसुन फिरबोले हेमहाभागवानो तुम्हारी दृढभक्ति मेरेमेहो-वेगी जिससे तुमबडे २ भारीकष्टों कोभी पारकरोगे २२ अरु आप की विख्यात के लिये मैपृथक् २ कर्मभी कहता हू २३ कि हेब्रह्मन् तू तो रजोगुणसे उत्पन्नहै सोसृष्टिका कर्त्ता हो हे विष्णो तुमपालना करो क्योंकि तुम व्यापकहो सत्वके आश्रयहो २४ हेहरतुम तमो-गुणसे उत्पन्न हो सब संसार को संहारकरो अरु वेद शास्त्र पुराण सृष्टि समर्थता २५ये और २ विद्या गणेशजीने महात्मा ब्रह्माजीके अर्थदई अरु भगवान् गणेशजी विष्णुके अर्थ स्वच्छरूप सुन्दरता को देतेभये २६ एकाक्षर ओं तथा षडक्षर ओं नमोगणेशाय येमंत्र अरु सारेशास्त्र शिवजीके अर्थ अरु संहार शक्ति देतेभये २७ तबतो दीनमन ब्रह्मा प्रांजलि हो अर्थात् हाथजोड़ कर त्रिलोकी के ईश जगत्केगुरु वरदेते जो गजवदन गणेशजी तिनसे ये बोलतेहुये२८ ब्रह्माजी बोले कि जैसे जिसने शक्ति ग्रहणकरी अरु वाच्य अवाच्य का जिसेज्ञान नहो ऐसामैहू तैसेही अनेक विधिकी सृष्टिकहीं कुछ भीनहीं देख २६ अरु करनेकोभी आप व्यापककी आज्ञाकाविशेष कैसेजाने इधर कूप अरु इधर वापी ये ऐसा मुझे क्यापाया अर्थात् आप मुझेकुछ विशेष विस्मय दिखाकर प्रतीतकरो ३० तबतोगजा-ननजीने उसको दिव्यदृष्टिदे जो ब्रह्मा वेदशास्त्रज्ञाता व्याकुलचित्त था तिससे प्रभुगणेशजीने कहा ३१ गणेशजीबोले हे पद्मजब्रह्म मेरे शरीरकेभीतर बाहर अनेक अनेक ब्रह्माण्डहैं तिनभ्रमते हुओंको तू अभीदेख३२तबतो गणेशजीसे ये ब्रह्माश्वासवायुसेभीतर पहुचाया गया अरु इसने वहा अनेकही ब्रह्माडोकोदेखा३३ पहिले तो वहा अपने परम तेजसे एकको निश्चय किया अरु तिसके भीतर कम-लासन ब्रह्मा सब सृष्टिको देखताहुआ ३४ और ये ब्रह्मा वहांपर औरही ब्रह्माको अरु औरही विष्णु इन्द्र प्रजापतियों को अरुशंकर भास्कर वायु भुवनोंकोनदियोको वरुणको समुद्रोंको अरुयक्षगंधर्वों को किंपुरुष अरु सर्प्पोंको ३५ ऋषियोंको अरु पुण्यजननाम राक्ष-सोंको अरु साध्य अर्थात् द्वादशगण देवताओंको अरु मनुष्यों को

अरु पर्वत वृक्षोंको ३६ वृक्षादिको को अरु पश्वादिकों को अरुस्वेदज अर्थात् पसीने से उत्पन्न हैं तिन जतुओंको अरु पृथिवी सात पातालोंको अरु इकईश अव्यय अर्थात् स्वर्गोंको ३७ वो ब्रह्माही ब्रह्मादिक सब जन्म मरण भोगनेवाले चर अचरराज विश्वको देखताभया ३८ जिसअंड को ब्रह्माने भेदकिया अर्थात् देखा तिसीमें वो ये सारा प्रपंच देखता भया अरु पहिले की नाई भ्रांतिको प्राप्त भयो अरु सबतरेसेभी तिन ब्रह्मांडो के अन्तको पहुंचता न भया ३९ तब ब्रह्मा न ठहरनेको अरु न जानेको समर्थभया अर्थात् यथास्थानह जैसे तैसे स्थित होरहा फिर तो बैठकर, गजाननजीको ही स्तवन करता भया ४०, ब्रह्मा बोले मैं उस देव देव देव गणेशजी को अर्थात् जो देवदेवोंके भी देवहै तिनको अरु जिनकेशरीरमें ब्रह्माण्डों की संख्याही नहींहै क्योंकि आकाश के नक्षत्र अर्थात् तारागण की अरु समुद्र के जीवोंकी अरु तीरके शर्करा अर्थात् छिनको की कौन संख्याकरे तैसे ये हैं ४१ हेसुरेन्द्रो करके बन्दनाकरनेयोग्य तुम्हारे चरणारविन्द को अवलोकन कर अर्थात् देखके मेरीलज्जा दूरभई जो कि मैं भ्रान्त होगयाथा सो सम्यक् हुआ आप ज्ञानके समुद्र हैं तो मोक्ष भी तुच्छपदार्थ है तो और तो बातही क्या है ४२ अरु हे सुरोंके ईश नानाप्रकार के अर्थोंसहित आपके उदरमें ब्रह्माण्डों का समूह मैने देखा और फिर ठहरनेको या बाहर जाने को भी समर्थ न भया तो फिर आप से इतर और किसी देवको शरणभय हरण नहीं जानताहू ४३ तब तो प्रसन्नमन भये गजानन अनन्त भगवान् खेदको प्राप्तमन ब्रह्माको बाहर निकासते भये ४४ और तिसका पिछाड़ी रहनेवाला जो विष्णु तिसे भी अरु तामस जो हर तिसे देव गणेशजी ब्रह्माके साथभये इन्होको अपने कानके छिद्र से निकासता हुआ अरु तिसीके अङ्कमें हरि हर दोनो सुख पूर्वक शयनकरते रहे ४५।४६॥ इति गणेशपुराणउपासनाखण्डमें ब्रह्माजीकी स्तुति का वर्णन इसनाम से त्रयोदश अध्याय हुआ १३ ॥

राजा सोमकान्त ने भृगुमुनिजी से पूछा कि हजारो ब्रह्माण्ड देख कर फिर ब्रह्माजी ने क्या किया अरु गणेशजीसे आज्ञापाय सृष्टि कैसे रची १ भृगुजी बोले ब्रह्मा गर्वसे भरगया अरु अपनी बुद्धिमें ऐसा विचारताहुआ कि मै शास्त्रोको अरु वेदो को और भी पुराण आदि शास्त्रोंको जानताहूं २ अरु ज्ञान विशेष ज्ञान समन्वित शाप अरु अनुग्रह इनकी शक्ति सहित अर्थात् मैं शापदेऊ अरु छोड़ भी देऊ अरु मैंने सब ब्रह्माण्डो को देखलिया अरुसृष्टि की रचना भी देखी ३ अब मेरे इससृष्टि के रचनेमें करनेको कुछ अशक्य अर्थात् न कियाजाय सो नहीं है ऐसे ब्रह्मा के सृष्टि के अर्थ अर्थात् तिस काममे गर्वकोप्राप्तहुये४ हे राजन् कईप्रकारके विघ्नउत्पन्नभये वे परम दारुण सहस्रो विघ्न ब्रह्माजीको वेठमकरके अर्थात् बीचमें लेकर स्थितभये ५ जैसें मत्तमोह मक्खियें शहद के जाल अर्थात् छत्ते में लिपटजावें कैसे कि जिनके तीन२ नेत्र पाच२ हाथ कूपके से मुखवाले कोई२ सप्तहस्तवाले ६ तीन पैरके अरु पांचमुखके सात मुह छ पैरके दशमुख पाचपैरके तालप्रमाण अर्थात् सात२ बिलस्त के दातोवाले वृक भेडिये के से उदरवाले ७ नाना रूपवाले भारी जीव अरु वे सख्याभी नहीं कियेजायँ उनके नानाशब्दोकोसुन ब्रह्माजी कापे ८ इनको कोई तो मुष्टियो से पकडतेहुये कई ले नीचे हुये कइयो ने इसे दावलिया अरुइनकी चारोचोटिये पकड़ के इन को बहुतझुलाया ९ इसके चारो मुखोको देख२ कई हँसे कइयो ने निन्दा अरु प्रशसाकी कइयोने सेवा भी करी १० कइयो ने छुटाया अरुकइयोने फिर बाधलिया कईकछोडेहुयेकोभी इधर उधर खैंचते हुये११ कइयोने वाक्षमेंलेलिया कइयोने बालकवत्चूमलिया। कोई इनको होठ अरुदाढी पकड़ाकर आठहाथोका सहारादेकर नाचने लगा१२ ऐसे वो परवश ब्रह्मा चिन्ता शोकसहितहो बड़ा जो निज हृदयमें सृष्टि रचनेका गर्वथा उसे त्यागता भया १३ अपने जीने में निराशहुआ भारी मूर्च्छा को प्राप्तभया फिर दोघडी बीते मनसे स्वामी को स्मरण किया श्री गणेश जी को रोताहुआ सा प्रार्थना

करता भया १४ श्रीब्रह्माजी बोले हे अखिलगुरो नाम सबके स्वामिन् मेरी आयुर्बल तो थोड़ी नहीं है पर अनेकजन्मों में मेरा मनलग-रहा ऐसे मुझको संसार समुद्र से तिरानेवाला निर्मल ज्ञान नहीं है सो मैं इसपृथ्वी मे जन्मले अरु जिसकी उपमा नहीं ऐसी सुखवाली जो परम मुक्ति अरुमुक्ति आपके भजनसे उसे मैं कबप्राप्त हूंगा १५ हे विभो आपके सुदृष्टिरूप अमृत से भीगा भी भक्त तुम्हारा दुःख पाताहै इसकीयहलज्जा आपकोहीहै चिरायुर्बलवाले मेरीमृत्यु न हो १६ भृगुजी राजा सोमकान्त से बोले कि ऐसे इसने प्रार्थना करते आकाशवाणी सुनी कि तपकर तो उसने फिर प्रार्थनाकी १७ तब तो आकाशवाणी सुनतेही नानारूप बलवाले विघ्न ब्रह्माजी को छोड़ अन्तर्द्धान हुये १८ छुटा वो महा यशस्वी पद्म से उत्पन्न ब्रह्मा चिन्ता करतारहा कि बिना मंत्र अरु बिना स्थानके महातप कैसे कहा करूंगा १९ ऐसे व्याकुल चित्त ब्रह्मा जलके मध्यही भ्रमतारहापर अनन्यनाम औरमेरहित मनसे गजाननजीको ध्यावता भी रहा २० कैसे हैं कि मुकुट से विशेष शोभायमान जिस में मोती अरु रत्नलगे सुन्दर लालचन्दन से रचाहै अङ्ग जिनका सिन्दूर से अरुणतालिये मस्तक जिनका २१ मोतियोंकी लड़ोंकरके शोभायमान है कण्ठ जिनका सर्पका यज्ञोपवीत पहिरे अमोलरत्नों से जडे भुज भूषणोंसे भूषित २२ चमकदार जो मरकत मणि तिससे दीप्त जो अंगूठी तिसकरके शोभित भारी सर्पोंसे लिपटी जो गम्भीर नाभि तिससे शोभितहैं महोदर जिनका २३ नाना चित्र रंगोंसे खिंचे कटिबन्धनसे विराजमान सुवर्णके तारोंसेबना सजीला जो लालवस्त्र तिससे आवरण किये अर्थात् सजरहे २४ मस्तकमें जिनके चन्द्रमा सजरहा जो एकदन्त तिसकी शोभासे परम कान्ति होरही जिनकी ऐसे उस ब्रह्माके ध्यातेहुये फिर आकाशवाणी २५ उतरी कि सुन्दर बड़को देखर सो-ब्रह्मा ऐसे वचन सुन फिरचिन्ताको प्राप्तहुआ २६ ॥ इति गणेशपुराण उपासना खण्डमें ब्रह्माजी की चिन्ताका वर्णन इस नाम से चतुर्दश ऽध्याय हुआ १४॥

# पन्द्रहवां अध्याय॥

भृगुजीबोले कि हेराजोमेंश्रेष्ठ सोमकांत तबतौ ब्रह्माने भारीस्वप्न देखा । फिर उसने जलमें भ्रमते २ भारी वटवृक्ष देखा १ महापवन घामसे चरस्थिर जगत्केनाश हुये थे एकही महावट कैसेवचा२ ऐसे सन्देह को प्राप्त उसवृक्षके पत्रमे छोटाबालक । चारभुजवाला, सुन्दर मुकुट धरे कुडलोसे शोभित ३ अरु कठमे सुन्दर मणि मोतियो की लडोको धरे अर्द्धचन्द्र मस्तक धरे लाल वस्त्र पहिरे तैसें ही कटिसूत्र बाधे ४ ब्रह्माजी वहां ऐसेबालक को देखके तर्कनाकी कि यह बालकयहाकैसेहै जो एकदन्त नरशरीर गजमुखतेजसेप्रकाशमान५ अपने शुण्ड से जलको ले२कर शिरपर छोडताहुआ तब तौ ब्रह्मा इसेदेख आनन्द सहितहो ऊचेस्वर से हँसा ६ तबउसके हँसनेपर बालक उसवडसे उतरा अरु ब्रह्माके गोदमे बैठ उसे कोमल वाक्यकहा ७ बालक बोला तूछोटेसेभी महाछोटा है अरुवृद्ध भी महामूढ़ बुद्धि अर्थात् वृद्धभी बुद्धिरहित बालवतही है जोकि तू सृष्टिरचनेका गर्वकर चिन्ताको प्राप्तहो विष्णोसेधारणकिया अर्थात् तिरस्कृत हुआ ८ फिर आकाशवाणी सुन तपकी चिन्तामेपरायण नित्य जलमें भ्रमतारहा अब हेचतुरानन सब चिन्ताहारी उपदेश करूंहू कि६ मेरा एकाक्षर जो मत्र है इसेतू दशलक्षपुरश्चरणरीति से जप१० तब प्रत्यक्षहो उत्तम समर्थता देऊगा येस्वप्न के आश्चर्यको देख अम्बुज आसन ब्रह्मा चकित हो उठा ११ अरु शोचने लगा कि उस परेशका दर्शन मुझेकब हो ब्रह्मा स्वप्न देख मग्न हुआ आनन्द समुद्रमे १२ फिर स्नानकर बहुतदिन इसमेमंत्रजपा एक पैरसे कमलमें ठहर गणेशजीको ध्यातेहुये ब्रह्माने १३ कैसाहै कि जितेन्द्रियजित भोजनकाष्ठ पत्थरकीनाईं स्थितहुआ हज़ार दिव्य वर्षतक बडाभारी परमतपकिया १४ तबतौ इसके मुखसेबड़ीभारी ज्वालाझुल निकली तिन्हो से सारे प्राणी भारी भयानक पीड़ाको अप्राप्तहुये १५ तबतौ गणेशजीने ब्रह्माकी निष्ठाको प्रुवा अर्थात् -

चलदेखी तौ प्रसन्न हुये परम भक्ति से ध्याये उसके आगे प्रकटहुये
१६ किरोड सूर्य्योंके से प्रकाश समान शोभा जिनकी जैसे झलो
वाला अग्नि जलरहाहो मानो त्रिलोकी को जलाताहुआ अरुमानो
धरती आकाश को जलाताही होवे १७ जो गणेशजी फरशु कमल
धारणकिये सुन्दर मालाडाले सारेपापो को हरनेवाले सारीसुन्दर-
ता के भंडार गजवर मुखकी शोभावाले भक्तोकी इच्छा पोषणकारी
सुर नर मुनियो के बिघ्नोंके केवल अर्थात् आपही नाशक १८ तेज
के समूह रूप इनको देखतेही कमलासन ब्रह्मा कापा अरु जप से
हटाव्यग्र अर्थात् उद्विग्नमनहो परमचिताको प्राप्तहुआ १६ जिसके
नेत्रमारे तेज के ढकगये अरु स्मृति जातीरही इसकी इसऐसीदशा
को देख विघ्नराज गणेशजी तुर्तबोले २०, गणेशजी कहते हैं कि हे
लोकेश ब्रह्मातू भयमतमान वहीमैं आयाहू जिसने तुझे शुभ एका-
क्षरी मत्र स्वप्न में दिखाया था २१ तिससे तुझे सिद्धिमिली मै वर
देनेआयाहूं अरु मैं श्रेष्ठभावकोप्राप्तहू सोहेसुव्रती तूवरमाग२२जो२
तेरेहृदयमें है सो२देऊंगा मेरे प्रसन्नभये वोसभी होगा इसमें सशय
नहींहै २३ मुनिबोले हेराजन् ब्रह्मा गणेशजी के निर्मलवाक्यों को
सुनहर्षा अरु जगत् के गुरु जो ये इन्हे अत्यतही देखताहुआ इनको
शिरो से नमस्कार करके प्रसन्नमनहोबोला कि मेराजन्म सफल है
२४ ब्रह्माजीबोले किजो गणेशजी वेदोके शास्त्रोके ज्ञानी अरुयोगि-
यों केभी अरुऐसेही सब उपनिषधो के अगोचर अर्थात् जो विषय
नहीं किये जावें २५ सो आपबडे पुण्य से मेरे प्रत्यक्ष हुये जो आप
व्यापक हो आदि अन्त रहित अनन्तहो अप्रमाण किये जाने वाले
अरु गुणरहित भीहो २६ हेदेवेश हेविघ्नेश हेकरुणा के स्थान जो
आप प्रसन्नहोतो अपनी दृढभक्तिदो जिससेहमें दुःखस्पर्शनकरें २७
अरु अब मेरेको सृष्टिबनाने की शक्तिदो अरु गजानन आपके प्रसन्न
भये ये विघ्नसब शांतको प्राप्तहों २८ स्मरण करतेही मेरा सबकार्य
पूराकरो अरु निर्मलज्ञानदे अन्तमें मुझको स्थिरनामनिश्चल मोक्ष
देवो २६ गणेशजी बोले कि ऐसेहीहोवे तूनानाविधिकी बहुतसृष्टि-

रच मुझे स्मरणकरके सारेसे सारे विघ्ननाशहोंगे ३० तेरी दृढ़भक्ति अरु श्रेष्ठज्ञान मेरीप्रसन्नता से होंगे हेचतुरानन ब्रह्मन् तूनि शकहो सबकामकर ३१ मुनिबोले ऐसे वरपाय ब्रह्मा उन समर्थ की पूजा करताभया अरु जो२ उनके हृदयमें चिंता सो२ सबआगेप्राप्तहुआ ३२ अरु देवोंकेदेव गणेशजी की प्रसन्नता से पूजन करने के लिये दक्षिणा के अवसर में ये दो कन्या उत्पन्न भई ३३ कोमल प्रसन्न सुन्दर नयन मुखसे विराजित अनेक रत्नोंसे जटित नानाभूषणोंसे भूषित ३४ सुन्दर सुगन्धि लगाये दिव्यवस्त्र अरु माला पहिरे ये दोनो कन्या पद्मसे हुये ब्रह्माने तिनगणेशजी की दक्षिणाको उत्पन्नकरी ३५ अरु केले के गर्भ अर्थात् कपूरसे नीरांजननाम आरती उतार पुष्पांजलिदई अरु हजार नामोंसे स्तुतिकर प्रदक्षिणा करी ३६ नमस्कार कर प्रार्थनाकी कि दोनोंपर दयालहोउ ऐसेउसपर मेंठिब्रह्मा से पूजे गणेशजी ३७ तबतो विघ्नहर्त्ता गजमुख प्रसन्न मन उनसिद्धिरु बुद्धि इनदोनोंकोले समर्थगणेश अन्तर्द्धानहुये ३८ अरु फिर ब्रह्मामें पूर्ववत् परमेशकीप्रसन्नता अरु आज्ञासे विस्तार वालीसृष्टि रचताभया ३९ इतिगणेशपुराणउपासनाखंडमेंगणेशजी की पूजाका निरूपण इसनामसे पञ्चदशऽध्यायहुआ॥ १५ ॥

## सोलहवां अध्याय॥

राजा सोमकांत बोला हे विप्रर्षे अर्थात् हे ब्रह्मवर्य-गणेशजी की कथासुन मेरेचित्तमे हर्षहोताहै औरभी कहो मैं इसकथारूप अमृत से तृप्त नहीं होताहूं १ गणेश परमात्मा भगवान् के अंतर्द्धानहुये ब्रह्माने कैसे सृष्टि बनाई हे प्रभो उसे वर्णन करो २ मुनिबोले उस ब्रह्माने पहिले मनसे सातपुत्ररचे और उनसे ये कहा कि तुम निज निज बुद्धि से सृष्टि सहायकर रचो ३ वे उनका वचन सुन तपमें निश्चयकर बहुतसा तपकरके परब्रह्मको प्राप्तभये ४ तब प्रजा के पति ब्रह्माने सातपुत्र औरबनाये वे अत्यन्त ज्ञानको प्राप्तहुयेइस सुन्दर सृष्टिको न करसके ५ फिर उनसनकादिकोंकोभी ज्ञानप्राप्त

देख आपनेही करनेका आरम्भ किया तौ मुखसे ब्राह्मणो को अरु अग्निको रचा ६ अरु कमलासनमें भुजा अरु ऊरू पैरसे और जो तीनवर्ण अर्थात् भुजोसे क्षत्री और घुटनों से वैश्यपैरोसे शूद्र इनको अरु हृदयसेचन्द्रमा नेत्रोसे रवि अरु कानसे पवन अरु प्राणवायुको उत्पन्नकिया ७ नाभिसेआकाश शिरसे स्वर्ग रचा अरु पैरोसे पृथ्वी और कानसेदिशा और अन्य२ लोकोकोभी ८ जो ऊचा अर्थात् बडा छोटा जो चर स्थिर जो विश्व तिसे रचा तैसेही समुद्र, नदी, पर्वत तृण, गुच्छे,वृक्ष इन्हें रचे ६ फिर हेमुनिश्रेष्ठो कितनेकदिन वीतेपर सोये जो महाविष्णु तिनके कर्णसे दो वडे असुरभये १० मधुकैटभ नामसे तीनभुवन में विख्यात डाढोसे भयानक मुहवाले पीले नेत्र अरु बडीनाकवाले ११ वडेदेहवाले,वडेवली पर्वतकेसमान अत्यंत ऊचे वर्षाकेमेघशब्दके समान गर्जते वे दोनो अति गर्वित १२ वे दुष्ट बहुतसे वचनोंकरके उस विष्णु को विकार करतेभये अरु विप्र देवता, साधुरूपियो अरु शास्त्रो को भी निन्दा करते भये १३ तिनके शब्द से पृथिवी अरु शेपकापे ऐसेही तिनके शब्द से सारा ब्रह्माड उद्विग्ननाम व्याकुल होगया १४ फिरवे क्रोधकर लाल नेत्र वाले उसब्रह्मा को खानेको तैय्यार हुये तबतो इसने बरदेने वाली विष्णु को मोहकराने वाली १५ विष्णु के नेत्र में प्राप्त जो निद्रा तिसकी स्तुतिकरी कमल मे आसन जिसका ऐसे ब्रह्माने मधुकैटभ केनाश अरु हरिके प्रबोधन अर्थात् चेतकराने के लिये १६ गणेश जीके प्रसाद से विष्णुके हाथसे उनका मरणजान ऐसे श्रेष्ठविचार करके चिताहर्षयुक्त १७ ब्रह्माजीबोले कि हेदेवि स्वाहानाम देवताओको हव्यादि देनेवाली अरु स्वधानाम पितरो को तृप्तकरानेवाली ऐसे स्वाहा स्वधा रूपधरे अरु स्वधानाम अमृतमयी भी तू है अरु मात्रा समय प्रमाण करानेवाली अरु उससे अर्द्ध प्रमाणवाली भी तूही है रक्षाकरने वाली सहार करनेवाली जनोकी जननीनाम उत्पन्न करनेवाली अरु सत्नाम जो सत्ताके आश्रय असत्नाम जो उससे भिन्न अर्थात् नहींहै इस बुद्धिका विषय उसकी शक्ति अर्थात्

आदि इच्छा रूपक आदि कारण सोभी तूही है १८ श्रुति वेदरूप स्वरोंकी साधक कालरूप रात्री आदि अन्त रहित सामान्य रात्री जगत्की माता जगत्पोषण करनेवाली रचना, पालना, अरु संहार करनेवाली १६ अरु सावित्री तैसेही सन्ध्यारूप महामाया क्षुधा तृष्णा रूप। हे पर्वत पुत्रि अर्थात् गिरिजा देवि सारे वस्तुओ के समूहोकी शक्ति तुम्हींहोगी २० त्रिलोकीकी करनेवाली तुही नाथ अर्थात् ईश्वरी मैं आपसे प्रार्थना करता हूं कि ये विष्णु दैत्य अरु दनुजके पुत्र तिन्हे सूदन अर्थात् हरानेवाला, ज्ञान विशेषज्ञानसहित अब निद्रासे व्याप्त चित्त हैं २१ जिसकरके जगत् उत्पादन अर्थात् रचाजाता है अरु पालन कियाजाताहै अरु संहारभी कियाजाताहै सोभी तुझ करके अवतारोंके संकटमे जोड़ा जाताहै अर्थात् तुम्हारी आज्ञासे विष्णु अवतारलेते हैं २२ सो तू इनमधुकैटभ दुष्टात्माओ को मोहो अरु इनदुस्सह अर्थात् खोटोंके मारनेको इस विष्णुको ज्ञानदेवो २३ पूर्वजन्ममें मैं इनसे निरालस्यहोकर वहुत आराधन किया गयाहूं वहुत २ विधिके वर मैंने इन्हेदिये इस्से ये मेरेसेदोनों अवध्यअर्थात्मारजाते २४ इसी से मैंने इनके ऊंचे नीचे वचन भी वहुतसहे तो ये मेरेहीको मारना चाहे तो नानाविधि की स्तुतियों सेमानें २५ तवभी ये अपने दुष्टस्वभावसे मेरेमारणसे न हटे इस्से हे देविमैंतुमको विष्णुके प्रवोध के कारण प्रार्थनाकरताहूं २६ इति गणेशपुराण उपासनाखण्ड मे देवीजी की प्रार्थना भई इस नामसे षोड़शऽध्याय हुआ ॥ १६ ॥

## सत्रहवां अध्याय ॥

मुनिजी राजासेबोलेकि जवतक विष्णु उठनेरहे तवतकतोउन्हों ने स्वर्गको जादवाया इन्द्रको स्थान यमका अरु कुवेरका भी १ उन्हेंदेख सारेसे देवता भागतेभये गिरपड़े कईधमें कई मूर्च्छितभये कईखुले अर्थात् छुटकर भगगये २ तवतो देवीकरके निद्रासेरहित किया गया ईश्वर विष्णु उन सव देवताओंको आश्वासननामस्या-

वन्दे अर्थात् उन्हें समझाय उनकेसाथ युद्धकिया ३ सवदेवताओंके उन्हीं से किये आक्रम नाम ठाढयन अर्थात् दवाव को निवारण अर्थात् हटानेको अरु शेषआदि सवसर्पों का मुनियोंका यक्षराक्षसों काभी ४ तहां हरि शोभित हुये जोकि शख चक्र गदा धारण किये किरीट नाम मुकुट कुंडलधरे नीले मेघके समान कृष्णगहरी छवि जिनकी ५ तवतो बड़े वेगवाले हरि भगवान् ने शङ्ख वजाया उसभारी शब्दसे पृथ्वी आकाशकोभी क्षोभित अर्थात् चलितकिये ६ पांचजन्यनामे भगवान्केशङ्खका शब्दसुनकरउन्हींकाहृदय फटासाहोगया तव वे दोनो भयभीतहुये आपस मे बोले ७ हमसे भूमिमण्डल अरु पाताल अरु इकईसों स्वर्ग ये जवसहजही दवायेगये तव यहशब्दनहींसुना गया था ८ जोकि वज्रसार नाम सारलोहेके समानजिससे-हमदोनोकाहृदय कांपनेलगा है इससेइसअतिवली पुरुपके साथ हमें अवश्य युद्ध करना है ६ रणकी खाजकी शांति के लिये अरु विजय के लिये या इतरनामहारने के लिये इसरिपुको हम हतेंगे या हम आप निर्भय मोक्ष अर्थात मरण को प्राप्त होंगे १० वे ऐसे निश्चय करके युद्धकरनेकी इच्छा वाले हरिको बोले हे पुरुष श्रेष्ठरण खाजमिटानेको दीखा है हम दोनोको ११ हमारेदृष्टिगोचर अर्थात् सन्मुख हुआ तू कैसी उत्तमता अर्थात् भलापन को प्राप्त है अर्थात् अव युद्धही उत्तम है ऐसे उन दोनो का वचन सुनकर विष्टरश्रवा जो भगवान् हैं सो कहनेलगे १२ हरिवोले हेमहासुरो वहुत अच्छा कहा मेरेसाथ यथेच्छ युद्धकरो पर अपना मरण आपसेहीतो कोई नहीं चाहता १३ वे वोले हेदेवेश तुम चतुर्भुजहो इस्से हमेंवाहु युद्धदेवो मुनिजी बोले ऐसे उनसे कहेभगवान्तथेति तैसेही ऐसा कहते भये १४ एकले भी भगवान् अरु शस्त्रभी तजके उन दोनो से लड़नेलगे वे शिरसे मस्तक में अरु जांघोंसे जांघो में प्रहार करतेभये १५ कूर्पर नाम कोपर अर्थात् कोहनीसे कोहनी अरु हाथोसे हाथ १६ पिंडलियो से पिंडली कमरो से कमर नासिकाओंसे नासिका मुष्टियो से मुट्ठी देश अर्थात् हस्ततल पीठो

से पीठी १६ युद्ध करते हैं कि आस्फोटन नाम फोड़ना अर्थात्
फटकार कर गिराना अरु विकर्ष खैंचना अरु मण्डल अर्थात् इधर
उधर चक्कर दिवाना ऐसे बहुत काल आपस मे युद्ध होतारहा १७
तो हे महामुनि पांचहजार वर्ष बीतगये पर हरि उन्हें जीतने के
समर्थ न हुये तबतौ भगवान्ने मायासे गीतगानेमें चतुर ऐसागंधर्व
का वेष बनाया १८ तो वनान्तर मे जा उसने सुन्दर वीणा सेगान
जो किया तो हरिण श्वापद जीवश्व नाम कुत्तादिको मे हो आपत्ति
जिनसे सोश्वापद अर्थात् सिंह,बघेरा, भेड़िया, चीता इत्यादि श्वान
हिंसकजीव लोक, देवता, गन्धर्वभी, अरु राक्षस १६ येसबनिजर
व्यापार से रहित होय अर्थात् कामछोड तिसगीत में परायणभये
अरु उसके गानेका आलाप कैलास में शंकर स्वामीनेभी वारवार
सुना२० तो भगके नेत्र हरने वाले शिवजीका क्याअर्थ है कि दक्षके
यज्ञ मे वीरभद्ररूप हो आपने भग देवताके दोनो नेत्र उखाड़लिये
थे ऐसे शिवजी अपने निकुम्भ, पुष्पदंत, इन दोनों से बोले कि जो
यह वनमें गाय रहाहै इसे शीघ्रले आवो२१वे दोनो वहांजायभग-
वान्का दर्शनकर बोले कि तुम्हारा गानासुन शंकर हर्षसेभरे २२
देव शिवजी तुम्हारा गान सुननेको बुलाते है हमारेसाथ तू चल हे
सत्यगान कर्त्ता जिससे शीघ्र शिवजी के पासजावें २३ हरभक्तवाले
गन्धर्व रूप हरि उनका यह वाक्य सुन उनके साथगये जहा महे-
श्वरदेव थे २४ वहां जाकर पार्वती के कन्त जो शिवजी तिनका
दर्शनकिया जोकि अर्द्धचन्द्रमा को मस्तकपर धारण किये गजका
चर्म ओढे रुण्डो के मालासे विभूषित २५ शोभायमान है पीलता
लिये जटाजूट जिनका सर्पोके जनेऊडाले ऐसे जो भक्त पीड़ाविना-
शकरनेवाले विश्व केईश शिव जी इनको पृथ्वीपर नम्रहो विष्णु ने
प्रणामकिया २६ पर्वतशायी शिवजीने इस अधोक्षजनाम हरिको
निजहाथसे उठाकर अरु इसकोआसनपर बिठाया अरुशंकरजीने
इसकी यथाविधि पूजाकरी २७ तब हरिबोले कि अब मेरा जन्म
सफलहुआजो धर्म अर्थ काम मोक्षदेनेवाला आपकादर्शनभया२८

वमदे अर्थात् उन्हें समझाय उनकेसाथ युद्धकिया ३ सवदेवताओंके उन्हीं से किये आक्रम नाम ठाढ़यन अर्थात् दवाव को निवारण अर्थात् हटानेको अरु शेषआदि सबसर्पों का मुनियोका यक्षराक्षसों काभी ४ तहां हरि शोभित हुये जोकि शख चक्र गदा धारण किये किरीट नाम मुकुट कुडलधरे नीले मेघके समान कृष्णगहरी छबि जिनकी ५ तवतो बड़े वेगवाले हरि भगवान् ने शङ्ख बजाया उसभारी शब्दसे पृथ्वी आकाशकोभी क्षोभित अर्थात् चलितकिये ६ पांचजन्यनाम भगवान्केशङ्खका शब्दसुनकरउन्होंकाहृदय फटा साहोगया तव वे दोनों भयभीतहुये आपस मे वोले ७ हमसे भूमि मण्डल अरु पाताल अरु इकईसो स्वर्ग ये जवसहजही दवायेगये तव यहशब्दनहींसुना गया था ८ जोकि वज्रसार नाम सारलोहेके समानजिमसे हमदोनोकाहृदय कापनेलगा है इससेइसअतिवली पुरुपके साथ हमे अवश्य युद्ध करना है ६ रणकी खाजकी शांति के लिये अरु विजयके लिये या इतरनामहारने के लिये इसरिपुको हम हतेंगे या हम आप निर्भय मोक्ष अर्थात मरण को प्राप्त होगे १० वे ऐसे निश्चय करके युद्धकरनेकी इच्छा वाले हरिको बोले हे पुरुप श्रेष्ठरण खाजमिटानेको दीखा है हम दोनोको ११ हमारेदृष्टिगोचर अर्थात् सन्मुख हुआ तू कैसी उत्तमता अर्थात् भलापन को प्राप्त है अर्थात् अव युद्धही उत्तम हैऐसे उन दोनो का वचन सुन कर विष्ठरश्रव जो भगवान् हैं सो कहनेलगे १२ हरिवोले हेमहासुरो वहुत अच्छाकहा मेरेसाथ यथेच्छ युद्धकरो पर अपना मरण आपसेहोवो कोई नहीं चाहता १३ वे वोले हेदेवेश तुम चतुर्भुजहो इस्से हमैंवाहु युद्धदेवो मुनिजी बोले ऐसे उनसे कहेभगवान्तथति तैसेही ऐसा कहते भये १४ एकले भी भगवान् अरु शस्त्रभी तज के उन दोनो से लड़नेलगे वे शिरसे मस्तक में अरु जाघोसे जाघों में प्रहार करतेभये १५ कूर्पर नाम कोपर अर्थात् कोहनीसे कोहनी अरु हाथोसे हाथ १६ पिंडलियो से पिंडली कमरो से कमर नासिकाओसे नासिका मुष्टियो से मुट्ठी देश अर्थात् हस्ततल पीठो

से पीठी १६ युद्ध करते हैं कि आस्फोटन नाम फोडना अर्थात् फटकार कर गिराना अरु विकर्ष खैंचना अरु मण्डल अर्थात् इधर उधर चक्कर दिवाना ऐसे वहुत काल आपस मे युद्ध होतारहा १७ तो हे महामुनि पांचहजार वर्ष बीतगये पर हरि उन्हें जीतने के समर्थ न हुये तवतौ भगवान्ने मायासे गीतगानेमें चतुर ऐसागंधर्व का वेष वनाया १८ तौ वनान्तर मे जा उसने सुन्दर वीणा सेगान जो किया तौ हरिण श्वापद जीवश्व नाम कुत्तादिको मे हो आपत्ति जिनसे सोश्वापद अर्थात् सिंह,वघेहा, भेडिया, चीता इत्यादि श्वान हिंसकजीव लोक, देवता, गन्धर्वभी, अरु राक्षस १९ येसवनिजर व्यापार से रहित होय अर्थात् कामछोड तिसगीत मे परायणभये अरु उसके गानेका आलाप कैलास में शंकर स्वामीनेभी वारंवार सुना२० तौ भगके नेत्र हन्ने वाले शिवजीका क्याअर्थ हैं कि दक्षके यज्ञ मे बीरभद्ररूप हो आपने भग देवताके दोनो नेत्र उखाड़लिये थे ऐसे शिवजी अपने निकुम्भ, पुष्पदत, इन दोनों से वोले कि जो यह वनमें गाय रहाहे इसे शीघ्रले आवो२१वे दोनो वहांजायभगवान्का दर्शनकर वोले कि तुम्हारा गानासुन शंकर हर्षसेभरे २२ देव शिवजी तुम्हारा गान सुननेको वुलाते हे हमारेसाथ तू चल हे सत्यगान कर्त्ता जिससे शीघ्र शिवजी के पासजावें २३ हरभक्तवाले गन्धर्व रूप हरि उनका यह वाक्य सुन उनके साथगये जहा महेश्वरदेव थे २४ वहा जाकर पार्वती के कन्त जो शिवजी तिनका दर्शनकिया जोकि अर्द्धचन्द्रमा को मस्तकपर धारण किये गजका चर्म ओढे रुण्डो के मालासे विभूषित २५ शोभायमान हैं पीलता लिये जटाजूट जिनका सर्पोंके जनेऊडाले ऐसे जो भक्त पीडाविनाशकरनेवाले विश्व केईश शिव जी इनको पृथ्वीपर नम्रहो विष्णु ने प्रणामकिया २६ पर्वतशायी शिवजीने इस अधोक्षजनाम हरिको निजहाथसे उठाकर अरु इसकोआसनपर बिठाया अरुशंकरजीने इसकी यथाविधि पूजाकरी २७ तव हरिवोले कि अव मेरा जन्म सफलहुआजो धर्म अर्त्थ काम मोक्षदेनेवाला आपकादर्शनभया२८

फिर गन्धर्व्ववेद अर्थात् गानविद्या में परायण हरि ने देव शि-
वजीको सन्तुष्टकिये बीणाके स्वरोसे कोमल रागोंसे अरु नाना प्र-
कारके अलापोसे भी-२६ स्कन्द ० गणेश ० अरु देवी पार्वती को
और भी सुर मुनियोको प्रसन्नकिये तब तो महेश्वरजी सबके देखते
भगवान्को स्पर्शकर अर्थात् सराहतेभये ३० अरु जो ये शंख चक्र
गदा, पद्म, धारे सुन्दर भगवान् थे इनसे कहा कि हे गन्धर्व रूपहरे
मुझसे निश्शेष अर्थात् जिससे कोई कामना शेष न रहे ऐसीकामना
मांगो३१ मैंदेऊंगा क्योंकि तुम्हारे गानसे अत्यन्त हर्षकोप्राप्तहुआ
हूं भृगुजी बोले कि हेराजन् तबतो भगवान् ने उन दैत्यो का परम
वृत्तान्तकहा ३२ कि मेरेक्षीर सागर में सोते कानके मैलसे मधुकै-
टभ नाम उत्पन्न भये अरु ब्रह्माजी को भक्षण करनेको उद्यतभये
३३ फिर हे भर्ग शिवजी उसने निद्रा स्तुति करी तिससे मैजागा
अरु उनसे मल्ललीला अर्थात् कुस्ती इस खेलकोप्राप्तहुआ बहुत
युद्ध करताभया३४ परमैउन्हें जीत नसका इससेमैने यह वेष धरा
है अब मुझ से उनके वध अर्थात् मारने का उपाय हे करुणा
सागर शिव आप वर्णन करो ३५ भर्गनाम महादेव जी ने कहा
कि तू गणेश जीको विनाही अर्चे संग्राम करने की जगह चलागया
तिससे तू शक्तिसे हीन है अरु अत्यत क्लेशवान् भी है ३६ हे श्रेष्ठ
भगवन् इससे तुम गणेशजी को पूजकरही युद्ध के लिये जाओ
जिससे तुम उन्हें मायासे मोहकर वश करलेवोगे ३७ मेरे प्रसाद
से उन दुष्टो को तू निस्सन्देह मारैगा- हरि बोले कैसे विनायक
देवकी उपासना करू सो हे भर्गजी आप कहो ३८ महादेवजीबो-
ले श्रीगणेशजीके सातकिरोड मंत्रकहेहै तिनमें जो महामत्रहे उनमें
भी एकाक्षर भारी महामत्र है ३९ अरु हे भगवन् तैसेही षडक्षरभी
हैं तिनमें सेभी में एक कहता हूं तब शिवजीने एकाक्षरी को छोड
सिद्धारि नाम से प्रसिद्ध चक्र के योग से ४० ऋण धन को शोध
अर्थात् हानिलाभ को विचारकर षडक्षर महामत्र का उपदेशकिया
जोकि गणेश जी सर्व सिद्धि दायक श्रेष्ठ मत्र है ४१ इस अनुष्ठान

मात्रही से तेराकार्य्य सिद्धिको प्राप्त होगा तब तो सो भगवान् अनुष्ठान करनेके लिये शीघ्र जातेभये ४२ इतिश्री गणेशपुराण उपासना खण्ड में महामन्त्र का उपदेश भगवान् को वताना इस नाम से सप्तदश ऽध्याय हुआ ॥ १७ ॥

## अठारहवां अध्याय॥

मुनीश्वरजी वोले भगवान् हरिने इसमन्त्रको किस स्थानमें किस प्रकार से जपा। अरु कैसे सिद्धिको प्राप्तभया सो विस्तार सहित वर्णन करो १ व्यासजीने कहा इस पृथ्वी मे परम सिद्धिका करने वाला(सिद्धिक्षेत्र)इस नाम से विख्यात एकक्षेत्रहैवे महा विष्णुतहां जाकर परम तप करनेलगे २ षटक्षर मन्त्रकी बिधिसे गजानन देव को ध्यावते हुये खनाम जो इन्द्रिय तिन्हें यत्नसे जीतकर आराधन करतेभये ३ निज शत्रुवध कामना के लिये वाणास्त्र से दिग्वन्धन अर्थात् रक्षा करके और भूत शुद्धि को करके प्राणों का स्थापन अर्थात् प्राणप्रतिष्ठाकरके ४ और आधारशक्तिसे आदिक्रमसे अन्तर्मातृकाओं का औ कान्यास अर्थात् प्रत्येक नाम से यथा स्थान में स्पर्श करके नमस्कार करना अरु मस्तक आदि क्रम करके वाहर की मातृकाओं का न्यास करके फिर मूलमंत्र से प्राणायाम करके गजाननदेव जी को ध्याकर किंच आवाहन आदि जो उपचार मुद्रा हे तिनकरके अर्थात् जो मानसी पूजाविधिहे तिससे ५।६ और भी जो नाना प्रकार की सामग्री हो तिस करके और जो षोडस उपचार हे तिनसे योगेश्वरों के भी ईश्वर जो हरि भगवान् हे सो उस परम मन्त्रकोजपते भये ७ ऐसे सौवर्षकाल वीते श्रीगणेश परमात्मा २ किरोड सूर्य्योंकी अग्निकेसमान कांतिवाले हो प्रत्यक्ष ताको प्राप्त भये अर्थात् अपना प्रकट दर्शन कराते भये ८ अरु अतिही प्रसन्न हृदय हुये गरुड की ध्वजा वाले हरि से कहते भये कि हे हरे तू जिन २ की कामना अर्थात् चाहना करता है सो २ वर मांग ९ तेरे इस तपसे प्रसन्न किया मैं सवही देउंगा अरु जो में तुझ से

पहिलेही पूजागया होता तो तेरा निश्चयही विजय अर्थात् जीतना होजाता १० हरि बोले हे गणेशजी महाराज शिवजी, अरु इन्द्र हैंमुख्य जिनमें ऐसे सारेदेवता बहुत से तपों करके भी आपकेदर्शन करनेको समर्थ नहींहोते अरु जो आप नाना अर्थात् विराट्रूप एक अर्थात् केवल शुद्ध ब्रह्मरूप व्यक्ताव्यक्त अर्थात् गुप्त प्रकट अनुमित प्रत्यक्ष विषयी कृत आप गणेश तिन्हें मैं अर्थात् आपतोकहापरमेश अरुमैकहां पश्येनाम सम्यक् प्रकारसे आपका दर्शन करताहूं ११ और जो आप छोटोसे अणु अर्थात् प्रमाणु स्वरूप, हो अरु महत नाम बड़े जो व्योम आकाशादिक तिनसे महान्सत्वरूप नाम बडे भारी विराट् चैतन्य स्वरूपवाले अरु इस जगत्की सृष्टिनामरचना अरु सहार अरु पालन भी बार बार दैवयोग से आपही करते हो १२ सर्वजीव मात्र के व्यापक भी आपही हो सर्वत्र गमन करता अरु सर्वशक्ति समन्वित सर्वत्र व्यापक सर्व प्रपंच कारी परमईश सर्वजीवसमूहकाद्रष्टा नाम देखनेवाले अर्थात् साक्षिरूप आपहीहो अरुरक्षक, पोषक सन्सारके नेतानामप्राप्तककरनेवालेनियन्ताअर्थात् ईश आपही हो पितानाम पालन कर्त्ता भी आपही हो १३ हेदेव गणेशजी ऐसे आपके दर्शनसेही मेरी सिद्धियें तोहोगी पर तबभी मै आपसे एकबात और भी कहताहू १४ कि मेरीही योगनिद्रा के अंत में मेरेकर्णा के मलसे उत्पन्न महाबडेभारी जीव मधुकैटभ उत्पन्नभये अरु उस ब्रह्माकोखानेको तय्यारभये १५ तबतो मैंने उनके साथ बहुत दिनोतक युद्धकिया फिरमैं उनसे क्षीणबलहोकर आपके शरणआयाहू अबजैसे उनका मुझसेतीवधहोय तैसाबिचारकरो१६ और मुझको औरर भी असुरोंके जीतनेका उत्तम यशदेवो अरु हे परम ईशान गणेशजी आप मुझे अपनी अनपायनीनाम नाश न हो जिसका ऐसी अव्ययभक्तिदेवो १७ जिससे मेरी ये कीर्तिअप्रमेयहो करके त्रिलोकोकोपवित्र अर्थात् व्याप्तकरै श्रीगणेशजीबोले कि हेहरे जो २ तेरेसे प्रार्थित अर्थात् मांगागया है वो २ तेरा अवश्यही हो अर्थात् सिद्धिको प्राप्तहोगा १८ तेरा यश अरु बल परम कीर्तिभी

होगी अविघ्ननाम विघ्नका नाशहोगा मुनिजीबोले गणेशजीतो महा विष्णुको ऐसे कहकर अन्तर्द्धान हुये १६ अरु ये आनन्दभरे उन असुरोको जीत लियेहो मानतेभये अरु वहा भूरिनाम बहुतसे रत्न जडे जिसमे ऐसा स्फटिकोसे प्रासादनाम मन्दिर बनाते भये २० कैसाहै कि सजरहे सुवर्ण के शिखर जिस्मे चारद्वार वाला सुन्दर शोभायमान वहां गणडकीनाम नदीके पाषाणमयी मूर्त्तिको स्थापन करतेभये २१ देवता अरु मुनियोने जिसकी (सिद्धविनायक) ऐसी प्रथानाम सज्ञारक्खी कि जहा भगवानूने भी यह सिद्धिपाई २२ तवसे वो फिर पृथिवीपर सदा(सिद्धिक्षेत्र)इसनाम से विख्यातहुवा फिर भगवान् तहांगये जहापर मधु अरु कैटभ दोनोथे २३ वेभग-वान् को आते देखके हँसने अरु व्याज निन्दासी करनेलगे कि यह मेघसमान कालामुह तूनेहमै कहासे आ दिखाया २४ अरु हमतो अबतेरे को अवश्यही महामुक्ति देंगे अर्थात् इस ससार से छुडादे-वेगे अरु तुमतो हलकापने को प्राप्त होगयेथे अबयहां किसलिये आयेहो २५ हरिनेकहा अरे छोटासा स्वरूपही अग्नि शीघ्र सब को जलादेता है जैसेही रात्रिको छोटासा भी दीपकभारी अँधेरेका सहार अर्थात् दूरकर देताहै २६ तैसेही हे खोटे मदवालो मैं तुम्हें अभीनाश करनेको शक्त समर्थ अर्थात् तय्यारहू मुनिजी बोले कि इनका ऐसावचनसुन मधुकैटभ अतिक्रोधहुये २७ शीघ्रही भगवान् को मुष्टियो से हनतेभये अर्थात् हरिके ऊपर घूंसों का प्रहार करते हुये तवतो फिर उनसे हरिका मल्लयुद्ध होनेलगा २८ ये वहुत दिन उनमे युद्धकरके भगवान् फिर उन्हें वरदेने को तय्यार हुये तो हरि भगवान् उन मधुकैटभो को कोमलवाणीसे यह कहतेभये २९ मेरे प्रहारो को तुमने वहुत वर्षसहे सो हेदैत्य श्रेष्ठो मैं तुम्हारे पुरुषार्थ से प्रसन्न हुआहू ३० तुम्हारे दोनों के समान न कोईहुये न होवेंगे वे वोले कि हरे हमींसे तू वरमाग हम वहुत वरदेवेंगे ३१ हमीं तेरे युद्ध से तुमपर अत्यत प्रसन्न हैं मुनिजीवाले भगवान् उन माया से मोहितहुओका ऐसावचनसुन३२ वोले कि हे असुरो जो तुममुझको

वरदेने को समर्थ होतो मेरे से वध्यता अर्थात् मरजाने की योग्य ताको प्राप्तहो यहीमैंने वरमागा ३३ तबवे मधुकैटभ विचारते जल मय सबदेखकर ये परम प्रसन्नहुये कहतेभये कि तुम्हारे हाथसेमौत अच्छीहै तथाहीहो ३४ अन्तमेंभी आप के चितवन से जनमनातन मोक्ष को प्राप्तहोते है पर हेमाधवहरे जहां कि जलमयी पृथ्वी न होवे तहां हमें मारो ३५ सर्व्वथा हम सत्यका त्याग नही करेंगे क्योंकि सत्यमेही सब प्रतिष्ठित अर्थात् टिकरहा है मुनिजी बोले उनके ऐसेबचनको सुन भगवान् ने उनको अपनी जांघो पर धर लिये ३६ अरु छूरेकीसी धारवाले चक्रसे इनके शिरकाटलिये तब तो देवसारे हर्षितभये अरु पुष्प वर्षातेभये ३७ सारे गन्धर्व नाचे अप्सराओ के गण गानेलगे तबफिर भगवान्ने आकर ब्रह्माजीको ३८ हर्षभरे होकर सब वृत्तांत कहा हरिबोले कि हे ब्रह्मन् जब मैं उनके जीतनेमे अशकनाम असमर्थहुआ तो शिवजीकेपासगया३९ फिर शंकरजी से मेरेको षटअक्षर का मन्त्र प्राप्तभया उससे मैंने व्यापक विघ्नोके ईश देव गणेशजीको आराधन किये ४० उन्होंने मुझे नानाप्रकार के काम फल देनेवाले वर दिये उसके प्रभाव से मुझकरके दुष्ट मधुकैटभ हतेगये ४१ वे स्तुति पूजाकिये देवगणेश जी अन्तर्द्धान भये उन महात्मा गणेशजी का बडापन ४२ मुझको शंकरजी करके जनायागया उन्हींके प्रसाद से मैं और२ भी दैत्य दानवो को हतोगा देवता अरु सारेमुनि गजानन देव की स्तुति करके ४३ ब्रह्माजी को अरु शंकरजी को अरु मुझको प्रणाम कर निज २ स्थानको गये इस पापनाशक माहात्म्यको नित्यसुने ४४ उसेकिसीसे भी भयनहो अरु वो सब कामना फलको प्राप्तहो ४५ इतिश्री गणेश पुराण उत्तरार्द्धखण्ड सिद्धक्षेत्र की उत्पत्तिका कथन इसनामसे अष्टादशोऽध्याय हुआ ॥ १८ ॥

## उन्नीसवां अध्याय॥

व्यासजीने ब्रह्माजीसे पूंछाकि सिद्धक्षेत्र का अरु गणनाथजीका

पापहरण कामदाता पुण्यवर्द्धक नाम वढाने वाला माहात्म्य मैंने
सुना १ हेभगवन् ब्रह्माजीगणेशजीकी औरभी कथा व अर्थात् इति-
हास मुझसेवर्णनकरो कोईभी इसकथारूप अमृतकोपीताहुआ तृप्त
नहीं होता है २ ब्रह्माजी बोले पराशर जीके पुत्रव्यास तेरेआगेही
मैं एक वडा आख्यान कहताहू जोकि सर्वदेवों के अधिष्ठाता विभु
देव गणेशजी का सुंदर इतिहासहै ३ कि विदर्भदेश में एक (दान
शूर) इसनाम से महाबली राजाहुआहै अरु हे महामतिवाले व्यास
जी (कौंडिन्य) नाम नगरमें उसका निवास हुआ ४ जिसके सीमा
वाले अरु और २ भी राजा करके देनेवाले हुये अर्थात् आप महा-
राजाथा जिसके घोडोंकी अरु हाथियो की अरु पैदलोंकी दशकोटि
थी अर्थात् यह सबवल दश२ करोडथा ५ इतनेहीरथ जिसकेआगे
पीछेसे सदा निकलतेरहे अरुहजारों ब्राह्मण जिसकेआश्रयहो हर्ष
पाते अर्थात् सुखसे धन समृद्धकर्म निष्ठहुये ६ उसकीरानी वडभा-
गिनी (चारुहासिनी)इसनामसे प्रसिद्धहोतीभई खिलेकमल सरीखे
मुखवाली मृगके वच्चेके समान नेत्रवाली ७ जोब्राह्मणों की शरण्य
देवती मे परायण नित्यही धर्ममें तत्पर पतिव्रता पतिमेहो प्राण
जिसके पतिही के वचन मे सदा रची ८ वो श्रेष्ठवर्णवाली दैवयोग
से अपुत्रनाम पुत्ररहित होतीभई राजाने उस सुंदर सर्वांग शोभा
वालीको देखकर ६ दुःखी विचारता हुआ वोला कि मैं नृपो मे तो
उत्तम हू पर पुत्र करक हीनहूं इससे इससब राज्यको त्याग वन
मेंहीजाना उत्तम है १० अपुत्र की गतिनहींहोती अरु स्वर्गमें सुख
भी नहींहोता अरु देवता वो उससे हव्यनाम आहुति नहीं गृहण
करते हैं अरु पितर कव्यनाम पिण्डदानादि नहींलेते ११ मेराजन्म
वृथा है अरु माता घर पिता द्रव्य कुल येभी वृथाहै विना पुत्र के
मेराकिया सबकर्म भी निश्चय निष्फलहोहै १२ उसराजा ने ऐसे
विचार अपने दो मंत्रीवुलाये एकतो(मनोरजन) नामदूसरा (सुमंतु)
इसनामसे थे १३ वेदोनों दण्ड नीति अरु त्रयी अर्थात् ऋक् यजुः
साम इनतीनोंवेदोकोजानते अरु वे सोलाकलाओंमेंकुशल सोदोनों

उसीक्षण से अर्थात् तत्कालही आकर हेमुने उसराजा को नम्रभये खडे हुये १४ भोमराजा उन्हें ये बोलाकि मेराराज्यले वो क्योंकि मेरा या मेरीरानी का पूर्व जन्मका कोई पापहे १५ तिससे हमारे वेनोजगह अर्थात् मातृ पितृ कुल पावनी सर्वत्र सुखदेनी सन्तान नहींहै सो हमबनको जातेहै जो फिर आवेतो हमको फिरराज्यदेना १६ अरुजो हमनहींआवें तो तुमदोनो आपसमेंराज्यको वटायलेना वेराजा ऐसे निश्चय करके स्वस्ति वाचन पहिले करवाकर १७ ऐसे राजा ब्राह्मणोको बहुतसा दानकरके अपने पुरसे चला पत्नी सहित श्रेष्ठ राजा मन्त्री तथा और नगर निवासि जनो को साथ लिये १८ दो कोशमात्र जाकर सबको विदाकर दिये मन्त्री बोले कि हे राजन् हमभी आपके साथही जावें १९ अरु तबतो सारेनगरकेजन अत्यंत दु:खित हो रोनेलगे तो राजाने कहाकि भय न मानना मन्त्री तुम्हारे मालिक कर दियेहै२० जैसेकि मै वैसेही ये तुम्हारा पालनकरेंगे ऐसेउनको समझाय उनमन्त्रियोसे बोला कि २१ मैने तुमको राज्यदिया इससे मेरेपुरको सबतरह मे रक्षाकरो ऐसेराजा सबको विदाकर पत्नीही को साथले पुरसे औरभी आगे गया २२ इसमे भ्रमते २ कमलो करके शोभित सरोवर देखा जो कि फूले वृक्षोकरके शोभायमान नाना जलजीवो करके युक्त २३ फिर इस पासही राजारानी दोनोने एक सुन्दर रमणीय आश्रम देखा जोकि सम्पूर्ण आनन्दको विशेष बढानेवाला २४ जहाहस्ती आदि जाति वैरवालेभी ईर्षा न करे अरु सिंह,नकुल,सर्प, विडाल मूषक आदिभी समान रहते थे २५ वहांपर उन्हों ने कुशासन पर बिराजमान मुनि(विश्वामित्रजी)को देखे जोकि शांतशील अरुवेदके अध्ययन में परायण शिष्यो करके आवरण किये अर्थात् शोभित २६ ये दोनों अंजलिके पुटकिये अर्थात् हाथ बांधे प्रणाम करके अरु उनके चरण धारण करके वार २ नमस्कार करते भये २७ तबतो मुनियों मे सिंहतप के समुद्र विश्वामित्र जी जाना है प्रयोजन जिन्होने सो उसराजा को चरणो मेसे उठाकर मधुर मनोहर

बाणी से कहतेभये २८ बिश्वामित्रजी बोले कि हे राजन् तेरे गुणयुक्त महायश वाला पुत्रहोगा तू कहांसे आया है हमैं अपनाना म नगरवताव २९ फिर राज श्रेठ मैं तेरे पाप नाशके लिये प्रयत्न करूगा भीमराजा बोलाकि हेस्वामिन् बिदर्भ देशमैं कोंडिल्यनाम मेरानगर है ३० (भीम) ऐसाही मेरानाम है अरु ये सुन्दर हास्य वदनी मेरीरानी है अरु पुत्रकेलिये तप दान व्रत आदि उपायो से यत्नकिया है ३१ परमेरे पूर्वजन्मके कियेपापसे भगवानने करुणा न भई-तबतौ राजतज वनमेआये अरुमुनिजी आपके चरणदेखे ३२ बहुतसे वनोमे भ्रमते दैवकरके यहां लायेगये साधुओ की संगति शीघ्र उत्तमफलको देतीही है ३३ इससे अव आप के आशीर्बचन से मेरेपुत्र हुवाही इसमे सन्देह नहीं क्योकि विद्या व्रत तप दान यज्ञ वेदाध्ययन करनेवाले ३४ दया शांति सयुक्त आपकी आशी-श हे मुने व्यर्थनाम निष्प्रयोजन नहींहै परतु हे मुनिजी मेराऐसा पूर्व जन्मका कौनपाप है ३५ उसमें कोई उपाय कहो में आपको सर्वज्ञ मानताहू ब्रह्माजी बोले महामुनि बिश्वामित्र जी उस राजा के ऐसे बचन सुनकर,राजाको उस के पूर्व की कथा आदर सहित सुनाई ३६ बिश्वामित्र बोले हे खोटीमति वाले तेंने श्रीमदसे अंधा हो निज कुल धर्म तजे जोकि वेद में अरु शास्त्र पुराण मे अरु इस लौकिक अर्थात् लोक व्यवहार मे भी जो प्रतिष्ठित नाम माने थे ३७ सो कहताहू कि तेरे वड़े नित्यही गणेशजी को पूजतेरहे अरु तिन्हींके क्रोधसे तेरे सन्तान नहीं होती है ३८ जिस कारण से ये गजानन तुम्हारे कुल देवत्वको प्राप्तहुये सो हे महावीर में तेरेमे आदरसे कहताहू तू श्रवणकर ३९ तुझसेपहिले सप्तम पुरुषअर्थात् सातवईं पीढी में भीमनृप हुआ उसके भी बहुत कालही करके एक पुत्र हुआथा ४० तोयह गूगा अरु वहिरा अत्यंत दुर्गंधि सहित पूयझरने सहित अर्थात् राध जिसके शरीर से चुवरही अरु कुवड़ा ४१ उसेदेख उसकी माता कमला अत्यन्त दु खितभई अपने मनके बीच चिन्तने लगी कि ससार में अपुत्रताही भलीहै ४२ अरु ऐसा

पुत्रवानपना अच्छानही कि जो अत्यन्तदु ख करनेवाला इससेमेरा मरण या.इसपुत्रका बिधातासे क्यो नही किया जाता है ४३ अरु अवमे प्यारे जनोंको कैसे मुंह दिखाऊ गी ऐसे उसने अत्यन्त वि-लाप करती अतिही भयानक रुदनकिया ४४ उसका भर्त्ता रोना सुन उस सूतिकाके घरमे गया अरु उसतरे के बालक अरु अति दु खित पत्नीको देखकर ४५ कर्मके मार्ग अर्थात् कर्मगति ज्ञानी राजा उसको कोमल वाक्यसे समझाता हुआ बोला कि हेकल्याण वती तू दु खनपाव कर्मोकी गति ऐसीहीहै ४६ कि पूर्वजन्मके पाप से प्राणी दु खभागी होताहै अरु दु:खवाला सुख भोगता है अरु सुखवाला भी फिर दु:खही भोगने लगताहै ४७ इस बालकको न शोचो अच्छाही होगा जैसे इसका पूर्ववीता अर्थात् कियाहै तैसा ही इसेहोगा ४८ अरु हम मणि मन्त्र औषधो करके यत्न करेंगे किंच तपो अरु जपोसे देवताओकी पूजा अरु यथाविधि से ४९ अवहे सुन्दरि भृकुटीवाली इसवालकको जो भलाकरने का हित है तू उसे आचरण कर ऐसे कही पतिव्रता शोक को त्यागकर फिर बालकको ५० जलसे धोकर सखियो के साथ हर्षी पुत्रकेजन्मका सब मगल कार्य्य करती भई ५१ उसने ब्राह्मण अरु उनकी स्त्रियो की यथा शास्त्र पूजाकी इति गणेशपुराण उपासनाखण्डमे कमला पुत्रका वर्णन इसनाम से एकोन विंसतितमोऽध्याय हुआ १९ ॥

## बीसवां अध्याय॥

श्रीब्रह्माजी बोले तवतो उसने ब्राह्मणो को साधुओं को दैवज्ञनाम ज्योतिषियोको जोकि वेदमे निष्ठावाले थे तिन्हे बुलाय अरु धन रत्न बस्त्रोसे उनकीपूजाकर १ उन्हेंपूछकर राजाउसका (दक्ष) ऐसानाम रखताभया अरु मंत्रोके जपोका प्रयोग किंच औषधो के समूहो से २ अरु आपने बारह वर्ष तक परम तप किया कि जिससे पुत्र के रोगकी विमुक्ति अरु अपने वंशकी वृद्धिहो ३ जवभी राजाने उस पुत्रको रोगरहित न देखा तव अत्यन्त वेदनाको प्राप्तहुआ क्रोध से

मूर्छा होकर ४ बोला कि हे रानी तूजा मेरेघरसे अरुहे कमले इस पुत्रकोभी लेजा अबमै इसपुत्र को अरु तेरेको देखना नहीं चाहता हूं ५ कमला रानी उसप्यारे पतिसे ऐसी निन्दा कीगई तबतौ पुत्र को लेकर तिस नगरसे प्रस्थान किया अर्थात् चलीगई ६ रोती हुई शोकसे व्याकुल दुखीभई अश्रु पोछती उस बालक को पीठपर धरे क्षुधा अरु तृषा के खेदसे कृशित अर्थात् दुखेली होरही ७ गावसे और २ गाव चलीगई भिक्षाचरण करती अत्यन्त दुखी अरु उसका वस्त्र भूषणादि जोथा सो चोरोने चुरालिया ८ वहां उसपुत्र को शिवालय मे रखकर राजा की प्यारीभी रानी भिक्षाके लिये पुरमें घरघर भ्रमतीभई ९ ऐसाही कभी वो पुत्रको साथ ले भीखमागने नगर मे गई किसी द्विजवर के स्पर्शहोनेसे उस पवन के लगनेसे वोबालक १० निजभक्ति के वढाव से श्रीगणेश जी करके चक्षुमहित कर्णो सहित किया दिव्य देहवाला होगया ११ कमला उसे देख सब दुःख त्याग हर्षित भई जो बालक सुखदेने वाली कोमल वाणी को उच्चार करताथा १२ अरु कमला मनमें तर्कना करतीथी कि जो बालक मणिमंत्र औषधि अरु वडे २ मन्त्रों के अनुष्ठानो करके भी अच्छा न भया १३ सो सुत पवन मात्रही के स्पर्शसे कैसे श्रेष्ठहोगया अब मै दुष्कर्मके नाशकारी उस पुरुष को कहा देखुगी १४ ऐसे सुतको लेकर दूर हुआ है खेद जिसका ऐसी वो फिर उसे साथले भिक्षाकरने नगरमेंगई १५ नगरवालों ने उनदोनो को बुलाकर आदर सहित भोजन कराते भये नाना प्रकार के पकवान शाक आदिको से अरु शर्करा घृत क्षीर से १६ ऐसेही वे दोनो नित्यभोजन करते रहते फिर धन अरु नये २ वस्त्र श्रेष्ठोको प्राप्तभये १७ तब एक नगर वाले ने उससे पूछा कि तेरे पिताकानाम हमें बतलाव कौन देश अरु कौन पुर जाति अरुतेरी वृत्ति क्याहै १८ उसका ऐसावचन सुन वो दक्षनाम राजपुत्र माता के पास आकर अपना पिता अरु नगर कुल १९ वृत्तान्त पूछ फिर उस नगर वालेसे बोला कि कर्णाटक देश के भानुनाम नगर

में मेरा प्यारापिता २० क्षत्रीवंश बलसहित रिपुबलको मर्दन क-
रनेवाला विख्यात भया तिसकी ये कमला नाम रानी अरु मैदक्ष
नाम सो पुत्रहूं २१ हेब्रह्मन् जबमें उत्पन्नहुआ तबअंधा अरुबहरा
भीथा अत्यन्त घावो करके दुःखी तब मातामुझे छोडनेको तय्यार
हुई २२ पिताने उसे निषेधो अर्थात् समझाई उन्ने बहुत २ यत्न
किये तो मेरेपिताने बारह वर्ष तपकरके पुण्यभी समर्पण करदिया
२३ मेरेपिताने मेरे अंगमें सुन्दरता जबभी नहींदेखी तबतो हेना-
गरप्रिये उसने माताको अरु मुझकोभी नगरसे निकालदिया२४
अरु यहां मै किसी वायुके स्पर्शसेही सुन्दर होगया सो सम्वाद है
कि अर्थात् विश्वामित्र ने कहाकि हेराजन् उसने अपनी माके मुख
सेप्राप्त अर्थात् सुनावत् वर्णनकिया२५ उसनगरनिवासी को सुना
कर जातेही दक्ष तुरतही अपनी माताको प्रसन्न करता आया २६
तब उस नगर में वे दोनो उसी ब्राह्मणसे उपदेश किये गणेश जी
का आराधन विधिमें करुणायुक्त मनसे निश्चिन्तभये२७ तबतौवो
कमला अरु दक्ष परम मोक्षपदवी में स्थितभये कि एक अंगुष्ठ के
बल खड़ेहोकर गणेशजीके आराधन में तत्पर हुये २८ देवता का
चतुर्थी विभक्ति जिसके अन्त में ऐसा ॐकार पल्लव सहित जो नाम
ऐसा जो अष्टाक्षर अर्थात् ॐगं गणेशायनमः ये परम मन्त्रहै तिसे
भक्तिमें परायण होकर जपते हुये २९ वायुकाही भोजन जिनके
सूखेशरीर ऐसे उनको भगवान विनायक जीने देखकर करुणा के
समुद्र आपहीउनकेआगे प्रकटहोतेभये ३० श्रीगणेशजीमहाराज
चारभुजा जिनके बडे शरीरी हस्तीका मस्तक अत्यत सुन्दर अनेक
सूर्य्यकी कांति समान तेजस्वी जैसे रात्रिको सूर्य्यही उदय होगयेहैं
३१ रत्नजड़े कचनके मोतीलगे मुकुटसे दीप्तहोरहा मस्तक जिनका
पीले रेशमकेहैं वस्त्र जिनके सुवर्ण केहैं बाहु भूषण जिनके अरुनिज
एक घुटनेको नीचा करके बड़े आसन पर बिराजरहे ३२ कमरबं-
धनहैं सुवर्ण कामदार [illegible] अरु सुवर्णकी अँगूठी रत्न जडाउ हैं
जिनके ३३ [illegible] महोदर पर लपेटे एक दंत आधेगज

आकार ऐसी विधि के रूपवाले गणेशजी को देखते भये अरु फिर द्विजके रूपही देखे ३४ फिर उनसे वोही द्विज रूपहो बोले मैंतुम्हारी भक्तिसे प्रसन्न हुआ तुम्हे वरदेनेको आयाहू तुम अपने मनहीं का चाहा वरमांगो ३५ मुनिजी बोले विघ्नो के ईश गणेश जी के द्विजरूपहो ऐसेप्रसन्नहुये ये दक्ष परम भक्ति करके नम्रभया अजलि बांधबोला ३६ दक्ष कहने लगा कि हे द्विज श्रेष्ठ मेरा पहिले जन्मका पुण्य सफल भया जो मुझसे आपका वडाभारी प्रियदोनों प्रकारका रूप देखागया ३७ विनायकजी का अरु विप्रवरकाइससे मेराजन्म अर्थ सहित हुआ क्योकि कारणो के भी परम कारण अरु वेदोके भी ३८ परम जानने योग्य परब्रह्म वेदोंके ढूढनेयोग्य सनातन रूप आपही सर्व जगत्के साक्षीहो अरु सवके भीतरवाहरभी ३९ तुम्ही कार्यों के सिद्धि कर्त्ता स्थूल अरुसूक्ष शरीर वाले जीवोके प्रेरक अरु अनेक रूप एक रूप अरु निरूप अरु आकृति रहित भी आपही हो ४० आपही महादेव, विष्णु, आपही इन्द्र अग्नि,सूर्य्य,भूमि,वायु, आकाश स्वरूप भी अरुजल चन्द्रमानक्षत्र रूपवान ४१ बिश्वके कर्ता विश्वके रक्षक विश्वके सहार करनेहारे चर अचरके गुरु वचानेवाले ज्ञान अरु विशेष ज्ञानवाले भी आपही हो ४२ भूत अरु भविष्य वर्तमान के ज्ञाता अरुतुम्ही इन्द्रियो के देवताहो कला विकला मुहूर्त्त श्री धृतिभी ४३ और आपही सांख्य शास्त्र अरुयोग शास्त्र अरुवेद शास्त्र अरु पुराण चौसठ कलातैसेही उपनिषध नाम वेदाग ४४ आपही ब्राह्मण क्षत्री वैश्य अरु शूद्रहो देश विदेश आपही क्षेत्र अरु जितनेक पुण्य क्षेत्र अर्थात् तीर्थादिक हैं ४५ आपही प्रमाण योग्य अरु अप्रमाण योग्य अरु योगियो के ज्ञानमार्ग चारी आपही स्वर्ग पाताल वन अरु उपवन भी ४६ ओपधियो अरु वेलवृक्ष अरु ग्रन्थिफल अर्थात् सुठी अदरक मूलजैसे आलू अरुई सकरकदी ऐसे जितनेक फलहैसो ४७ काम,क्रोध, अरु क्षुधा,लोभ,हठ,अहंकार,दया,क्षमा,निद्रा,आलस्य,भोग,हर्ष, शोक भी आपहीहो ४८ मुनिजी बोले ऐसे दक्षके वचन सुन सुप्रसन्नभये

विनायकजी मेघके समान गंभीर वाणीसे हँसते सेउसकोकहतेभये ४९ गजाननजी बोले हे महाभाग मैं इसतेरी गंभीर स्तुतिसेप्रसन्न भया वर देनेको तयार भीहू पर तौ भी मैं तुझे नहीं देता हू ५० क्योंकि जो मै तुझको देऊंभी पर मेराभक्त मुझपर क्रोध करै वोही वरदेवेगा जिसके अंगके पवनहीसे ५१ तु दिव्यदेह भयानेत्र अरु कर्ण पाये ऐसा तू हुआ अरुतेरानाम भी ( मुद्गल ) रखता हो ५२ विघ्नध्यान करतेही तुझको अपना स्वरूप दिखावेगा जिन २ कामो कोतू कामना करताहे वो तुझेसारे देवैगा ५३ ऐसे कहकर वे पर मात्मा अन्तर्धान भये उनके अंतर्धान भये दक्ष अत्यंत दुःखितभया रोया ५४ जैसे दरिद्री को द्रव्य खानलाभ भये जैसे वो व्याकुल होवे याग ऊंगये जैसा वच्छा अतिही रुदनकरताहे ५५ सो नेत्रोसे आंशू छोडता हुआ धरतीमे गिरपड़ा अरु कहांगया २ हेविनायक ऐसे ५६ ॥ इतिश्रीइसप्रकारसेश्रीगणेशपुराणउपासनाखण्डमेदक्ष स्तुतिवर्णनइसतामसेविंशतिअध्यायहुआ २०॥

## इक्कीसवां अध्याय॥

विश्वामित्र जी बोले वल्लभ उसभीम राजाका पुत्र इधर उधर दौड़ता हुआ तिससमयमें ऐसा विह्वल भया कि अपने वस्त्र अरु आभूषणकोभी गिरेनहीं जानता भया १ मार्गमे ब्राह्मण अरुवृक्षों से गणेशजीको पूछताभया कि विनायक कहांगया अरु किस२ ने कहा २ देखा सोवताओ २ गणेशजी में अनुराग किये जो मुद्गल तिस मुद्गलजीका आश्रम जो कि परम मनोहर सब जीवोंकोअभ यदान देनेवाला ३ तो वो मुद्गल जीको ध्याताहुआ घूमता ३ उस आश्रम पर आया जोकि नानाप्रकारके आश्चर्यों करके शोभित रमणीय निर्मल वनोसे भी परम प्रिया ४ तहा अमोल्य आसनमें बैठे मुद्गल जीको देखता भया जोकि द्विज वेदअरु वेदांगके तत्वको जानने वाले सब शास्त्रोमें चतुर ५ योगाभ्यासके बलसे अनेकरूप वाले सूर्यके समान तेजस्वी अरु रत्नोसे जड़ी विनायकजीकीमहा

मूर्त्ति ६ जोकि चारभुजा वाली तीन नेत्र जिसके नानालंकार शो-भित ऐसी मूर्त्तिको विधिसे जो मुद्गल जी पूजरहे ७ दक्षउनकोदेख तेही पृथ्वी पर गिर दंडवत् प्रणाम करता भया नेत्रोंसे आंशूछोडता हुआ वार २ ऊंचीसांस लेरहा ८ मुद्गल जीने उसे पूछा कि तूकौन है अरु कहांसे आयाहै तेरादुखमैं दूरकरू मुझसे साराकहु ९ कमलानन्दन दक्ष मुद्गलजीसे ऐसा वचन सुन सावधान मन हो उस ब्राह्मण से कहनेलगा १० दक्ष बोला हे ब्रह्मन् मैं तुम्हारे आगे सत्य २ अभिप्राय वर्णन करताहूं कि कर्णाट देशके भानु नगर में ११वल्लभनाम नीतिशास्त्र वेत्ताज्ञानवान् दाता दयायुक्त राजाहुआ तिसकी रानी कमलाने जब मुझे जनाथा १२ तब मैं दुर्गंधि युक्त घावोंसे विरुधिरझररहा नासिकासेजिसके ऐसा मैं अंधा अरुकुब्जा कानहीन शब्दवर्जित अर्थात् सुनाई नहीं पडता बहुत सांसभररहा १३ मैं हुआ तौ नगर वाले देख कहने लगे कि इसका त्याग कर देवो अरु मेरापिता बारह वर्षतक अनेक यतन करहारा १४ जब महेश्वर जीसे मेरेशरीर की सुन्दरताका लाभ न भया तौ तुरन्तही मुझको अरु मेरी माता कमला को भी १५ निर्दय मन हो बाहर निकासता भया तब तौ मेरी माता खेदसे दुःखी गांव से गांव २ भटकती १६ मुझको साथलिये कौण्डिन्य पुरमें आई भिक्षाटनकरते पूर्वजन्मके पुण्यफल के प्रभाव से १७ हमदोनों को आपका दर्शन भया जैसे किसी अंधको नेत्र मिलजावे तुम्हारे शरीर से उत्पन्न भी उस पवनसे मेरे शरीरके दोष दूरभये १८ जैसे रघुवोंके नाथराम चन्द्रजी के चरण स्पर्श से जैसे अहल्याका उद्धार भया तैसेही हे सुव्रत आपके प्रसादसे मैं दिव्यदेहको प्राप्तभया १९ तब न तौमैंने कुछजाना न माताको कुछकहा मैंने तौ विस्मितहोके मनमेंनिश्चय किया कि २० जिसके अंग के वायु स्पर्शसे से दिव्य देहको प्राप्त हुआहूं तिनहीका दर्शन जब मुझेहोवे तब देहको धारण करूं अर्थात् जीना समझूं २१ ऐसे मैं बहुत दिन भ्रमता रहा तबतौयेकोट सूर्य्य प्रकाश वाले करुणाके सागर गणेशजी मेरे अगाड़ी प्रकट

हुये २२ हमारे दोनोंके तपसे प्रसन्नहुये देवदेव गजाननजी तिनको देख कमलाग्ररु मैं सारे मनके चाहे कामोको प्राप्तभये २३ तब तौ देवजी प्रसन्न भये मुझको कोमल वाणीसे बोले कि जिसके लिये नियम करके ज्ञानको पहुंचा सोमै तेरे आगे प्रकट भया मुद्गलनाम ब्राह्मण श्रेष्ठ उसका वो वचन सुनकर मेरा मन प्रसन्न भया २५ तबतौ मै गजाननजीको कई स्तोत्रो से स्तुति करता भया तब तौ वे प्रसन्नमनहो बोले कि हेमहामने तुवरमाग२६ जो जो मेरे मनमें था सो मैंने भी उनसे कहा तब तौ उन्होने उस द्विजरूप को छोड ओर रूप धारण किया २७ जो चार भुज बड़ाभारी मुकुट से सजे मस्तक वाला अरुहाथोसे फरशु कमल माला मोदक इन्हें धारण करता२८ दिव्यवस्त्र धारण किये दीप्तिमान अर्थात् प्रकाश होरहा है शृङ्गसाशुण्डादण्ड जिसका कानोमें कुण्डल धारणकिये तौ मानो दूसरे सूर्य्य बिंबही लगे झलकतेहैं २९ सुन्दर आभूषणोसे भूषित सर्पोके भुज भूषण अरु उदरमें भी सर्पसजे जिनके अरु देवऋषि गन्धर्ब समूह अरु किन्नर इनकरके सुन्दरशोभायमान ३० तबतौ ऐसे रूप को देखकर मै आनन्दसे पूर्ण होगया जैसे समुद्र पूर्णचंद्रमाकोदेख पूर्ण होवे ३१ तब जब तक कि मैं उसरूपको आदरसे अर्थात् सम्पूर्ण न देखने पाया त्योहीं वो रूप विलय होगया जैसे स्वप्नमें देखा सारा चरित्र जागने में कुछ भी नहीं देख पड़ता ३२ तबतौ मै अत्यन्त खेदको प्राप्तभया मूर्च्छितहुआ पृथिवीपर गिरपडा फिर सुज्ञाको प्राप्तहुआ कि वरमांग ऐसे स्मरण करताहुआ ३३ सर्वव्यापी ईश्वर से मै यह मागताभया कि मेरे घर में स्थिर अर्थात् जो चलायमान न होवे ऐसी लक्ष्मी अरु तैसीही मेरी भक्ती आपमें होवे ३४ जो पूर्व्व पुण्यकरके आप मुझे दीखे हो तो ये दो वर मुझे देवो तबतौ मैंने आकाससे यहवाणी सुनी कि दिया तुझे इति ३५ तबतौ हेद्विज मै प्रसन्नमन होकर तुम्हारे निकट आया आप मुद्गलजी गजमुखरूप मेरे उपासना करने योग्य भये ३६ हे गजानन ये वृत्तान्त मुझको प्रकटही प्रतीत होता है भृगुजी बोले

इसप्रकार उसका वचन सुन मुद्गलजी वाक्य बोले कि ३७ कमला के सुत तू भाग्यवान् अरु भक्तियुक्तहै। तेरी भक्ति का महत्त्व किसी सेभी वर्णन नहीं करने में आता ३८ मैं दशवर्ष से अतिकठिन तप कररहाहू पर मैंने ऐसादेव कभीनहींदेखा३९ जो सवजगत्‌केस्वामी चर अचर के गुरु जो गुणाश्रयहोकर रजस्सत्वतमोगुणोंका नियता है ४० जो ब्रह्मा विष्णु महेशोंका शरीर बनाता हे जो प्राणियो का अरु ऐश्वर्यों का इन्द्रिय अरु बुद्धियोंका प्रमाणकर्ताहै ४१ जिसको देवसम्यक् न जाने न वेद न ऋषियो ऐसेआप गजाननजी को तैंने प्रत्यक्षही देखे ४२ मैं आप के चरणो को प्रणाम करताहू, क्योंकि तुम परमभक्तिमान् हो तवतो आपसमें मिलकर नम्रहुवे ४३ वे गुरु भाई बहुतकाल एकचित्तमिले तबतो एकाक्षरमन्त्र गुरुध्यानपूर्वक ४४ मुद्गलने नम्रभये राजपुत्र को बताया अरु इसको कहा कि दिन दिन इस मन्त्रका तू अनुष्ठानकर कि तुझपर प्रसन्न होवेंगे ४५ अरु गणेशजी तेरेमनसे चाहे सबकामों को सिद्धि करें ४६ अरु जो इस मन्त्रको छोड़देगा तो तेरा सर्वथा नाशहोगा जो इसकीभक्ती लोकमें बहुतकाल विचरैगी अर्थात् जोतू विचारकरतारहेगा तो४७इन्द्रादि लोकपालोंका वश करनेवालागण तू होजावेगा अरु यहां सबभोग भोगअन्तमेंमोक्षकोप्राप्तहोगा४८॥ इतिगणेशपुराण उपासनाखंड मेंदक्षकोमन्त्रोपदेशकावर्णनइक्कीसवाध्यायः ॥ २१॥

## बाईसवां अध्याय॥

राजाने कहा कि हे मुनिजी आपने दक्षनाम राजपुत्रका कार्य्य अर्थात् वृत्तान्त आश्चर्य्य रूप वर्णनकिया हे मुनिश्रेष्ठ उसमें मुझ को वडा विस्मय उत्पन्नभयाहे १ अन्ध, वहरा, दांतोंसे कुवड़ा, वाणी से हीन, लोहू झररहा जिमके दुर्गन्धि रुधिरकेयुक्त तेमेही अरू केवल श्वासही अवशेष रहा जिसका अर्थात् सब शरीर क्षय होगया २ ऐसा दो मुद्गलजीके देहसे उत्पन्न पवनसेही सुन्दर शरीरकेमेंहोगया अरु किस प्रकारसे वो अपने महापातक से छुटा ३ अरु फिर उसने

देवतोंके सहस्त्रवर्षतक अत्यन्ततपकोतपा तबभीदेवगणेशजीकोदर्शन
वालाहै जिसमें ऐसा उनका दर्शनभी न भया ४ अरु वेही गणेशजी
वल्लभराजाकेपुत्रको विना क्लेशही प्रकटहुवे अरु वो पूर्वजन्ममें कौन
था ५ मेरे इससंदेह समूहकोदूरकरो हेसर्वज्ञमुनिजी तुम्हें नमस्कार
इसगणेशजीके कथारूप अमृतकोपीता तृप्तनहीं होताहूं ६ मुनिजी
बोले कि हे राजन् तैंने अच्छापूंछा इसीदक्षको मैंतेरेसंदेहको हटाने
केलियेसारा वृत्तान्त वर्णनकरताहूं तू एकान्त चित्तहो श्रवणकर ७
सिंधुदेशमें एक(पल्ली) इसनामसे विख्यातपुरी होतीभई तिसमें एक
धनवान् (कल्याण) नामकरके वैश्यहुआ ८ जोकि बहुतदानी चतुर
बुद्धिमान् द्विजदेवोंकी सेवामेंपरायणहुआ तिसकी (इन्दुमतीनाम)
से विख्यात सुंदर वदनवाली राजपुत्री रानीभई ९ वो कैसी है हि
पतिव्रता पतिमें है मन जिसका अरु पतिकेवचनमें परायण उनके
कुछकालमें गुणवान् उत्तम पुत्रहुआ १० तब कल्याण वैश्यने ब्रा
ह्मणोंकोबुला गऊदई अरु वस्त्र अलंकार अरु रत्न सुवर्ण बहुतसी
दई ११ अरु उसने ज्योतिषियों का बताया पुत्रका (बल्लाल) ऐसा
नाम रक्खा जोकि बलवान्पने से सदा सुन्दर १२ अरु वो थोडेसे
ही काल करके अपने बराबरवालोंके साथ नित्य गणेशजीकी पूजा
में लगाहुआ हर्षकरकेही गांवसे बाहरआया १३ ऐसेही नित्यपूजा
करतारहा तो एकदिन वे बल्लालसे आदिले सारेसुत वनमें जोगये
तो नानाप्रकारकी क्रीड़ाकरते स्नानकर एकढेला सुन्दररखकर १४
गणेश बुद्धिसे उसकी दूर्वाकेअंकुर सुन्दरपत्तों से पूजाकरके कोइक
उसके ध्यानमें रतहोकर उनकेनामकाजाप करतेभये १५ अरुकईक
वहां गणेशजीकी भक्तिसे यथेच्छ मनहो नाचतेभये कईक गान में
चतुर गणेशजीकी प्रसन्नताके लिये गावतेभये १६ कोईक बलकर
के काष्ठ अरु पत्तोंसे उनका मण्डलबनातेभये कईक भीतसे मण्डल
अर्थात् मन्दिरकी रक्षाकेलिये दण्डा खिचातेभये कई उत्तममकान
बनवातेभये १७ फिर कई मानसीपूजासे अरु कोई फूल वेलआदि
से धूप,दीपक,नैवेद्य,ताम्बूल,दक्षिणा १८ चढ़ाकर उनको पूजतेभये

अरु परमहर्षसे संयुक्तहुवे कोईक पण्डितहो पुराण वांचनेलगे १६ तैसेही धर्मशास्त्रो और इतर इतर भी ग्रंथो को व्याख्या करतेभये ऐसे वे गणेशजीमें रतभये वहुतदिन व्यतीत करतेभये २० तबतो उनमें भक्तिके भावसे कोईभी भूख अरु प्यासको नहींसमझा। एक दिन उनके मा वाप कल्याण वैश्यके पास आये २१ अरु सारेक्रोध हो वोले कि अपने वल्लाल को वरजो ये नित नित सारे वालको को बुलाकर वनको चलाजाताहै २२ वे हमारे सारेवालक साझसमय व्यालू अरु दोपहरमे कलेवेके लिये भी नही आते हैं अरु अत्यन्त दुवले होगये सो अवतुम अपने सुतको समझालेवो २३ नहीं तो फिर हम अब इसे वाधके ताडना करेंगे अरु फिर पुरके स्वामी के पास जाकर तुझे नगरसे वाहरकरवादेंगे २४ ऐसे उनकावचनसुन जो कभी भी न सुनाथा तो वो वैश्य क्रोधभरने से जपाके पुष्प के समान रक्तनेत्र करताहुआ २५ वडाभारी दडालेकरसुतको पीटने के लिये गया अरु वहा जातेही दंडके प्रहारसे उस मडपको तोड़ दिया २६ अरु हे नृप तवतो वालक सारेदिशाओंमें जिधर तिधर भागगये वो एकला वल्लालही दृढभक्ति वलसे अचलरहा २७ उसने उसे पकडकर दृढ़मुट्ठी अर्थात् घूसो अरु दडोसेअत्यन्तपीटा जहां तक कि उसके सारेशरीरसे रुधिरकीधारें चलनेलगीं २८ जैसेवर्षा कालमें पर्वतसे जलकीधारा गिरैं अरु वे सिंदूरसे सुंदरसजेजो देव गणेशजीथे तिन्हेंभी दूरही फेकदिये २६ उसको वृक्षके सैकडोवेलों के फांसो से दृढवांधाभया पुत्रके स्नेहको छोडदिया जैसे निर्दयी दूसरा यमका दूतहीहोवे ३० अरु वो दांतो से अरु हाथ पैरों से जैसे न छुटा उसेऐसावाध वोला कि वो देवही तुझेछुडालेवेगा३१ अरु सदा खानपानमें रक्षाभी वही करैगा अरु अव जो तू घर में आवेगा तो अवश्य पिटैगा ३२ मुनिजीवोले शीघ्रहीकल्याण वैश्य अतिक्रोधके वशहुआ देवताके स्थानको फोडकर अरु अपने पुत्रको वनमें वाधकरके अपने घरआया तो दैवके योगवल से वो अतिदू- पित अर्थात् कलंकी होगया ३३ अरु वो वल्लाल वैश्य के वहा से

चलतेही मनसेगणेशजीकोध्यायकर ये शोचताभया कि इनकानाम सब मनुष्यो में गाया (विघ्नारि) ये ऐसा क्यों भया अर्थात् मुझको इतने विघ्न क्योभये३४ अरु जो तुम-खोटेविघ्नों को नही नाशकरते हो तो (दुष्टांतक) इसभावसे कैसेप्रसिद्धहो और है कि शेषजी इस पृथ्वीको, अरु सूर्य निज प्रकाश को, चन्द्रमा अमृतको अरु अग्नि उष्णायनको ३५ चाहे ये इतने इनको छोडदेवें पर आप निजभक्तको न त्यागो नहीं आपकी वेद अरु शास्त्रोंमें ये कैसी प्रसिद्धिहै वोऐसे विलापकरके अपनेदुष्टभये कल्याणनाम पिताकोशापदेताभया३६ जिसकरके मेरे इसउत्तम देवस्थान का विध्वन्स किया गयाहै अरु जिसने मेरी गणेशजी की मूर्तिको फेका अरु मुझको ताड़नाकी३७ वोही अन्धा बहरा कुबडा अरु गूंगा निश्चयहो जो मेरी उत्तम भक्ति गणेशजी मे सुदृढ अर्थात् अत्यन्त पूरी२है ३८ तो मेरा कहासारा सत्य हो जो कि मैंने उसको कहा अर्थात् शाप दिया है ऐसे इसने मेरी भक्ति अरु मनको तो नहीं बांधेहै ये तो केवल देह के ही बाधने मे समर्थहै ३९ अब मैंन ओर मैं जो हो ऐसी अर्थात् निश्चलबुद्धि से गणेशजी को चिंतवन करके इसवनमे ही शरीर छोडताहू जब भी जो तिसका पलायन नामहार अर्थात् उसको अपने कुकर्म कियेका फल न हो तो यहदेह अवश्य गणेशजी ही में अर्पित है अर्थात् उन्ही के शरणमें है जैसाचाहें वैसाकरें ४० तिसका ऐसा निश्चय जानके गणेशजी प्रकट हुये इसबल्लाल की भक्ति के प्रभाव से ब्राह्मण का स्वरूपहो दीखे ४१ जैसे रात्रिका अन्धेरा दूरहोवे श्री सूर्यजी उदय पर्वतपर आयेहों तैसेही उनके तेजही करके इसके बन्धढीले भये ४२ अर्थात् टूटे तबतो इसने इनको दण्डकीतरह पडकर नमस्कार किया इसके देहकी सुन्दरता होगई न कही घाव रुधिर रहा ४३ अरु देवों के भी देव तिनके दर्शन से निर्मल ज्ञान उत्पन्न भया तो इसने नाना सुन्दर बचनोसे गणेशजी को यथामति स्तुति करी ४४ बल्लाल बोला इस स्थावर जङ्गम जगत् के माता पिता आप ही हो इसके आपही करनेवालेहो सो आपहीदुष्टोको अरु खोटेकोभलोको

वनातेहो अरु उनको योनि अरुवियोनिअर्थात् स्वेदजआदिअवस्थामें भी आपहीयुक्तकरतेहो४५ और आपही दिशा भ्रमरूप अरु आकाश पृथ्वी समुद्र समय अग्नि वायु स्वरूपहो अरु सूर्य चन्द्र तारा नव-ग्रह ८चलोकपाल चातुर्वर्ण्य अथवा शुक्र आदि रङ्ग रूप इन्द्रियादि अरु अर्थ नाम इन्द्रियोंके विषय ओषधि लता गुल्म आदि अरु धातु अर्थात् सब वस्तुओ के धारण करने वाले धारक रूप भी आप ही हो ४६ मुनीश्वर बोले कि स्तुतिको श्रवण करके गणेश जी प्रसन्न मनभये उस अपने भक्तको आलिङ्गननाम स्पर्शकर अर्थात् सराह करके मेघके समान गर्जित वाणीसे बोले ४७ गणेशजी कि जिसने मेरा मन्दिर फोराहै वो नर्कमे पडेगा अरु तेरा शाप भी तैसाही मेरी आज्ञासे सत्यहोगा ४८ अन्ध अरु बधिर कुब्जा अरु मूक लोहूझरने युक्तमेरे शापसे भी वो निस्सन्देह होवेगा ४९ अरु इसकापिता इसे मा सहित घरसे बाहरकरदेगा ये भटकतेर दुर्दशाको प्राप्तहो और तू अपने मनका बांछित माग मैं तुझे देऊगा चाहे वह कठिनता से भी मिलने योग्यहो ५० मुनीश्वर जी बोले कि बल्लाल ने गणेशजी से कहा कि आपमे मेरी दृढभक्ति होवे अरु आप इस क्षेत्र मे स्थिर होकर लोकोके विघ्नोंसे बचाओ ५१ गणेश जी बोले कि जगत् में विख्यात नगरोसे प्रसिद्ध तेरेनामसे मेरानाम ( बल्लालविनायक ) ऐसाहोगा ५२ मेरे मे तेरा स्थिर चितहो व्यभिचार रहित अर्थात् निरन्तर ही तेरी भक्तिहो अरु सारेजन उस पल्ली नगरमें मेरीयात्रा किया करेंगे ५३ जो भादो शुदी४ की यात्रा करेंगे उनके कामोको मैदेऊगा अर्थात् परिपूर्ण करूगा निस्सन्देह तासे ५४ भृगुजीबोले हे राजन् देव गणेशजी ऐसे उसे वरदानदे तभी अन्तर्धानभये तब तो बल्लाल ने ब्राह्मणो करके सहित अर्थात् विधिपूर्वक गणेशजीको वहा स्थापन करके ५५ नानाप्रकार की शोभासहित सुन्दर मन्दिर वनाता भया विश्वामित्र जी ने राजा भीमसे कहा कि हमने तुझको ये बल्लाल विनायक जी का उपाख्यान वर्णन किया ५६ जिसके श्रवण करनेसे मनुष्य सब पापोसे विमुक्तहो सब मनोरथोंको प्राप्त

होवे ५७ इतिश्री गणेशपुराण उपासनाखण्ड में बल्लाल विनायक जी का कथन इसनाम से बाईसवां अध्याय हुआ २२ ॥

## तेईसवां अध्याय॥

भृगुजीबोले कि हे राजन् सोमकान्त भीमराजा ने विश्वामित्र जी का वचन सुन उनसे ये पूछा कि भीम बोले महाराज दक्ष का चरित्र मैनेसुना अरु उसेसुनके मेरामन भी विश्रान्त अर्थात् स्वस्थ भया १ फिर कल्याण वैश्यकी कैसी गतिभई सो कहो विश्वामित्र जी बोले कि हे भीम तू एकान्त मनहो सुन मैं तुझसे ये कथावर्णन करताहूं २ बल्लाल गणेशजी के शापसे कल्याण के शरीर से रुधिर झरता भया फिर वो अगणित घावोंके सहित दुःखीहुआ बहरापन अरु अन्धताको प्राप्तभया ३ अरु दुष्टचित्तके मूकपन अरु दुर्गन्धता भी भई तो फिर इन्दुमती रानी ने उसकी अकस्मात् अर्थात् विन कारण ही ऐसी दशा देखी ४ ये क्या२ ये ऐसा कहासे हुआ ऐसे कह इसेशोचती भई जो कि ये ज्ञानी अतिदानी देवता द्विजोमें रत था ५ अरु धर्मशास्त्र के अर्थमें निष्ठा जिसकी जो निजही भार्याको सन्तुष्टकारी अर्थात् यतिथा ऐसा ये मेराभर्त्ता निरपराध फिर इसकी ये ऐसी अवस्था अर्थात् दशा क्यो भई ६ मुनीश्वर बोले कि ऐसे बहुतसा विलाप करके वार२ ऊंचीसासलेती रानी ७ इसकरकरके पुत्र बनमें बाधागया ऐसे सुनके वार२ रोती भई पुरवालो के साथ तहागई जहा बनमें पुत्रबँधाथा ८ उसदेवालयमें देव गणनायकजी को देखती भई ९ जो गणेश जी चतुर्भुज तीन नेत्रवाले सिन्दूर से लाल शरीर अरु बल्लाल सुत को वहीं उन गजानन जी को पूजता हुआ देखा १० जो कि वन्धन से छुटा अरु तृण रहित अरु नहीं है कोई भी हीन अग जिसका अर्थात् सर्व अगसे सुशोभित ऐसा इसे देखकर इन्दुमती क्रोधभरी वार २ निन्दा करती पुरवालो से बोली कि ११ मेरेभर्त्ताके सामने झूठ बोलनेवाले तुमकरके मैं कैसे छली गई जो कि मै तिसदुःखी पति को छोड़ पुत्र के स्नेह से यहां चली

आईहूं अर्थात् ये तो बँधा नहीं खुला है १२ देखो मेरे पुत्र को जो गणेशजी की ऐसी भक्ति कररहा है मुनिबोले कि तब तो वे विस्मित हुये अरु उन्होने न कुछ भी कहा १३ कोइकये कहतेभये कि महा-भक्तिकी महिमा को कौन प्राप्त होवे कैसाहै ये भक्त कि सिन्दूर से रक्तहै अङ्ग जिसका अरु रक्तचन्दनसे अर्चित १४ लाल वस्त्र पहिरे लाल फूलो की मालाओं से शोभायमान ममत्व रहित अहङ्कार व-र्जित जहां तक कि बिना शूडके मानो गणेश जी ही होवें १५ उस ऐसे पुत्रकोदेख इन्दुमती हरषो अरु शोक तज प्रसन्न मन भई फिर स्नेहसे झरैंहे दुग्धधारी भारी स्तन जिसके सो रानी पुत्रको स्पर्श अर्थात् लाड करतीभई १६ उसेकहा कि अपने घरचलै तेरेपिताके महादुःख उत्पन्न होरहाहै सोहे महाबुद्धेवहां तू कुछ उपायकरु १७ हम दोनो स्त्री पुरुष धन्यतम है जिनके तुम सरीखे ऐसे पुत्रहो तु-म्हारा पिता सारे शरीर में घावो करके सयुक्त लोहू झरने सहित महा दुर्गन्धि युक्तहै १८ श्याम मुख अरु दुबलेपन सहित बहिरा अरु अन्धाभी है इसवृत्तान्त को तुझे जनावने के लिये मैं यहांआई हूंगी १९ जो कदाचित् अनर्थकारी भी हो तो तू उस करके पितृ धर्म से ताडन कियाहै अर्थात् पिता तो पुत्र को ताडताही है वहातो श्रुति स्मृतिके प्रमाणसे कुछभी विरोधनहींहै इससे तू पुत्रधर्म२० को देख अरु इसके आरोग्यनाम निरोगहोनेके विचार को कर हे पिता परदयावाले तुझसे लोकमें पिता श्लाघाकरनेकेही योग्यहै २१ यशस्वी सत्पुत्र करके माता पिता का बचन मानना चाहिये अरु उनका पूजन करना चाहिये अरु पालन पोषण तथा शुश्रुषा भी करनी चाहिये २२ तू औषध से अरुमन्त्रसे भी अरु देवता की भी प्रार्थनासे तू उपायकर अरुहे पुत्र तू मेरेपर दृष्टिकर अर्थात् मेरेको देख इसपर अनुग्रहकर२३ हेबालक तेरा लोकमें सुयश होगा अरु मेरा सुहाग होवेगा ऐसे उसका बचनसुन बल्लालजी कहनेलगे २४ बल्लालजी बोले कि किसकीमाता अरु किसका पिता, किसका पुत्र वा किसका कौनसखा ये साराप्रपंच विघ्नराज गणेशजीका किया

अनुसरणवालाहै अर्थात् उनकी इच्छा के अनुकूलहै २५ तिससे हे कल्याणरूपे मेरापिता अरु मेरीमाताभी देवविनायकजीही है अरु जो जैसा कर्म करताहै सो तैसा फल भोगताही है २६ मेरेसे तौ ये जीव देवदेव गजाननजी मे समर्पण कियागयाहै तिसो करके मुझे जीव अरु तैसेही ज्ञान सुन्दरभक्ति से प्रसन्नहो दियागयाहै २७मेरे मन्दिरके फोडनेसे अरु देवताके फेकनेसे अरु विनायकजीका परम भक्त जो मैं सो ऐसे मेरे ताडनेसे हे शुभे अब इसको ये तैसाहीफल प्राप्तहुआहै २८ विचार करके देखते तौ न तू मेरीमाताहै अरु न ये मेरापिताहै सबहीकापिता अरु सबकीमाता देव गणेशजीही है २९ सोही ज्ञानके दाता अरु भयादिक से त्राता नाम रक्षा करनेवाले संहार करनेवाले कालरूपी सर्वस्वरूप देवोंके इन्द्र,ब्रह्मा अरु विष्णु महेश्वर भी वेही है ३० जिस दुष्ट निर्दयीने वृथाही मेराताडन अरु देवता का निक्षेपण, अरु मन्दिरका भी भजन नाम तोड़ना कियाथा ३१ तिस पतित इसके दर्शनमेंभी महादोष हो अब तू मेरे स्नेहको छोड अपने पति को सेवनकर ३२ विश्वामित्रजी बोले कि ऐसे पुत्र का वचनसुन रानी फिर पुत्रसेबोली कृपासे अनुग्रहसे तो अरु हमारे स्नेहसे भी पुत्र तू उत्शाप अर्थात् शापमोचन अवधि कहने को योग्यहै ३३ पुत्रबोला कि हेमाता तू उसजन्ममें इसको माताहोवेगी अरु हे सुव्रतवाली ये तेरे ऐसाही पुत्रहोवेगा ३४ कल्याण नाम से प्रसिद्ध राजा क्षत्रियोंमें उत्तम होगा अरुकमला इसनामसे विख्यात तू इसकी रानी होगी ३५ अरु (दक्ष) ऐसापुत्र का नाम विख्यात होगा फिर वल्लभराजा बारहवर्ष तक तपकरैगा ३६ इस दक्ष की अधता अरुबहिरापन घावोंको अरु मूकताको दूरकरनेको परनियम मे स्थितहुआ ३७ जब फलको नहींप्राप्तहोगा तबतौ हेसुमुखे पुत्र सहित तुझको घरसे निकाल देवेगा तू विदेशिनी होजावेगी ३८ किसी के गणेशजी में चित्तवाले द्विजश्रेष्ठ के देवयोग बल से स्पर्श मात्रहीके होनेसे हेभद्रे तेरापुत्र अच्छा होजावेगा ३९ अरु वहांहीं गणनाथजी का दरशन भी होगा तब ये गजाननजी के प्रसाद से

दिव्य देहको प्राप्त होगा ४० हेशुभे ऐसे सब शाप की अवधि मैंने तुझकोकही सारा होनेवाला उसका कारण भी कहा अब तू यथेच्छ जाव४१विश्वामित्रजीबोले ऐसेउसमे निरादरकरीउसकीमाता वहां सेचलीदुःख अरुशोकसेसंयुक्त अरु कुछ२ हर्षवाली भी ४२ अरु वे वल्लालजी निजभक्तिसे भावित गजाननजीसे भेजेगये दिव्यविमान पर बैठे अरुस्वर्गको जातेभये ४३ इसप्रकार से मैंने तेरेसे जो तैंने पूछाथा सो सबकहा जो गति उस वैश्य करके दोजन्मोके विषे प्राप्त कीगई ४४ यथा वल्लाल जी ने कहा सो सब तैसाहीभया कि वो तो कमलारानी होकर जन्मी अरुवो क्षत्रिय श्रेष्ठराजा (दक्ष) नाम से उसका पुत्र हुआ ४५ ॥ इतिश्री गणेशपुराणउत्तराखण्ड मे भविष्य-त्कालका कथन इसनाम से तेईसवा अध्याय हुआ २३ ॥

# २४ चौबीसवां अध्याय ॥

राजाभीम बोले कि हे मुनि सिंह बुद्धिमान राजपुत्र दक्षकरके हे मुने किसस्थान में कैसे किसका अनुष्ठान कियागया १ ये आपवि-चारकर मुझसे कहो मैं सुनता तृप्त नहीं होता हूं विश्वामित्र बोले हेराजन् उस कौंडिन्यमुनिकी पुरी के निकटही एक महावन था २ जो कि रमणीय नाना वृक्ष सहित नाना प्रकार के श्वापद अर्थात् सिंह व्याघ्रादिको से व्याप्त नाना पक्षिगणों सहित कई प्रकारकी वेल अरु तालोंकरके विशेष शोभित ३ सुन्दर मनोहर निर्मलजल वाले सरोवर वापियो करके विराजमान अरु पुराने मन्दिरमें स्थि-त गणेशमूर्त्ति से प्रकाशित ४ सो दक्ष तहां स्थित हो गणेशजीको सुन्दर प्रसन्नता करनेवाला तप मुद्गलजी से उपदेश किये एकाक्षर मंत्र करके करता भया ५ तो मर्य्याद से बारह वर्षो करके उग्रदेव गणेशजी को प्रसन्न किये अरु स्नान वस्त्र सुगन्ध अरु माला धूप दीपक ६ नैवेद्य उसने भक्ष्य कन्द मूल से कल्पना किया अरु उस क्षत्रिय वर्य्य ने मनसे अर्थात् भक्ति पूर्वक दक्षिणा कल्पना करी ७ हे भूप उसे ऐसेकरते इक्कीसदिन बीते तबवो प्रभात समयमें उसने

ऐसा स्वप्नदेखा ८ कि एक बडा भारी हस्ती सिन्दूरसे रँगा सुंदर शोभित मद झररहा जिनमें ऐसे श्रेष्ठ कपोलोंसे सुन्दर पर्वतके स-मान ६ कोमल प्रसन्नहै मुखजिनका दन्तसे शोभायमानहै मस्तक जिनको भ्रमरोंकी पंक्ती गुंजरहीं जिनके इधर उधर मानो दूसरेग-जमुखजी ही होवें १० उसने आकर इसके कण्ठ में रत्नों की माला पहिरायदई फिर हस्तिराज ने उसेउठाय कन्धेपर सवार किया वो हाथीसे अपने नगरआया ११ तबतो वो जागाहुआ अपनी मातासे पूछताभया कि हे कमले माता तू अब मुझसे इसका अभिप्राय कहु कि १२ गजके ऊपर चढना शुभ या अशुभ है कमला बोली तू ध-न्यहै जो तैने गजरूप विनायकजी को देखे १३ अरु चढनेका फल राज्यप्राप्तिही है इसमें संशयनहीं दक्षबोला कि जो राज्यकी प्राप्ति होवे तो मैं तुमको १४ पीनस अरु गाव दीपिका मोतियोंकी माला ये देऊ अरु सुवर्ण तथा गोदान से तुझ करके धर्म कराऊगा १५ वृत्त अरु नियम अरु ऐसेही औरर भी दान अनेकसे तुझसे करवा-ऊंगा मुनिजी बोले ऐसे सुन प्रसन्न भई कमला पुत्रसे कहने लगी कि १६ हे पुत्र तेरे राज्यपर स्थितभये मझको सर्ववस्तुसे आनन्द है सारके भर्त्ता अर्थात् जाननेवाले श्रेष्ठ तेरीमति सद्धर्ममें रमणकरे अरु तेरा आयुर्बल विपुलनाम अतुल होवे अरु द्विज देवताओं की पूजा में प्रीति होवे १७ इतिश्री गणेशपुराण उत्तराखण्डमें दक्षको स्वराज्य की प्राप्ति फल इसनाम से चोवीसवां अध्याय हुआ २४॥

## पचीसवांअध्याय॥

विश्वामित्र जी बोले कि हे राजन् में तेरेको दैववश काल करके किया जो वृत्तान्तहै सो वर्णन करताहूंगा कि कौडिन्य नगरमें रा-जा महाबुद्धिमान चन्द्रसेन १ अपने कर्मके फलसे कालके योग से ती मृत्युको प्राप्त भया तो अपने धर्म के वहुतपन अर्थात् वढ़ाव से विमान पर चढकर स्वर्गको पधारा २ नगर निवासियों ने राजाका मरणसुन वड़ा हाहाकार किया अपनेर वहुतसे कामोंको छोड वहां

दौड़गये ३ शोकसे व्याकुल हाथोंसेशिरोंको पीटने गिरते अरुपड़तेजा वहांमरेराजाको देखते भये ४ मोहवशहुये उसके पैरकोही पकडकर नम्रभये कोई हाथही पकड२के अपने२ शिरपर रखतेभये ५ कोई पुकार के रोनेलगे जिनके हाथ पीठ मुख शब्दकररहे अर्थात् पीटने से कई स्नेह के बाहुल्य से मरे की तरह गिरतेभये ६ अरु उसकी सुलभा नाम पत्नी करुणा पूर्वक आलाप से रोती भई अरु अत्यन्त दु खवाली हाथोंसे हृदयको पीटतीभई ७ बिखरे अर्थात् खुलपड़े हैं आभूषण जिसके मूर्च्छाको प्राप्तभई भूमिपर गिरपड़ी तब वो उतने ही दु ख वाली स्त्रियो करके धरीगई अर्थात् सम्हाली गई ८ तिस समय सुन्दरी चन्द्रसेन की कान्ता ने निर्लज्ज होकर अरु नहीं है कोसना जिसमे अर्थात् अति दु खी होकर अरु हे नाथ२ ऐसे कहते अत्यन्त ही बिलाप किया ९ कि हे बिधाता तेरे दया नहीं है तेरा चरित्र बालक की नाईहै अर्थात् जैसे बालक खेल२ मिटा डालतेहैं सो ही तू पहिले तो स्नेह भावसे जोडताहै अरु फिर बिनही प्रयो- जन भये वियोग करदेताहै १० हे करुणा के समुद्र राजन् आपमु- झ से बिना पूछे कहां चलेगये सो कहो दिन२ आप ऐसे कहतेरहे कि हे प्यारी मै भद्रासन अर्थात् सेजपर आताहू ११ अब मेरे कि- स अपराध से आप कठोरता को प्राप्तभये उसे आप क्षमा करो मैं मनुष्यो के बीच निर्लज्जहो ये आपको नमस्कार करतीहू १२ मुझ प्यारकरनेहारी प्यारीको जहा आपगयेहो तहाहीं पहुंचाओ अर्थात् लेचलो जोकिमै अतिईशरूप आपकेविना इसपृथ्वीको शूनीदेखरही हूं अरुपुत्र रहितहूं १३ मुनिजी बोले कि उसकामत्री (सुमन्त)अरु मनोरंजन वे दोनो वहांपर बोले,किराज्यका क्या होगा १४ हे नृपश्रेष्ठ आप हमसे बिनविचार अर्थात् सलाहकरके कहांचलेगये हो हे राजन् तुम बोलते क्यो नहींहो किसलिये मौन हो बैठे १५ क्या इस अनाथसी व्याकुल प्यारी रानीको नहीं देखते हो अरु हे राजन् हम सब गृहाश्रमको छोड तुम्हारे साथ हो जावेंगे १६ अरु अब अनाथ तुम्हारे इसराज्य वो नगरको पालन कौन करेगा १७

मुनि जी बोले कि इतने में ही तहा एक सुबुद्धिमान ब्राह्मण आ बोला १८ जो कि वेद अरु शास्त्रार्थ के तत्त्व को जाननेवाला द्विज प्रस्तवन पूर्वक अर्थात् सन्मुखहो प्रकटहो करुवे बचन कहने लगा कि तुम सारे अपने २ स्वार्थ मे परायण होरहे हो तुम्हारे में कोई यथार्थ कहने वाला नहीहै १९ क्योंकि प्यारों के रोनेसे आसू प्रेत के मुखमें गिरते हे अरु ये प्राण रहित शरीर पृथ्वीमें भारीपने को प्राप्त होता है २० इस ब्रह्माण्ड गोल में मरे के साथ कौन जाता है जो कि ये रानी सुलभा जीने की आशा करके रो रहीहै २१जो इसका मन अनुगति अर्थात् मरने को होवे तो एकभी नहीं रोती अरु तुम नगर वाले सारे अपने २ कार्य्य गमन मे आकुल हो रहे हो २२ देखो जितने सूर्य्यवंशी अरु चन्द्रवंशी भारी राजा थे सो क्या नही मरे तिस से तुम भी सारे उठकर इस राजा का संस्कार करो २३ जो मरेपर सस्कार कारी है सोही आप्त अर्थात् हितकारी है और कोई नहीं इसीलिये लोकको पुत्र की बडी भारी आकांक्षा है २४ तिससे इसकाधर्मकापुत्र अथवा और कोईप्रकार काही पुत्र बुलाया जावे अरु वही क्रिया का आरम्भ करे अरु तुम सारे तिलाजलि देवो २५ मुनीश्वर जी बोले तब तो वे सारे नगर निवासी दोनो मन्त्री अरु वे सब स्त्रियां उस ब्राह्मण करके समझाये उसका क्रियाकर्म करतेभये २६ वो कर्म सब मन्त्री सुमंत करके ही कियागया सब से अंजलि दीगई फिर वे सारे विचारे हारेथके स्नान करके धीरे२ नगर में प्रवेश हुये तो २७ सारेजन ईश्वर को नति करके निम्ब का पत्र चबाते भये फिर सुलभारानी को समझाकर अपने २ घर आतेभये २८ एक समय सारे नगर निवासी दोनों मन्त्री राजपत्नी सुलभा ये सारे प्रजा के पालन कार्य्य मे बडे सशय को प्राप्त भये २९ इतने में ही तहा मुनि(मुद्गल)जी आते भये अरु सम्पूर्ण अभिप्रायवेत्ता येबोले कि ३० इस राजाका (गहन) नाम से जो महाहस्ती है सो कमल की माला लेलेवे अरु सभा मे जिसके कंठमे डालदेवे या औरभी

कहीं जिसके कण्ठमें डालदेवे वही राजा होजावे ३१ तैसेही सारे अच्छा २ ऐसाकह सराहत भये अप्रत्यक्ष ज्ञान वाले मुद्गल शर्म्मा जीके वचनको ३२इतिगणेशपुराण उपासना खण्ड में दक्ष जी को राज्यप्राप्तिकाउपाय इसनामसे पच्चीसवां अध्याय हुआ ॥ २५ ॥

## छब्बीसवां अध्याय॥

विश्वामित्र जी ने कहा कि हे राजन् एक समय में शुभ ग्रहों करके संयुक्त लग्न मे शुभवार मे सुफलयोग मे अरु नगर में नाना विधिके मेळ तथा मंगल हुये। ऐसे समय में रानीने हाथीके कर नाम शुंड़मे रत्नकी मालाधरी।अरु उस हस्ती को प्रार्थना करी कि जो लोक में तेरेको सम्मत है उसेही राजा करदे १ गजपति उस आज्ञाको मानकरके कैसाहै कि जो नानारँगकी धातोसे रँगा अरु द्विज वन्दीजन चारण किन्नरोकरके सारेसे सराहागया सबतरफ भ्रमताभया अनेक बाजो सहित अरु राज्य की इच्छा वाले पुरुषों करके संयुक्त सो हस्ती सभामें आये सारे जनोको सूंघताहुआ पुर से बाहर आया २ अरु उस नगर निवासिनी नारियोंनेभीअपने२ बालको को अरु पतियोकोभी राज्यके लिये हाथीके अगाडी स्थित किये। अरु नाना प्रकार के भी नर पंक्ति वद्धहो स्थित भये वे २ सारे विचारे उदासीन पनको प्राप्तहुये निजर गृहआये इस(गहन) हाथीके आगे गयेपर अरु कईक बाहर भागगये ३ अरु वो हस्ती तो वहीं आया जहां कमलाका सुत (बल्लाल) गणेशजीको पूजरहा है॥ उसे देखतेही हाथीने लोगोंके अरु स्वर्गमें देवोके देखतेहीउ-सके गलेमें मालाडालदई ४ तिसी समय लोगोने दक्षको वस्त्रअरु सुन्दर माला सुंदर आभूषण दिये पुरवाले जनों का अरु राजा के दोनो मन्त्रियो के मतको जानकर अर्थात् सबकी सलाहसे वो राजा कियागया ५ तिससमय पृथ्वी अरु स्वर्गकेबहुतसे बाजेबजे अरु वे सारे देवता हर्षसहित उसपर पुष्पोकीवर्षा करतेभये ६ तबतोसारे लोग यथा क्रमसे अपने २ स्थानपर बैठ शापसे छुटे अरु दोमन्त्री

सहित राजाको नम्रभयेरहे ७ राजाने ताम्बूल अरु वस्त्रसबजनों को दिये अरु ब्राह्मणो को अनेक दानदेकर उनका पूजनकिया ८ अरु उस माता को वस्त्र आभूषणादिकोसे पूजितकरी। उससेंभी ब्राह्मणो को यथाविधि अर्थात् जो वनमे कहीथी तद्वत् दान कराता भया ९ अरु उसे पालकी में बैठाकर आप हस्ती पर चढ़ा अरु वे सुशोभित सिचे मार्ग ध्वजा पताका सहित १० जोपुर तिसमेघोडे पर सवार उन दोमन्त्रियोको अगाडी करके आये तो पुरनिवासी वन्दीजन स्तुति कररहे अरु अप्सरा आगे नाच रहीं अरु गान मे चतुर गन्धर्व भाग २ कर इसके अगाड़ी होरहे हैं ११ बाजो अरु जयों से शब्द नमोनम. ऐसा शब्द आकाशतक पहुंचा कईक राज्य द्वार में पहुंचकर अपने घर आये १२ तब और जो वे अनगिनत राजा थे सो सारे सभा में प्रवेश भये। अरु वड वुद्धि इस ने मुद्गल जीकेलिये एक पीनस भेजा १३ अरु सहित छत्र ध्वजा चमरसुमंतु मन्त्रीकोभी भेजा। पश्चात् मुद्गल जी को आतेदेख अपने आसन से उठ आगे आगया १४ मुकुट सहित शिरसे उनके चरणो में प्रणाम करताभया अरु उन्हे अपने बैठनेके आसन पर विठाये अरु आप उनसे आज्ञापाय और आसनपर बैठा १५ अरु बैठ राजाओ के साथ उस मुनीश्वरको पूजताभया अरु वो महावुद्धि उसब्राह्मण मुद्गलजीको गोनाम वा[illegible] दे[illegible] अर्थात् सुष्टु वचन से दक्षवोला १६ कि हेमह[illegible] ज[illegible] वडा महिमा अति प्रभाव[illegible] अरु [illegible] स[illegible] आपतो आपहीहो [illegible] श[illegible] इसराज्य की प्राप्ति [illegible] कि[illegible] प्रथम अवस्था अ[illegible] ये[illegible] अति श्रेष्ठ मुनिजी [illegible] अपना करार विन्द [illegible] जि- ससे मे वहु [illegible] उसका वचन [illegible]

या भय कभी भी नहीं होवेगा जिस २ कामको तू चाहता है सो सब तरहसे तेरा सिद्धहोगा २१ फेरतो दक्षने मुद्गलजीको वस्त्ररत्न वहुतसा धनदिया। अरु और ब्राह्मणो को गऊ धन अरु वहुत से वस्त्र दिये २२ फिर तो वे ब्राह्मण से आशीर्वचनो से प्रसन्न कर अपने २ घरको गये। अरुउसने अपने मन्त्रियोको अपने गृहनाम घरवालियो को वहुतसे ग्रामदिये २३ अरु गणेशजीका वहुतभारी मन्दिर करवाया सभाको विसर्जन करी अरुनृप निजघर में गया २४ और मनुष्यो के मुखसेकही वाणीको सुन २ वल्लभभी वहाहीं आगया। और वीरसेन राजा पतिकी इच्छा कररही अपनीपुत्रीको स्वप्नमें प्राप्त गणेशजी की आज्ञा से महान राजादक्षको, जिसकी कीर्त्तित्रिलोकमेंविख्यात ऐसेकोव्याहताभया २५।२६ तिससे तिस रानीमें वृहद्भानु। इसनामसे विख्यात पुत्रहुआ तिससे(खड्गधर) नामसे पुत्रभया तिसका सुत(सुलभ) भया २७ तिसका तनय (पद्माकर अरु उसका सुत (वपुदीप्त) अरु (चित्रसेन) तिसका सुत भया अरु चित्रसेनसे तू भया २८ व्यासजी वोले राजाभीम बिश्वामित्रजीके मुखसेसारी वंश परंपरा को सुनकर अरु द्विजश्रेष्ठ व्यास जीको संतुष्टकर प्रार्थना करके पूछताभया २९ भीमजी वोले किहे महामुने विनायक जी मुझपर कव प्रसन्न होवे हेविभो आप वही उपाय कहो जिससे उनकी मुझपर अनुग्रहहो मै देव गणेशजीको देख कव प्रसन्न होऊ ३० ॥ इतिश्री गणेश पुराण उत्तराखण्ड में दक्ष अरु भीमकी वंशपरंपरा का वर्णन इस नाम से छब्बीसवां अध्याय हुआ ॥ २६ ॥

## सत्ताईसवांअध्याय॥

राजा सोमकान्तने पूंछा कि फिर कौनसाउपाय कृपावाले वुद्धिमान विश्वामित्रजी करके भीमको कहागया सो मुझसेकहो १ भृगु जी वोले कि जो उपाय उससे भीमको कहागया सो तू श्रवणकर कि मुनि ने भीमको एकाक्षर महामंत्र ( ओं ) यहवताया २ अरु प्र-

सन्न मन धर्मात्मा विश्वामित्र जी उस राजा से बोले कि तू देवता विभु गणनायकजीकाइससे आराधनकर ३ तू इसदक्षकेबनायेमदिर मेइसका अनुष्ठान करे तो प्रसन्नमनभये विनायकजी तेरे सबकामों को देवेंगे ४ धर्म अर्थ काम मोक्ष ओरभी जो कुछ अपेक्षितहैं सो भी देंगे सो हे भीम तू अपने पुरकोजा अरु किसी चिन्ता को मतकर ५ व्यासजी बोले कि वो राजा उनसे ऐसे कहागया उन्हें प्रणामकर चला तो सपत्नीक इसने अपने पुरको देखा अरु हर्षित भया ६ तो दोनो मंत्री सेना अरु नगरवालों की साथ लिये राजा पै आये तो कई तो राजाको आलिङ्गन करतेभये अरु कई दूर अरु कई निकट आ नम्रभये ७ तब तो राजा सारो के साथ उस अपने ध्वजाओंकी पंक्तिवाले अरु सिंचे मार्गवाले सुगन्ध सहित नानाप्रकार के बाजों से शब्दकिये पुरमे प्रवेशभया ८ तब लोग आपस मे कहनेलगे कि यहपुरी अब शोभित हुईहै जैसे कि नारी अपने पति को पाय अरु अन्ध अपने श्रेष्ठ नेत्र को पाय प्रसन्न होवे ९ इसप्रकारके वचनको सुनता राजा अरु सुन्दर हास्यवाली रानी जो कि वस्त्र आभूषणों की शोभासे सजे स्तुति कियेगये अरु हर्ष सहित १० दोनो अपने रमणीय अरु कई प्रकारकी ऋद्धि समृद्धि सहित पुरको प्रवेशभये १७ अरु वे दोनो सबलोगोको वस्त्र आभूषण अरु मोतियोंकी मालाओं करकेअरु ताम्बूल देके विदाकिये ११ फिरउनकेगये वे निजभवन मे पधारे फिर शुभदिन में राजा भीम दक्ष के मन्दिर मे गया १२ वहांजाय उनसब फलप्रद गणेशजी को नित्य व्रतीहोकर अरुउनके मन्त्रको जपता हुआ राजा अर्चन करता भया १३ भोजनमें शयनमें जानेमें बोलने अरुसास लेनेमें भी अनन्य मनसे राजा उन्हीं को चिन्तवन करताभया १४ जलमें स्थलमें अरु आकाश मार्गमें स्वर्गमें देवतामें मनुष्यमें वृक्षमें खानमें पानमें राजा तो उत्तम विनायकजी को ही देखताभया १५ अरु जिस२ को राजा देखै तिस२ को ही नवै दृढ़ आलिङ्गन अर्थात् मिलनेकी इच्छाकरै तो नगरमे सारेजन उसे कि ये पिशाचहै ऐसा मानतेभये १६ तब तो विनायकजी ने

आकर उस राजाको हाथपकडकर कहा कि तू मुक्तहै क्या इच्छा करताहै सोकहु १७ उनसे राजा बोला कि मैं आपके चरणके सिवाय और कुछनहींजानता तब फिर विनायकजी बोले कि तेरे सुदर्शनीय पुत्र १८ मेरे प्रसाद से होगा जो कि गुणवान् सुवर्ण सा शरीरी अर्थात् गौर अब हेराजन् तू अपने घरजा अरुदेव द्विज पूजामेंतत्पर होउ १९ सोराजा घरजाकर वैसाही करताभया देवोंका अरु द्विजो का पूजन अरु तर्पण २० सर्व भावसे करताभया कि इससे गणेश जी प्रसन्नहोवें फिर थोडे समयसेही उसके पुत्रशुभ हुआ २१ तो इसने पुत्र जन्मके कारण अनेक दानकिये अरु द्विज श्रेष्ठसे बताया इसका रुक्माङ्गद ऐसा नाम रक्खा २२ वह बालक नित्यबढ़ा जैसे शुक्लपक्ष में चन्द्रमा अरु पुत्रको गुरूजी के पास विद्या सीखने को आपराजा ने बैठाया २३ अरु वो भी श्रवण मात्रहीसे गुरूकेकहेसे शास्त्र को ग्रहण अर्थात् सीखना भया जो कि सर्व विद्यानिधान कपिलजी ने उसे किया अरु बताया सोई सब जानता भया २४ तो वो रुक्माङ्गदभी सर्व विद्यानिधान भया मानो दूसरे गणेशजी हीहों जो सबशास्त्रोंमें कुशल अरु राजा अर्थात् दीप्तिमान् रुक्मा- ङ्गद २५ फिर तो तिसके पिता भीम राजा ने तिस गुण राशिवाले पुत्र रुक्मागद को पट्टपर अभिषेचन करता भया अर्थात् राज्य आसन पै बैठाता भया अरु ब्राह्मण मुखियाओं को वस्त्र अरु रत्न धन देता भया २६ तब तो तिसने विनायकजी में तिस पिता भीम से भी भारी महा भक्तिकरी सो कि पितासे प्राप्तभये एकाक्षर मन्त्र को प्रतिदिन जपतारहा २७ तो एकदिन वो युवराज अर्थात् कुँवर पदवीको प्राप्त रुक्मागद वनमेंगया तो शिकार खेलता भया बहुत से मृगों को रोज मारता भया २८ तब तो अत्यन्त थकेभये इसने एक मुनिजी का आश्रम देखा जो स्थान नाना वृक्ष वेलों के समूह वाला अरु छोडा है वैर जिन्होंने ऐसे जो मृगादि पशुतिनसेसंयुक्त २९ ॥ इसप्रकारकरके श्रीगणेशपुराण उपासनाखण्ड में रुक्मागद के राज्याभिषेकका वर्णन इसनामसे सत्ताईसवांअध्यायभया २७॥

# अट्ठाईसवां अध्याय॥

राजारुक्माङ्गद का वर्णनहै॥

मुनिजी बोले कि तव तो रुक्मांगद शुभ मुनि ( वाचक्नविजी ) को देखताभया। अरु तिनकी पत्नी मुकुन्दाकोदेखी जोमधुर कोमल वोलनेवाली थी १ तो अत्यन्त थके रुक्मांगद ने तिनदोनोंको नमस्कार करी अरु तिन मुनिजी के नहाने को गये वो नृप श्रेष्ठ ऐसी याचना करता भया२ कि हेमाता मुकुन्दे मुझको उत्तमशीतलजल पिलाव नहीं तो विनजलके मेरे प्राण जातेरहेंगे ३ तो तिसके ऐसे वचनको सुनकर कामातुर भई वो बोली कि मैं तुझसरीखे पुरुषको जो दूर समीप से अर्थात् सब ओरसे सुन्दर ४ ऐसापुरुष कोई न तो देवताओंमें अरु न नागोंमें अरु न कहीं यक्ष गन्धर्व समूहों में देखती हूं जो तू सुन्दर सम्पूर्ण अंगवालाहै इससे मेरा मन तुझमें लगाहै ५ सो कि तेरे अधररूप अमृतके पान में मेरा मन आसक्त भया अर्थात् लगाहै सो तू मुझे वो अपना अधरामृत पिलाव मुनिजी बोले कि वो थकेपनसे अत्यन्त दुःखित रुक्मांगद तिसका ऐसा पीड़ा कारक वचन सुनकर ६ तिलोत्तमानाम इन्द्राणी से भी उत्तम तिस मुकुन्दाको निज जितेन्द्रियतासे वोला कि तू इसहठ उधमको छोड़दे क्योंकि मेरामन इसविशेष निन्दितपर स्त्रीगमनकर्ममें ७विनायकजीके प्रभावसे कभी भी नहींलगाहै अबमैं तुझदुष्टा अर्थात् व्यभिचारिणी से दिये जलको भी पीने नहीं चाहताहूं ८ मैं येऋषि आश्रम है ऐसा समझ के यहां चला आया था अब हे अशोभने यहांसे चलताहूंगा ये तो कामातुर भई वो मुकुन्दा ने जानेको तैयार रुक्मांगद को हाथ पकड़कर ये कहतीभई ६ मुकुन्दाबोली कि जो पराईस्त्री को ढाढ़से भोगनेकी इच्छाकरे वोही नरककोजाताहै अरु वो नहीं जो आपहीसेआईकोभोगै१० त्रेतायुगमें ब्रह्माजी नेस्त्रियो कोस्वतन्त्रता अर्थात् स्वाधीनपनदिया है सो जो तू मेरेवचन को न करेगा अर्थात् मुझे नहींभोगेगा तो मेरीकामाग्नि से तू भस्म हो

जावेगा ११ अथवा मैं तुझको राज्य से भ्रष्ट वन में विचरने वाला अर्थात् दरिद्री कुष्ट भागी करदेऊंगी मुनिजी बोले कि ऐसे कहकर दौडती कामदेवके बाणोंसे पीड़ित भई वो मुकुन्दा १२ वेगसे तिसे आलिंगन करती भई अर्थात् रुक्मांगद के लपट गई अरु हठ से इसका मुख चूमती भई तब तो रुक्मांगद ने बल सेती इसे दूर फेंकी१३ तो मूर्च्छाको प्राप्तभई वो पवनसेफटकारी केलेकीकलीकी नाई भूमिमें गिरपड़ती भई फिर उठतीभई उसको परस्त्रीसे विरक्त राजा रुक्मांगद बोला हे बडभागिनि बिन विवेकिनि मुनिभामिनि जिस स्त्रीका पर पुरुषमें मनहै वो अवश्य नरकको जातीहै१५ अरु मेरामन जो समुद्र भी सूखजाइ पर तबभी चलायमान नहीं होताहै ऐसे वो उससे निरादर की गई तो क्रोध युक्त होके इस रुक्मांगद को शाप देतीभई १६ कि जैसे मैं कष्ट भोगरहीहू तैसेही तू कुष्ट भोगनेवाला हो जिससे कि वज्रसेभी कठिनभया तेरा हृदयचलायमान न भया १७ ऐसे उस सतीभई को राजा बहुत प्रकार से विनिन्दितकरके अत्यन्तदुःखितभया वेगसेती उसआश्रम से बाहर निकला १८ अरु त्योंहीं उसने निज शरीरको भी बगले के समान श्वेतकुष्टरोगसेसंयुक्तदेखा जो कान्तिसेहीन अरु अत्यन्तनिन्दनीय भया १९ तबतो वो शोकसागरमेंमग्नभया गणेशजीकी यहप्रार्थना करताभया कि मैने आपका ऐसाक्याअपराधकिया जिससे मैं यहां आया अरु हे सिद्धिपते आप करके अब अवश्य दुष्ट ही बढाये गये हैं २१ अरु आप तो साधुओं के रक्षणके लिये अवतारों को धारण करतेहो पर येरूपसेगर्वी व्यभिचारिणी आपसे नहीं नाशकीगई ये क्या २२ अरु ये मेरा कंचनसा सुन्दर शरीर इसअवस्था को किसदुष्ट कर्म से प्राप्त भयाहै सो कहो अरु मैं तो आपकी पहिले से ही भक्ति करता रहताहू अरु हे गजानननाथ मैं तुमसे इतर और किसी देवताकी भी शरण नहीं जाताहू २४ अरु अब मैं ये शरीर तथा मुख जनोंको नहीं दिखलाऊंगा अरु अन्न प्राय नाम बाहुल्य करकेअन्नाहार विवर्जितहो एकान्तबैठ इसशरीरको सुखादेऊंगा। २५

नृपति ऐसे निश्चय करके वटके निकट बैठगया अरु उसके भृत्यइ-धर उधर डोलरहेथे पर उसराजाको न देखने सके २६ जब रात्रि भई तो सारे अपने२ स्थान में आये स्वामी अरु सेवको की गति चकवो की नाई भई२७ ॥ इसप्रकारसे गणेशपुराणउपासनाखंड मे राजाका प्रायोपवेशनु इसनामसे अट्ठाईसवा अध्यायहुआ२८॥

## उन्तीसवां अध्याय॥

मुनिजीवोले कि तिसबटवृक्षके नीचेबैठा वो रुक्मागद किसीदिन दूरसे मुनिश्रेष्ठ नारदजीको देखताभया १ तो राजा नम्र होताभया अरु तिनमुनिजीसे प्रार्थनाकरीकिक्षणभर आपविश्रामलीजिये तब तो करुणाके समुद्रमुनि नारदजीआकाशमार्गसे उतरतेभये२ इसने यथाविधि पूजनकरके मुनिजीसे आदरसे यहपूछा कि मै रुक्माङ्गद नाम महाबली राजाकापुत्रहूं३ सो मै शिकार खेलता२वाचक्नवि-जीके आश्रममें आगया। फिर हे निष्पाप मुनिजी फिर प्यासे मैने वहा जलकी याचनाकरी ४ उसकी नष्ट अत्यन्त काम पीडित पत्नी मुझकोढ़ाढसे चूमतीभई उसमुनिके न्हानेकोगये अरु दुष्टचित्तसे ५ मुझको कामदेवके बाणोसे पीडितवोली कि तू मुझेभोग फिर गणेश जीके प्रसादसे तथा जितेन्द्रियता करके मुझसे वो निरादर कीगई६ वो दुष्ट चित्तसे मुझको अत्यन्त दुःखी होती शापदेतीभई कि हे मन्हादुष्ट तू मुझ कामातुरको त्यागताहै इससे कुष्ठीहो ७ ऐसा दुष्टवचन सुनतेही मे उसआश्रमसे निकला तभी से मैं श्वेतकुष्ठी हुआहूं हे मुनि अबइसकी निष्कृति अथवा प्रायश्चित्त बताओ ८ अरु मेरे वियोगसे पिता भीम भी शोकसागर मे डूबाहोगा उसका वचनसुन विश्ववेत्ता नारदजी बोले ९ उसकुष्ठके नाशके लिये करुणायुतहुये उपाय कहनेलगे नारदजी बोले कि आवते मार्गमे मैंने भी एकउत्तम आश्चर्य्य देखा है कि विदर्भदेश मे (कदम्ब) इससंज्ञा से विख्यात पुरहै वहा एक मन्दिर मे मैने एक सुन्दर विनायकजी की मूर्त्ति देखी ११ जो कि (चिन्तामणिगणेश) ऐसे विख्यात है तिसके

अगाडी एक वडागणेशकुण्डहै१२ सो हेनृपते वहांकोई एकशूद्र म-
हाकुष्टी वृद्धापेसेजीर्ण तीर्थयात्रा करता२ वो कदम्वपुरमे आया१३
अरु वो गणेशकुण्डमे स्नान करके दिव्य देहको प्राप्तभया अरु फिर
गणेशजी से लाया जो आकाश से१४ सुन्दरविमान तिसपरवैठकर
वो उत्तम स्थान स्वर्गमे गया कि जहांजा प्राणी शोकको न प्राप्तहो
अरु फिर कभी इससंसार में न पडै १५ मैने उसे ऐसादेखा सो हे
राजेन्द्र तू सम्यक्प्रकार वहां न्हानेको तैयारहो वहान्हाके अरुचिन्ते
अर्थके दाता विभु गणेशजीको पूजकरके १६ ब्राह्मणोको दानदे तो
तू सद्यही पवित्र होजावेगा जैसे जीर्ण खालको त्याग सर्प स्वरूप
होजावे१७ मुनिजीबोले कि नृप श्रेष्ठने नारदजीसे कही इसवाणी
को सुन शोक तज आनन्द समुद्रमें मग्न हो कुछ भी वाक्य न कह
सका १८ उन मुनिश्रेष्ठ नारदजीके जानेको तैयार होनेपरमुनिको
नमस्कार पूजन करके फिर पूछताभया १९ एकमागद वोला कि हे
शुभश्रेष्ठ मुनिजी उसक्षेत्र में पहिले किसने सिद्धिपाई अरु वो मणि
भू जटित मूर्ति वहा किसने स्थापनकी २० जो कि गणेशजीकी उ-
त्तम मूर्ति है सो हे मुने इस परम आश्चर्य रूप वृत्तान्त को मुझेक-
हो २१ आप सरीखे साधुओ की तो मति पराये उपकारमे ही है
औरवरें लोको में विचरने में आपका कोईकार्य नहीं दीखताहै २२
जो कि ये लोकोमें मेहवर्षताहै अरु शेषजी पृथ्वीधरेहै अरु हेद्विज-
नाम पराये ही उपकार को सूर्यजी भी रातदिन भ्रमते हैं २३ अरु
आपजो सर्वप्राणियो में समान सर्वज्ञ आपकेआगे हे दयानिधे मूढ़
मुझ करके क्या कहनाहै २४ तव भी मै हे देवर्षिआपसे सन्देहछे-
दनके लिये पूछताहू नारदजी वोले कि हे लोक कृपाकारिन् भूपमु-
झसे अच्छा पूछागया २५ मै तेरे वाक्यसे प्रसन्नहुआहू सोई सारा
तुझसे कहताहूगा२६ ॥ इसप्रकारसे गणेशपुराणउपासनाखण्ड मे
नारदजी का समागम इसनामसे उन्तीसवा अध्यायहुआ २९ ॥

## तीसवां अध्याय॥

नारदमुनिजी राजासे बोले कि मैं एकवेर अमरावती में इन्द्रको देखनेके लिये गयाथा वो अति नम्रभया यथाविधिसे मुझेपूजकरके कहनेलगा १ इन्द्र बोला कि हे मुने तुम मेरे सन्तोष के लिये कोई आश्चर्य कहो क्योंकि तुम सबलोको में भ्रमते रहते हो इससेआप का सब जानाहै २ तो नारदजीबोले कि मृत्युलोकमे मैंने गौतमजी का बड़ाभारी आश्रमदेखा जो कि नानावृक्ष बेल समूह अरु नाना पक्षि गणो से संयुक्त था ३ तहां मैंने अहल्या सहित गौतमजी को देखे अरु अहल्याजीका तो रूप देखतेही मै कामसे विह्वलहोगया४ कि जिसके रूपसे सावित्री शची लक्ष्मी गिरीन्द्र से जन्मी अर्थात् पार्वती अरु उर्वशी मैनका रम्भा लोकमें विख्यात जो तिलोत्तमा ५ केशावाला जिस अहल्या करके आ अकारिनाम ईषत्करी अर्थात् तुच्छ करीगई अरु अनुसूया भी दोपवती करी गई अरुन्धती अरु छाया नाम्नी रविजीकी भार्या अरु कश्यपजी की जो दिति पत्नी ६ उसके स्वरूपके समान कोई भी न भई न कोई नागपत्नियोमे देखी अब मेरेको न तो गाना रुचताहै न पूजा न भोजन सुहाताहै ७ मेरा निज ब्रह्मचर्य्य भी मुझको नहीं रुचता अरु न कहीं भी निद्राआवी है तो तुरंतही मैं इस अच्छी अमरावतीको देखनेआयाहूं८ पर उस देवीके बिना मै इस अमरावतीको भी तुच्छदेखताहू अर्थात् जो वो भी यहां होवे तो ये पूरी पुरी होजावे भृगुजी बोले कि इन्द्रको ऐसे कहते नारदमुनि तो अन्तर्द्धान हुये ९ अरु जम्भभेदी इन्द्र मत्स्य- केतुनाम मकरध्वज अर्थात् कामबाणोसे बिंधा उनकेजातेही मूर्च्छा को प्राप्तहुआ १० अरु ये चिन्तताभया कि मैं गौतमनारीको कब देखूं अरु कब मै उसके अधरामृत को पीकर अरु इस कामाग्नि से छूटूंगा अर्थात् शान्तिपाऊगा ११ अरु अब मै उसके मिलाप बिना औरतरै जीवना शुभ नहीं समझता ऐसे निश्चय संकल्प करके वो इन्द्र गौतमही बनगया १२ फिर इन्द्र मार्गमें भी उसीको चिंतवन

करता गौतमजी के आश्रम पर गया अरु गौतमजी को न्हाने गये इसने अहल्या को देखी १३ अरु भीतरजा गौतमबने इन्द्रने कहा कि हे प्यारी शय्याको अच्छी अर्थात् सफलकरो वो बोली कि जप छोड अभी घर कैसे आगये १४ दिनमें अतिनिन्दित इसविषयकी इच्छाको क्यों करतेहो गौतमसाबोला कि जितनेमें स्नानको गया तितनेमेंही श्रेष्ठ अप्सरा १५ तहांही न्हानेको आई अरु नगी मेरे दृष्टि समुखभई जो कि सूर्योदय मण्डल के से लालहोठोंवाली सुकोमल देहवाली सुन्दरदुग्धारीभारी स्तनोवाली १६ तो हेदेवि कामदेवके शस्त्रसे पीडित मेरामन जपमें नहीं लगा तिससे मे आश्रम को चलाआया सो हेप्यारी अवतू मुझे रतिदानदे १७ नहींतो कामाग्निसे जलमरे मुझकोफिर कहादेखेगी अरु मे तुझे शापदेगाया निकलजाऊगा या कि मनको अत्यन्त वशमें करूगा अर्थात् फिर तुझसे न रमूंगा १८ अहल्याजीबोली किपठन औरदेवपूजाकोछोडके रति क्यामागतेहो हेब्रह्मर्षे आपकोये उचितनहींहै परतबभी मैंआप कीआज्ञा करूहूगी १९ क्योंकिभर्त्ताकी शुश्रूषासेपरे औरधर्मस्त्रीकाकहीं नहींहै मुनिजाबोले कि वो अहल्यास्वर स्वरूप स्वभावइनकारणो से उसे अपनापति समझ कर २० इस गौतम बने इन्द्रके साथ रमण करनेको शयनपरगई अरुनि शक चुम्बनमिलननाडाखोलना इत्यादि चेष्टाकरके २१ इन्द्र उसकेसाथ गौतमजीकीनाईं क्रीडाकरता भया फिर तो उसके दिव्य सुगन्धोको सूंघकरके अत्यत चकित भई २२ मनमे तर्कनाकरी कि कोई ये कूट रूपवान् तो नहींहै ये मेरेचद्रमा की नाईं कोई कलक तो नहीं लगाहे क्या इसदुष्ट के संग करनेसे मेरे उभय कुल अर्थात् पीहर सासरा ये दोनो भ्रष्ट तो न होगयेहैं तो मैं इस अयश से भये काले मुह को इस लोक में कैसे दिखाऊं गी २४ अरु मेरा प्याराभर्त्ता मुनि मुझे किसगतिको पहुचावेगातो इसनेउसशठ इन्द्रकोकोपसेपूछा कि तूकोनहै जोकि तैने येकपटरूप धरा २५ मैं तोतुझेपतिरूपसे विश्वासकरतीहू तूकहु नहीं तो मैं तुझे शापदेतीहूऐसेकहागया तब तो शापसेडरे इसनेअपनास्वरूपप्रकट

किया २६ जो कि दिव्य आभूषणो से सजा मुकुट भजबन्ध सहित अरु कुण्डलोकी अद्भुत दीप्ति से शोभित मुखारविन्द इन्द्र २७ तो उससे निरन्तरबोला कि मुझे शचीकापति इन्द्रजानो कि तेरेलावण्यकोदेख कामअग्निसे विह्वल मैने २८कहींभीसुख न पाया इससे ऐसा काम किया है सो तू अब मुझ त्रिलोकी के ईश्वर को आदर से भज २६ उसका ऐसा वचन सुनके क्रोधभई मुनिपत्नी मुख से अग्निको निकालती सी देवोके पति इन्द्रसे बोली ३० हे सौयज्ञकरनेवाले भी मूढ इन्द्र तेरे इस शरीरकी मेरे भर्त्ताके आनेपर हे मद न जानें कौन गति होगी३१ जिसदुष्टअति पापी तू ने मेरा पतिव्रता रूप धर्म तोडा है मैं नहीं जानती हू कि अब तू गोतम जी को वाणी भये शापसे किसव्यवस्था को पहुचेगा ३२ ॥ इतिश्रीगणेशपुराण उपासनाखण्डमें अहल्या की धृष्टताका वर्णन इसनामसे तीसवांअध्यायहुआ ३० ॥

## इकतीसवा अध्याय ॥

रुक्मागद ने पूछा कि हे महामुनिजी गोतमजी आये फिरकौन वृत्तान्त बीता सो सब मुझको कहो उसको मेरी अत्यतही जाननेकी इच्छाहै १ तो नारदजी बोले कि गोतमजी निज नित्य कर्मको समाप्त करके निजाश्रमको आये तो उसपत्नीको कि पेर धोनेको मुझे जलदे ऐसेपुकारकर कहनेलगे कि २ तू पहिलेकी तरह आजहमारे सामने तू क्यो नहींआई अरु आसन क्यो नहीं ल्याई अरु सुन्दर कैसे नहींबोलती है ३ उसका ऐसावचन सुनतेही लतासी कम्पती वो नीचामुखकिये दोघडीमे मुनिजीके पासआई ४ पृथ्वीपर अपने करपर छाती आदि आठो अग फैलायके उनके पैरोपर मस्तक टेक कर गिरपडी अरु वो व्याकुल शापसेडरी धीरे२ मुनिजीसे बोली५ कि जब प्रातःकाल आप निज स्नान सध्या विधि करनेगये थे तो तभी तुम्हारा रूपधरे दुष्ट देवेंद्र मुझसेंबोला ६ कि मैने अप्सराओं से भी सुंदर श्रेष्ठ कामिनी देखी है इससे मेरा मन नित्य देवतो

विधि में स्थिर नहीं होता तिससे मे उलटकर आयाहू तिससे हे शोभनेतू मुझे रतिदे ७ वो तुम्हीं हो इसभ्रांति से मुझ करके तैसाही वाक्य कियागया फिर शुभ सुगधो को सूंघ मुझे भ्रांतिभई ८ अरु मैनेकहा कि हे दुष्ट चित्त तू कौनहै सो मुझ से कहु नहीं तो भस्म होगा ऐसे कह वो बलनिसूदनेवाला अर्थात् बलको हटानेवाला इंद्र प्रकटहुआ ९ तिसनेहां फिर हे मुनि श्रेष्ठ जी मैंने आपका वचनसुना तो लज्जा से शीघ्र न आसकी सो आप मेरे इस अपराधको क्षमा करो १० आपसे कहने में दोष नहीं किन्तु कोई पर सुनके कहता तो दोष था क्योंकि मंत्र आयुर्बल घर का भेद लक्ष्मी भोग अरु ओषधि ये ११ तथा मान अपमान अरु दान इन वस्तुओंको प्रकट न करावे वे मुनिजी ऐसे सुन कोप से व्याकुल मन हो १२ आपी अपनी स्त्री को शापे कि हे दु शीले तू शिलहोजा क्या तू मेरे स्व- रूप को अरु स्वभाव चेष्टन कार्य्यादि को नहीं जानती थी १३ जिस लिये कि तेरा अत्यंत कामी मन परायेपुरुष में लगरहा है जब कि दशरथ के पुत्र राजा रामचन्द्र जी वन२ मे भ्रमते २ यहां आवेंगे तो १४ उनके चरण स्पर्श से तू अपने रूपको प्राप्त होगी नारदजी बोले तपके समुद्र मुनिजीके वाक्य बलसे वो तभी शिल होगई १५ ऐसे उसके शापको सुन अरु देख इन्द्र कांपा जैसे कि वायुके संयोग से बरफका पर्वत हिलता हो १६ अरु में विचारता भया कि अब मेरेसे क्या कर्त्तव्य है अब जो मैं समुद्रके बीचमें या कूवेंमे या तलावमें या बावडीमे या कमलोमेंभी इसरूपसे१७ घुस करके जो रहूंगा तोभी मुनि मुझको जानलेवेंगे इससे कुछ शोच वो वज्रधारीभी इन्द्र बिलावका स्वरूप धरकर विचरा १८ गौतमजी उसको आश्रममें तथा घरकेद्वारेभी न देखते कि कहांगया वो दान- वोकाशत्रु इन्द्रजोमेरीभार्याको दोषीहै१९ फिर मुनिश्रेष्ठजीने ध्यान से क्षण करकेही पहिचाना अरु कहा कि तुझका भस्मतो नहीं करूं क्योंकि तूदेवोका राजाहै पर खोटाहै २० इससे हे शचीपते मैंतुझे शापदेताहूं कि तू सहस्रभगवाला होजा वो जिवने कि मुनि करके

क्रोधसेकहा वचनसुना२१त्योंही इसइन्द्रने निज देहको सहस्रभग भूषितदेखा तभीसे शोकके सागरमे मग्नहो इन्द्रवृत्रासुरका हता भीथा पर शोचनेही लगा२२ इन्द्रबोला कि मुझकोबड़ोने अनेकसे अनेकबहुतही धर्म सिखलायेथे जोकि उनवृद्धोकावचन मैंने आदर से न माना २३ कि अपनीही सारी बुद्धिहित करने वाली होतीहै अरु परकीदई अर्थात् शत्रुकी बताई अकिलतौ नाश करने वालीही है अरु गुरुवो की दई बुद्धि बड़ोही अर्थ कारिणी है अरु स्त्री की मति क्षय देनेवाली होतीहै २४ कहासे मै नारद के वचन से उस अनिन्दित अहल्या के पासगया अरु मै देवोका राजा हुआ अर्थात् राजा होकरके अब लोगोको मुख कैसे दिखाऊंगा२५वोमेरादिव्य देह कहां गया अब मैं निज स्त्री शचीको क्या कहूंगा सो मुझको अरु इसकामकोभी धिकार है जिससे कि मैंइस निन्दित दशा को प्राप्तभयाहूंगा२६प्राणियोको तौ निज२शुभवा अशुभकर्मभोगना पड़ताहीहै तिससे में तिरछी योनि पतगादिको प्राप्तहोकर अपना पाप खपाऊंगा २७ इससे तो अब मेनाली के मुकुल अर्थात् टोहरो में इन्द्रगोपक अर्थात् तीजका रूप रखके छिपरहूंगा २८ इति गणेश पुराण उपासना खण्ड में इन्द्रके शापका वर्णन इस नामसे इकतीसवां अध्याय हुआ ३१ ॥

## बत्तीसवा अध्याय ॥

नारदजीनेकहा कि इन्द्रकेकमलिनीके केसरेमें छिपे परमे उसपुरी को आया तो वहां में बृहस्पतिजी जिनमे अग्रगामी अर्थात् मुख्य जिनमे ऐसे सब देवता देखे१ उनके दोनोके शापका सारा कारण मैंने उनसे कहा जोकि अहल्या जीका अरु महेन्द्रका संयोग अरु उनकी कुरूपता अर्थात् शिला अरु सहस्त्र भग होनीये २ कि गौतमजीके शापसे इन्द्र सहस्त्र भग ताको प्राप्त हुआ जो कि इसने अहल्या का घर्षण अर्थात् ठाठसे भोग किया अरु हे देवो वो इस के प्रसंगसे शिलाभई ३ मुनिजी बोले कि बेसारे बेचारे हारे देवता

नारदजीसे कहा सुनके शोकसहितभये अरु वे अत्यन्तदुःखसे तथा निरतर श्वास अर्थात् श्वास का न थँभना अरु ऊपर को अर्थात् लंबे२ श्वास अरु भ्रांति इनसे भी बहुतही दुःखीभये ४ देवता बोले जिसने सौयज्ञकिये अरु जिससे दानव जीतेगये जिससे त्रिलोकी पालितभई अरु जिसने शुभ इन्द्रपदवी भोगी ५ जिससे बहुत देव पूजेगये तथा ब्रह्मको अत्यन्त पहिचाननेवाले ब्राह्मण भी मानेगये अरु और औरोंके अतिहीदुर्लभभी कईप्रकारकेभोग इसीकरकेभोगे गये ६ अब वो देव इन्द्र कहां बैठेगा औ कहा कैसे भोजन करैगा सोवैगा अरु हमअबअपने या औरकेलिये किसकेपास शरणजावे७ अरु अब हमें अरु इस इन्द्र पदको शचीको कोन पालन करैगा अरु मुनि श्रेष्ठ गौतमजी अब हमारेपर किसप्रकारसे प्रसन्न होवें८ जो गौतमजी निजभार्य्यासे बियोगीभये क्रोधसेइन्द्रकेकिये अपराधको स्मरण कररहे हैं अब हम गौतम जी के प्रसादमे इतर और कोई उपाय नहीं देखतेहै ९ सो हे नारदजी तिससे हम गौतम मुनिजी को शात करनेके लिये जायँगे ऐसे वे सारे देवता नारदजीके साथ वहासे निकलचले १० तौवे गौतम जीके पास जाकर अंजलिपुट किये अर्थात् हाथ जोड़े उनके शरण प्राप्त हुये उन्हे नाना प्रकार के वाक्योंसे स्तुति करते भये११देवताबोले कि हे मुनिजी आपके प्रभावको तो कहने को हमारी शक्ति नहींहैं क्योंकि हिमाचल अरु सुमेरु के भारीपने को कोई कहा तक कहे अरु वर्षाकी धार अरु गंगा के छिनके इन्हें कौन गिने १२ और समुद्र के जलको अरु भगवान् के गुणोंको जोकि मन्द बुद्धि मनुष्य कौन कहां तक गिने पहिले आपकरके प्रात कालहीके बोये बीजोकी खेत सपत् अर्थात् ने पह तयार कीगई १३ अरु ऋषि श्रेष्ठ रक्षा कियेगये अरु वाल खिल्य आदि ऋषियो ने यज्ञकर औरही इंद्र बनालिया था १४ फिर वे ब्रह्मादिको करके प्रार्थना किये गये उसे पक्षियोंका इन्द्र बनाते भये अरु देखो अगस्त्यजीकरके जो जलोंकाधारी समुद्रसो एकीचुल्लूसे आचमन किया गया १५ अरुगाधि के पुत्र विश्वामित्र

बुद्धिमान् करके औरही दूसरी सृष्टि आरंभ करी गई थी अर्थात् गौवो के स्थानमें महिषी अरु मनुष्य के शिरके स्थान मे नालियर ऐसी सृष्टि रचीथी अरु महात्मा च्यवनजी करके इन्द्रका भुज स्तंभ किया गया अर्थात् अश्विनी सुतो से युवावस्था पाय च्यवन जीने यज्ञभागदिवायातो कोपहो इन्द्रने इनपर बज्र उठाया तो च्यवनजी के तप प्रभावसे उसका हाथ वहाहीं ठहरगयाथा१६ तिससेपुरुषों को संपूर्ण मनसे अर्थात् सर्वथा आप के सेवन अरु नमस्कार अरु दर्शन स्पर्शन संभाषण ये सब पाप के नाशकरने वालेहै १७ जो कि आप परोपकारमें रत अरु दीनोपर दया करनेवाले जो आप हो सो इन्द्रके लिये शरण आये हमपर आप कृपा करनेके योग्य हो १८गौतमजी बोले कि आपका देवदर्शन चर्मके चक्षुवालेअर्थात्सामान्यमनुष्योंको नहींहोताहै कोईमेरेपुण्यप्रतापसे कामसाधक आपका दर्शन होगयाहै १९ अरु अब आपके दर्शन से मेराजन्म आश्रम तप दान देह आत्मा अरुव्रत येसारे अवश्य सफल भयेहैं २० अब आपको क्या प्रार्थना कर्त्तव्य अर्थात् कार्य्य याचना है सोमेरे आगे कहो जोवो मुझसे शक्य अर्थात् करनेमें योग्य है तो तुम्हारेध्यानके बलसे उसे अवश्य करोंगा २१ मुनीश्वर बोले कि वे स्वर्गवासी देवता उसका वचन सुनकर हरषे जैसे समुद्र चद्रमा के उदय में प्रकटही हर्षताहै २२ अथवा जैसे बालक की कोमल वाणीसे मा बाप हर्षते है तो वे सारे महामुनि गौतम जीकी प्रार्थना करते भये २३ देव बोले कि हे मुनिजी पहिले कामदेव तो शिवजीके अपराध से भस्मही होगया अरु आपका अपराधी भी इद्र आपकरके प्राण [illegible] न[illegible] गया अर्थात् आपतो बडेही दयालु हो२४अब [illegible] यथ[illegible] ने स्थान को प्राप्त होवे सो उसके अपराधोको [illegible] वचनसेभी ये कृपाक[illegible] भी वांछित कार्य्यहै [illegible] वचन सुन करके२५ [illegible] ले कि उस

पतित कृत अपराध वाले का तो नाम भी न लेना चाहिये २७ जो० कि कपटी अरु शठ दुष्ट अविवेकी भी था इस पश्चात्ताप से हीन भये इन्द्रकी कोई निष्क्रिया अर्थात् प्रायश्चित्तनहीं था २८ तब भी हे देवताओ मैं तुम्हारे वाक्य से उसका हित करूंगा क्योंकि जो तुम भी रुष्टनाम रोष सहित जावोगे तो मुझपर शापही गिरैगा २९ क्योंकि जो प्राणी बहुतो से अनुग्रह किया जाताहै सो भी पवित्र होता है तिससे एक मंत्र कहता हूं तिसको ये बतावो ३० कि जो सर्वजगत्कर्ता सर्वसंहर्ता सर्वरक्षाकारी कृपाके समुद्र ब्रह्मा विष्णुशिवयेहै आत्मबुद्धिकेगुणोद्भूत जिसके ऐसा जो देवोंका देवगणेशहै३१उसकाषडक्षरमंत्र अर्थात् गणेशायनमः यहमहासिद्धि का देनेवालाहै उसको इसके उपदेश किये वो इंद्र दिव्य देहधारी होजावेगा ३२ सो कि जितने उसके शरीर में भग चिह्नहैं सोसब नेत्रहोजावेंगे अरु वो शक्र अपनेराज्यको प्राप्तहोगाकरो मैं यहतुम्हें सत्यकहताहू ३३ संवादहै कि सो गौतमजी देवताओंको ऐसेसम-झायकर चुपभये अरु वे देव इन्हें पूजकरके हर्ष युक्त हुये नमस्कार करतेभये३४ फिर ये देवता इनकीप्रदक्षिणाकरके अरु इनसेआज्ञा मांगकर मुनिजीको सराहते तहागये जहा वली वृत्रासुर हता इंद्र था३५ कहते कि ज्ञानसम्पन्नसुखी गौतमजीसे परे और कोई सत्त्व गुणवाला अर्थात सत्त्वभाव नहींहै ३६ इति गणेश पुराण उपासना खण्डमेंइंद्रके मंत्रका कथन इस नामसे बत्तीसवां अध्यायहुआ३२॥

## तेंतीसवा अध्याय॥

नारदजीबोलेदेवतोंने इंद्रसेकहा हे शत शतयज्ञकर्त्ता तुबाहरआव हमसारे सुरऋषि श्रेष्ठ नारदजी सहित १ उन गौतममुनिजीके पास जाय उन्हेंप्रसन्नकरके यहा तुझ पासआयेहै सो उन्होंनेउपाय कहा है अरुतुझे वरभी दियाहै२ श्रेष्ठजन दोषहोनेपर उसदोषको आपही जनोंको जना देतेहैं अरु वहां सुप्रकार से निष्प्रयोजन करने वाली उलटी विधिअर्थात् प्रतिक्रिया करतेहैं३क्योंकि छिपाने में तो दोषों

की वृद्धिहै अरु विख्यात करने से दोषका लघनाम नाश होजाता है इससे हे देवेंद्र तुमभी बाहरआकर उनसे ४ महर्षि नारदजी से उस दोषको प्रकटकर अरु उन मुनिजीका कहा उपायकरु कि विनायक जीका षडक्षर महामन्त्र ग्रहणकर ५ किमहो ब्रह्माजी ने गौरीशंकर जीके विवाह में गिरिजा का अंगुष्ठही देख लियाथा तौ उनकाभी वीर्य्यस्खलित होगया तौ वे लज्जित हो वहांसेचलेआये ६ तौमहे-श्वरजीने जानकर उसे उपायकरके निर्दोषकिया वो इन्द्रदेव ऋषि समूहसे कही इसवाणीको सुनकर ७ तुरंतही शक्र उस नलिनी के भीतरसे निजरूपहो बाहरआया अरुवहां सारेदेवताओंके वाक्यों कोआदर से श्रवणकरके८ राधरुधिरसे लिप्तअंग जिसका सो मैला दुर्गंधिवाला ऐसे इस सुरेश्वर इन्द्रको सारे देखकर नमस्कार करते भये ९ अरु देवप श्रेष्ठ सब अपने २ सूंघनेके छेद अर्थात् नासिका-ओंको वस्त्राग्र से ढककर फिर सुस्नान किये फिर आचमन कुल्ला आदिकिये इस इन्द्रसे तब बृहस्पतिजी १० गणेशजी का षडक्षर महामन्त्र बताते भये तिस करके उपदेश करतेही सो इन्द्र तुरत दिव्यदेह होगया ११ कि सहस्र नेत्रवाला श्रीशोभित दूसरे सूर्य्य की नाईं चमका तव तो देवताओंके जय २ शब्दोंसे अरु बाजों के समूहसे १२ अरुगन्धर्वोंके गान शब्दोंसे दशोदिशा शब्दितहुईं अरु हर्षसहित सारेदेवोंने पुष्पवर्षाये१३ अरुनारद आदि सब मुनियोंने अशीषदई अरु देवता हर्षसे इसेस्पर्शकरतेभये अरु कई स्तुतिकरते भये१४ कईक श्रेष्ठ शीलउससे बोलेकि हम तौआपही से नाथवान् हैं विनाआपकेशोभतेनहीं हैं जैसे विनचन्द्रआकाश नशोभताहो१५ विना अपने मां वापके जैसे वालक किसी तरहभी नहीं सुखपातेहैं तैसेही आपकेविना हम कहीं नहींसुखपातेहैं १६ मुनिजी वोले कि शतक्रतु इन्द्र ऐसे देववचनको सुनकर प्रसन्नमनहो सुरेशपति वोला कि सत्यवचनहै १७ इन्द्रवोला जोकि देवोंकेऋषि नारदजीकेवचन से मोहे मुझ करके जो कुकर्म्म कियागया था इससे सबसे दुस्सह फल मैंनेपाया अरु उसपाप के कोपसे तुम सारोंकरके मैं उद्धारभी

कियागयाहूं १८ सो मैं सारे अमरबरोको अरु महत्प्रतापी सारे ऋषिवर्य्यों को नमस्कार करता हूं इससे उद्धारको मनहै मेरा ऐसे मुझ शरणप्राप्त को रक्षाकरने के योग्य हो १९ पर उन गौतमजी की प्रसन्नता के लिये आपकरके कैसे यत्नरचा अर्थात् कियागया अरु उन्होंने मेरेलिये परम मन्त्र कैसे वर्णन किया सो तुम सारे ये मुझसेकहो २० देवताबोले नारदजी अरु गुरुजी को अगाड़ीकरके हम उस मुनिकेपास जो गये तो सम्यक् प्रणामकरके नानाप्रकार की अमृतवाणियो करके याचना किये स्त्रीयपास के मन्त्रको बताते भये २१ हेदेव जिसमन्त्रके उपदेश से तुम ससुख के अर्थ समर्थ सहस्रभगसे सहस्र नेत्रभये सो हेदेव अब अपनीपुरी अमरावती को चलो अरु सारे देवता लोकोंको भी शिक्षा देवो २२ इन्द्रबोला कि हे सुर ऋषिश्रेष्ठो विना गणेशजीकी प्रसन्नता के मैं अपनी पुरी को नहीं जाऊगा तुम सारे कृत जो कार्य्य उसके बल से संयुक्त अर्थात् सेन्द्रहुये रमण करते अपने २ दिव्यधामों को पधारो २३ आपके इतने करनेसे वहुत है जोकि वहु दुर्गतिवाला मैं लज्जा से बिलपहुआ तुम करके प्रकट कियागया हूं या आपके प्रभाव से प्रसन्नहुये उग्रतेजस्वी मुनि जिनके प्रभाव से मेरे सहस्र नेत्रपन हुआ२४ इतिश्रीगणेशपुराणउपासनाखंडमेंदेवतोंकाविसर्जनहोना इसीनामकरकेयहतेंतीसवांअध्यायहुआहै ३३ ॥

## चौंतीसवां अध्याय ॥

नारदजी बोले कि तिस जम्भकेरिपु इन्द्रने कदम्ब वृक्ष के तले श्रेष्ठ आसनपर बैठके अपनी नासिका के अग्रभाग मे दृष्टि लगाके अरु मनको वशकरके हेराजन् उस षडक्षर मन्त्र को जपनेलगा१ तब तो उस मारुतनाम पवन भक्षणकारी मरुतनाम देवों के पति इन्द्रको हजारवर्ष बीते तो पर्वत के समान स्थिरहोरहे उसकेशरीर में जहां तहां वल्मीकनाम बांबी अर्थात् जिसमें जन्तु घुसेरहें ऐसे२ छिद्रोंके गुच्छे अर्थात् समूह होगये २ तब तो भगवान् गणेशजी

सर्वत्रगामी अरु सर्ववेत्ता बड़े तेजस्वी सो अपने तेज करके अग्नि सूर्य्य चन्द्रमा इनकेभी तेजोको अरु सबकेनेत्रोको आच्छादनकरते प्रसन्नहुये ३ कैसेहैं कि चतुर्भुज रत्नजटित मुकुट मुकुटमाल सुन्दर बाजूबंध सहित कुंडलोसे मढे अर्थात् शोभित कपोल जिनके अरु मोतियोकी लडी अरु पैसूरे जोकि महामौल्य घुंघरूजडे अरु ऊंचा अर्थात् बहुमौल्य जो कमरबंधन सूत्र अर्थात् तगड़ी इनको धारण करतेभये ४ जोकि पुष्करनाम कमल तैसे अक्ष नेत्रवाला अरुबहुत हैं पुष्करनाम कमल वा शुंडमे जलजिनके अरु पुष्करनाम कमलो होंकीहै श्रेष्ठमाला जिनके ऐसे सर्वदेव मूर्त्ति सिंदूर से सजरहे जो गणेश सो इन्द्रके अगाडी प्रकटभये ५ उसेदेख इन्द्र भयसेभीतहो शोचतभया कि ये क्या कैसे आगया अरु अब हाड अरु प्राणमात्र जो मैं सो मेराजीवन कैसेरहै६ यह बड़ाभारी विघ्न न जाने किस से बनाया प्राप्त हुआ मेरा पसीनेहुरू शरीर पीपलके पत्तेकी तरह कांपरहाहै ७ सम्पूर्ण के देखनेवाले विभुगणेशजी ऐसे उसके बिकलित मन को जानतेभये उस महेन्द्रको विमल वचन बोलतेभये८ श्रीगणेशजी बोले हे सुरदेवो के ईश डरैमत मुझे क्यो नहीं जाने जोकिमैं गुणरहित विकारवर्जित चिदानन्द स्वरूप सनातनब्रह्म ९ कारणोपरे अर्थात् स्वयरूप अरु जगत् के कर्त्ताका भी कारण जिस देवको तू इसमन्त्रसे निश्चल हो ध्या रहाहै १० तू कि बहुतकाल ध्यानेसे थकगयाहै इससे मै तेरे प्रत्यक्ष भया अरु तेरे इस तप से प्रसन्नहुआ मै वरको देनेकेलिये आयाहू ११ इन असंख्य ब्रह्माडों की उत्पत्ति नाम रचना अरु प्रलय नाश अरु अवत् नाम रक्षण ये मुझमेही जान अरु हे निष्पाप तू मांग जो चाहताहै १२ नारदजी बोले कि वलभेत्ता इन्द्र उनके रमणीय वचनको सुनके बोधको प्राप्तहुआ। तो उनदेवो के देव विनायक जी महादेवजी को १३ तबहीं परमभक्तिसे उठके नमस्कार करताभया। अरु उन ब्रह्मरूप गणेशजी को शची का पति प्रत्यक्षही ये कहता भया १४ इन्द्र कि हे महाबाहो वृहद्गुजोवाले आपके गुणो को दिग्पालो सहित

ब्रह्मादिक देवता भी नहीं जानते जोकि आप इसजगत्कीपालना अरु संहार करनेवाले हो १५ जोकि आपने मुझको सौ यज्ञो से उत्पन्ननिजीसे कियादियाहै तिसमेभी मेरेको वहुत बिघ्नहोतेहै १६ अरु हे गजाननजी आपका महत्त्व मुझसे कैसे जाना जावे अरु हे महेश्वर जिसपर आपका पूरा अनुग्रह होवे १७ सो ही आपकी महिमा विघ्नके कारण को जानै ऐसे आपके गुणरूपो को कहने की उसीकी शक्तिहोगी अर्थात् आपकी कृपाही मुख्यहै १८ जो आप आधाररहित अरु सवकेआधार जो अविनाशि ज्ञानवान् जगन्मयी अखण्डानन्द से सम्पूर्ण मायावान् जो क्षर अर्थात् जो अवतारादि धारण करनेसे नाशमान से प्रतीतहोवै १९ और जो अक्षर अर्थात् वस्तुसे रतौं नाशरहितही है अरु जो परम व्यापक जो विश्व के रूप जैसारूप जिसका ऐसा अर्थात् विराटस्वरूप अरु जो सम्पूर्ण का स्वामीहै। ऐसे आपको वडे भी उग्रतपो से जानकर सनकादि अर्थात् सनकसनदन सनत्कुमार आदि ऋषि ये निवृत्ति को प्राप्त अर्थात् ससार से वासना विमुक्त होरहेहैं २० सो आप इसपड़क्षर मन्त्रके प्रभावसे हे परमेश्वर मुझको दीखेहो जोकि ये मन्त्र ब्रह्माजीने मुझको अनुग्रहसे उपदेशकिया था २१ अरु ब्रह्माजी ने मुझे येभी कहा था कि जव तू इसे भूलजावेगा तभी स्वस्थान से छुट जायगा अरु दुर्दशा को प्राप्तहोगा २२ तवतौ अतिलोभी दुर्भाग्य के वश मैने मुनिपत्नीजीको घर्षणाकी तिसीसे दुर्गतिकोपहुंचा २३ फिर तो धिषणायुक्त गुरुजीकरके उसवताये मन्त्रसे आपकास्वरूप सहस्र नयन होकर मैने अव देखा है २४ और जो आप चिंतित अर्थके दाताहो इससे मैं एकऔर भी वर मागता हू कि ये कदम्ब नगर (चिन्तामणिपुर) इसनाम से विख्यातहो २५ जहा मैने अनुष्ठान का फल आपका दुर्लभ चरणारविन्द प्राप्तभया है अव मैं और वरमागों हे गणाधिप सोभीदेवो कि २६ जैसे आपकाविस्मरण नाम भूलना मुझसे न हो तैसे करो कि हे विभो जिससे मेरा मन आपके पादपद्ममें नित्यही रमणकरतारहै २७ अरु हे गजानन

जी आजसेलेकर इसलोकमेंये(चिन्तामणितीर्थ)इसनामसे विख्यात सरोवर होवे २८ इसमें स्नानसे दानसे मनुष्यों के धर्म अर्थ काम मोक्ष हो। अरु हे जगत्के गुरुजी आपके प्रसादसे जेनोंकी सिद्धियें भी यहांहोवे २९ मुनिजीबोले कि विघ्नोंके ईश लोकोंकेपति गणेश जी जोकि मेघसे गम्भीर शब्दवाले सो कोमल वाणी से कहतेभये ३०. विनायकजी बोले कि हे समर्थ इन्द्र ये जो तैंने प्रार्थना किया सो सब तुझे प्राप्तहोगा। एक और भी तेरे को वर है कि तू अपने स्थानसे स्थित होजा ३१ अरु हे सुरेश्वर मेरेमें तेरी नित्यही अवि-स्मृति अर्थात स्मरणहो। अरु हे बासव जब तुझको संकटहो तभी मुझको स्मरणकरना ३२ तो मैं प्रकट होकर तेरा सब कार्य्य सिद्ध करदेऊंगा अरु ये पृथ्वी मे (चिन्तामणिपुर) विख्यात होगा ३३ अर्थात् कदम्बा जो है सो (चिन्तामणि) ऐसा प्रसिद्ध होजावे गा। यहां स्नान करनेसे सबकी सिद्धिया हस्त स्थिता होजावेंगी ३४ अरु मैंभी (चिन्तामणि) इसनामसे प्रसिद्ध विनायक सबका चिंतित फल देऊंगा। नारदजी बोले हरिइन्द्र ऐसे वर को पायकर स्वर्ग के सिन्धु आकाश गंगा को लाया ३५ अरु उससे मार्जन करके विभु गणेशजी को पूजताभया जोकि गजानन महाभागो निज परिवार-गणों से विभूषित ३६ इन्द्रने पुजे सो गणेशजी वहांही अन्तर्द्धान भये अरु इन्द्रने भी इनकी आदरसे स्फटिकमणि मयमूर्तिस्थापन करी ३७ जो विनायकजीकी शुभ दिव्य सारे शरीरविभागों सहित सुन्दर अरु रत्नो सुवर्णकरके भारी मन्दिर बनवाताभया ३८ अरु नमस्कार प्रदक्षिणाकरके इन्द्र अपने पदको पधारा। तिसीसे ये भूमिपर विख्यात महा (चिन्तामणि) सरोवर है ३९ अब भी वो शुभजलवाली गंगा जी इन्द्रकीआज्ञासे उनकीमूर्तिको अन्हवाकरके अपने स्थान अर्थात् समुद्र को जातीहैगी ४० इससे हे महीपाल मैंने तेरेको आश्चर्य्य रूप दर्शन जिसका ऐसा चिन्तामणि महात्म वर्णनकिया है ४१ जोकि सर्व दोषहारी श्रीवाला सर्व कामदाता श्रेष्ठहै ४२ हे महीपते इसले तू वहांजाकर यथाविधि स्नानकरे तो

सारे दोषों से विमुक्तहोगा इसमें शसय नहीं है ४३ फिर नारदजी भी उसराजाको पूछकरअरु आदरसे उस रुक्माङ्गद राजाको आशिषोंसेप्रसन्नकरकेचलेगये इतिश्रीगणेशपुराणउपासनाखण्डमेंचिन्तामणितीर्थकावर्णनइसनामसेयहापर चौतीसवांअध्यायहुआ ३४ ॥

## पैंतीसवां अध्याय ॥

श्रीवेदव्यासजी ने पूछा कि हे ब्रह्माजी उनदेवोंके ऋषि के गये पर राजारुक्माङ्गदने फिर क्याकियासो इसमनोहरकथाकोमुझ से कहिये १ श्रीब्रह्माजीबोले कि हेपुत्र ऐसेराजाको महाउपदेशकरके नारदमुनिजीके गये हर्ष सहित रुक्माङ्गद अपनी चार अंगोंवाली अर्थात् हाथी घोडे रथ पैदलहैं जिसमे ऐसीसेनाको देखता भया२ उससेनाने भी राजा को विरूप देखा जिसकी कि स्वर्ण के समान कांति कामदेव सा स्वरूप था । अरु अब ये ऐसाकैसे होगया ऐसे शसय करके इस राजा से उसका कारण पूछती भई ३ सेनावाले बोले कि पर्वत बनों अरु नदियोंको भ्रमकर हम भूखे प्यासे हे राजेन्द्र तुम्हारे दर्शन का चावकरके आपके समीप आये ४ पैड़ पैड़ पर देखते २ आपके चरण कमल को प्राप्तहुये । अरु अब आपको ये अवस्थादेख दुःखसे भी दुःख अर्थात् महादुःख को प्राप्त हुये ५ हे नृपश्रेष्ठ वो क्या कारण भया सो हमसे कहो (रुक्मांगदबोला) कि मैं आगेचलाआया तो भूखा अरु प्यासाहुआ आगे प्रकट वांचक्नवि ऋषिजीके गृहाश्रमको देखताभया वहांजाकर मैंने सुमुखी उनकी पत्नी देखी ७ जोकि नामसे मुकुन्दा थी उससे मैंने जलमांगा था तो वो खोटी स्वेच्छा अर्थात् व्यभिचारिणी मुझसे खोटा वचन बोली ८ कि या तो तू मेरे साथ रमणकर नहीं तो मैं तुझे शापदेतीहूं । फिर वो मुझ शुद्धचित्तवाले से बलकरके हटाई गई ९ उसका भर्त्ता न्हानेगया था तो फिर उसदुष्टा ने मुझे क्रोधसे शापदिया । तब तो दुःखीहो वृक्ष मूलपर बैठगया १० तो पूर्वजन्म के पुण्य प्रभाव से मैंने नारदजी देखे । उन्होंने मुझको उस गणेशका नाम उत्तम

विधि वर्णनकिया ११ फिर मैं चिंतामणिक्षेत्रगयागणेशतीर्थके आ-
श्रितभया। उन्होहीने उसतीर्थ का विस्तार से महिमा कहा १२
दिव्यदृष्टिवाले मुनिजीने वहां स्नान वतायाहै इससे मैं अपनादोष
दूरकरने के लिये स्नान करने को जाताहूं गा १३ अरु आप भी
मेरेसाथ चलो जो वहा न्हानेकी इच्छाकरतेहो तौ वहा स्नान अरु
यथाशक्ति दानकरके अरु गणेशजी को पूज करके १४ तीर्थ अरु
देवता के प्रसादसे पवित्रहुये अपनेपुरको चलेआवेंगे (ब्रह्माबोले)
ऐसे निश्चय जान करके राजा को आगे किये वहां चले गये र
गणेश तीर्थ में स्नानकरके शोभित भया १५ सो कितपे स्वर्ण
समान कांतिमान पहिले कासा होगया तौ रुक्मागद ने नारदज
के वचन को सत्य माना १६ तव वहा स्नान करके रुक्मागद
परम हर्षयुक्त होकर ब्राह्मणो को वहुत से दान किये १७ अ
विनायक जी को पूजकर उसने अरु ब्राह्मणो ने अरु उन से
कोने सूर्यकेसमान तेजके समूहवाले विमानदेखा १८ जोकि विना
यकजो के गणो से युक्त किन्नर अरु अप्सराओ करके सहित तो
राजाने उनको नमस्कार करके पूछा कि तुम कोन कहासेआये हो
१९ किसके दूतहो वया कार्य्य है सो आप आदरसे कहो ब्रह्माजी
वोले कि राजाके कोमलवाक्य सुनकर विमान स्थित २० विना-
यकजीके दूतवोले कि हे नृपश्रेष्ठ तू धन्य है जिससे कि तुझकरके
सम्पूर्णभाव से प्रभु चिन्तामणि गणेशजी ध्यान कियेगये हे २१
अरु यथाविधि दानदेकर भलीप्रकार तीर्थयात्राकीगई अरु चिन्ता
मणिजीपूजेगये इससे तू भलीभांतिधन्यहे २२ वे गणेशजी चिंति
के देनेसेही चिन्तामणि कहाये हैं अरु हे सुव्रती हम भी तुम्हारे
दर्शनसे धन्य २ भयेहे २३ हे नृपोत्तम तुम्हारीभक्ति की महिमा
हम नहींजानसक्ते। शरीरसे मनसे वुद्धिसे अरु जीवनके भी अ
करनेसे २४ तुमकरके सारे ब्रह्माण्डके स्वामी गणेशजी ।।
कियेगयेहैं उनकेही दूत हे हे नृप उन्हीके भेजेहुये हे २५ वो
सहितहो हमै वोला कि शीघ्रगामी तुम मेरेभक्त रुक्मागदको

विमानसे मेरेपास लेआवो २६ ऐसे सुनकर हमआयेहैं सो तू इस आकाशगामी विमानपरचढ अरु हमारेसाथ अत्यंत शीघ्रही बिना थकजीके पास चल जोकि देव अर्थात् देवदेवहै २७ ब्रह्माजीवोले कि उनके ऐसे वचनसुनकर रुक्मांगद राजा ने कहा कि हे दूतो मै मन्दमति तो कहा अरु वे सम्पूर्ण शरीरकहां जोक २८ नहीं प्रमाण कियेजायँ न तर्कयोग्य चेतन्यमात्र समर्थ अविनाशो। अरु जगत् के रचना स्थापन संहार का जो कारण अरु आप कारण से परे २६ ऐसे उनका आदर मुझपर कैसेहुआ न जाने ये तीर्थ फलहै या कोई मेरा उत्तम पूर्वजन्म फल है ३० विस्तरके आगे अत्यंत शुभफल देनेवाला सुंदर आपका दर्शनभया आप अतिधन्य हो कि जिनके रात्रिदिन गणेशजी प्रत्य रहते हैं ३१ ये कहकर चरणारविन्द में नमस्कारकरके उनकी पूजाकरी। अरु न सबसे प्रार्थनाभी की कि नृपश्रेष्ठ मेरापिता जोकि ब्राह्मणभक्त स्ववका भारी पराक्रमी भीम मेरापिता ३२ उस विना विमान में सेवैठु अरु सुन्दर प्रसन्न माता चारुहासिनी विन कैसेचलूं उस करे भी देवोंके देव विनायक जी आराधित है ३३ जन्म सेवो और सी देवताको नहीं मानती जानती हे ३४ दूतवोला ऐसेही हैं तो न दोनोके भी नाम से इसतीर्थ मे स्नानकर। अरु उस का फल ति राजाको अरु तिसमाता को देवो ३५ फिर उनकोभी विमानस्थित करके ले चलेंगे ३६ ब्रह्माजी वोले कि राजा ने ऐसा वचनसुनकर कुशोसे प्रतिक्रिया अर्थात् चेवजीकरी कि हे कुश तू कुश संज्ञक है कुशकापुत्रहै पहिले ब्रह्माजीसे तू वनायागयाहै ३७ तेरे स्नानकिये वोही नहायाहै जिसका ये ग्रन्थि वधन अर्थात् जिसके नाम से ये गाठदीगईहे। इसमन्त्रको उच्चारणकरके सवोंकी अनुपूर्वता अर्थात् यथायोग्य क्रमसे ३८ गावँ के सवलोगो की प्रतिमा करके राजा ने स्नान विधानकिया उस चिन्तामणि क्षेत्र के गणेशतीर्थ मे ३६ फिर सेनासहित राजा रुक्मागद दूतो के वाक्यसे श्रेष्ठ विमान में बैठकर अपने कौंडिन्यपुरको आया ४० वाजोंके शब्दोंसे वेदध्वनि

चर अचर सारे संसारमें तेरीकीर्त्तिको विख्यात करूंगा कि त्रिपुरसे श्रेष्ठ कोईभी देनेवाला नहीं क्योंकि ये जो मांगी सोही देताहै २३ तब त्रिपुर बोला कि हो शंकर को तो मैं किंकर अर्थात् नौकर समझताहूं अरु देवताओंको गिनताही नहीं सो हे द्विज श्रेष्ठ वो मूर्त्ति मैं तुम्हें लाकर देताहूंगा २४ ब्रह्माजीने कहा कि हे मुनि व्यासजी त्रिपुर ऐसे कहकर उन कलाधरजी को आदर से पूजताभया अरु उनको दश गांव अरु वस्त्र आभूषण दिये २५ बहुत से मोती अरु औरर भी जो बडे२ योग्यरत्न अरु मूंगे अरु रांकवनाम पशुओ के वालोंसे बुनेहुये अर्थात् गलीचा आदि विछौने दिये २६ अरु उस असुरने नानाप्रकार के आभूषणो से विभूषित सो दास दासी दिये अरु श्रेष्ठ अश्व निज२ रक्षकसहित अरु स्वर्णके ऐसे २ चांदीकेरथो को देताभया २७ वे कलाधरजी इस दान दायजेको ग्रहण करके बलसे अर्थात् शीघ्रही सारे आश्रम निवासियोको अरु स्त्रीको हर्षा-तेभये अपने आश्रमको गये २८ ब्रह्माजी बोले कि ऐसे सारेवृत्तात को नारदजी ने देवतो से कहा वे भी उस कालको देखते भये दि-नोको वितातेभये २९ इतिश्री गणेशपुराण उपासनाखण्डमे नारद जीका आगमन इस ही नामसे इकतालीसवां अध्याय हुआ ४१ ॥

## बयालीसवां अध्याय ॥

व्यासजीने पूछा कि उन कलाधरजी के गये उसने क्याक्या अरु कैसे चिन्तामणिजी की शुभ मूर्त्ति शिवजीसे लाकर इस त्रिपुर को दई १ सो हे चतुराननजी ये सब विचारके मुझको कहो क्योंकि मैं गणेशजीकी विस्तारसे लीला श्रवणरूप अमृतकोपीता तृप्तनहीं होताहूं २ ब्रह्माजीबोले कि हे मुनिश्रेष्ठ व्यासजी उनकेगये दैत्यने जो किया सो सारा वर्णन करताहूं सो हे मुने तू सावधान श्रवण कर ३ उस त्रिपुर ने मन्दराचल में स्थित शिवजी के पास दो दूत भेजे अरु उन्हें शिक्षाकी कि इस मेरे वाक्य को जाकर शिवजी को आदरसे अर्थात् समझाकर कहो कि ४ तुम्हारे घरमें सर्वार्थ देने-

वाली शुभ चिन्तामणि गणेशजीकी मूर्त्ति है सो हे गिरिजा के पति उसे तुम साम कहे समझाने से ही दैत्यराजको देवो ५ क्योंकि जो पातालमें या स्वर्गलोकमें अरु जो मृत्युलोक में आश्चर्य वस्तु हैं सो सब उस दैत्य त्रिपुर करके पराक्रम सेती अपने घरमें लाया गया है ६ सो हेदेव शिवजी शीघ्रलावो जिससे हम बली त्रिपुर के पास जावें अरु जो सामसे न देवोगे तो पराक्रमी दैत्य७ उसको बलसेले लेवेगा तब दुःखपावोगे ऐसेदैत्यके वचनसुनके वे शिवजीकेपासगये अरु जो इन्हें उसदैत्यराजने सिखायाथा सो ये सब वृत्तांत महादेव जीको कहतेभये ८ ऐसेदूतोंके वचनको सुनेकर त्रिनेत्र शिवजी क्रोधसे बिकल हुये ९ दूतों को बोले कि तुम दूत ही हो इसकरके मैं तुम्हारे बचनको सहताहूं नहीं तो कामदेव की तरह तुम्हारी भी निस्सन्देह भस्म की जाती १० उस तृण समान दैत्यसे प्रभु मुझ का क्या किया जाताहै वो आवो अरु मरनेका काम है तो मेरेपास आ युद्धकरो ११ ये तो मूर्त्ति उससे शतजन्मों करके भी प्राप्त होने को शक्यनहींहै क्या प्रलयाग्नि पतङ्गसे शान्तिको प्राप्तहोताहै १२ या सुमेरु का पात मूषक करके कुछ करनेको शक्यहै क्या अर्थात् मेरु के बल को मूसा क्या पहुंचावेगा अरु या क्यामहान् उदधि बहुत से भी जल निकलजाने से सूखा होजाताहै क्या १३ ब्रह्माजी बोले कि शंकर जी की वाणी सुन दूत तो जैसे आये थे तैसेही चलेगये अरु शम्भुजीने जोकहा सो स्वामी पासजाय कहनेभये १४ तब वाक्यके अर्थमें चतुर त्रिपुर ये सुनतेही अत्यन्त जला कि क्रोध अग्नि से दिया मानो त्रिलोकी को जलाताही हो १५ तुरन्तही अपनी चतुरंगिनी सेनाको आज्ञादी तो ही वह शीघ्रसेना मन्दराचलके सन्मुखभई निकली १६ अरु भूतलको ढकती जैसे बे मर्याद समुद्र बढाहो अरु नंगे हथियारों के समूहोंसे सहस्र सूर्यके समान कान्तिवाली १७ घनसी घोरगर्जती जो मृत्युके भयको कंपानेवाली अरु वो दैत्य भी बिमानके समान उस त्रिपुरपर सवार होकर १८ जो कि मन बेगवालाथा तिसपीछे मारनेको इच्छाकिये

चढताभया तो भारी मणि जटित कवच कुण्डल अरु भुजवन्ध १६ मातियोंकी माला अरु अँगूठी अरु कांचनकी तागडी अरु रत्नोंकी खिंचा अर्थात् जडा मुकुट जो महामोल्य अरु शोभायमान था इन्हें धारण करता २० जिसके भारी शब्दहींसे शिवजी का मन कम्पायमान भया उस भाथे सहित भारीधनुषको अरु कच्छपी ढालको अरु दृढ तलवार को धारण करता २१ वो दिव्य शक्ति शोभित भई जिसे दैत्यराज धारण करता था अरु गाते हुये अरु नाचते भये गन्धर्व अप्सराओं के समूह २२ अरु वन्दी जन चारण भी हर्ष से उसके आगे२ चले शंकरजी इसवाक्यसे दैत्यको आगया सुन करके २३ जो कि असंख्य सेनासहित कालकरके खेंचा युद्धको चाहता त्योंहीं त्रिशूल हस्त शिवजी भी गजाननजीको पूजकर २४ उन्हें प्रणाम अरु परिक्रमा करके अरु बलको आगे करके क्रोध से जलरहे नेत्र जिनके सो शिवजी निज स्थल से रणमण्डल को आवते भये २५ वे वीर निज२ वीर शब्दसे अर्थात् दकालोसे दशों दिशोंको गजाते निज२ प्रहारोंसे आपसमें मारनेकी इच्छाकरते २६ अरुतबदोनो सेना धूले के अन्धेरे से व्याप्त अर्थात् मारे अन्धकार के जनआपस में मिलगये पहिचान न रही मिचीहोगई अर्थात् अत्यंत रजोन्धकार होगया जिनमें सो अपने परायेकी पहिचान के ज्ञानसे रहितहुई रणमस्तक अर्थात् संग्राम मध्यमें प्रहार करती भई २७ तो तहां महाघोर युद्धहुआ कि कुछ भी न जानपडा फिर तो हतभये हस्ती अश्व वीरोंके रुधिरसे छिडके २८ रजके शान्त भये वे वीर आपस में न्यारे२ युद्ध करनेलगे तो कई तो भालोंसे कई खड्गोंसे कईबाणों से जो शिल्ल...नेथे २६ अरुकई खाडोसे कई मुष्टि अर्थात् घूसों से ही अरुकई ...कुहाडे अरु तोमर नाम मथने के रईसमान शस्त्र भेदसे तो तहां ... वीरोंके घोडो के अरु पैदलों के ३० रुधिर की नदी भई तो वे...ते कि केशहीहैं सिवार वहां जिसमें ढालहैं सो ही कछुवे जिसमे ...ही हैं मच्छ जिसमें अरु शिर ही हैं कमल भूषण जिसमें ३१ छत्रहीहैं आवर्तनाम भँवर जिसमें जो अत्यंत

घोर कवधके मृत मनुष्य मनुष्य शरीरसा ही वह रहे वृक्ष जिसमें अरु जो वीरोको सन्ताप उत्पन्न करनी गीध गीदडो का हर्ष देने वाली ३२ तो ऐसी नदीको देखकर वली जो पर्वतशायी महादेव सो दैत्यके सम्मुख गये अरु दैत्यभी त्रिपुरपर सवार हुआ उनके आगे२ बढता२ आया ३३ दोनो सेनाके नायको को मिला देख करवहुत से आपसमें दैत्यके अरु शकर जी के योद्धा नहीं व्याकुल भये अर्थात् सम्हल२ के मल्लयुद्ध ही को करतेभये ३४ नानाप्रकार के प्रहारो से अरु सुन्दर अस्त्र शस्त्रो करके भी तो में अव उनके युद्ध अरु पृथक् नामो को हे ब्रह्मन् तुझ को विस्तार से वर्णन करूगा ३५ इतिश्री गणेशपुराण उपासनाखण्डमें त्रिपुर शिवजीके युद्धका वर्णन इसनामसे वयालीसवा अध्याय हुआ ४२ ॥

# तेतालीसवां अध्याय॥

व्यासजीने पूछा कि तव ब्रह्माजीने कहा कि शिवजी अरु त्रिपुर द्वंद्व से अर्थात् एकसे एकही मिलकरके युद्ध करतेभये अरु षण्मुख जी से प्रचण्ड अरु नन्दी जी से चण्ड मिल लडा १ अरु वलवान् पुष्पदन्तने भी भीमकायसे युद्धकिया अरु भृशुण्डीनामगणनेविपक्षी नाई प्राणहारी कालकूटके साथ युद्धकिया २ वीरभद्रवज्रदंष्ट्रेमहा-वली द्वन्दयुद्ध करतेभये अरु तहा इन्द्रभी उस त्रिपुरकेमन्त्रीकेसाथ युद्ध करताभया ३ अरु वलीदैत्यके पुत्रकेसाथ युद्धमें अत्यतमदवान् जय-न्तनाम इन्द्रका रसोईकारी लडताभया अरु शुक्रजीकेसाथ अस्त्रवेत्ता वृहस्पतिजीने युद्धकिया४ऐसेही देवताओंके अरु दैत्योके वहुत द्वंद्व ही लडनेलगे तो मैं उन्हेंसौ वर्षो करके भी गिननेको नहींसमर्थहोता हू ५ जहा रथस्थवीर तो रथवालोके साथ अरु गजस्थ योद्धा गज स्थोके साथ घोड़े पर चढेवीर अपने समान अर्थात् अश्व सवारोंके साथ अरु पैदले प्यादोंके साथ ६।७ ऐसे ये नानावाजोंसे शब्दित महाघोर युद्धमे कैसा है वो युद्ध कि जिस में हेषितनाम घोड़ों का हिनसना तिन करके अरु वृंहित नाम हाथियो की चिंघाड़ो करके

अरु क्ष्वेड़ नाम वीरनादों से अरु नेमि अर्थात् रथआदि के पहियों से उठे नाद करके शब्दित होरहा ८ उनमें कईक तो नानाप्रकार के मल्ल युद्ध से लड़ते भये अरु महा युद्ध में हथियारों को त्याग अर्थात् छुट जाने पर अपने २ अंगों हीं से अंगों में प्रहार करते भये तब तौ प्रचण्ड ने नव बाणों से षण्मुखजी को ताडना किये जो बाण कर्णपर्य्यन्त खैंचेसेछोड़े अरु श्रेष्ठ शिलीपर पैनायेगयेथे ६ तब तौ कार्तिकेय नाम षण्मुखजी ने विन पहुँचेही उन बाणों को अपने खिंचेकोटि बालनवेभये बाणोंसे काटकर आपने पांच बाणों से उसको ताडित किया अर्थात् उसके बाणों को काट पांच आप मारे १० तौ हुटही भ्रमचित्त हुआ प्रचण्ड मूर्च्छित हुआ भूमि पर गिरपड़ा और नन्दीजीसे भी चण्ड पैनेभये पांचबाणोंसे हता ११ शीघ्रही भूतलमें गिरा मूर्च्छा को प्राप्तहुआ। भयशरीरी पुष्पदन्त जीन दशबाणों से भीमकाय दैत्य ने दशबाणों से पुष्पदन्तजी को बेधितकिये १२ तो तिन्होनेभी उस संग्राममें अपने पैने २ तीनही बाणोंसे उसे मारा तो वो भी पृथ्वीपर गिरपडा १३ अरु कालकूट को भृशुण्डीजी ने पांचशरों से गिराया। अरु फिर तहां क्रोधयुक्त महाबली वीरभद्रजीने १४ पैने चारशरों से वज्रदंष्ट्रकोमारा तौ वो इनको काटकर आप तीन बाणोंसे बीरभद्र जी का ताडित करता भया १५ उन पडतोंहीं को शीघ्रही वीरभद्रजी ने तीनहीं से काट दिये फिरवेगसे पांच बाणोंसे उस वज्रदंष्ट्रको गिरातेभये १६ अरु सुरपतिजी ने भी निजवज्र के पातसे दैत्यके मंत्री को गिरा दिया फिर खड्गको उठाकर दैत्य का पुत्र भी सामने आया १७ जो कि जयन्तजी को मारने चाहता अपने वीरोंके गिरजाने पर उसे ऐसे आतादेख इसकेखड्गको बाणसे छेदनकिया १८ फिर जयन्तजी शीघ्रही उसदैत्यपुत्रको तीनबाणोंसे हनताभया उनसे हत भया वो रुधिर उगलता भया मूर्छा युक्त भया गिरता भया १९ ऐसे सारे सेनाओंके सब तरफसेभग्नहोकर गिरनेपर देवोंकेगणोंसे दैत्योंको पलायन पर अर्थात् हारते भये देखकर २० कोइक जय चाहते

शिवजी के पार्षद पीछेसे भागते भये ऐसे देवोंके जयहोने पर अरु अपनी सेना के भागजाने पर २१ त्रिपुर पर सवार हुआ आपहीं शिवजीपै आया तो पहिले शस्त्रनाम खड्गादि हथियारोंसे युद्धकरके फिरदोनोंही अस्त्रनाथ निजभक्तिलब्ध गुप्तविद्यासे युद्धकरतेभये२२ तो प्रथमहीं दैत्य ने तो वारुणअस्त्र छोड़ा तो अत्यन्त घोरही वर्षा भई तो हिम जिसमें बहुत ऐसेयुद्धमें कुछभी न जानपड़ा २३ कहीं२ विजली के प्रकाश से जोकि अपना पराया ज्ञानकारी तिससे तो अत्यन्तहीघोरकठोर द्वन्द्वयुद्धभया२४तवतो महादेवजीने उससारी सेनाको वर्षाभयसे पीडितदेखकर अरु शिलापातअर्थात्ओलेगिरने के भयसे सव सेनाके दशोदिशाओमें भागजानेपर२५ गिरिशायी शिवजीने वायव्य अर्थात् पवन के अस्त्र को शीघ्रही छोड़ा तो उस महावायुसे वे महामेघ आकाशमें टुकडे२ होकर फटगये २६ फिर वायुसे घुमाये सेनाके दैत्यो के दिशाओ में सव तरफसे पक्षियोंकी पूछ वीरोंकी उष्णीषनाम पगडियें दूरसे उड२कर गिरनेलगीं २७ कई पर्वत चूनहुये तथा कई हाथी घोडे पैदल। अरु उखडेभये वेल वृक्ष सेनावालों को ढकतेभये २८ तो पन्नग नाम सर्प्पास्त्र से उस वाकी दैत्यने निवारणकिया। फिर कर्णपर्य्यन्त धनुषकोखींचकर अरु तूणीरनाम वरकस से वाण को निकाल करके २९ उसको अग्नि अस्त्रसे सुमन्त्रितकरके शिवजीकी सेना में फेंकता भया तो शीघ्रहीं सवको जलानेवाली अगारो की वर्षागिरी ३० तो उनजलती लूकों से दुःखीभये सर्वजन प्रलयही समझतेभये फिर उन जलतीज्वालों से एक महाभयकारी पुरुष ३१ उत्पन्नभया जोकि महाशरीरी और मस्तक से आकाशको स्पर्शकरता भया दाढों करके भयानक मुख वड़ा शब्दकरता क्षुधासे आतुर ३२ अरु सौ योजन विस्तृत घोर जिह्वाकोलडाता अर्थात् निकालता। अरु उसयुद्धमें अपनीनासिका से निकले पवन के वेगसे हाथियोंको भ्रमाताभया ३३ तो वो उस सेनाको भक्षण करता भया जैसे सर्प्पों को गरुड़ जी खाजावें तो उसपुरुषसे पीड़ितभई भर्गनाम महादेवजीकी सेना भागतीभई३४

अरु शिवजीके पिछाडी आकर बचावो२ ऐसा कहतीभई। तो शिव जीने कि मत डरो ऐसे उस सेना को अभय दान देकर उस अग्नि को हटाते भये ३५ गिरिजा के पति शिव जी मेघास्त्र के छोडने करके एकही वाण से उस घोर पुरुष को गिराते भये ३६ फिर भी उठकर वो पुरुष शिवजीके सेनावालो को खानेलगा तो प्रथमगण भयसे व्याकुलभये भागने में परायण होगये ३७ गिरते अरु पड़ते अरु सांसभर २ के कांपतेभये। अरु शिवजी भी निस्सहायपन से गुफाही में प्रवेशभये ३८ अरु षण्मुखआदि वीरभी उसीके पिछाडी घुसगये। अरु वो दैत्य त्रिपुर गिरिजाजीको ग्रहण करनेकी इच्छा करता पर्वतमे उसे अकेली विचारकर ३९ तुर्तही रणभूमिको छोड वो दैत्य कैलासही को गया। तो गिरिजा जी उसे दूरसे ही आता देख कांपती भई ४० अरु अपने पिता के पास जाकर ये कहा कि यह असुर मुझको लेतो नहीं जावेगा तो उसके पिताने उसकाऐसा वचनसुन उसे दुर्गम गुफामें लेजाकर ४१ जो अपने से और से न जानीगई ऐसे स्थान में निर्भय गिरिजाजी को स्थापन करता भया सो भी दैत्य फिर भी उसदेवी के ग्रहणकरने की इच्छाकरके हिम- वान् पर्वत के पास आया ४२ तब वहा भी कहीं इसने गिरिजा जीको नहींदेखा तो हे अतिश्रेष्ठ व्यासजी भ्रमतेभये उसने एकसु- न्दर चिन्तामणि जी की मूर्त्ति देखी ४३ जो सहस्रसूर्य्य के समान प्रकाशवाली अरु नानाप्रकार के आभूषणों से शोभित त्रिलोकी मे सुन्दर उस मूर्त्ति को लेकर अपने स्थान को गया ४४ जोकि त्रिपुर दैत्य नानाप्रकारके बाजो के शब्दकरके अरु स्तुति करते वन्दीजनो करकेयुक्त तब फिर पातालकोगया जो सर्वत्रजीता बलवाला ४५ तो जातेहुये उसदैत्यके हाथमें सेही वो चिन्तामणिजी की मूर्त्ति तो अन्त- र्द्धानभई तो वो आश्चर्यसा होगया ४६ वो उसको अपशकुनसमझ करफिर उसीपुरमें प्रवेशभया जोकि अत्यन्तही विमनअर्थात् उदा- सीनहुआ परमचिन्ताको प्राप्तभया ४७ इतिश्रीगणेशपुराणउपासना खण्डमेंयुद्धविषयवर्णनमें इसीनामसेतेतालीसवां अध्यायहुआ ४३॥

# चवालीसवां अध्याय॥

व्यासजी ने पूछा कि हे ब्रह्मन् त्रिपुर से हारे भयेसे शिवजीने फिर क्या किया अरु कैसे उस जयशालि त्रिपुर दैत्य को जीता १ तौ ब्रह्माजीबोले कि तवतो एकबेर शिवजी मनमें परम चिन्ता को प्राप्तभये इस भूमितल को भी स्वाहा स्वधा अर्थात् हवन तर्पणसे हीन देखतेभये २ अरु विचारतेभी भये कि कब देवता अपने २ स्थानमें स्थित विखेद अर्थात् सानन्दहोंगे अरु किसउपायसे उस दुर्जयका पराजय अर्थात् हारहोवे ३ ऐसे उनके चिन्ता से आतुर भये ऋषिश्रेष्ठ नारदजी आगये। यदृच्छाकहे दैवयोगसेही शिवजी अरु इनदेवताओं को देखने के लिये ४ तिन्हें देखतेही देवशिवजी हर्ष जैसे मनुष्य अमृतको पाय प्रसन्न होवे तो कियाहै आसन का परिग्रह जिनकरकेऐसे नारदजीको शिवजीविधिकेसाथ पूजतेभये ५ अरु उनसे मिलकरके शिवजी अत्यन्त चिन्ता से आतुर भये शिवजी एक देवतोंके हितको चाहते अरु उस दैत्यके वधकी इच्छाकरते भये६ शिवजीबोलेकि त्रिपुरदैत्यकरके सबदेवताओंकाबलसेकुत्सित अदन अर्थात् नाशकियागयाहै कि तिसके स्थाममें भग्ननामटूटाहै सकल्पनाम मनकाकर्म जिनका अर्थात् भ्रष्ट प्रतिज्ञा जिनकी ऐसे सबदेवता भगाये गयेहैं ७ सो हे ब्रह्मण्य वे दशोदिशाओं में ऐसे गये कि मैं नहींजानताहूं कि कौन २ कहां २ रहता है अरु मेरेभी हजारहों अस्त्रोंको उसने अपने अस्त्रों से काटदिये ८ ब्रह्माजी बोले कि वे मुनिसत्तम जी शिवजी का वचनसुन इनसे बोले अरु मनमें त्रिलोकीके ईश इन शिवजीके तिरस्कृतहोने को अर्थात् हारजानेको परमही आश्चर्य रूप समझतेहुये नारदजी बोले ९ कि बड़ेहीआश्चर्य्य की बातहै जोकि आप सर्वज्ञ अरु सर्व क्रियाओं के ईश अरु सबके भी ईश सबके कर्ता सबकेरक्षक सर्वके संहारक अरु सबकेही नियन्ता अर्थात् स्वामी १० अरु हे प्रभो फिर करनेको नहीं करनेको अरु अन्यथा करनेको समर्थ आप फिर अणिमादि अष्ट सिद्धि

इत्यादि गुणोंसे संयुक्त अरु सर्वऐश्वर्यों के भोग भोगनेवाले ११
हेदेव सम्पूर्ण वाक् चतुरोंमें चतुर जो आप तिनकेविषे मुझमुनिसे
अरु रात्रिदिन त्रिलोकी में भटकते तथा गाने मे आसक्त मनवाले
करके क्या कहनाहै अर्थात् आपको में क्या समझा सक्ता हूं १२
परन्तु आपके वचनके रोकावट अर्थात् रुकजानेसे कुछ विचारकर
कहूंगा ऐसे कह कर क्षण भर फिर विचार कर पुनि शिवजी से
कहनेलगे १३ मुनिजी बोले कि हे शिवजी युद्धको जाने के लिये
कामनावाले भी आपकरके गणेशजीका पूजननहींभया इससे आप
जटाजूट अरु बहुनिनयन भी थे पर हारहीको प्राप्तहुयेहो १४ अब
तुम पहिले विघ्नोंके हटानेवाले विघ्नेशजीकोपूजो अरु उन्हें प्रसन्न
कर अरु उनसे वरपायकर तुम युद्धकरनेकेलिये आदरसेजावो १५
तो उस दैत्य को पराजयकरोगे अर्थात् हरादेवोगे यहां कुछ भी
विचार अर्थात् तर्कना न करनी चाहिये श्रीब्रह्माजीबोले कि उस
असुरनेभी महाभारी तपकरके देवगणेशजीका आराधनकिया १६
तिसीसे अखिल विघ्नकेसमूहहारी तिन करके तिस दैत्यको वरदिया
गयाहै कि विना महेश्वरजीके तेरामृत्यु किसीसे भी नहींहोगा १७
तिसकारण से हेगिरीश शिवजी उसके कामगामी इस पुर त्रयको
एकबाणसे तोडडालो यही जीतने का उपाय आपसे कहा है १८
शिवजी मुनिसे कहे उपायको सुनकर अमितहर्ष को प्राप्तहुये अरु
पहिले कही उस गजाननजी की वाणीको सुनके फिर उनमुनिजीसे
बोले १९ शिवजीबोले कि हेब्राह्मण नारदजी आपने सत्यकहा अरु
आपके इसवाक्यसे मुझको भी स्मरणहुआ अर्थात् याद आया कि
मुझको उन्होने पहिलेही दोमन्त्र उपदेशकियेथे २० जोकि सर्व
संकट हटानेवाले षडक्षर अरु एकाक्षर ये दो मन्त्र युद्धमें आसक्त
मन मुझकरके न तो जपे न स्मरण कियेगये २१ जो सर्वविघ्नहारी
गजानन सर्व के कारण अरु करनेवाले रक्षक संहारक विनायक
जी २२ तब फिर नारदजी बोले कि हे महादेव देवदेव उन गणेश
जीको तुम प्रसन्नकरो ब्रह्माजीबोले शिवजी तो नारदजी को विदा

करके तप करनेके लिये वनको चलेगये २३ तो दण्डकारण्यकेएक स्थलमे पद्मासन स्थितहो जप करतेभये कि बलसे अपनीइन्द्रियो को नियमकरके समाधिस्थभये२४ सोशङ्करजी शतवर्षतक अत्यन्त तप तपतेभये। तबतो उनकेमुखारविन्द से एकपरम पुरुष निकला २५जोपुरुष पंचमुखी दशभुज भालचन्द्र चन्द्रमासाचमकता मुण्डो की माला गलेमेंडाले सर्व्व आभूषणधरे मुकुटभुजबंधभूषणोसेसजा २६अरु जोपुरुषनिजदीप्तिकरके अग्नि सूर्य चंद्रमाओंको तिरस्कार करताभया जोकि दश आयुधोको धारणकिये तिसकीकांतिसे चमके देव शिवजी२७ आगेस्थित विनायकजीको देखतेहुये तो वेभी कैसे हैं किपंचमुख जो मानो दूसरेहीशिवजीहो उन्होंको देख महादेवजी तर्कनाकरतेभये कि क्या मैं दोविधिका होगयाहूं२८ क्या ये मेरेरूप से त्रिपुरही फिर चलाआयाहै क्या तेंतीसकरोड देवताओं में और पंचमुखवाला कौनहै २९ अथवा ये कोई महामारी मुझसे स्वप्नही देखागयाहै या मुझको वरदानदेनेकेलिये ये गजाननजीही आगये हैं ३० जिन सर्वविघ्नहारीदेव गणेशजीको मैं दिनरात ध्यायरहाहूं ब्रह्माजीबोले किद्विरदानन गणेशजी शिवजीकावचनसुन बोले ३१ कि हेमहादेव जो देवता तुमसे अन्तःकरणमे तर्कनाकिया नाम विचार किया अर्थात् ध्यायागया सो विघ्नहारी प्रभु मे गणेशहू मेरे स्वरूपको देवता ऋषि ये अरु ब्रह्मा येभी नहींजानते हैं ३२ अरु न उपनिषद् नाम ज्ञानकांड सहित वेद फिर षट्शास्त्रवेत्ता वो कहा से जानें अर्थात् वेभीनहीं जानसक्ते क्योंकि मै निश्शेष त्रिभुवन का करनेवालारक्षक अरु संहारकहू ३३ अरु ब्रह्मासेले स्थिर चर अरु सत्वआदितीनोगुणोंका मै स्वामीहू सो तेरे तिस तपसे मैं तुझको वरदेनेकेलिये आयाहू ३४ सो हे महादेवजी जो२ मुझसे चाहतेहो सो२मुझसे मांगो॥ इति गणेशपुराण उपासनाखण्डमें शिवजीके तपका वर्णन इसनामसे चवालीसवां अध्यायहुआ ४४॥

---

## पैंतालीसवां अध्याय॥

व्यासजीने पूछा कि फिर देवोंके ईश विघ्नोंकेईश्वर विघ्नहारी गणेशजीके प्रसन्नभये तथा शिवजीकेलिये वरों को देना चाहे पर सदाशिवजी ने क्या२ वर मागा सो कहिये १ ब्रह्माजी बोले कि गणेशजी महाराजका वचनसुन महादेवजी स्वयरूप वरदाता गजाननजीको स्मरणकरके कहनेलगे २ शिवजी बोले कि दशों नेत्र मेरे आज धन्यभये हैं अरु आपके पूजनसे ये भुजा भी सभी धन्य भईं अरु आपको प्रणामकरनेसे मेरे पांचोमस्तकभी धन्यहैं अरु हे देव स्तुतिकरनेसे पांचो मेरेमुखभीधन्यहैं३ अरुहे अनन्यवुद्धे अर्थात् नहींहै और किसी में मन तुम्हारा अर्थात् मुझपर वहुतही प्रसन्न रहते हो आप ( येसम्बोधनछःकेश्लोककाहै ) कि पृथिवी,जल,वायु अरु दिशाभी अरु तेज अरु समय जोकि सबको चेष्टा करानेवाला तैसेही आकाश रस मधुरादिरूप घटादि अरु गंध सुगन्धादिस्पर्श उष्णादि शब्दक आदि मन चित्त इन्द्रिय वाक् आदि ४ अरु गंधर्व यक्ष,पितर,मनुष्य,देव,ऋषि ये अरु सारेदेवोंके गण अर्थात् समूह अरु ब्रह्मा,इन्द्र,रुद्र,वसु,ध्रुव आदि साध्यगण देवता अरु चरअचर ये सव आपहीसे उत्पन्नभये हैं ५ अरु हे अनन्य कहे नहींहै औरमें बुद्धि आपकी ऐसेआप पहिले तो सत्वगुणसे इससंसारको रचतेहो अरु फिर उसे रजोगुणकरके पालतेहो अरु आपही फिर तमोगुण सेती इस सारेसंसारको संहारभी करतेहो जोकि आप हे गुणों के ईश्वर नित्य अरु चेष्टारहित अरु सवकर्मों के साक्षी हो ६ ब्रह्माजी बोले कि हे महाबुद्धे व्यासजी तो मैं शिवजीकी आज्ञा से उन देव गणेशजीको बोला अरु मैंही उनके कईनाम निकालताभया सोतुम श्रवणकरो ७ मैंनेकहा कि हे गणेश वर्णमात्रिकाओंमें पहिले आप केही नामसे वीजहोगा जोकि (ओं) कार रूप अरु जो श्रुतियों का मूलहुआ अर्थात् आदिकारणहै किसकारणसे कि तुमगणोंकेईशहो इससे तुम्हारा (गणेश) ऐसा नामहोवे८ जब गणनायकजीने(ओं)

अर्थात् अंगीकार पूर्वक हा करी तबतो महादेवजी प्रसन्नभये अरु वरोकोभी देतेभये कि हेईश जो सवकामोमें तुम्हारा स्मरणकरेगा वो फिर परिणाममें निर्विघ्नताको प्राप्तहोवेगा अर्थात् उसकोकही कोई भी विघ्न नहीं होवेगा ६ अरु तुम्हारे स्मरण विना कोई भी अपने वाञ्छित अर्थ की सिद्धिनहीं पावै चाहे कीट पतंग आदि ति-र्यक्योनिवालाभी होवे इससे शैव अर्थात् मेरेउपासको करके अरु वैष्णव अर्थात् विष्णुभक्तो करके अरु शाक्तिकोकरके अरु सूर्यजीकी उपासना करनेवालों करके भी सर्वकार्यमें १० कि शुभकहे सत्कर्म में अशुभ कुकर्ममेंभी वैदिक वेदकेकर्ममें अरु लोककेभये तथा शास्त्र आदिकोके कर्ममें प्रथममे आप प्रयत्नसे पूजनीय होवोगे हे देव जो मंगल सवमनुष्योमें अरु जो यक्ष गन्धर्व पन्नगोमें जो मंगलहै ११ तिन२केईश्वर तुम (मगलमूर्त्तिता) को प्राप्तहोवोगे जहां२तुम्हारा भक्त ध्यावे तहा२ही मंगल करोगे अरु हे ईश मैभी पहिले तुम्हारे विन अर्चन करनेसे तैसे उस दैत्यवर त्रिपुरके युद्ध में १२ आपके अवदन अर्थात् नमस्कार नहींकरनेसे मैं इसपराभवकहे तिरस्कार अर्थात् हारको प्राप्तभया फिर आपके चरणकेशरण प्राप्तहुआहूं सो सर्वशक्ते गणेश मेरे अपराध को क्षमाकरो अरु सम्पूर्ण संग्राम के समय में जयदेवो १३ अरु हेदेव जो जड दरिद्रीजन आपकोसर्वथा नहींभजतेहैं वे हारेंगे अरु जो भक्तिभावयुक्त भक्तजन आपकोभजते है वे सम्पूर्णअर्थ देनेवाली सिद्धिको प्राप्त होवेंगे १४ ब्रह्माजीवोले कि समस्त वाक्य मात्रके सारके जाननेवाले गणेशजी ऐसा वचन सुनकर गिरीश शिवजीसे कहते भये कि हे उमापते जहा२ तु मेरे स्मरणकोकरैगा तहां२ तभी मैं तेरेपास आजाऊगा १५ अरु अव तुम मेरे नामकेवीजसे एकवाणको निमंत्रितकरके अर्थात् (ओं) इस वीजमंत्र से पढकर अरु उसीसे उसके पुरत्रयको हेमहेशजी हमारे तेजकरके तुम गिरादेवो तो तुम उसत्रिपुर दैत्य को अवश्य सम्पूर्ण भस्मकरोगे १६ व्यासजीसे ब्रह्माजी वोले कि फिर तो गणेशजी अपनेनामो का सहस्र अर्थात् निजप्रिय हजार नाम तिन्हें भक्तिसे

प्रणामकिये शिवजीकोभक्तिकरके प्रसन्नमनभये कहतेभये जोसहस्र नाम जयदाता अरु मनुष्योंके कार्यकरनेवालाहै१७ अरुइसे कहते भये कि तू इसे युद्धकेसमय मे पढ़ तो शीघ्रही दैत्योंकोमारेगा अरु तीनोंसंधि अर्थात् प्रातर्मध्याह्न सायकाल पढ़नेसे मनुष्यो के सारे कार्य मनोवाञ्छित सिद्धहोवेंगे १८ फिर तो शिवजी गजमुखजी के वाक्यको श्रवणकर अरु उन्होंका पूजनकरके प्रकटहो अत्यतहर्षको प्राप्तभये अरु उनमहाराजगणेशजीको स्थापन किये सोकि उनका दृढ अरु बडा ऊंचा मन्दिर बनवातेभये १९ अरु फिर देवताओंको अरु मुनि सिद्धों के समूहों को सतर्पित अर्थात् सुपूजितकरके अरु द्विजश्रेष्ठोंकोदानदेकरके अरु फिरभी पूजनकरके शिवजी वरदायक देव गणेशजीकोनमस्कार करतेभये २० अरु सबसेकहा कि ये सब लोकोंमें (मणिपूर) इसनामसे विख्यात होवें शिवजी के ऐसे कहने से अरु तैसेही उनसर्वोंके कहनेसे वे गणोंकेनाथहैं मुख्यजिनमें सो देव अन्तर्द्धानभये२१ तबतो मुनिगणसहित देवोंसहित देवगणेशजी के अन्तर्द्धानभये शिवजीभी निज गणोंसेसंयुक्त गंधर्व यक्षोंके समूह से आवृतअर्थात् घेरेभये निज पुरको पधार अरु जा गिरिजाजीको हर्षसेबोले२१ तिससमय देवेश्वर अरु सपत्नीक मुनीश्वर अरु सारे योगीश्वरभी शिवजीसे सारे अमृतवचनको श्रवणकरके तथा तैसेही प्रकारसे त्रिपुर को निहत हता अर्थात् शिवजी से मारागया सुन करके अपने २ गृहों को प्राप्तही समझते भये अर्थात् त्रिपुरासुर हतागया अरु देवतादिक सर्व अपने२ स्थानों में यथावत् आनन्द से रहनेलगे २३ ॥ इतिश्री गणेशपुराण उपासनाखण्ड में शिवजी को वरप्रदान तथा त्रिपुरासुर का वध इस नाम से पैंतालीसवां अध्याय हुआ ४५ ॥

---

# श्रीगणेशपुराण भाषा॥

## छियालीसवां अध्याय॥

### श्रीगणेशजीके सहस्रनामोंका वर्णन॥

व्यासजीने पूछा कि हेलोकके अनुग्रहमे परायण ब्रह्माजी गणेश जी शिवजीके अर्थ अपने सहस्रनामो को कैसे उपदेश करतेभये सो ये वृत्तान्त मुझ से कहिये १ श्रीब्रह्माजी बोले कि ऐसे वे त्रिपुरके शत्रु देव शिवजी त्रिपुरके जीतनेके उद्योगमें गणेशजीके नहींपूजने से निश्चयही विघ्नोंसे व्याकुल होतेभये २ सो शिवजी फिर उस विघ्नके कारण को मनसे निश्चय करके अरु भक्तिभावसे भले प्रकार महागणेशजीको यथोपचार पूजितकरके ३ नहीं पराजय को प्राप्त शिवजी उसविघ्नके शांतिकरनेके उपायको पूछनेभये तो आप महागणेशजी महाराज शिवजीकी पूजासे प्रसन्नभये ४ तो सबविघ्नोंके हरनेवाले सबकाम फलदायक इस अपने नामोके सहस्र को कहतेभये ५ इस श्रीमहागणपति सहस्रनाम मालामंत्रके गणेशजी ऋषि। महागणपतिजी देवता। नानाविधिके छन्दहैं (ग) ये ऐसा बीजहै (तुगड) ये शक्तिहै (स्वाहा) ये कीलकहै। समस्तविघ्नोंकेनाश के द्वारा महागणपति जीकी प्रीतिके अर्थ जपनेमे विनियोगहै श्री महागणपतिजीबोले कि ओम् नाम प्रणवस्वरूप अर्थात् जो अउम् इन व्यापक तीनअक्षरोंसे सम्मिलित समस्तकर्मोंमे प्रथमस्मरणीय जो है सो (ओम्१) गणेश्वर नाम जो गणना किये जायँ सो गण अर्थात् अत्यन्त बड़े२भी जो गिन्ती करनेयोग्य जो गण तिनके जो ईश्वर नाम स्वामी सो (गणेश्वर २) गणो में जो क्रीड़ा करनेवाले

हो सो (गणक्रीड३) गणोके जो नाथ नाम स्वामी सो (गणनाथ४) गणोंके जो अधिपति सो (गणाधिप ५) एक अर्थात् अद्वितीयही अतिश्रेष्ठ हैं दंष्ट्रा नाम दाढ़ जिनके सो (एकदंष्ट्र ६) वांका है तुण्ड जिनके सो (वक्रतुण्ड७) गजकाहैमुखजिनके सो (गजवक्र८) भारी अर्थात् दीर्घ विस्तारसे शोभितहैं उदर जिनका सो (महोदर९) ६ लम्बा नाम भारी हैं उदर अर्थात् तोंद जिनके सो (लम्बोदर १०) धूवेंके ऐसा है वर्ण जिनका सो (धूम्रवर्ण ११) विशेष करके जो कट नाम प्रकट सो (विकट १२) विघ्नोंके जो नेता नाम स्वामी सो (विघ्ननायक १३) सुन्दरहै मुखजिनके सो (सुमुख१४) दुःनाम खोटा अर्थात् दुष्टोंको भयदायी मुख जिनके सो (दुर्मुख १५) बुध नाम ज्ञान तिसे जो प्राप्त अर्थात् सर्वज्ञ सो (बुद्ध १६) विघ्नोंके जो राजा सो (विघ्नराज१७) गजका है मुख जिनके सो (गजानन१८) ७ शत्रुओ को डरानेवाले सो (भीम १९) प्रकर्षकरके मुत्नाम आनन्द जिनसे सो (प्रमुद २०) आ नाम सब ओरसे आनन्द जिनसे सो (आमोद २१) सुरो को हैं आनन्द जिनमे सो (सुरानन्द २२) मद करके उत्कट अर्थात् प्रकट सुगन्धिवाले सो (मदोत्कट २३) हे नाम आकाश मे तथा शिवजीके निकट जो बाललीला शब्द करें सो रवैं नाम जो शब्दकरें सो (हेरम्ब २४) श नाम कल्याणको जो वरण अर्थात् फैलावे सो (शम्बर २५) श कल्याण जिनसे होवेसो (शम्भु २६) चौडे हैं कान जिनके सो (लम्बकर्ण २७) भारी बलवाले सो (महाबल २८) ८ जो बधानेवाले सो (नन्दन २९) जो लपैं नाम कथन करैं अर्थात् अत्यन्तही हितार्थ वक्ता सो (लम्पट ३०) जो बाललीलासे डरैसे हो सो (भीरु ३१) मेघके सा शब्द हैं जिनके सो (मेघनाद ३२) गणोको जो जितावैं सो (गणञ्जय३३) विशेषसे जो नायक सो (विनायक३४) विशेषरूपवाले नेत्र जिनके सो (विरूपाक्ष ३५) धैर्यवाले अरु जो शूरवीर सो (धीरशूर ३६) वर को प्रकर्ष से जो देवे सो (वरप्रद ३७) ९ भारी जो गण तिनके जो अधिपति सो(महागणपति३८) बुद्धिके जोप्यारे सो (बुद्धि-

प्रिय३९) शीघ्रही जो प्रसन्नतावाले सो (क्षिप्रप्रसादन४०)शिवजी के जो प्रिय सो (रुद्रप्रिय४१) गणोंके जो अधिष्ठाताअर्थात् स्वामी सो (गणाध्यक्ष४२)गौरीजीके जो पुत्र सो( उमापुत्र४३) पापो को जो नाशैं सो (अघनाशन४४) १० स्वामिकार्त्तिकहैं बडेजिनसे सो (कुमारगुरु४५)शिवजीके जो सुत सो(ईशानपुत्र४६)मूशाहै सवारी जिनका सो (मूषकवाहन४७)सिद्धिके जोप्यारे सो(सिद्धिप्रिय४८) सिद्धिके जो पति सो(सिद्धिपति४९)सिद्धिकोजोप्राप्तहो सो ( सिद्ध ५०) सिद्धिके विशेपनेताहो सो (सिद्धिविनायक५१) ११ नहीं है विघ्न जिनसे वा जिनके सो(अविघ्न५२) जो गधर्ववेद में कुशल सो (तुम्बुरु५३)सिंहहै बाहन जिनका सो(सिंहवाहन५४)मोहिनीनाम गणमुख्याके जो प्यारे सो(मोहिनीप्रिय५५) कटनाम मदजलको जो कटैनाम वर्षावैं सो(कटकट५६) राजा के पुत्रस्वरूप सो(राज-पुत्र५७) जो चतुराई सहित हो सो(शालक५८)जो सम्यक्प्रकार से मर्य्यादकिये होंसो( सम्मित५९) जो अनन्ततासे नहीं जांचेगये सो(अमित ६०) १२ कूष्माण्डोंसे अरु सामनाम वेदसे तथा साम गान ध्वनिसे अर्थात् देदशरीरीसे है सम्भवनाम जन्म जिनका सो (कूष्माण्डसामसम्भूति६१) जो नहीं जीतेजावें सो(दुर्जय६२) जो भारको जपै अर्थात् दूरकरै सो(धूर्जय६३) जो नहीं जीतेजावें सो (अजय६४)भूके जोपति सो (भूपति६५) भुवनोंके जोपति सो (भुवनपति६६) प्राणियों के जो पति सो(भूतानाम्पति६७)नहींहैनाश जिनका सो(अव्यय ६८) १३ ससारके कारण सो (विश्वकर्त्ता६९) विश्व है मुख जिनका सो(विश्वमुख७०) विश्व है रूप जिनका सो-(विश्वरूप७१) जिनमें निरन्तरधारण कियाजावे सो निधि अर्थात् (कोश७२) जो घिनसहितहोवें सो(घृणि७३) कवनाम जो हितार्थ शब्दकरै सो(कवि७४) जो कवियोंमेंश्रेष्ठ सो(कवीनामृषभ७५)जो ब्राह्मणोंपर दयालु हो सो(ब्रह्मण्य७६) ब्रह्म जो पति सो (ब्रह्मण स्पति७७) १४ अत्यन्त बडे जो राजा सो (ज्येष्ठराज७८) निधियों के जो पति सो(निधिपति७९) निधियोंके प्रिय अरु प्रियोंकेजोपति-

हों सो(निधिप्रियपतिप्रिय८०) सुवर्णकेवने पुरके जो बीचमें विराजमानहों सो(हिरण्मयपुरांतस्थ८१)सूर्यमण्डलमध्यमें जो प्राप्तहों सो (सूर्यमण्डलमध्यग८२) १५ शूडकी फटकार से विध्वंस किया अर्थात् फेंकाहै समुद्रकाजलजिन्होंने सो (कराहतिध्वस्तसिंधुसलिल ८३)पूपादेवके जोदांतोंकोभेदै अर्थात् उखाडै अर्थात् वीरभद्रस्वरूप सो (पूषदन्तभित्८४) गौरीजीके गोदमें खेलके कुतूहलवाले हों सो (उमांककेलिकुतुकी८५) मोक्षको जोदै सो (मुक्तिद८६) कुलको जो पालनकरै सो (कुलपालन ८७) १६ जो मुकुटवालेहो सो (किरीटी ८८) कुण्डलवालेहों सो (कुण्डली८९)हारहै गलमें जिनकेसो(हारी ९०) वनके वृक्षोंके पुष्पोंकीमालागलेमें जिनके सो (वनमाली९१) मनोमयी अर्थात् जोस्वतन्त्रहो सो (मनोमय९२) विमुखतोपनसेहती गईहै दैत्योंकीशोभा जिनसेसो (वैमुख्यहतदैत्यश्री९३) पैरके फटकारनेसेही जिती अर्थात् कांपीहै पृथ्वी जिनसे सो (पादाहतिजित क्षिति ९४)१७ सद्यही जो जन्मैसो (सद्योजात९५) सुवर्णसरीखी मूंजकी मेखला जिनके सो (स्वर्णमुंजमेखली९६) खोटेकारणोंकोजो हरैनाम परेकरै सो (दुर्निमित्तहृत्९७) खोटेस्वप्नोंकोहरै सो (दुस्वप्न हृत् ९८) प्रकर्प से जो सहै सो (प्रसहन ९९) जोगुणोंवालेहों सो (गुणी१००) नादनाम जो आकाशवायुसे उत्पन्नशरीरसे निकसता मुखको प्राप्त जो वायुस्वर सो नाद तिसके बीचमें जो प्रविष्ट किये अर्थात् विराजित सो नादप्रतिष्ठित इस प्रकार से शुक्लोपनामक पण्डितवर देवीसहाय नारनौलोपकरकरके विरचित गणेशपुराणस्य श्रीमहागणपति सहस्रनाम के व्याख्यान में प्रथम शतक भया॥ १००॥

सुन्दरहै रूप जिनके सो (सुरूप१) सबके नेत्रोंमें है निवासजिनका सो (सर्वनेत्राधिवास २) जो वीरआसन के आश्रय बैठैं सो (वीरासनाश्रय३) पीले हैं वस्त्र जिनके सो (पीताम्बर४) खंडितहैदन्त जिनका सो (खण्डरद ५) खंडच न्द्रधारणकिया मस्तक में जिन्होंने सो (खंडेन्दुकृतशेखर६) १९ विचित्रहै लक्षणोंसे कटिस्थान जिनका

सो (चित्रांक७) श्यामहैदांतजिनकेसो (श्यामदशनो८) मस्तकमेंचाद जिनकेसो (भालचन्द्र ९) चारभुजा जिनकेसो (चतुर्भुज १०) योग शास्त्र के जो अधिपति सो (योगाधिप ११) जो आंखकी पुतली में विराजमानहो सो (तारकस्थ १२) जो पुराणपुरुषरूपहो सो (पुरुष १३) गजकेहैं कानजिनके सो (गजकर्णक १४) २० गणोंके जो अधिराजा सो (गणाधिराज १५) विजयरूप अरु स्थिरतावाले होसो (विजयस्थिर १६) गजोंके जोपतिसो (गजपति १७) जोध्वजाधारी सो (ध्वजी १८) देवो के भी देव सो (देवदेव १९) कामदेवहै प्राण जिनका सो (स्मरप्राण२०) जो दीप्तकरैं अर्थात् प्रकाशक सो (दीपक २१) पवनका जो कीलैं सो (वायुकीलक २२) २१ विद्वानोको जो वरदेवें सो (विपश्चिद्वरद २३) नाद अरु ऊर्ध्वनादसे भेदको प्राप्तहै इन्द्र जिन करके सो ( नादोन्नाद भिन्नवलाहक २४ ) सूकर कासा है दांत जिनके सो ( वराहरदन २५ ) मृत्युको जो जीतैं सो (मृत्युंजय २६ ) वघेरे का चर्म्म है वस्त्र जिनके (सो व्याघ्राजिनाम्बर २७) २२ इच्छा रूप शक्ति को जो धारण करैं सो इच्छा (शक्तिधर२८) देवोके जो रक्षकसो (देवत्राता २९) दैत्योंको जो विशेषसे मसलैं हटावैं अर्थात् परास्त करें सो (दैत्य विमर्दन ३०) शिवजीके मुखसे जो उत्पन्न सो (शम्भुवक्त्रोद्भव३१) शम्भुजीके कोप को जो हरैं अर्थात् शांत करें सो (शम्भुकोपहा ३२) शम्भु के हँसने से जो भये सो (शम्भुहास्यभू३३) २३ शिवजी के जो तेजो रूप सो (शम्भुतेजा ३४) गौरीजीके शोकको हरनेवाले सो (शिवाशोकहारी ३५)गौरीजीको सब ओरसे जो सुख प्राप्तकरैं सो (गौरीसुखावह३६) उमाजीके अंगके मैलसे जो जन्मे सो (उमांगमलज३७) गौरीजीके तेजसे जो भयेसो (गौरीतेजोभू ३८) आकाशगङ्गासे जन्मेसो (स्वर्धुनीभव३९) २४ यज्ञही है शरीर जिनके सो (यज्ञकाय४०) भारीहै नाद जिनका सो(महानाद४१) पर्वत साहै देह जिनका सो(गिरिवर्ष्म४२) शुभहै मुखजिनका सो (शुभानन४३) सबके जो व्यापक रूप सो (सर्वात्मा४४) सबदेवोंके जो आत्मा सो (सर्वदेवात्मा ४५)

हों सो(निधिप्रियपतिप्रिय८०) सुवर्णकेवने पुरके जो बीचमें विराजमानहों सो(हिरण्मयपुरान्तस्थ८१)सूर्यमण्डलमध्यमें जो प्राप्तहों सो (सूर्यमण्डलमध्यग८२) १५ शूड़की फटकार से विध्वंस किया अर्थात् फेंकाहै समुद्रकाजलजिन्होने सो (कराहतिध्वस्तसिंधुसलिल ८३)पूषादेवके जोदांतोंकोभेदें अर्थात् उखाडे अर्थात् वीरभद्रस्वरूप सो (पूषदन्तभित्८४) गौरीजीके गोदमें खेलके कुतूहलवाले हों सो (उमांककेलिकुतुकी८५) मोक्षको जोदें सो (मुक्तिद८६) कुलको जो पालनकरें सो (कुलपालन ८७) १६ जो मुकुटवालेहो सो (किरीटी ८८) कुण्डलवालेहो सो (कुण्डली८९)हारहैं गलेमेंजिनकेसो(हारी ९०) वनके वृक्षोके पुष्पोकोमालागलेमें जिनके सो (वनमाली९१) मनोमयी अर्थात् जोस्वतन्त्रहों सो (मनोमय९२) विमुखनापनसेहती गईहै दैत्योंकीशोभा जिनसेसो (वैमुख्यहतदैत्यश्री९३) पैरके फटकारनेसेंही जिती अर्थात् कांपीहै पृथ्वी जिनसे सो (पादाहतिजितक्षिति ९४)१७ सद्यही जो जन्मसो (सद्योजात९५) सुवर्णसरीखी मूंजकी मेखला जिनके सो (स्वर्णमुंजमेखली९६) खोटेकारणोंकोजे हरेंनाम परेकरें सो (दुर्निमित्तहृत्९७) खोटेस्वप्नोंकोहरें सो (दुस्वप्नहृत् ९८) प्रकर्ष से जो सहें सो (प्रसहन ९९) जोगुणोंवालेहो सो (गुणी१००) नादनाम जो आकाशवायुसे उत्पन्नशरीरसे निकसता मुखको प्राप्त जो वायुस्वर सो नाद तिसके बीचमें जो प्रतिष्ठा किये अर्थात् विराजित सो नादप्रतिष्ठित इस प्रकार से शुक्रोप नामक पण्डितवर देवीसहाय नारनौलीयकरकरके विरचित गणेशपुराणस्य श्रीमहागणपति सहस्रनाम के व्याख्यान में प्रथम शतक भया ॥ १०० ॥

सुन्दरहै रूप जिनके सो (सुरूप१) सबके नेत्रोंमें है निवासजिनका सो (सर्वनेत्राधिवास २) जो वीरआसन के आश्रय होंहो सो (वीरासनाश्रय३) पीले हैं वस्त्र जिनके सो (पीताम्बर४) खण्डितहैदंत जिनका सो (खण्डरद ५) खण्ड चन्द्रधारणकिया मस्तक में जिन्होंने सो (खण्डेन्दुकृतशेखर६) १८ विचित्रहैलक्षणयुक्त कटिस्थानजिनका

चे जो पुरुष सो (पचविंशाख्यपूरुष५१) १६२ सत्ताईश नक्षत्रों के ईश्वरसो (सप्तविंशतितारेश५२) सत्ताईश योगो के कर्त्ता सो (सप्तविंशतियोगकृत५३) बत्तीस भैरवों के जो अधीश्वर सो (द्वात्रिंशद्भैरवाधीश५४) चौतीश हैं बड़े कुण्ड जिनके सो (चतुस्त्रिंशन्महाह्रदः ५५) १६३ छत्तीश तत्त्वो से है सम्भव जिनका सो (षट्त्रिंशतत्त्वसम्भूति५६) अडतीशकला हैं शरीर जिनका सो (अष्टत्रिंशत्कलातनु५७) नम्रभये जो उनचास पवनोकानम तिससे जो अर्गलरहित सो ( नमदेकोनपचाशन्मरुद्वर्गनिरर्गल५८) १६४ पचासअक्षरकी पंक्ति स्वरूप सो ( पंचाशदक्षरश्रेणी५६ ) पचासरुद्रगण हैं शरीर जिनका सो ( पचाशद्रुद्रविग्रह६० ) पंचाश विष्णु की शक्तियो के जो ईश्वर सो (पचाशद्विष्णुशक्तीश६१) पचासवर्ण मात्रिकाओंमें है स्थान जिनका सो (पञ्चाशन्मातृकालय६२) १६५ बावन शरीरो की पंक्तिस्वरूप सो (द्विपञ्चाशद्वपुश्रेणी६३)तिरेसठ अक्षरो के जो आश्रय सो (त्रिषष्ट्यक्षरसश्रय६४) चौसठवर्णों के जो निर्णयकर्ता सो(चतुषष्ट्यवर्णनिर्णेता६५)चौसठकलाओकेनिधान सो(चतु षष्टिकलानिधि६६) १६६ चौंसठ महासिद्ध अरु चौसठयोगिनियो के समूह से जो वन्दनाकिये सो (चतुषष्टिमहासिद्धयोगिनीवृन्दवन्दित६७) अडसठ महा तीर्थ अरु भैरव क्षेत्रो से जो भावनाकिये सो (अष्टषष्टिमहातीर्थ क्षेत्रभैरवभावन६८) १६७ चौरानवे मन्त्रात्मक सो (चतुर्नवतिमन्त्रात्मा६६) छानबे से अधिक सो (षड्नवत्यधिक७०) जो प्रकर्षसे हो अर्थात् सबके स्वामी सो (प्रभु७१) सौ रूप जो आनन्द सो (शतानन्द७२) जो धारणावाले सो (शतधृति७३) कमल से सुविस्तार नेत्रवाले सो (शतपत्रायतेक्षण७३) १६८ सौ हैं सेना जिनके सो (शतानीक७५) सौयज्ञ जिनके सो (शतमख७६) सौ श्रेष्ठ धारवाले शस्त्रजिनके सो (शतधारवरायुध७७) हजारपत्तो वाले कमल में स्थान जिनका सो (सहस्रपत्रनिलय७८) सहस्र फणोवाले सर्प आभूषण जिनके सो (सहस्रफणभूषण७६) १६६ सहस्र शिरोवाले पुरुष सो (सहस्रशीर्षापुरुष ८०) सहस्रनेत्रजिनके

सो (सहस्राक्ष८१) सहस्रपैरवाले सो (सहस्रपात्८२) सहस्रनामों से सम्यक् प्रकार जो स्तुति करने योग्य सो ( सहस्रनामसंस्तुत्य ८३) इन्द्र के वलको नाशकरै सो ( सहस्राक्षवलापह८४ ) १७० दशसहस्रफणधारी जो नाग राजा सो कियाहै आसन जिन्होंने सो (दशसाहस्रफणिभृत्फणिराजकृतासन८५ ) अट्ठासीसहस्रमहर्षियो के समूह से किये स्तोत्रोंसे जो यंत्र भये अर्थात् स्तुति किये गये सो(अष्टाशीतिसहस्रौघ महर्षि स्तोत्रयंत्रित८६)१७१ लक्षके स्वामी अरु तिसीकेप्यारे तथा तिनकेआश्रय सो(लक्षाधीशप्रियाधार८७) जो लक्षाधीश अरु मनोमयी सो (लक्षाधीशमनोमय८८) चार लक्ष जपो से जो प्रसन्नभये सो ( चतुर्लक्षजपप्रीत८९ ) चारलक्ष से जो प्रकटभये सो (चतुर्लक्षप्रकाशित९०) १७२ जो चौरासीलक्षजीवो के देहमात्रमें विराजित सो (चतुराशीतिलक्षणा जीवानांदेहसंस्थित ९१) करोडसूर्यसमान प्रकाशजिनका सो (कोटिसूर्यप्रतीकाश९२) करोड़ चन्द्रकिरणोसे जोनिर्मल सो (कोटिचन्द्रांशुनिर्मल९३)१७३ शिवजी से भये जो अभ्युष्टनाम प्रभु अर्थात् समर्थ जो करोडों विनायक तिनके धुरधर अर्थात् अग्रणी सो ( शिवाभवाध्युष्टकोटि विनायकधुरंधर९४) सातकिरोड महामन्त्रोसेमन्त्रितहै शरीरकाति जिनकीसो (सप्तकोटिमहामन्त्रमन्त्रितावयवद्युति९५)१७४ तेंतीस करोड देवोकी पक्तियों से प्रणाम की हैं चरणपादुका जिनकी सो (त्रयस्त्रिंशत्कोटि सुरश्रेणी प्रणतपादुक९६ ) अनगिनत देवों से सेवनीय सो (अनन्तदेवतासेव्य९७) अनगिनत मुनियों से स्तुति किये सो ( अनन्तमुनिसंस्तुत९८ ) १७५ अनन्त है नाम जिनके सो (अनन्तनामा९९) अनन्त शोभा जिनकी सो (अनन्तश्री९९) अनन्त अनगिनत अर्थात् समस्त सुखदेनेवाले सो (अनन्तानन्त सौख्यद १००) इसप्रकारसे शुक्लोपनामक पण्डितदेवीसहायविरचित महागणपतिसहस्रनाम के भाषानुवाद व्याख्यान में दशम शतक समाप्त भया है १००० ॥

---

सहस्रनामों के पाठ करने का फल॥

इसप्रकार से ये विनायक जी के नामो का सहस्रकहा है १७६ इसे जो नर ब्रह्माजीके मुहूर्त्त अर्थात् नित्य पठनकरै तो उसके इस लोक परलोक का सारा सुखकरमें स्थित अर्थात् मुट्ठीमेंहीहै १७७ और आयुर्बल, निरोगता, ईश्वरत्व, धर्म, शूरता, पराक्रम, कीर्त्ति, वृद्धि प्रबुद्धि, धीरज, दीप्ति, सुभाग्यपन, अत्यन्त रूपत्व अर्थात् अतिसुंदर पन १७८ सत्य, दया, क्षमा, शांति, चतुराई, धर्मशीलपन, जगत् का संयमन अर्थात् वशकरना, सांसारिक सम्वाद अर्थात् सन्मुख हो प्रत्युत्तरकरना, वाक्चतुराई १७६ सभाचातुरी, उदारता, गम्भीरता ब्रह्मतेज, ऊंचापन, और सत्कुल, श्रेष्ठस्वभाव, प्रताप, वीर्य्य, सीधापन १८० ज्ञान, विशेषज्ञान, आस्तीकता, धीर्यता, संसार को अत्यत सुवादेना अर्थात् शत्रुहोतेभी अपनाप्रयोजन निर्विघ्नतासे होजावे अरु धनधान्य की वृद्धि इतना काम समूह इसके एकबेर भी पाठ करनेसे प्रकर्ष से अर्थात् शीघ्रही होताहै १८१ और मनुष्यों के जो चार प्रकार का वशीकरण है जोकि १ तो राजाका २ राजपत्नी का ३ राजपुत्रका ४ राजमंत्रीका सोई इसके जपनेसे होताहै १८२ ये जिसके वशीकरण के लिये जपाजाता वही तिसका दासहोजाता है औरधर्म अर्थ काम मोक्षोंका तो ये बिनापरिश्रमही सिद्धिकारक है १८३ और डाकिनि, शाकिनि, राक्षस, यक्ष, सर्प इनके भयकोभी निवारणकरै है। सारे सुन्दर सुखों का दाता अरु सारे शत्रुओं को हटानेवाला है १८४ अरु सारे क्लेशों का नाशकरनेवाला जलेबीज कोभी उगानेवाला है। खोटेस्वप्नों का शांति करनेवाला अरु क्रोध भये स्वामी के चित्तको प्रसन्न करनेवालाहै १८५ और छःकर्म आठ महासिद्धि अरु त्रिकाल अर्थात् भूत भविष्यत् वर्तमान के ज्ञानका कारणहै अरु पराई की भई मूठको उलटी फेरनेवाला अरु शत्रु के बलको हलका करनेवाला है १८६ अरु संग्राम भूमि में सबको ये अकेलाही जयप्राप्तकरनेवाला है अरु सारे बाहुपनेके दोषों का हंता अरु गर्भकीरक्षा का मुख्यकारण है १८७ ये गणपतिजीका

स्तोत्र जहां नित्य पढ़ाजाताहै तो उसदेशमें दुर्भिक्ष अरु छःप्रकार की ईति तथा कुकर्म्म ये नहीं होते हैं १८८ जहा ये स्तोत्र जपा जाताहै तिसघरको लक्ष्मी नहींछोड़तीहै। औरक्षयी कोढ़ धातुक्षीण ववासीर भगन्दर हैजा १८९ गोला छीह पथरी दस्त उदर वृद्धि खासी श्वास उफान दर्द सोजेआदिसे उठेरोगको १९० अरु शिरके रोगको छादनीको हुचकीको गलगंड मालाको अरोचकता को अरु वायुसे पित्तसे कफसे अरु दोमिलनेसे तथा सन्निपात से भये ज्वर को १९१ अरु आगतुकनाम ज्वरको विषमज्वर को शीतज्वर को उष्णज्वर को अरु एकातरे आदि ज्वरको इत्यादिक कहे अरु बिन कहे भी मलादिदोषसे उत्पन्नरोगको १९२ सारेको इस स्तोत्र का एकवेर पाठ करना शात करताहे। और स्त्री,शूद्र, संस्कार हीनोंसे भी एकही पाठकरनेसे सिद्धहोतीहै १९३ येमहागणेशजीका सहस्त्र नाम मंत्र शुभकी प्राप्ति के लिये जपनाही योग्यहै। जो कोई कामनाकरके इस स्तोत्र को जपै तो १९४ यहां यथेच्छ सारे पृथिवी के भोगो को भोगकर अरु मन वांछित फलोसे फलित भये दिव्य मनोहर विमानोकरके लेजायाभया १९५ चन्द्रमा,सूर्य,इन्द्र,उपेन्द्र ब्रह्मा,रुद्र,आदिकोंके लोकोमेंकामनासे यथेच्छविचरताभया १९६ यहा चाहे भाइयो के साथ यथेष्ट भोग भोगकर अरु गणेशजीका आज्ञाकारी होकरके अरु महागणपतिजी का प्यारा १९७ नन्दी गण आदिकों के आनन्द सहित अरु सकल गुणो से आनन्द से समृद्ध अरु गौरीशंकरजी से कृपाकरके पुत्र से भी अति विशेषलाड़ किया १९८ शिवजीका भक्त पूर्ण कामनावाला फिर भी गणेश्वर जीही के वरसेती जाति मे श्रेष्ठ धर्म मे परायण सर्वभूमि का राजा होताहै१९९ अरु जो जन इसको गणेशजीमें परायणहुआ निष्काम जपै तो ज्ञान वैराग्यमें सम्यक् प्रकारसे विराजमान हो वा २०० अरु सर्वदा उदित आनन्द स्वरूप परमानन्द ज्ञान में। विश्व से भिन्न परम पार मे पुनरागमन रहित में २०१ ऐसे विनायकजी के तेजमें लीनभया नित्यही आनन्द को प्राप्तभया रमणकरता है अरु

जो नर इननामो से पूजाकरै चर्चै २०२ तो उसके राजा वशीपन को प्राप्तहोयँ अरु शत्रु दासभाव को प्राप्तहोतेहैं। अरु उसके सारे मंत्र सिद्धहोयँ अरु उसके सारी सिद्धियें सुगमहोवें २०३ ये मेरा स्तोत्र मुझे मेरे मूलमन्त्रसेभी अत्यन्त प्याराहै। जो इसको भाद्र पद शुक्लपक्षकी चतुर्थी के दिन मेरे जन्म समय में २०४ दुर्वाओ करके प्रत्येकनामो से पृथक् २ पूजा अरु तर्पण विधि अनुसारकरै तथा भक्तियुक्त हुआ विशेप से आठद्रव्यो से वने हव्यकरके हवन करै २०५ तो उसके सारे मनवाञ्छित सिद्धहोतेहैं इसमें संशयनहीं है। ये स्तोत्र जपा पाठकिया पढा पढ़ाया सुना सुनाया २०६ व्याकरणकिया अर्थात् प्रकाश तथा व्याख्यान किया पूजित किया ध्यानकिया विशेपसे माजा अर्थात् अत्यन्त शुद्धतापूर्वक पठनकिया प्रसन्नता से सराहना पूर्वक पढागया तो यहा अरु वहा सारो के सांसारिक तथा पारलौकिक ऐश्वर्य्यकाप्रकर्पसे देनेवाला है २०७ किसी स्वेच्छाचारी से भी जिससे ये स्तोत्र धारण किया जाताहै तो वो शिवजीके समर्थ करोडोगणोकरके सम्यक्प्रकार रक्षाकिया जाताहै २०८ मन्त्रहुये पुस्तकपर लिखे इसस्तोत्र को जो प्रकर्पसे अर्थात् विधि करके पूजित करे तो वहा सर्वोत्तम लक्ष्मी सर्वदा सं- निधान करती अर्थात् रहतीहै २०९ सारे पुण्योसे अरु सारे व्रतो से अरु सारेही तीर्थोसे अरु सारे यज्ञोसे सो फल नहीं मिलता जो श्रीगणेशजीके सहस्रनामोके स्मरणसे शीघ्रहीफल मिलताहै २१० जो मनुष्य इसनामो के सहस्रको सूर्य के उदयहुये। प्रतिदिनपठन करै तथा सायंकालमें वा मध्याह्नमें अथवा तीनोकालमें पढ़ै तथा निरन्तरपठनकरै तो वो ऐश्वर्य का भोगनेवाला होताहै अरु वचनों कीर्तिको ऊचेपन करके विस्तार करता अर्थात् यशको प्राप्त होता है अरु विघ्नो को दूरकरताहै संसार को वशमें करताहै अरु वहुत काल बेटे पोतो से प्रवर्द्धमान होताहै २११ जो दरिद्री जन भी एक चित्तहो नियमसे नियमसहित भोजन करनेवाला। गणेशपूजा में परायण हुआ चारमहीने तक इसे जपै २१२ तो वो सातजन्मोकी

भी दरिद्रता को दूर करकर महाभारी बडी लक्ष्मी को प्राप्तहो ये परम ईश्वर की आज्ञाहै २१३ और आयुर्बल अरु निरोगता अरु अत्यंत निर्मल कुल अरु सम्पत्ति अरु दुःखियो को अभयदान अरु नित्य सुविमलकीर्त्ति अरु सुन्दरवचन अरु सुन्दर नवीनकांति जोकि निष्कपट कल्याणरूप सो। अरु सत्पुत्र अरु गुणवाला सुन्दर कबीला और जो कुछ भोगहैं तिसे भी सत्यभोगे जो इस गणपतिजी के स्तोत्र को नित्यपढता है उसके हाथमेंही समस्त फल हैं २१४ अब २१ नाम स्तोत्र कहते हैं कि (ओम् गणंजय) (गणपति) क्रीड (हेरम्ब)(धरणीधर) (महागणपति) (लक्षप्रद)(क्षिप्रप्रसादन(२१५) (अमोघसिद्धि) (अमित) ( मन्त्र ) (चिन्तामणि) (निधि) (सुमगल) (बीज) (आशापूरक)(वरद) (शिव) (काश्यप) (नन्दन) (वाचासिद्ध) (ढुंढिविनायक२१) व्याख्या इनकी पहिले लिखीहै जो कोई पुरुष इन २१ नामोकरके अरु २१ ही मोदको करके २१७ जो मेरे में चित्तहो मेरे आराधन में परायण होता है। तो उसके पूजन से मैं नामोके सहस्रके समानही स्तुतिकिया प्रसन्न होताहू इसमें संशय नहींहै २१८ ध्यानहै कि हे गणेशजी आपको नमस्कार है २ कैसे हो सुरश्रेष्ठो करके पूजेहै चरण आपके अरु नहीं उपमा दिये जावें अर्थात् मंगलोंके भी मगल स्वरूप तिन्हें नमस्कारहे २ अरु भारी जो मुख्य सिद्धि सो है करमें जिनके ऐसे जो आप तुम्हे नमस्कार है २ अरु हस्ती के बालकके मुख वाले जो आप तुम्हारे अर्थ नमस्कार है २।२१६ अरु हे गणेशजी किंकिणीके समूहसे शब्दित किया है चरण जिनका ऐसे आप अरु प्रकट किये हैं भारी मर्याद वाले चरित्रों के समूह आप करके सो अरु मदके जल के लहरो से हस्तीका आचरण किया है कपोल जिनकरके सो गणपतिजी इस नामवाले आप समस्तविघ्नोको घातकरो२२० इसप्रकारसेश्रीमत्पण्डित देवीसहाय विरचित गणेशपुराण उपासनाखडमें गणेशजीके सहस्रनामोंकाकथन इसनामसे छियालीसवांअध्यायहुआहै ४६ ॥

—*—

# सैंतालीसवां अध्याय ॥

त्रिपुरासुर के युद्ध का वर्णन ॥

व्यासजीनेपूछा कि हेब्रह्मन् गणेशजीके प्रसन्नभये अरु तिन्हीं से तिनके नामोका सहस्र प्राप्तहुये फिर शिवजीने क्या किया सो ये वृत्तान्त मुझको कहिये १ श्रीब्रह्माजीबोले कि गणेशजी के वरदानसे अरु सहस्रनामो के उपदेश से प्रसन्न भये शंकरजी नाचते हुये बड़े शब्दसहित गर्जे २ तो अपने गण देवोंको बुलाकर युद्धका अवसर बतातेभये। और वे देवता भी बड़ेही हर्षसे शिवजी केपास आये ३ सो कि ब्रह्माजी, कुबेर अरु इन्द्र, अग्नि, पवन अरु चन्द्रमा वरुण अरु सूर्यजी और गंधर्व, यक्ष, ग्रह, किन्नर ये सारे शिवजी को नमस्कार करकर ये स्तुति करतेभये ४ देवताबोले कि हे जगत्के आनन्द देनेवाले जगन्नाथ हेदेवदेव। हम आपकरके हते महादैत्य को कब देखेंगे५ क्योंकि उस संसारके अपघातीसे हम स्थान भ्रष्ट कियेगये हैं। ब्रह्माजीबोले कि ऐसे देवोका वचन सुनकर पिनाक वाले शिवजी हर्ष से निकलते भये ६ गणेशजी को मनसे ध्याकर अरि युद्ध के लिये किया निश्चय जिन्होने सो शिवजी वेगसे देव गंधर्वों सहित अपने गृह में प्राप्तहोकर तयारहुये ७ तिवनेही दूतो से उसदैत्यको ये वृत्तान्त जनाया गया कि गौरीजीकेपति देवसेना सहित युद्ध के लिये आये हैं ८ तब तो उसके भी सेनावाले अस्त्र शस्त्र कवचो से खिचेभये तैयारहुये। अरु वो त्रिपुर दैत्य महाशब्द वाला युद्ध के आभूषणों से सजा ९ वीरो को वस्त्र, आभूषण, धन से प्रसन्न करता भया। नाना वाहनो पर योद्धाओ के विराजमान हुये १० वो महादैत्य आप निजपुरत्रय को आरोहण करता भया। जोकि दशो दिशो को निजभारी शब्द से गोजाता। तब तो दोनो सेनोंका महाही युद्ध होताभया ११ नाना प्रकार के शस्त्रो से अरु मर्मको वींधनेवाले लोहमयी बाणो से। तब तो लोहू की नदी का अत्यंत बहावभया जोकि मार्ग को भी रुकावट करनेवाला १२ तो

शस्त्रोंसे हते योद्धा ऐसे शोभितभये जेसे फूलो से सजे केशूवृक्ष हों। कईक तो दृढ़ वैर से जीवग्रहण जेसे अर्थात् अत्यन्तही प्रहार से मारतेभये १३ कईक वालोकोही पकड़कर और वलसे शिर काटते भये। तो दौडते भये महारथी शूरवीरोंके अरु अश्व गजवाले वीरों के पैर पडनेसे भया रज क्षणमें पृथिवी आकाश को आच्छादन करता भया। वो उस अत्यन्तही घोरतर अन्धकार में कुछ भी न जानपडा १५ तव तो नानाविधि के शूरवीर अत्यन्त युद्धकरतेभये जोकि जीवने की आशाछोड मरने में कृत निश्चय होरहे १६ जव वायुसे अन्धकार हटे देवताही मरेदीखे। ऐसे देवसेनाके पलायन भये अरु दैत्य की सेना के हर्षित भये १७ युद्धको सराहने वाला वज्रहाथमें जिसके ऐसा त्रिपुर को बिदारणकरने वाला इन्द्र युद्धमें आया तो दैत्य दानव महेन्द्र को देखतेही पलायन हुये १८ सो वज्रधारी इन्द्र असुरो को निजवज्र के पातसे चूर्ण करताभया तो वे प्रचण्ड वज्र के प्रहारसे जीवको त्यागतेभये १६ कई तो भग्नपाद कईक भग्नशिरवाले अरु कई विदारित उदरवाले अरु कुछेक छेदे हैं कधे अरु भुजा जिनके ऐसे २। २० अरु तैसेही छिदे घोडो अरु शूरवीरो घोड़े सवारो अरु महारथियो के कइयों के तो नितम्ब कट गये अरु कइयो की जाघोंमेंलगी २१ अरु कईकछिदे घुटनेजिनके ऐसे २ योद्धागिरपडे। वाकी छलसेही अर्थात् डरकर गिरे तो हते हुओ के लोहू गिरनेसे वहुतसी गम्भीर नदियें वहतीभई २२ जो कि जीतने की आकांक्षावाले शूरवीरो को चाववधानेवाली ऐसी। तव धीरे२ गर्जता त्रिपुरासुर२३ वहुधा अपनीसेनाको हत देखता भया तो आप इन्द्र पै युद्धकरने को आया अरु इन्द्र को देखतेही वोला कि किसलिये मरने की इच्छा करता है २४ उचितहै कि तू जा जीताही युद्ध से चलाजा नहीं तो हे इन्द्र मैं तुझे विन पूछेही मारता हूं अरु हे शचीके पति कौन शक्ति तेरी मुझसे युद्ध करनेकी है २५ क्या वकरा सिंह के साथ युद्ध करेगा क्या ये मुझ से कहु अरु जो शक्तिही है वो आवलढ नहीं तो सुखसे चला जा २६ ऐसे

कहे इन्द्र के स्थित हुये वो दैत्य धनुप को ज्यासहित करके चिल्ले चढ़ाकरके वहुतसे वाणोंको बर्साता देव सेनाको ताड़ता भया २७ तौ एक२ही मन्त्रित किये वाण से अनगिनतही शर निकसे जोकि देव गन्धर्वोंको मसलते अरु भूमि आकाशको पूरितकरतेभये२८तौ फिर वाणोंके जालोंसे निरन्तर अंधेरा होगया तौ उन वाणोंसे भी वेदेवताही बिनअगभये भूतलमे गिरपडे २९ अरु भारी प्रहार से पीडितहुआ वलहता इन्द्रभी भूमिमें गिरपडा तबतौ सवदेवश्रेष्ठोंके मूर्च्छितहुये महेश्वरजी आप ३० उस श्लाघाकरते बहुतगर्जतेयुद्ध करतेको सन्मुख नहीं सराहतेभये पर मनमे शिवजी उस दैत्य के पुरुषार्थ को सराहतेभये ३१ इतनेही मे तहा देखने को नारदजी आगये तो पूजितभये शिवजीको बोले कि हेनीलकंठहित आपसुनौ ३२नारदजीबोले कि हे महेश्वरजी त्रिपुरासुरके मारनेमें आपकरके चिन्ता न करनी चाहिये कि मैं तिसके मारने का उपाय कहताहूं तुम उसे करो ३३ कि उसने जो ब्रह्माजीसेभी न करनेयोग्य ऐसा कठिनतप कियाहै सो उससे आराधनकिये गणपतिजीने सब वाञ्छित तिसको दियाहै ३४ जोकि उससे मांगागया सो२ देवगणेश जी बिनविचारे उसेदेतेभये जो ये इसको पुरत्रयदियाहै सो इच्छाचारी महाभारी एक वाणके मासरे ३५ अरु ये पवनकी गति भी जिससेहीन अर्थात् पवनभीइसे न पहुचसकै३६ अरु सवदेवोंकरके अछेद्य सो उन्होने इसे गुप्त ये कहाथा कि जो तेरे पुरत्रयको एक मंत्रित वाणसे भेदैगा तिससे तु मृत्यु को प्राप्तहोगा ऐसे कहकर मुनिश्रेष्ठतर नारदजीके गयेपर ३७ शिवजी मूर्च्छित देवताओं को सावधान करतेभये अरु नारदजी से स्मरण कराये गजाननजी के आननसे कथित वाक्यको स्मरण करतेभये३८ तो उस महाअसुर के वधके लिये सो शिवजी वडाही प्रयत्न करतेभये जो देवतेज से निजइच्छा करकेही सवको नाशकरनेके लिये समर्थ ३९ तौ उन्होने पृथ्वीस्वरूप तो रथवनाया अरुचन्द्रमासूर्य हे पहिये जिसके वनाये अरु कमलजन्मा ब्रह्माजी हैं सारथी जिसके वनाये गिरिराज को

धनुपवनाया अरु सो शिवजीभगवान्‌रूप बाण,वनातेभये अरु सो पर्वतशायी शिवजी अश्विनीकुमार रूप अश्वोंको उसमें जोड़तेभये ४० अरु आचमनकरके देवगणेशजीको मनसेचिन्तवन करकेउन्हीं से उपदेश किये नामोंके सहस्र को एकाक्षर मंत्र सहित जपते भये इससे अपने तीव्रधनुष को सुमंत्रित करतेभये ४१ सदाशिवजी ने अपने विष्णुरूप बाणको निमन्त्रित किया तबतो धरती शेषजी अरु वन अरु पर्वतभी ये सबकांपतेभये४२ अरु सारेपक्षिगण आकाश में भ्रमे अरु भारीशब्द करतेभये तो उस शब्दसे अज गऊसम्बन्धी धनुषधारी शिवजीकेभी देवता मनुष्य विशेषभ्रांतिको प्राप्तभये४३ जब शिवजीने बाण छोड़ा तबतो आकाश जला अरु शीघ्रही उससे उठी अग्निकी हुलोंसे पातालसहित भूतलभी जलनेलगा ४४ तो उसे देखतेही पुरोंके आश्रित सेनासहित दैत्यराज भागा अरु सो शरभी त्रिपुरदैत्यको वेगसे पहुंचकर जलाताभया ४५ तो दैत्य के शरीर स्थितज्योति शिवजीके शरीरमे प्रलयहुआ अर्थात् मिलगया सोकि सब सेनावाले अरु सबदैत्यदानव राक्षसोंके देखते२ही लीन होगया ४६ तब अन्तरिक्षमें आकाशवाणी भई कि शिवजी से हता त्रिपुरासुर मुक्तभया तबतो वे देवता अरु मुनियेंभी प्रसन्न हो शिव जीकी स्तुति करतेभये ४७ अरु गन्धर्वोंके समूह गातेभये श्रुतियों मे परायण चारणभी गाते भये अरु अप्सराओंके समूह नाचतेभये अरु किंपुरुष जन निज२ बाजे बजानेलगे ४८ अरु नारद आदि देवर्षियें पुष्पवर्षा करतेभये अरु नहीं है कोई पीडा जिनके ऐसे सारे देव शिवजीकी आज्ञासे निज२ स्थानों को पधारते भये ४९ अरु सारे मुनीश्वरभी त्रिपुरासुरके विघाती शिवजीको नमस्कार करके उद्वेगसे रहितभये अपने२ अनुष्ठानोंमें परायणहुये ५० उसदैत्यके हतेपर वे आनंदसे वेद वेदांगोंमें चातुर्य्यवालेहोतेभये अरु अपने२ अग्निहोत्र अरु यज्ञ,व्रत,दान५१सबजन फिरभी चावसहित करते भये अर्थात् पहिले तिसके भयसे न करसक्तेथे अरु फिर शिवजी भी गिरिराजसे आदि गणपति स्कन्द इनकरके तथा और२भीसब

निज पारिषद गणो करके नमस्कार सत्कारकिये उस महाभारत को विभाग करके अर्थात् यथायोग्य मिल२करके अरु जय२ शब्द तुरीशब्द अरु देवोके दुन्दुभि शब्दोसे अलकार किये अर्थात् सजे कैलास पर्वतको हर्षभये पधारे अरु तभीसे इनका नामभी (त्रिपुरारि) ऐसे स्पष्ट प्रख्यात होता भया ५४ ऐसे महागणपतिजी के मंत्रकासमर्थपन निरूपणकिया अरु इनसहस्रनामोकाभी येप्रभाव वर्णनकियागयाहै ५५ ये मुझसे और किसीनेभी नहींजानाहै तथा न किसीको सौपाके गयाहै इसके पठन अरु श्रवणसे सवकामो के फल को जन प्राप्त होवे ५६॥ इसप्रकार से श्रीगणेशपुराण उपासनाखण्डमें शिवजी का विजय होना इस नामसे सैतालीसवां अध्याय हुआ॥ ५७॥

## अड़तालीसवां अध्याय॥

व्यासजीने पूछा कि मैंने आपसे त्रिपुरका वधहै आश्चर्यजिसमें ऐसा भारी आख्यान श्रवण किया पर तवभी सुनने को चाहताहू कि जगत्की माता गौरीजी फिर कहारहीं १ ये कैसे प्रकटभईअ किस तिथिमे वो दैत्यराज भस्मभया सो हे पितामहजी ये सव वि स्तार सहित कहिये २ श्रीब्रह्माजीवोले कि कार्त्तिकके महीनेपूर्ण मासीमें वो महाअसुर सायकाल दग्ध भया दिन में महाघोर यु भया सो वो पहिलेही वर्णन करआये ३ अरु जिसकारणसे सा सुरोसे सुरशत्रु हता जीतनेवाले पूजित किये गये इससे तिसपूर्णिमा में पृथ्वीपर मनुष्य दीपदान करते हैं ४ अरु तिस पूर्णिमामें स्नान दान और जप होम आदि जो कुछहै सो घना होताहै तिस से वे पूर्णिमा वाहुलकीकहीगईहै ५ और जो उसमें त्रिपुरारि शिवजी क उत्सव नहींकरते हैं वे कहींभी जयकोनहीं प्राप्तहोते हैं अरुउनके पुण्य जलजाते हैं ६ इससे तिसपूर्णिमामे प्रातःकाल जो शिवजीको अर्चनकरते हैं सो उनसे जो रात्रिमें पापकियागया सो सवविलीन होजाताहै७ तैसेहीजन्मसे जो पापहै सो मध्याह्नके पूजनसेहटता

है अरु हे मुनि व्यास जी सात जन्म का पाप प्रदोप अर्थात् दिन छिपे पूजन करनेसे दूरहोताहै ८ अब तुम शिवजी का प्रकट होना मुझसे कहाजाता सुनो कि तिस असुर की मृत्यु शिवजी से जानकर भी लीलासे भयभीतभई अन्तर्द्धान भई ९ जगत्की माता हिमाचलकी गुफाके मुखसे उत्पन्नभई तो सिंह वघेरेमृगोंसे व्याप्त भयानक पर्वतको देखतीभई १० अरुवो विरहसे व्याकुल मनवाली शिवजीको न देखती डरी अत्यन्त विलाप करतीभई कि हायपिता हायशिव ऐसे २।११ हेशिवजी सदासर्वज्ञ आपमुझे कैसेनहींजानते हो जो कि मैं वनमें अकेली गीदडी सी अत्यन्त पुकार रहीहूं १२ मुझको आपकादर्शन कवहोगा क्या मुझेआप भूलगयेहो हे शिवजी मैं जीवव धरनेको नहीं सामर्थ्यहू अरु न तुम्हाराविरहसहने सकती हू १३ तव से आप कहांहो मेरेविरहको नहीं सुनतेहो क्या कि मैं आपकेविना किसकी शरणजाऊं अरु क्याकरूं १४ इससे फिरभी आप हे ईश्वरपिता मुझे शिवजीसे अरु मेरेभलेपन से योग करावो तो अभी फिर आपमुझे अपनेसे जनमीही जानो १५ अरु यहीमेरा वर भी है कि उन्हींशिवजीको दिखवाओ नहीं तो इसगिरिशृङ्ग से अपनादेह त्यागकरतीहू १६ ऐसेरोतीभई उसकी उसउत्तमवाणीको सुनकर कोईक दास शूद्रजातिवाला हिमवान्को कहता भया १७ धीवरबोला कि कोई नितम्बोंवाली वाला सारे आभूषणों से सजी जो कि कानोंमे सूर्यकेमण्डल केसे कर्णभूषण पहिरे १८ अरु नाना प्रकारके रत्नोंसे शोभित अत्यन्त प्रकाशमान शिरपर मुकुटधरे अरु मस्तकमें सोला मोतियों से शोभित चौकोना धरे १९ फूल जो कि कंचनका अरु रत्नजटित मोतियोंकीलड़ जिसमें लटकरही सो मस्तक के ऊपर धारणकिने अरु नासिकामें सुवर्ण मोतियोंसे जड़ाऊभूषण अर्थात् नथ धारण किये २० अरु भुजोंमे सुन्दर वाजू अरु हाथमें सुन्दर जोशन अरु शोभित सुवर्ण रत्नोंसे सहित एथक्२ अंगुलीभूषण अर्थात् छल्ले छाप पहिरे २१ अरु मोतियों की माला जो कि शोभायमान अँगिया पर लटकरही तिसे पहिरे अरु सुवर्ण रत्नकी

सुन्दर रत्नगड़े रेशमी वस्त्रको कटिभागमें धारणकिये २२ अरु पैरोंमें सुवर्णकी गुंथी संकल अर्थात् तोड़िये अरु बजतेहुये सुन्दर पाजेब पहिर अरु पैरोंकी अंगुलियोंमें भी न्यारे२ सो२ उत्तम२ आभूषण धारण करती २३ ऐसे सो२ अत्यंत सुन्दर शरीरवाली व्याकुल अत्यन्त रोती भई मैंने देखी अरु पूछी वो मुझसे कुछभी न बोली अरु वो तेरानाम लेरहीहै २४ श्रीब्रह्माजी बोले कि ऐसे सुनके हिमाचल तुरन्त उस पुत्री के पास आया अरु हितकारकारक वचनोंसे उसे समझाता बुद्धिमान् हिमवान् कहनेलगा २५ हिमाचल बोला कि हे सृष्टिपालन संहार करनेवाली सुभ्रुकुटि तू शोच न कर क्योंकि तू सब लक्षणों से भरी पूरीहै अरु सब शक्तियोंसे संयुक्तहै अरु निष्पापहै २६ अरु हे महेश्वरी मैं न करनेको अरु किये के पलटनेको समर्थहूं अरु प्राप्तसंपूर्ण कामनावाली अरु सबप्राणियोंके भीतर विराजी २७ तू सबके अन्तर्यामी शिवजीसे वियोगनहीं कीगईहै अर्थात् वे तो सर्वत्रवर्त्तमानही हैं परन्तुभी कल्याणकारी शिवजीसे तुझे साक्षात् मिलायदेऊंगा २८ उठ२ ऐसेकह उसे लेकर अपने घर आया गौरीजी वहां सखी सहित निजमाता मैनाको देख आनन्द को प्राप्त होतीभई २९ वो शिवजीके देखनेके लिये ऊंचेसांस लेतीभई भो परमे चाववाली अपने पिताको नम्रहोकर बोली कि मुझको श्रेष्ठउपायबताओ ३० व्रत दान वा तप शिवजीकी प्राप्तिके लिये कैसा भी वो कठिन हो पर हे पिता मैं पहिलेकीतरह उत्तम तप करूंगी ३१ श्रीब्रह्मा जी बोले कि हे मुने व्यासजी पिताहिमाचलमनसे एकबेर विचार कर उससे बोला अरु कार्य सिद्धिकारी उपायबताया सो तुम शीघ्र श्रवणकरो ३२ हिमवान् बोला कि हे पुत्रि शिवप्राप्ति के लिये मैं श्रेष्ठउपाय कहताहूंगा तू श्रवणकर सो कि विघ्नों के राजा गणेशजी की उपासना जो धर्म अर्थ काम मोक्ष की दाता है ३३ अरु महेन्द्र आदि देवताओं करके अरु नारदादि मुनियों से जो अनुष्ठान कीगई अरु उनको सो२ इन्द्रपदआदि लक्षणोंवाली सिद्धियें प्राप्तभईहैं ३४ अरुउन्हीं महात्मा गणेशजी करके ब्रह्माजीको रचनेकी सामर्थ्य दीगईहै अरु

विष्णुको रक्षाकी सामर्थ्य उन्हीं सबके ईश्वरके दीगईहै ३५ अरु शिवजी को भी संहार करने मे दृढसमर्थ उन्हीं से दियागया अरु शेषजीको भी सर्वविघ्न हारी उन्हींकरके ३६ धरतीके धरनेकी सामार्थ्य सबके ईश्वरकरके दीगईहै जिनके स्वरूपको ब्रह्मादिक अरु मुनीश्वर भी नहींजानते हैंगे ३७ जो ईश्वर वाणी से अगोचर अर्थात् नहींकहेजावें अरु मनसे भी नहींग्रहणकियेजावें सो ये गजमुखजीके स्वरूपसे पहिचानने योग्यहै ३८ इससे तिसीरूपसे सब कार्यके प्रारंभमें पूजेजातेहैं सो तू मेरेकहेमार्गसे उन्हींकी उपासना कर ३९ इसप्रकार से गणेशपुराण उपासनाखण्ड मे भगवतीका उत्पन्नहोना इसनामसे अड़तालीसवां अध्यायभया ४८॥

## उनचासवा अध्याय॥

पार्वतीजी बोलीं कि हे दयानिधे पिता गिरिराज तुम उन सबके ईश्वर जगत्के गुरु गणेशजीकी उपासना मुझसे शीघ्रही वर्णन करो १ जिसउपासना से मै शिवजीको प्राप्तहोकरके निरन्तर ही सुखको प्राप्तहोऊगी अरुमृत्युकमें लोगोंका उपकार भी होवेगा २ हिमवान् बोले कि हे देवि मै तेरेस्नेह वशसेतो अरु लोकोंके उपकार के लिये परमसुन्दर जो रहस्य अर्थात् अत्यन्त एकान्त वृत्तान्त है सो कहताहूंगा तू एकचित्तसे इसे श्रवणकर ३ कि बुद्धिमान्मनुष्य प्रातःकाल में उठकरके नैर्ऋत्य दिशामें चलाजाय अरु वहां पहिले पृथ्वीको तृण काष्ठ पत्ता से ढककरके ४ खेती सहित भूमि न होवे वहां चो न बहुत बैठे अरु न वहांमे उठकर चले ऐसे मूत्र मल छोड़कर शास्त्रके अनुसार शुद्धिका आचरण करे ५ फिर दांत जीभकी शुद्धिकरके अरु स्नानकोजाय नदी वा तडाग वा बावड़ी अथवा कूप पैही ६ पहिले मल स्नान करके फिर मन्त्रों से स्नानाचरण करे फिर मृत्तिकासे वा चन्दनसे अथवा केशर से तिलक करे ७ फिर धुये वस्त्र अर्थात् धोती अंगोछा धारण करके बैठकर एकान्तचित्त अपना नित्यकर्म सब सम्पूर्ण करके ८ फिर सुन्दर चिकनी मृत्तिका

जो छिनके पत्थररहित सुनिर्मल नदीविलकी जो होवे ज ठसेगीली तिसे सानैं ६ तिससे आप गणेशजी की सुन्दर अत्यन्त कोमल रुचिरमूर्त्ति वनावे जो सब अगों से सम्पूर्ण अरु चार भुजो से बिराजमान भई १० परशु आदि शस्त्रो को धारण करती सुन्दर स्वरूपवाली कठिनता लिये इसप्रकारकी मूर्त्तिको पीठ आसन पर स्थापन करके फिर सुबुद्धिमान् दोनो हाथ मिलाकर प्रकर्ष से धोवे ११ अरु जल आदिक पूजाके सारे उपचार द्रव से इकट्ठेकरे सो कि आठोंगन्ध अरु अक्षत लालफूल गूगुर १२ तीनपत्ती पांचपत्ती सातपत्तियो सहित दूबके सुन्दर अकुर अरु एकसौआठ नीलीदूब कीपत्ती तितनीही सुन्दर श्वेतदूबकी पत्ती लाकर रक्खे १३ अरु घी कादीवा तेलकादीवा अरु नानाप्रकारका सुन्दर नैवेद्य दलकेलड्डू मालपूवे शर्करा सहित क्षीर १४ हलका चावलोका अन्न और भी वहुतसे भक्ष्य अरु कपूर सहित सुपारीकी फाल सयुक्त अरु खाने योग्य कत्थेसेसयुक्त१५लोग इलायचीसे लगाया केसरसहित ताम्वूल अरु जामन आव वडहल आदि फल अरु दाख केले के फल भी १६ उसर ऋतु से उत्पन्न अरु हे ईश्वरि नारियल भी मँगावै अरु वहुत प्रकारकी आरती तैसेही कचनकीदक्षिणा १७ ऐसे इकट्ठी कीसामग्री जिसने सो भक्त एकान्त स्थानमें विराजमान वस्त्र या मृगचर्म वा कुशाके आसन पर बैठा १८ भूतशुद्धि को करै तैसे ही प्राणोंका स्थापन अर्थात् प्राणप्रतिष्ठा करै दिग्वन्धन पूर्वक गणेश जी आदि देवताओंको प्रथम नमस्कार करे १६ अरु शास्त्रकेमार्ग से अन्तर्मात्रि का बहिर्मात्रिकाओं का न्यासकरे अरु गुरु मार्ग से सीखी सन्निधान आदिक मुद्रा दिखावै फिर मत्र से न्यास करके षडग न्यासकरे २० पूजाकी सामग्रियोंको संशोधन करके अर्थात् देखभाल सँभालके फिर गजाननजी को ध्यावें जो एकदन्त सूप के से कानवाले गजमुख चारभुज २१ फाशी अकुशधरे देवता हाथो से मोदकोको लेतेभये अरु लाल पुष्पोकी माला कण्ठमें पहिरे एक माला हाथमेलिये २२ जो भक्तोके वरदायी अरु सिद्धि वुद्धिसे सदा

सेवित अरु कार्यसिद्धि सुबुद्धिके प्रदाता अरुमनुष्योको धर्मअर्थकाम मोक्षके देनेवाले २३ अरु ब्रह्मा रुद्र विष्णु इन्द्र आदिको करके अरु महर्षियोसे सम्यक्स्तुतिकिये ऐसेध्यानकरके आवाहनकरै २४ कि हे जगत्के आधार आपआओ जो आप सुर अरुराक्षसो से भी पूजित अनाथोके नाथ सर्ववेत्ता देवो से सब ओरसेवी पूजाकिये ऐसे आप आगमन करो २५ अरुहे देव यह दिव्य सुवर्णका सिंहासन नानाप्रकार के रत्नोसे जटित मैंने सौपाहै तिसपर आप बैठिये २६ हेदेव हे देवेश हे सबके ईश सब तीर्थोसे लाया जल जिसमें ऐसा पाद्य जो गंधपुष्प अक्षतो सहित तिसे आप ग्रहणकरै २६ अरु हे सत्य शक्तिवाले मूंगे अरु मोती पूगफल रत्न तांबूल सुवर्ण अष्टगन्ध इतनी वस्तुवाली पुष्पाक्षतो से युक्त अर्घ्य मुझसे दिया आप सफलकरो अर्थात् लेवो २७ अरु गङ्गादिक सारे तीर्थो से प्रार्थना करके लाया उत्तम जल कपूर लौंग आदिकोसे वासना किया सो उत्तमतोय स्नानके लिये आप ग्रहणकरौ२८ और चंपा असोगिया मौलसिरी चँवेली मोगरादिक सुगन्ध वालो से बसाया सचिक्कणपनकाहेतु ऐसा जो सुन्दर तैलहै तिससे आप प्रकर्षसे ग्रहण करौ २९ जो दुग्ध कामधेनु से उत्पन्न अरु सबका परम जीवन पवित्र कारक यज्ञकाहेतु सो आपके पय स्नान करनेको समर्पण कियाहै३० अरु जो शर्कराईषके समुद्रसेभई सुन्दर मनो अरु जो श्रेष्ठदही गऊ के दुग्धसे उत्पन्न शुद्ध सबजनोका प्यारा मुझसे लाया आप स्नान के लिये ग्रहण करिये ३१ जो घृत पहिलेही दिन के गोदोहन से निकला सबका संतोष कारक यज्ञोका अंग देवताओका आहार आपके स्नान को समर्पण कियाहै ३२ जो मधु रक्त मधुमक्खी से उत्पन्न सबके तेजको बढ़ाने वाला सबका पुष्टि कारक हे देव स्नान के लिये सौपा है ३३ जो शर्करा ईषके समुद्र से उत्पन्न भई सुन्दर मनोहर मैलको हरनेवाली मुझसे सौपी आप ग्रहणकरो ३४ जो गुड़सारे मीठापनका हेतु स्वादसहित सबका प्रेमकारक पोषण कर्ता ईषके सारसे उत्पन्न स्नानके लिये लाया गयाहै सो लीजिये

३५ कासीके पात्रमे कामीही के पात्रसे ढका दही मधु घृतसे भरा मुझसे मधुपर्क लायागयाहै सो पूजाके लिये आप इसे ग्रहणकरो ३६ अरु हे विभो मुझसे प्रार्थना करके सब तीर्थोसे लाया जल सुन्दर वासना किया सो हे सुरेश्वर आप सम्यक् स्नान करनेको इसे ग्रहणकरो ३७ हेदेव लालवस्त्र जो लोककी लाजको निवारण करने वाला अरु अमोल्य अरु अतिही हलका मुझसे सौपा सो इसे आप ग्रहणकरो ३८ जो जनेऊ चादीका अरु कचनका रत्नोसे जटित भक्तिसेलाया सो हे परमेश्वर देव आपइसे ग्रहणकरो ३९ अरु आभूषण जो अनेक रत्नजटित बहुतसे कञ्चनके तिस२ अगमे आप की आज्ञासे पहरावताहू ४० अरु हेदेव अष्टसुगन्धसेमिलाया उत्तम लाल चन्दन आपके बारहों अगोंमें लेपन करता हूं आप अनुग्रह करो ४१ अरु तिलकके ऊपर लालचन्दनसे मिले चावल शोभाके लिये प्रकर्ष से देता अर्थात् लगाताहू सो हे जगत् के ईश्वर आप ग्रहणकरो ४२ अरु हेपरमेश्वर पाटलपुष्प कठ चम्पाफूलदुपहरिया लालकमलकाफूल मोघरा चमेलीकाफूल इतने पुष्पोको आपग्रहण करो ४३ जोमाला नानाप्रकारके कमलो के फूलो अरु कोमल २ पत्तोसे भी गूंथी अरु विल्वके पत्रोयुक्त सुन्दर मनको हरनेवाली इसे आपपहिरो ४४ अरु दशअगोवाला गुगुल धूप सब सुगन्धि पनकर्ता सब पापका क्षयकारी मुझसे सौपा आप ग्रहणकरो ४५ हे सर्वज्ञ सवलोककेईश जो दीपक अंधेरेको नाशकरनेवाला उत्तम मगल स्वरूप इसे आप ग्रहण करो हे देव देव आपको नमस्कार पहुचे ४६ ओर जो नैवेद्य सो कैसाहै कि नाना पक्वान्न सहित क्षीर जो शर्करा संयुक्त अरु नानाप्रकारके व्यंजनोंकी शोभा से संयुक्त शाठीचावल भोजन जो सुश्रेष्ठ ४७ अरु जो दही दूध घृत इनसे संयुक्त लोंग इलायची सहित मिरचोके चूर्णसे सयुक्त कढ़ी पकोड़ो सहित ४८ अरु [illegible] मिलाभया मेथी की पिट्ठी जो क्षायसहित अरु [illegible] उडदपिसे अर्थात् पिट्ठी ४९ इनकरके [illegible] सहित अरु दलके

लड्डु मालपूवे सादे लड्डू पूरी माडे इत्यादिकोंसे संयुक्त ५० फिर जो नैवेद्य पापडोंसे भी संयुक्त अमृतसे स्वाद सहित अरु हल्दी हींग लवण सहित जो सूप भोजन है जो उत्तम ५१ सामुद्र लवण सहित आप ग्रहणकरो अरु आदरसे भोजनकरो अरु इच्छासे सुन्दर तृप्तिकारक सुगन्धित जलपानकरो ५२ आपके तृप्तभये सब जगत् तृप्तहोताहै जो आपमहात्मा अरु नित्य तृप्तभीहो अर्थात् परंतु जगत्‌की तृप्ति के लिये आप भोजन करते हो अरु आपके पिछाडी जलपान अर्थात् चुल्लूलेनेके लिये सुवासना किया जलदेता हूं ५३ अरु मुंह हाथ धोनेको फिर और जलदेता हूं और अनार मीठानींबू जामन आम बडहल आदि ५४ अरु दाख केलाफल पकेबेर खजूर फल नालियर अरु नारंगी अजीर जवीरी तैसेही ५५ ककडी हे देवेश इतने इतने फल आप ग्रहणकरो अरु मुखहाथ धोनेको फिर जल देता हूं ५६ अरु सुन्दर चन्दन कर अंग के मर्दन करनेको सुन्दर अरु नानाप्रकारके मनोहर सुगन्धि वाली चीजोंसे बना उत्तम चूर्ण ५७ जिसका सुगन्धिनाम५ अरु पवित्रहै सुगन्धिजिसमें सोसुन्दर चूर्ण आपग्रहणकरो और सुन्दरसे उत्पन्नअरु बांसके सारसेमन्यक् हुआ अर्थात् बना ५८ अरु लाखसेरंगा ऐसा जो केश वेशभूषणनाम चूर्णहै सो आपको प्राप्तहोवे और कपूर सुपारी चूर्णसहित सुन्दर कत्थेसे सहित ५९ इलायची लौंगमिला केसरसहित तांबूलसो आप चर्वणकरो अरुशेष अरु अति रेकभई अर्थात् छुटीभी पूजाके समस्त फलकेहेतु ६१ हेदेव सुवर्णकी दक्षिणा आपके आगे स्थापन करताहूं अरु तैसेही श्वेत पीले अरुलाल कमलोंसे तथा सुन्दर पुष्पोंसे ६२ गुंथी सुन्दर मालाको हे परमेश्वर आप ग्रहण करो अरु हरे तथा श्वेतरंग पांच तीन पत्तियों के ६२ इकईश गिने दूबके अंकुर मुझसे चढायेगये अरु इकईशही देवताकी प्रदक्षिणा करी ६३ सो हे देवेश आपकी परिक्रमासे पेंड पेंडपै मेरे पातक नाशहोवो अरु काठके या चांदीके तथा सुवर्णके ६४ पात्रमें स्थापन किये दीपक जो प्रकाश देनेवाले सो आप ग्रहण करो अरु हे परमेश्वर पंच आरती जो

पांचदीपकोसे वासीभई ६५ अरु रुचिर चन्द्रमाके समान दीपक जो अंधकार समुद्रकी तरंगोको निवारण करनेवाला जैसे इसकी भस्म नहीं दीखतीहै तैसेही पापको बिनाशकरो ६६ फिर नानाप्रकारके स्तोत्रोसे अरु सहस्रनाम आदि सूक्तोंसे अपने मनको अत्यत एकात स्थिर करकेइनको स्तुतिकरै ६७ सो कि हे दीनोके अधीश्वर हेदया के सागर जो आपदेवताओ के समूहोसे सेवाकिये अरु द्विज ब्रह्मा शिवजी इन्द्र शेषजी पार्वती अरु गन्धर्व सिद्ध इनसे स्तुति किये आप फिर हे प्रभो जो आप संपूर्ण अरिष्टके निवारण करनेमें केवल आपही चतुर अरु त्रिलोकके नाथ हे गणेशजी मेरी भक्तिको सफल करो आप मेरे सारे अपराधों को क्षमा करके ६८ ऐसे मूर्त्ति को पूजित करके अरु दण्डवत् प्रणाम करके फिर हेदेवि सब सिद्धियो के प्रदाता मन्त्र को जपै ६९ इसप्रकार से श्रीगणेशपुराण उपासना खण्डमें पार्थिव गणेशजीकी पूजाकानिरूपणइसनामसे उनचासवां अध्याय हुआहै ४९॥

## पचासवां अध्याय॥

श्रीपार्वतीजी बोली कि हे पर्वतराज मै मन्त्र नहीजानतीहूं सो आप मुझसेकहो जिससे मे गणेशजी के अनुग्रह को अरु शिवरूप शिवजी को प्राप्तहोऊ १ तो हिमवान् बोले कि हेदेवि मन्त्र नाना प्रकार के अरु नाना सिद्धियोंही के देनेवाले हे जो कि गणेशजी के अनगिनत तिनमे तुझको कुछेक बताताहूं २ कि अच्छे प्रकार से कमलासन करके अरु सारी इन्द्रियोको नियमकरके कियाहै न्यास विधान जिसने सो भक्त फिर निजइच्छा से जपकरै ३ एकाक्षर मन्त्र का लक्ष वा अर्द्धलक्ष अरु षडक्षर के मन्त्रका लक्ष वा दश सहस्र ४ तैसेही पंचाक्षरका अरु दशआठ अक्षरकाभी अरु अट्ठाईस अक्षर का मन्त्र दशसहस्र संख्या से जपना ५ ऐसे जो नाना विधि के मन्त्रो को अपनी वाञ्छित सिद्धि के लिये जपते हैं अरु हे पार्वति तू तो एकाग्र मनवाली हो मेरे वाक्य को श्रवणकर ६ कि

तू एकाक्षर अरु उत्तम षडक्षर मन्त्र को ग्रहणकर। अरु हे सुव्रते श्रावण शुदी पंचमी में तू प्रारम्भकर ७ अरु एकमहीने मात्र तू अनुष्ठान कर तो तेरा कार्य्य सिद्ध होगा। कि तू सुन्दर प्रकटही शिवजी को प्राप्तहोगी अरु और भी जो वांछित है सो मिलेगा ८ जिस स्त्री वा पुरुष से पार्थिव गणेशजीकी मूर्त्ति पूजीगई है तो वो एक भी उसका मता अर्थात् कार्य्यसिद्धि अरु धन पुत्र पशुओं को भी देतीहै ९ अरु मनुष्य दोमूर्त्तियोंके पूजनसे असाध्यको भी सिद्ध करै। अरु तीनमूर्त्तियों के पूजनसे राज्य रत्न सारी सम्पदाओंको प्राप्तहो १० जो चारमूर्त्ति पूजे सो धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष भोगे अरु पांच मूर्त्तियोंके पूजनसे सर्वभूमि का राजाहोताहै ११ अरु छःमूर्त्ति पूजासे रचना पालना प्रलय करनेवाला होवे अरु सात आठ नौ मूर्त्तियोंकी पूजासे सर्ववेत्ताहोवे १२ सो कि गणेशजीकी प्रसन्नता से भूत भविष्य वर्त्तमान को जानो अरु तेतीसकरोड़ देवता अग्नि इन्द्र, शिव, विष्णु १३ अरु सनकादि मुनियों के गण ये सब दश मूर्त्तिपूजन से भक्तकी सेवाकरने लगजाते हैं ग्यारहमूर्त्तियोंकेअर्चन से निश्चय दशों रुद्रों का अधिपति होवे १४ अरु बारहसूर्य्यों का राज बारहमूर्त्तियो के पूजनसेप्राप्तहोवे अरु अत्यन्तसङ्कटसमयमें एककी वृद्धिसे पूजनकरै १५ जबतक एकसौ आठ होजवें तबतक तिस कार्य्यको अवश्यही प्राप्तहोजावे। अरु नित्य २ लक्षमूर्त्ति पूजनसे महामोक्ष को प्राप्तहोवे १६ बन्दिगृहसे छूटने की कामना वाला पांचमूर्त्तियो का पूजनकरै तो हे मुनिव्यास जी हिमवान् ने गौरीसे ऐसे कहा कि वो जन२१ वेर पूजनसे गणेशजीके अनुग्रह सेती कारागृह से अवश्य छूटजावे १७ अरु नित्य सात मूर्त्ति करै पांचवर्षतक तो वो गणेशजी मे भक्तिवाला नर महापाप से छूट जावे १८ जो नरजन्मसे ले मरणपर्यंत एकमूर्त्ति को नियमसे पूजे जावे तो वो साक्षात् गणेशही समझना। जैसे कि जिसके दर्शनसे ही विघ्ननाशहो १९ अरु जन उसीको सबकामोंमेंपूजे गणेशजीको नहीं अर्थात् उसके पूजनेसे वेभी अत्यन्त प्रसन्न होते हैं तैसे अपने

पूजनसे नहींहोते २० सब रोगपीड में४ तीनउत्तम मूर्त्तियोंको नौ दिनतक जो पूजनकरै सो सारीपीड़ा को नाशकरता है २१ सुवर्ण की अरुताम्रकी अरु चांदी की पित्तल की कासी से बनी मोतियो की अरु मूंगो की ये मूर्त्तियें सब कार्य्य को देती है २२ सो हेदेवि तू ऐसे वृतकिये से सबकामो को प्राप्तहोगी जितने भाद्रपद महीनेमें चतुर्थीप्राप्तहोय २३ तब तिससे वडा उत्सवकरैं यथा ऐश्वर्य्य से आदरसे करै अरु तिनकी कथा अरु बाजेगानों से रात को जागरण करै २४ निर्मलप्रभात भये स्नानकरके पहिलेकी तरह गणेशजी को पूजै जो समर्थ वरदाता देव है फिर हवनका आरम्भकरै २५ सांगो पांग कुंडमे वा बेदीपर जपकेदशांशसे हवनकरै फिरबलिदानपहिले करके पूर्णाहुतिकरै २६ फिर गौभूमि वस्त्र धनादिकसे आचार्य को पूजै फिर ब्राह्मणोंको सन्तुष्टकरै फिर होमकेशेषकोसमाप्तकरावै २७ फिर उसहोम के दशांश से तर्पणकरै अरु तिसके दशांश से भोजन करावै ब्राह्मणों को जिमावै जो वेदके वेत्ताहोवैंकोईक जो पत्नि सहित होवैं २८ तिनकोआभूषण अरुवस्त्रदेवैंअरुयथाशक्तिसेदक्षिणादेवैं अरु स्त्रियो के गहने आंगीवस्त्र समेत उन ब्राह्मणियो को देवें २९ सिद्धि बुद्धि संयुक्त गणेशजीकी प्रसन्नताकेलिये करै पर वित्तशठता अर्थात् सामर्थ्य से अधिक न करै यथाशक्ति आचरणकरै ३० फिर प्यारे जनोंसे संयुक्त आदरसहित आप भोजनकरै दूसरेदिनमूर्त्ति को नस्थान अर्थात् पालकी मे हर्ष से विराजमान करै ३१ जोकि छत्र, ध्वजा, पताको से अरु चँवरोसे शोभायमान। अरु अगाड़ी २ किशोर अवस्थावाले डंडोसे युद्ध अर्थात् पटा खेलते चलतेहो ३२ ऐसी विधिसे उसमूर्त्ति कोलेजाय महाजल स्थान में जाकर उतार जलमें निरन्तर प्राप्तकरै अर्थात् पधराय देवै अरु बाजेगाजे की गौजसे संयुक्त अपनेघर को आजावे ३३ इसप्रकार से श्रीगणेश पुराण उपासना खण्ड में चतुर्थी के व्रत का कथन इसनाम से पचासवां अध्याय समाप्तहुआहै॥ ५० ॥

# इक्यावनवांअध्याय॥

श्रीपार्वती जी बोलीं कि हेपिता तुम्हारे अमृत से वचन से मैं बहुतही प्रसन्नभई हूं। परन्तु हेहिमालय मेरेको सन्देह है सोतुम उसे दूरकरो १ हे महीधर पहिले किस २ ने ये व्रत किया अरु किसने किसको कहा अरु इससे कौन किससिद्धिको प्राप्तभया २ सो मेरे संशय छेदने के लिये आप विस्तार सहित येवृत्तान्तकहो। जो गजाननजी की सुन्दरकथा पूछताहै अरु जो कहता है ३ और भी जो मनुष्य श्रवण करताहै तौ वे तीनो पुण्यभोगनेवालेहोतेहैं अरु उन्हींका जीवनसफलहै अरु जन्म कर्म ज्ञान ये भी सबसफल हैं ४ श्रीब्रह्माजी बोले कि ऐसे गौरीसे प्रश्न कियागया हिमवान् वरदायी गणेशजी के नानाजनो से किये वृत्तान्त को कहनेलगा ५ हिमवान् बोला कि हेपार्वति मैं तुझको प्राचीनसम्बाद कहताहूंगा जोकि इस सर्व सिद्धिकरनेवाले व्रत का इतिहास सहित वृत्तान्त है ६ पहिले गिरिश्रेष्ठ कैलाश में सुख से विराजमान अरु हर्ष से परमऋषि गधर्व देवोंकरके क्रीडाकरते जगत् के गुरु शिवजी को स्तुति प्रणामकरके महातेजस्वी षण्मुख ये प्रश्नकरतेभये ८ स्कन्द जी बोले कि हे देवोंके देव जगत्के नाथ भक्तों के अभयकारी मैंने आपके प्रसादसे दिव्य नानाप्रकार के आख्यान सुने ६ पर हेदेव पिताजी मैं अमृत सुधाको पीताभया तृप्तनहींहोताहूं अब मुझको सर्वार्थ सिद्धिदायी व्रत वर्णनकरो १० जिसके अनुष्ठानसे मनुष्यों को सारी सिद्धिये हस्तगतहोजावे जिन वरदेनेवाले देवके प्रसाद से भक्तोंके सबकार्य होवे ११ शिवजीबोले कि हे स्कन्दतैंने बहुत अच्छापूछा जोकि सबोंका हितकारक पृथ्वीमें महासिद्धिकाप्रदाता तिसे मैं तेरी प्रीतिसे कहताहूं १२ कि विनायकजीका प्यारा व्रतोंमें जो उत्तमव्रतहै अरु हेस्वामिकार्तिकपुत्र जो सबपुरुषार्थोंकासाधन है १३ कि जो विनायज्ञ तैसेही विनादानअरु जप होम आदिको के विना। हे स्कन्द वो सर्वसिद्धिप्रदाता अरुपुत्रपौत्रोंकाप्रकर्षसेवद्धाने

वालाहै१४अरु ये अत्यत महतूबत राजाको वा राजपुत्रको अथवा विसकेमत्रीको शीघ्रही वशमेकरताहै१५अरु मनुष्यइसव्रतकेप्रभाव सेबहुत जन्मोमे इकट्ठे भयेभीमहापाप अरुउपपातकोंसेक्षणमात्रसे छूटताहै १६ अरु वो मनुष्य भूतलमें सबसिद्धियो का पात्रहोजाता है अरु पृथ्वीमे गणेशजीको प्रीतिदाता इसकेसमान और कोईनहीं है१७ स्कन्द बोले हे पिता महाउत्तमव्रत किसमहीने मे होवे अरु इसका बिधान कैसाहै अरु पहिले किसने किया है १८ जो मेरे सें आपकी कृपाहै तो ये सब मेरेसे कहो तो शिवजीबोले कि श्रावण शुक्लपक्षकी चोथको स्नान करके गुरूजीके घर चलाजाय फिरउन गुरूजी को प्रणामकर अरु यथाविधि पूजकरके १६ पाद्य, अर्घ्य आचमन,अरु वस्त्रादिकोंसे अरु अत्यत वडेवडे आभूषणोंसे उनको प्रसन्न करके अरु उन्हींकी आज्ञासे व्रतका प्रारम्भकरै२० हेपिता गुरूजी-सबसिद्धिकारी गणेश्वरजीकाव्रत कामना देनेवालाइसे श्री गणेशस्वरूप आपमुझे बताओ२१ऐसे गुरुसे उसव्रतके उपदेश भये तिन्हींकेसाथ गगाजीके तटपर चलाजाय यातालाब यादेवोकाखात नाम बिनबिनायजलाशय तहां यथाबिधिसे स्नानकरै२२ सो हे षण्मुख सरसो सहित तिलोकी खली से तैसेही आवले से भी स्नान करके अरु नित्यकाकर्मकरके घरको चलाआवे२३ शुद्धआसन पर बैठकर अरु गणाधिपतिजीकोपूजकरफिरगुरूजीकेबतायेमार्गसेव्रत काप्रारम्भकरै २४ मृत्तिकासे गणेशजीकी मूर्त्ति श्रावण शुक्लचतुर्थी में बनाय नित्यपूजे जबतक भाद्रपदकी चौथआवे २५ ब्रह्मचारी के नियममे स्थितहोकर ये उत्तमव्रतकरना अरु उपवासवालेतथा एक वेरभोजी वा रात्रिभोजी वा बिनमागेआयापावे इतनेसे कर्त्तव्यहै२६ व्रतीसवधान भया चौथेकालमे अर्थात्सायकालमेघृतशर्करासेसंयुक्त भोजनकरै जोकि खारी न हो किन्तु मिष्टहोवे तिसेखाताभक्तिमान व्रतकोआचरणकरै२७अरु हेषडानन छ अक्षरो की गणेश्वरजीकी विद्या अर्थात् विनके षडक्षरमन्त्रको जपताभया अथवा द्विचतुरक्षर मंत्रको तैसेही एकअक्षरके मन्त्रको जपताभया २८ अथवा हे स्कद

दशाक्षर मंत्रको अथवा द्वादशाक्षर को लक्ष वा दशसहस्र प्रतिदिन
जपनाचाहिये २९ या उससे आधा अथवा तिससेभी आधा, फिर
उसका दशवांश हवनकरै रात्रिदिन निरालस्य हुआ, गजाननजी
को ध्यानाभ्यथा ३० जब भाद्रपद मास प्राप्तहोवे तब चौथ में एक
पल अर्थात् ४० माशे प्रमाणकिये या उससे अर्द्ध २० माशे सुवर्ण
के गजाननजी ३१ मोरपर सवार बनावै अथवा सुन्दर मूषक पर
चढ़े बनावे अरु तहा मंडपबनाकर नाजकोढेरीरक्खै ३२, फिरवहां
सुवर्णका वा चादीका कलशस्थापनकरै तिसकेऊपरसोने याचांदी
तांबेका पात्रधरै ३३ फिर पात्रसहित कलशको दोवस्त्रोसेलपेटकर
जोकि पंचपल्लव सहित अरु पचरत्न संयुक्तहो ३४ तहां पहिले
पीठपूजन करके बिभु गणेशजीको पहिलेकहे एकाक्षर आदि मूल
मंत्रोसे तथा वेदके मन्त्रोसे हे पयमुख ३५ ओर परमआनन्दसे देव
गणेशजीको ध्याय तथा आवाहन करके अरु आसन तथा पाद्यअरु
आचमन देवे ३६ अरु हेस्कन्द रत्नयुक्त अर्घ्यदेवै अरु पाचोअमृत
अर्थात् दूध१ दही२ घी३ शहत४ शर्करा५ इनसे स्नानकरावै३७
अरु दो लालवस्त्र धोती अगोछादेवै तैसेही उत्तम यज्ञोपवीतचढ़ावै
३७ अरु नानाप्रकारके आभूषणोसे परमेश्वर गणेशजी को सजावे
अरु गन्ध,अक्षत,धूप,दीपोसे तथा नानाप्रकारके नैवेद्योसे ३८अरु
वड़े,पूवा,लड्डू,चावल,खीर आदिकोसे पाचो अमृतोसे अरु ओर२
भी भोजनोसे परमईश्वर गणेशजीको भोजन करावे ३९ अरु करो-
द्वर्तन हाथमे देवे अरु पूगीफल ताबूल देवै अरु सुवर्ण की दक्षिणा
देवै अरु छत्र विजनाचमरदेवै४० आरती अरु मंत्रपुष्पाजलिदेकर
स्तोत्रोंको पढ़ै सहस्त्रनामोसे स्तुतिकरके फिर ब्राह्मणोको पूजै४१
रात्रि को जागरण करके नाच गीत मगलादिको करके आनन्द से
रात्रि बितायके निर्मलप्रभातमें यथाविधिसे स्नानकरके अरु नित्य
का कर्म करके ४२ पूर्वरीतिसे गणेशजीको पूजे फिर अग्निमें हवन
करै नानाप्रकारके हव्योंसे हवन करके आचार्य का पूजनकरै ४३
अरु जो गो तिल भूमि सुवर्ण आदि है सो गुरुजी को देदेवै अरु

और२ भी ब्राह्मणोंको भूरिशोदक्षिणा देवै ४४ फिर एकसौ आठ ब्राह्मणोंको भोजनकरावै जो अधिक शक्तिहो तो अधिक नहीं इ- कईस जिमादेवै ४५ अरु दरिद्री अंधे कंगालोको क्षीरसहित अन्न देवै अरु फिर उत्तम आशीर्वाद लेकर और दक्षिणा देवै ४६ अरु प्यारे बंधुसहित मौनहुआ आदरसे आपभीभोजनकरै४७ शिवजी बोले हे स्कन्द दोसे तरको बरद गणेशजीका ब्रतकहाजो मनुष्यों को भुक्तिमुक्ति दाता अरु सुन्दर सबकाम फलप्रदाता४८ औरइसी प्रयोजनमें तुझको प्राचीन इतिहास कहताहू कि पहिले बडाधर्म परायण राजा (कर्दम)इसनामसे होतामया ४९ वो अपने तेजसे समुद्रोसहित पृथ्वीको पालताभया अर्थात् जिसका समुद्रों समेत सब पृथ्वीमें राज्यथा जिसके गुणोंसेहरेगये देवता नित्य जिसकी सभामें विराजमानथे ५० कभी दैवयोगकरके भृगुजी उसराजा के घरमें आये तो वो राजा उठकरके बहुत सन्मानही सन्मानकेसाथ ५१ श्रेष्ठ आसनपर बैठाकरके गुरुओंकीतरह उसने पूजन कियातो भोजन करके विराजमान मुनिश्रेष्ठ भृगुजीसे राजा येवचनकहने लगा ५२ राजावोले हे भगवन् सर्वतत्त्ववेत्ता मै कुछ पूछताहूं सो कहो कि मैं पूर्वजन्ममें कौनसा अरु क्या मुझसे सुकृत कियागया है ५३ जिससे मैंने ऐसा हतशत्रुकटक सुन्दरराज्यपायाहै जो और नृपोंसे न पायागया अरु और न पावेंगे ५४ कि मैं देवों के भी पूजनीयहूं अरु गन्धर्व,सर्प,यक्षों में भी हूं अरु हे मुनिजी कुवेरकी सम्पदाके समान् आप मेरी सम्पत्ति देखलेओ ५५ अरु जो त्रि- लोकी भरमें रत्न अर्थात् जो२ सुन्दर वस्तुथी सो२ अपने तेज से लाईगईहै अरु जिस२ पदार्थको मैं चाहताहूं तिसतिसी को अपने घरमें देखताहूं ५६ सो हे मेरेप्रभु ऐसा मुझे किससुकर्म से मिला सो कहो हे पुण्यवालोंमें श्रेष्ठ उसी पुण्यको मैं फिर करने को चा- हताहूं ५७ भृगुजी बोले कि हे राजश्रेष्ठ अपने समाधिके बलसे मैं कहताहूं कि तू पूर्वजन्ममें दुर्बलपवित्र क्षत्रीथा५८ कुटुम्बकेपोषण के लिये तैंने कईही कर्मकिये पर कियाभी कर्म तुझेकोइ फलदायक

न भया५९अरु अत्यंत नियमवचनोसे स्त्री पुत्रोंकरकेतू पीड़ित भया फिर स्त्रीपुत्रोको बिनपूछेही गहनवनको चलागया६० तौ सर्वदिशों में भ्रमते तेने सोभरिजीकोदेखे जो सिद्धआसनपर विराजमान अरु मुनिवर्य्यों से सेवित ६१ अरु निज शिष्यो को दुःख-नाश करने वाली ब्रह्मविद्या को कहरहे। तो हे नृप तू दिव्यसोभरिजीकोअरु और ऋपिगणोको देखकर६२तू भूमिमें दण्डके तरह गिरपड़ा अरु तिन करके तू सराहागया अरु तिन मुनिजीसे बताये आसनपर तू बैठगयाथा ६३ फिर दिव्यअवसरको पाय उनसे तू आदरकिया ये पूछताभया क्षत्रिय तू बोला कि हे स्वामिन् मुनिजी संसार-दुःखसे मैं बहुतप्रकार क्लेशको प्राप्तभया६४ अरु जायासन्तान प्यारेजनों से भी वाणीके बाणोसे ताड़ागयाहू परनिष्ठुर प्यारों-मेंसे मेरा मन वैराग्यको नहीं प्राप्तहोताहै६५ अरु हे मुनिजी शीत, उष्ण, क्षुधा तृषा इनसे पीड़ितभी मैं अत्यन्तहीहू सो मुझे अब कुछ उपाय दुःख सागरसे तिरानेवाला आप वर्णनकरो ६६ तबतो वे मुनिजी उस क्षत्रीको सर्वपापमोचन उपाय कहनेलगे ऋपिजी बोले कि जोव्रत मैं कहूंगा उसे तू निश्चिन्तमनसे श्रवणकर ६८ कि जिसके अनुष्ठान मात्रसेही सर्व्व दुःखों का प्रलय होजावे जो ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्यों-करके किया अरु तैसेही ब्रह्मर्पियो से भी किया ६९ वे सब पापोसे छूटे अरु श्रेष्ठ सिद्धिको प्राप्तभये जो वरदायी- गणेशजीका धर्म, अर्थ, काम, मोक्षकारो व्रतथा तिससे ७० क्षत्रियबोला कि कौन वे गणेशजी हैं क्या उनका रूपहै क्या शीलहै कैसे स्वभाववाले हैं वे किस कर्म वालेहैंअरु कैसे उत्पन्नभये हे सोसब मुझसेकहिये७१ मुनिजीबोले कि जो ब्रह्म नित्यनाम नाश रहित विगतहै रजोगुण जिनसे अर्थात् शुद्धसत्त्व शोकरहित विज्ञानमय परमअर्थकेविपयी भूत जो आदिमध्य अन्तरहित अन्तपाररहित ऐसे जोहैं तिन्हें सन्त लोगगणाधिपतिजीकहतेहैं७२जिससेप्रणवकी उत्पत्तिभई जिससेवेद भयेअरु जिससे जगत्भयाअरु जिससेये सबसंसार व्याप्तहै उन्हैं तू गणनायकजी जान ७३ जिनकी प्रसन्नताके लिये जगत्के रचनेको

कामनावाले ब्रह्माकरके पूरे शत वर्षतक अत्यन्त कठोर तप किया गया ७४ फिर प्रसन्नमन ब्रह्मा संतुष्टभये गणेशजीको नानाविधि के उपचारोंसे अरु दिव्यरत्नोंसे अरु फलोंसे ७५ अरु सिद्धि बुद्धि ये कन्या मनसे सकल्पि देताभया तब प्रसन्नभये विभुदेवजी तिस को एकाक्षर मंत्र दिये। देतेभये ७६ तिनसे लाभ हुआ वर ब्रह्मा फिर सारे संसारको रचताभया और छ अक्षर मंत्रसे वेही पहिले विष्णुजीसे प्रसन्न कियेगयेथे ७७ सोकि भगवान् विष्णु पूर्वकही विधिसे गणेशजीकी मूर्त्तिबनाकर अरु व्यंगतारहित अर्थात् संपूर्ण एकवर्षतक व्रत अरु तिसके नियमों को करतेभये ७८ फिर गणेश जीसे वर पायकर अवश्यकरके जगत्‌को पालतेभये ऐसी विधि के भूमिमें श्रेष्ठ स्तुतिकिये गणेशजीको तू जान ७९ अरु वेही संसार स्वरूप अरु अनादिहैं सबके कारणके भी कर्त्ता सो तू उन्हें यत्नसे आराधनकर कि सब दु खसे छुटजावेगा ८० क्षत्रिय बोला कि हे मुनि श्रेष्ठतर किसकालमें अरु किस विधि से ये उत्तम व्रत करना चाहिये सो मेरेको भलेप्रकारसेकहो ८१ मुनिजीबोले श्रावणमहीने शुक्लपक्षमें चतुर्थीतिथिमें व्रतकाप्रारम्भकरै फिर भक्तिसे कियेजावे जिवने भाद्रपदकी चौथ प्राप्त होय ८२ सो हे भूमिपाल तू ये व्रत कर जिससे तू सब कामो को प्राप्त होजावेगा ये व्रत उनसे तू श्रवणकरके सुन्दर नियमसहित करताभया ८३ फिर सौभरिजीके आश्रमंडलमे उसव्रत के समाप्तभये तभीतक उसका घर गणेशजी के प्रसादसे दिव्यहोगया ८४ जो दिव्य स्त्री पुरुषोंसे संयुक्त दासी दासो से संयुत वेदध्वनि से सहित अरु गो धन समेत सुन्दर हो-गया ८५ अरु उसकी स्त्री सुन्दर वस्त्र पहिरे नाना अलंकारो से सजी तैसेही संतानों से संयुक्त विस्मितहुई इसे वारं२ देखरही कि भर्त्ता कब आवैंगे इसप्रकार से ऐसी चिन्ता मे परायण भई। तितनेतु भी मुनिजीसे आज्ञापाय अपने स्थानकोआया ८७ दिव्य उस घर को छोडकर अरु अपने घरको ढूंढ़ता भया तितने तेरीस्त्री से भेजे मनुष्य तुझको उसघर मे लेगये ८८ फिर तैने भी वरदायी

जीका वो प्रभाव विशेपसे जाना अरु तिसीके प्रभावसे तू इसजन्म में राज्यभागी होरहाहै ८६ शिवजीवोले कि हेषरामुख राजाकर्दम भृगुजीका यह वचनसुनके वहुत हर्षभया जो भृगुजीने कहा था सो सव तैसाही करताभया ६० तो इसव्रत के प्रभावसे ज्ञान वैराग्य से सयुक्त राजा कर्दम यथेच्छ भोगोको भोगकर अरु पुत्रोंको निज स्थान में स्थापनकरके ६१ गणेश्वरजी के धामको पधारा जहांसे फिर नहीं आनाहोताहै हे स्कन्द यह व्रतोंमे उत्तमव्रत सवअर्थों का साधने वाला है ६२ ऐसा और व्रत या दान कभी नहींसुना सो हे स्कंद तू इस सर्वार्थ साधक व्रतको कर जो चाहै तो ६३ जो यह व्रत देव दानव गंधर्वोंकरके अरु ऋपियो मनुष्यों से किया है अरु नलसे इन्द्रमती से अरु राजाचंद्रांगद से भी कियागयाहै ६४ वो वे सवकामो को प्राप्त गणेश्वरजी के धाम को प्राप्तभये हिमाचल बोला कि ऐसेतुझकोइतिहाससहितयह भारी व्रतकहाहै तू वरदायी गणेशजी को ध्यायकरके मनसे इसेकर ६५ कि हे महाभागे तू इस व्रतकोकर जिससे तू शंकरजीको प्राप्तहोवेगी अव मैंने यह तेरे स्नेह से कहदिया है तू इसव्रत को प्रकाशमतकर ६६ इसप्रकार से श्री गणेशपुराण उपासनाखण्ड मे हिमाचल पार्वती का संवाद इस नामसे इक्यावनवां अध्यायहुआहै ५१ ॥

## बावनवां अध्याय ॥

राजा नल से व्रत करने का वर्णन ॥

श्रीपार्वती ने पूछा कि इसव्रत को राजानल ने किससे सुनके कैसेकिया अरु वो नल कौनथा सो हे पिता मुझसे कहो इस कथा को सुनतीभई का मेरामन विश्रामको प्राप्तहोताहै १ हिमवान्वोला कि पहिले निपधदेशोंमें (नल)नाम महाराजा होता भया जो ब्रह्मण्य वेदवेत्ता शूरवीर दाता मानवाला धनवान् मानने योग्य २ रथोवाला खड्गधारी वाणलिये धनुप धरे तरकस सहित कवच वाला पराक्रमी करे अर्थात् सीखेहै अस्त्रजिसने अरु देवपूजनकिये

कामनावाले ब्रह्माकरके पूरे शत वर्षतक अत्यन्त कठोर तप किया गया ७४ फिर प्रसन्नमन ब्रह्मा संतुष्टभये गणेशजीको नानाविधि के उपचारोंसे अरु दिव्यरत्नोंसे अरु फलोंसे ७५ अरु सिद्धि बुद्धि ये कन्या मनसे संकल्पि देताभया तब प्रसन्नभये विभुदेवजी तिस को एकाक्षर मंत्र दियो देतेभये ७६ तिनसे लाभ हुआ वर ब्रह्मा फिर सारे संसारको रचताभया और ऊःअक्षर मंत्रसे वेही पहिले विष्णुजीसे प्रसन्न कियेगयेथे ७७ सोकि भगवान् विष्णु पूर्वकही विधिसे गणेशजीकी मूर्त्तिवनाकर अरु व्यग्रतारहित अर्थात् संपूर्ण एकवर्षतक व्रत अरु तिसके नियमों को करतेभये ७८ फिर गणेश जीसे वर पायकर अवश्यकरके जगत्की पालतेभये ऐसी विधि के भूमिमें श्रेष्ठ स्तुतिकिये गणेशजीको तू जान ७९ अरु वेही संसार स्वरूप अरु अनादिहै सबके कारणके भी कर्त्ता सो तू उन्हें यत्नसे आराधनकर कि सब दुःखसे छुटजावेगा ८० क्षत्रिय बोला कि हे मुनि श्रेष्ठतर किसकालमें अरु किस विधि से ये उत्तम व्रत करना चाहिये सो मेरेको भलेप्रकारसेकहो८१ मुनिजीबोले श्रावणमहीने शुक्लपक्षमें चतुर्थीतिथिमें व्रतकाप्रारम्भकरै फिर भक्तिसे किये जावे जिवने भाद्रपदकी चौथ प्राप्त होय ८२ सो हे भूमिपाल तू ये व्रत कर जिससे तू सब कामों को प्राप्त होजावेगा ये व्रत उनसे तू श्रवणकरके सुन्दर नियमसहित करताभया ८३ फिर सोभरिजीके आश्रमंडलमें उसव्रत के समाप्तभये तभीतक उसका घर गणेशजी के प्रसादसे दिव्यहोगया ८४ जो दिव्य स्त्री पुरुषोंसे संयुक्त दासी दासो से संयुत वेदध्वनि से सहित अरु गौ धन समेत सुन्दर हो॰ गया ८५ अरु उसकी स्त्री सुन्दर वस्त्र पहिरे नाना अलंकारो से सजी तैसेही संतानों से संयुक्त विस्मितहुई इसे वारं२ देखरही कि भर्त्ता कब आवेंगे इसप्रकार से ऐसी चिन्ता में परायण भई। तितनेतु भी मुनिजीसे आज्ञापाय अपने स्थानकोआया ८७ दिव्य उस घर को छोड़कर अरु अपने घरको ढूंढ़ता भया तितने तेरीस्त्री से भेजे मनुष्य तुझको उसघर में लेगये ८८ फिर तैने भी वरदायी

जीका वो प्रभाव विशेषमे जाना अरु तिसीके प्रभावसे तू इसजन्म में राज्यभागी होरहाहै ८९ शिवजीबोले कि हेषण्मुख राजाकर्दम भृगुजीका यह वचनसुनके वहुत हर्षभया जो भृगुजीने कहा था सो सब तैसाही करताभया ९० तो इसव्रत के प्रभावसे ज्ञान वैराग्य से सयुक्त राजा कर्दम यथेच्छ भोगोको भोगकर अरु पुत्रोंको निज स्थान में स्थापनकरके ९१ गणेश्वरजी के धामको पधारा जहांसे फिर नहीं आनाहोताहै हे स्कन्द यह व्रतोमें उत्तमव्रत सबग्रर्थों का साधने वाला है ९२ ऐसा और व्रत या दान कभी नहींसुना सो हे स्कद तू इस सर्वार्थ साधक व्रतको कर जो चाहै तो ९३ जो यह व्रत देव दानव गधर्वोकरके अरु ऋषियो मनुष्यो से किया है अरु नलसे इन्द्रमती से अरु राजाचंद्रांगद से भी कियागयाहै ९४ तो वे सबकामो को प्राप्त गणेश्वरजी के धाम को प्राप्तभये हिमाचल बोला कि ऐसेतुझकोइतिहाससहितयह भारी व्रतकहाहै तू वरदायी गणेशजी को ध्यायकरके मनसे इसेकर ९५ कि हे महाभागे तू इस व्रतकोकर जिससे तू शंकरजीको प्राप्तहोवेगी अब मैंने यह तेरे स्नेह से कहदिया है तू इसव्रत को प्रकाशमतकर ९६ इसप्रकार से श्री गणेशपुराण उपासनाखण्ड में हिमाचल पार्वती का संवाद इस नामसे इक्यावनवां अध्यायहुआहै ५१ ॥

## बावनवां अध्याय॥

राजा नल से व्रत करने का वर्णन ॥

श्रीपार्वती ने पूछा कि इसव्रत को राजानल ने किससे सुनके कैसेकिया अरु वो नल कौनथा सो हे पिता मुझसे कहो इस कथा को सुनतीभई का मेरामन विश्रामको प्राप्तहोताहै १ हिमवान्बोला कि पहिले निषधदेशोंमें (नल)नाम महाराजा होता भया जो ब्रह्मण्य वेदवेत्ता शूरवीर दाता मानवाला धनवान् मानने योग्य २ रथोंवाला खड्गधारी बाणलिये धनुष धरे तरकस सहित कवच वाला पराक्रमी करे अर्थात् सीखेहै अस्त्रजिसने अरु देवपूजनकिये

जावें जिससे सो अरु त्रिलोकीभरमें गमनजिसका पवित्र ३ उसके छ गुणो को वर्णनकरते शेषजी भी गूंगेपन को प्राप्त होवें जिसके घोडोकी अरु हाथी महारथियोकी सख्याभीनहींहै ४ तेसेही तिसके धनुषधारियो की शस्त्रधारियो की अरु अग्नि शस्त्रधारियो की भी सख्यानहींहै जिसकेभयसे दिक्पालोसहित इन्द्रादिक देवताकाँपते भये ५ अरु उसके दमयती भार्याभई जो सुन्दरताकी स्थान ब्रह्मा जीने सबको दमनकरके अर्थात् निजवशमें रोककरके उनका सब सार २ ग्रहणकरके ६ उससार से ये बनाई सो दमयती ऐसे वि- ख्यात भई उसने दमयती को लोकमें स्थित नारियोकी सुंदरता उसे देदई ७ जो नानाप्रकारके आभूषणो से भूषित नारनालों से सुशोभित मोतियोके हारसे सजाहै कठजिसका श्रेष्ठगुणोसे सयुक्त सुंदरशोभावाली ८ जिसका मत्री पद्म हस्त बड़ापराक्रमीभया जो बुद्धिसे वृहस्पतिके समान अरु नम्रतामें अगिराजी के समान ६ ऊचेपन में सुमेरुके समान अरुगभीरतामें समुद्रके समान कैभी वह महा मनस्वी नल राजा बैठाभया सभा गृहमें राजोकी मण्डली में विराजमान भया तिसके अगाड़ी सुन्दर दर्शनवाली अप्सरा ना- चरहीं १०।११ अरु ब्रह्म ऋषिगणसे सहित तिसकोबदीजन स्तुति कररहे इतनेही समय में गौतमजी इस राजाके पास आगये १२ तो राजासे उठके निज आसनपर बैठायेगये अरु परम भक्तीसे पू- जनकियेगये फिर उनसे नल पूछनेलगा १३ नलबोला कि हेस्वामिन् महामुनिजी मैं आपके दर्शनसे अनुग्रह किया गयाहू अरु अब मेरा जन्मराज पिता माता कुल जीवन १४ सफल हुआहै अरुहे महामुने अब आप अपने आनेका कारण शीघ्रकहो गौतमजी बोले हे राजन् तेरे ऐश्वर्य्यको देखनेकी मेरीभी बड़ी अभिलाषाहै १५ कि स्वर्ग में स्थित देवता ब्रह्मा इन्द्र विष्णु शिवजी भी स्तुति कररहे हैं तू मृत्यु लोकमें स्थितभी धन्यहै जो मनुष्य अरु देवताओसे सराहा जाताहै १६ मै सदा तृप्त भी तेरी विभवता अरु पूजन को देखकर तृप्त हुआहू अब मुझे आज्ञाकर मैं अपने आश्रम को जाऊगा १७ राजा

तो तिसने आपभी एक अपनी वाटिका क्षणभरमें रची २ अरुबहुत से सरोवर जो अमृत समान जलवाले अरु अनेक फूलोंके वृक्षरचे जो दो कोसतक सुगन्ध देनेवाले थे ३ अरु जामन, आम, बेरकेवृक्ष जो सुन्दर पके फलोंवाले अरु तैसेही केले, वडहल, नारियल, खजूरो सहित ४ अरु इलायची, लौंग, मिरच, इनके बहुतसे वृक्षोंको रचे तो नहीं सूंघनेमें आताथा ऐसासुगन्ध शिवजीकी नासिकाके पुटमेंगया ५ तो प्रात काल में शिवजी मनोहर चांदनी के जालको देखते भये अरु वो वन जो अनेक से पुष्प फलों से संयुक्त था अरु आश्चर्य रूप कामवनथा ६ तो तभी तिसने शिवजीके मनकोचलितकिया तो शिवजी ने निज शोकहारक फुलवाडीको मनसे धिक्कारकरी ७ तो शिवजी देह भावको प्राप्तहुये उसके कारणको विचारतेभये कि यहतपमें विघ्न किसनेकिया अरु यह सुन्दर वनकिसने बनायाहै८ किसीगये आयु अर्थात् मरनेवालेदुष्टने यह अचानकहीं क्यों रचदियाहै तौ हीं क्रोधसे लालनयन वाले शिवजी ने भवोंको चढाकर ९ कोप करते भये अरु कामदेव डराभया बिलीन होगया कहीं भी न रहसका तो तबउसने इन्द्रादिकोंको यादकिये स्मरणकिये भी तहां नहींआये१० जो देवता कार्यसिद्धिकी इच्छाकेलिये विमानोंमें बैठे उसचरित्रको देखरहेथे तितनेही शिवजीको कामदेव भी देखा जो अत्यन्त लघु स्वरूप अरु दुर्बल ११ तौ हीं वे इसको जलानेके लिये तीसरानेत्र उघार देतेभये तो सारोपृथ्वी अरु स्वर्ग पाताल कांपनेलगे १२ अरु जितने कि देवता मतमारो२ ऐसे कहतेरहे तितनेही वो नेत्रसे भया अग्नि उससारेको भस्म करताभया जो भस्ममात्रही शेषवाला १३ तब तो भीलनी बनी गिरिजाने आदर सहित शिवजी को प्रार्थनाकरी अंजलिबांध नमस्कार कर लोकोंके कल्याणकी कामना करके १४ बोलीं कि हे शंकरजी इसत्रिलोकी के जलानेवाले अग्नि को आप समेटो क्योंकि ब्रह्माजी से वरपाया तारकासुर जो अत्यंत महा बलवालाहै १५ उसने त्रिलोकको दबालिया तो न कोईपढ़ता न होम करताहै अरु तिसीसे स्थान भ्रष्टकिये सारेदेवता आपको

निश्चल तपमें स्थित जानकर १६ तुर्त से कामदेव को बुलाकर तुम्हारे देहबोध के लिये हे निष्पाप शिवजी आपके पास भेजागया था सो हे श्रेष्ठजी वो निजअपराध से भस्मभया अर्थात् आपमें कुटिलता चलती नहीं १७ पर हे महादेव अब हमें आप रक्षा करो जो हम आपहीके शरण प्राप्तहैं क्योंकि आप त्रिलोकमें शरणआये के पालक विख्यातहो १८ आप इनदेवों के अपराधको क्षमाकरो जो शरण आयेहैं सो हे महादेव हे करुणाकर शिवजी आप अपराध क्षमाकरो १६ ब्रह्माजी बोले कि निजचरणोंमें शिरवाली उस गिरिजाका ऐसा वचन सुनकर अग्निको समेटकर हँसमुख भये बोले२० कि उठर मैने तेरीघंतर क्षाकरी तेरे नम्रवचन से जो तू चरणों परपड़ी प्रणाम कररहीहै तिससे तेरेपर मै प्रसन्न भयाहूं २१ तब वो तुर्तही भिल्लीभई गिरिजाजीको तुर्त ही गोद मे बैठालई अरु बैल पर चढ़के तिसकेसाथ कैलास को आवते भये २२ इतिश्री गणेश पुराण उपासनाखण्डमें कामदेवका भस्महोना इसनामसे चौरासी वा अध्यायसमाप्त हुआ ॥ ८४ ॥

## पचासीवां अध्याय॥

स्वामि कार्तिक जीके जन्महोनेका वर्णनहै ॥

श्रीब्रह्माजीबोले कि शिवजीके सुखस्पर्शकरनेसे कामाग्निसे दीप्त भई भीलनी गिरिजाजी कहीं भी सुखको न प्राप्त भई जैसे निर्जल देशमे मछली१ तो वो शीतल खणकेसे शीतपनवाली जलमेंरही पर वहांभी सुख न पाई अरु न उसे स्थलमें निद्राआई २ उसका कपूर चन्दन लगाया अत्यन्त जलनेलगा अरु किसीभी शीतल, वस्तु से इसकी सतुष्टता न भई ३ ऐसे कालबीते वो हाड चर्म शेषहीरहगई अर्थात् देहमें मांसन रहा तब तो गिरिशायी शिवजीके पासआ गिरिजाजी गिरिनाम वाणी कहतीभई ४ कहने लगी कि हे देव मुझे आपनहीं विचार करते कि मैं किस अवस्था को प्राप्तभईहूं सो कि जलाभी काम मुझको अत्यंत पीड़ाकरता यह बड़ा आश्चर्य्य है ५

अरु हे प्रभो नानाप्रकारके उपाय उसकी शांतिकेलियेकिये पर वो शांति न भई जिसउपायसे वो कामाग्नि शांतिहो सो आपकरियेद् प्यारीके प्यार करनेवाले शिवजी ऐसावचन सुनके एकांतमें उसका हाथपकडकर सेजमें लिटावतेभये अरु मदन वशभये, शिवजी उससे यथेष्ट रमणकरतेभये मरेभी उसकामदेवने देवताओंका महाकार्य्य किया ८ अरु जो (अनंगके समान कोई धनुर्द्धारी नहींहै) ऐसे यश को प्राप्तभया तो ऐसेही उन गौरीशंकरजी को क्रीडाकरते २ साठ हजारवर्षबीतगये६ स्थान भ्रष्टभये सुरमुनि ये कामके कार्य्यकोसुन करकैलासपर फिरआये अरु तहांके मनमें पराङ्मुखहोरहे शिवजीको १० जानकरवहांचुपचापहीरहेजो चिन्तामें व्याकुलचितावालेदेवताथे ११ क्योंकि तारकासुरसे भयखाये वे फिर वनमेंआये ११ अरु कहते कि कव इसकावध होगा अरुकव हम निज२ स्थानोंको प्राप्तहोंवे अरु शिवजी हमारे दु:खको कब नाशकरेंगे १२ ऐसी चिंताके समुद्र में ब्रह्मादिक देवता तो मग्नहोरहे थे तितनेही मे बृहस्पतिजी बोले कि हे निष्पापो तुम मेरे वचनको श्रवणकरो १३ कि तुम औरहीरूप बनाकर वह्निकोभेजोवोशिवजीसेयाचेगातवकामहोवेगा १४तवतो वे अग्निको वुलाकर अरु नानास्तोत्रोंसे स्तुतिकरनेलगे देवताबोले कि हे ब्रह्मन् अग्ने तुम्हींसे सारे संसार के कर्म अरु तुम्हीं से सारे संस्कारहोतेहैं १५ अरुजलोकेभी तुम्हीं कारणहो अरु आपदेवताओं के मुखहो अग्निहोत्र के अधिष्ठाता आप हो अरु गृहस्थियोंका जो अग्निसो (गार्हपत्याग्नि) इत्यादिक आपके बहुतसे नामहैं १६ अरु तुम्हीं समुद्रके महाजलको नित्यपीते हो अरु मनुष्योंके उदर में छ रसोकोभी आपही पकातेहो १७अरुआपहीसब प्राणियोंकी संधिर में विचरतेहो तुम्हींसे त्यागा ये प्रेतसंज्ञाको प्राप्तहोता अरुफिर तुम्हीं उसे जलातेहो १८ अरु हे देवेश प्राणियो के प्राणधारण करने में आपही कारणहो तुमसे अरु तुम्हारेजलके बिनाअन्न किसीतरह भी नहींपकसक्ता १६ अरु तुम्हींब्रह्मा,रुद्र अरुअनेक रूपधारीसूर्य हो अरु हेजगत्के ईश्वर तुम्हीं क्रोधकेमूलकारणहो२० अरु जहां२

तेजहै सो वहां२ सब तुम्हाराही रूपहै इससे त्रिलोकके उपकारकारी आपको अब हम सारे प्रार्थना करतेहैं २१ कि उस तारकासुरने त्रिलोकी का आक्रमण करलिया है अरु आप तिस आकाशवाणी को भी जानतेहो अरु कामदेव की भी जो गतिभई सोभी जानतेहो २२ सो तुम औरही रूपमे जाकर गौरीशंकरजी जो बहुत कालसे क्रीडामे मग्नहोरहेहैं उनके पास जाकर भिक्षामागो२३ ऐसाकरने से हमारा अरु जगत्का महाकार्य्य होगा २४ ऐसे देवोंका वचन सुनके गेरुआ वस्त्रधरे ब्राह्मणहोकर अग्नि तहागया जहावे गौरीश-करजीथे२५जो क्रीडामे आसक्त होरहेथे तो ये तहा जाकर ( भिक्षा देवो ३ ) ऐसे तीनवेर दीर्घतर ऊंचे शब्द से पुकारा तो दोनोने वो शब्दसुना२६ तो वे आश्चर्य आपस में बोले अपने२ वस्त्र पहरकर कि ये कहासे चलाआयाहै२७ अरु अब इसको क्यादेना ऐसीचिंता करने भये तो उमाजीके हाथोमे वीर्य्य छोड़दिया उसको वो धारभी नसकी२८अरुभावि प्रयोजनको जानती उमे उस भिक्षुक अग्निको देतीभई अब अग्निने शोचाकि जो ये शिववीर्य्य भूमिपर डालाजावे तो त्रिलोकीकोभस्मकरदे तो शिवजीके शापमेभया अग्निउसवीर्य्य को पानकरगया २९ त्योंहीं अग्निगर्भवाला भया अरु लज्जावाला खेदवाला भी भया अरु ३० फिर जहां२ अग्निगया वहाहीसुख न पाया तो प्रात कालमे उठकरके तुलाराशिपर सूर्य्य होतसते स्नान करनेको गंगाजीपर गया अरु तहा जितने कि ये शौच शुद्धि करता रहा तितनेहीं तहापर छ स्त्रियेंआई जो सावधानभई कार्त्तिकस्नान करनेवाली थीं ३१ तो अग्निने उस वीर्य्यको गंगाजीमें छोड़दिया कि इसको हरकीप्यारी शीतलजल स्वरूपश्रीगंगाजी जोसमर्थहोंगी तो धारण करेंगी३२ तो उन स्त्रियों ने वीर्य्यको लेकर छ भागसे बांटकर भक्षण करलिया तो तिसी क्षणमें वो अग्नि तो अंतर्द्धान भया३३ अरु अग्निके जानेपर उनके वस्त्र दूरहोगये अर्थात तिस वीर्य्यकी सब उष्णतासे वस्त्र धार न सकी फिर जैसे तैसे निजर वस्त्र पहिर फिर निज२ घरको आई ३४ तोउनके पतियोंने तिनके

करके तथा वेदके अरु पुराणोंके नाना मन्त्रोंसे मार्जन करके जो कई मुनीश्वरों से उच्चारे गयेथे १५ फिर देवता तो आज्ञा मांग२ कर निज२ स्थानोंको आगये अरु ऋषियें भी निश्चिन्त भये पहिले की तरह तप करतेभये १६ सेनानीजी के विद्यमान भये कहीं भी भय नहीं होताहै सो भी वे स्कन्दजी अत्यन्त बधे जैसे शुक्लपक्षमें चन्द्रमा बधै १७एकदिन वे निजबालपन से उडकर चन्द्रमा पैगया उसेपकड़नेकोतोब्रह्माजी नेवारणकिये कि येआपको ऐसा दण्डदेनाउचित नहींहै १८ अरु उन बालकही स्कन्दजी ने बुद्धि से बृहस्पतिजी को जीते अरु इन्द्र को भी तो एकदिन वे स्कन्दजी पार्वतीजी से सहित सुखसे विराजमान शिवजीको १९ प्रणाम करके सबकार्यकी प्रयोजन सिद्धिके लिये पूछते भये स्कन्दजी बोले कि हे पिताजी मैंने आपसे नाना विधिकी सुन्दर कथा श्रवण करीहै २० पर हे देवजी जो सबसिद्धि प्रदाता अरु पुत्र सम्पत्ति बधानेवाला अरु सब पाप हरनेवाला अरु धर्म्म, अर्थ, काम, मोक्ष, इनका देनेवाला २१ जो हो सो मुझसे कहो त्रिलोकी के गुरु आपसे सुनते मेरी तृप्ति नहीं होतीहै अरु आप अबमेरेको सब शत्रुओंसे जय प्राप्त करानेवाला अरुशुभव्रत वर्णनकरो२२महादेवजीबोलेकिहेस्कन्दतेनेबहुतअच्छा पूछा जो लोकोंका उपकारकहै अरु सबशत्रुओंका क्षय करने वाला अरु मनुष्योंको सर्व सिद्धि करनेवाला अरु सबपाप क्षयकर्त्ता अरु धर्म्म, अर्थ, काम, मोक्ष दाता सब शत्रु क्षय हर्त्ता अरु पुत्र सम्पत्ति बधानेवाला अरु अलक्ष्मी सकटका हर्त्ता अरु गणनाथजीको प्रसन्न करनेवाला ऐसा जो व्रत है सो मैं तुझसे वर्णन करूंगा तू श्रवण कर इसव्रतको जो नर भक्तिसे करे सो देवताओंसे भी पूजने योग्य होजावे २५ अरु वो इच्छा विहारी अरु वो रचना पालना संहारकारीहोताहै अरु उसके दर्शनसे महा२पाप औरोंकाभी दूरहोवे जो इसव्रत को करे २६ हे स्कन्द और व्रतोंकी इस चतुर्थी के व्रत से बराबरी नहींहै अर्थात् सब इससे न्यूनहैं तो सेनानीजी शंकरजी से कहे इसवचनको सुनकर २७ इसव्रत के महिमाको फिर भी पूछता

भया स्कन्दबोले कि मुझसे इसव्रतका माहात्म्य आप फिर विस्तार से कहो २८ कि किसमहीने अरु किसदिन में हे शंकर जी इसका आरम्भ कियाजाताहै अरु इसकी कौनविधिहै अरु क्या फलहै अरु इसका विश्वास किस२को हुआहै २९ सो हे शंकरजी जो आपप्रसन्नहो तो मुझसे यहसब वृत्तान्त वर्णनकरो कि जिससे सबलोकोंपकार अरु इसव्रतकी सिद्धिहो इस प्रयोजन के लिये आप मुझसे वर्णनकरो ३० इतिश्री गणेशपुराण उपासनाखण्डमें स्कन्दजीका उपाख्यानवर्णन इसनामसे छियासीवा अध्यायसमाप्तहुआ ८६ ॥

## सत्तासीवां अध्याय ॥

तारकासुर के वधका वर्णनहै ॥

श्री शंकरजी बोले कि मैं इसव्रतकी परम विधि तुझको कहताहूं कि श्रावणशुक्ल चोथको इसव्रतका आरम्भकरे १ सो कि प्रातःकाल ही तिल आंवले की खलीसे स्नान करके नित्य नैमित्तिक अर्थात् सन्ध्या तर्पणादि नित्यकर्म करके क्रोध वर्जितभया २ शुद्धस्थान में केलेके थम्भोंसे सजा मण्डप बनावै जो ईप चमर पुष्पोंसे सहित दर्पणोंकी पंक्तिसे शोभित ३ उसके बीचमें दोवस्त्रोंसे लपेटा कलश स्थापन करे अरु उसमें चन्दन से अष्टदल कमल बनावे ४ अरु गुरूजीसे आज्ञा लेकर पूजाकी सामग्रीको जलसे प्रोक्षण करै अरु सोलह उपचारों से गणनायकजी का पूजनकरे ५ जो गणेश जी कंचनके वा चांदी निज२ शक्तिसे बनवाये अरु इकईश पकवानों से सख्या किये नैवेद्य देव गजानन जी के लिये कल्पना करे अर्थात् विचार तय्यार करके धरै ६ अरु इकईश मुद्रा दक्षिणाको निवेदन करे ७ सुवर्णकी वा चांदीकी वित्तसे बाहर करैनहीं अरुइकईशदूर्वा श्वेत या हरी भी ८ अरु तैसेही देवों के देव गणेशजी के अर्थ मन्त्र पुष्पांजलि समर्पणकरै अरुइकईशही वेदवेत्ता ब्राह्मणोंको जिमावै९ सुन्दर कहे प्रकारके इकईश पकवानोंसे अरुइकईशही दानदेवे अरु प्रणामकरै अरु उनसे क्षमाकरावै अरु फिर अछिद्र अर्थात् सम्पूर्ण

कि हे जगदीश गजाननजी जिस आपके स्वरूपको देव नहींजानते अरु न शास्त्रकार न ब्रह्मादिक न शेष आदि नाग ये भी सब नहीं जानते सोहीस्वरूप सम्यक् प्रकारसे आपने अबमुझको दिखादिया है ३६ इसीसे अर्थात् आपके दर्शनसेही मैं सम्पूर्ण कामना वाला तो होगया पर तबभी आपके वचनसे मैं मांगताहूं कि मेरा पराजय अर्थात् हारनाकभी भी नहो वे अरु चिंतवन करतेही आप मेरे प्रत्यक्ष होतेरहो ४० अरु आपके चरण कमल में मेरा अविस्मरण अर्थात न भूलना बनारहे अरु सब देवताओंमें मेरीश्रेष्ठता बनीरहै ४१ अरु जो अलक्ष्य भी आप मेरे लक्षपन अर्थात् प्रकट पनेको प्राप्त भयेहो इससे आप ( लक्षविनायक ) इसनाम से विख्यातहो वो जो भक्तों की कामनाओ के कल्पवृक्ष आपहो ४२ तो लक्षविनायकजी बोले कि हे स्कन्द जो२ तैने अब मुझसे प्रार्थना कर चाहाहै सो२ सब तैसाही होगा कि मेरास्मरण रहना अरु चिंतवन करतेही सन्मुख पन अर्थात् प्रत्यक्षहोना अरु तेरे रिपुओंका पराजय अरु तेरेको श्रेष्ठपन हे देव इतने तेरेकार्य सिद्धिको प्राप्तहोंगे ४३॥ ४४ ब्रह्माजी बोले कि देव गणेशजी ने ऐसे वरदान दिया अरु मयूर जो निज वाहनथा सो स्कन्दजीको दिया जो उसके विशेष नम्रता अरु तपो बलसे प्रसन्नभये गणेशजी तिन्होने ४५ तो तभीसे इनका नामभी (मयूरध्वज) ऐसे विख्यातभया ४६ श्रीगजाननजीबोले कि तेरेहाथ से तारक आदि महाअसुर मृत्युको प्राप्तहोंगे ४७ अरु लक्ष्यविनायक इसनामसे भक्तिमें तेरेवचनसे इसक्षेत्रमें विख्यात सिद्धिदायक विख्यातहोगा ४८ ब्रह्मावोले कि विकट गणेशजी तो ऐसेकहकर वहाहीं अन्तर्द्धानभये फिर स्कन्द ने महामूर्त्ति बनाकर ब्राह्मणों के साथ मन्दिर मे विराजमान करी ४९ अरु तिनकानाम भी ( लक्षविनायक ) ऐसा करताभया अरु क्षेले मोदकोंसे अरु तितनेहीपुष्प अरु दूर्वांकुरो से भी५० अरु औरर भी नाना प्रकार के उपचारोंसे उस मूर्त्तिका पूजन किया अरु ब्राह्मणो को भोजन करवाया जो तितनेहीं सख्याकिये अर्थात् लक्षही द्विज ५१ तिनको जिवा अरु

गणेशजीको स्तुति नमस्कार करके लोकोंके शंकर शंकरजीके पास गये ५२ मोरपर सवार होकर जाकर उनशंकरजी से सारावृत्तान्त कहते भये अरु देवनी से किये (मयूरध्वज) ऐसा निजनाम बताते भये फिर स्कन्द शिवजी की आज्ञा से तारकासुर के नाश के लिये जातेभये ५३ तो देवगजाननजीका स्मरणकर अरुउनसे कल्याण रूप आशीर्वाद लेकर अरुजो सुर ऋषियोंसे सेनापति भावमेंअभिषेचनकिये ५४ तो महा बलवाले सेनानीजी ने तारकासुर को देख तेही तिससे महाभारी युद्धकिया फिर लक्षवर्षों के अन्तमें उसेनिज शक्तिसे मारतेभये ५५ उस युद्धको वर्णन करनेको तो शेषजीकी भी शक्ति नहींहोवे तो तब तो तारकासुर के हतभये सारे देवता आनन्द को प्राप्तभये ५६ अरु तैसेही मुनीश्वर लोकपाल अरु नाग मनुष्य ये सब आनन्दभये स्कन्द के ऊपर पुष्पोंकी वर्षा करतेभये ५७ तो सारेदेवता अरुलोक निज२ स्थानोंको जातेभये अरु स्वाहा स्वधा वषट्कार इत्यादि नित्य नैमित्तिक कर्मोंको पहिले के तरह करनेलगे ५८ ब्रह्मावोले कि ऐसे प्रभाववाले देव गजाननजी को मैंने तुम से कहाहै अरु व्रतका प्रभाव भी यथावत् वर्णन कियाहै ५९ जो ये महाअसुर तारक तेंतीसकरोड़ देवोंसे भी न माराजावे तिसको भी स्कन्दजीनेविशाखगणेशजीके व्रतके प्रभावसे मारा ६० अरुस्कन्द जीइन्द्रादि देव समूहसे वन्दनायोग्यहोतेभये व्यासजीने पूछा कहहु जी किसस्थान में परम समाधि से अनुष्ठान किया सो हे प्रजापते आप मुझसेकहो तो ब्रह्मावोले उसने जहां (घुसृणेश्वर) ऐसे नामसे प्रसिद्ध लक्ष विनायकजी हैं अरु तहाहीं (इल) भी भयाहै जो राजा अति विख्यात भया तो वो पुर भी तिसी नामसे अर्थात् (इलापुर) ऐसे विख्यात भया हे मुने व्यासजी ६०।६१ इतिश्री गणेशपुराण उपासना खण्ड में तारकासुर का वध उस नाम से सत्तासीवां अध्याय समाप्तहुआ ॥ ८७ ॥

# अट्ठासीवां अध्याय॥

शिवजी करके रतिकामदेवको वरदेनेका वर्णन॥

व्यासजी ने कहा कि हे ब्रह्मा जी मैने गजानन जी के व्रत के आश्रय अर्थात् गणेशजी का व्रतहै हेतु जिसमें ऐसा उपाख्यान आपसे श्रवण किया पर जो शङ्करजी करके क्रोधअग्नि से कामदेव जलाही गयाथा तो १ अब भी सबलोकोमे मदन दीखताहै यहकथा सो हे चतुराननजी यहसब वृत्तान्त विस्तारसे मुझसे कहिये २ तो ब्रह्माजीबोले कि जब शिवजीने क्रोधसे तीसरानेत्र उघारा तो काम देवके अपराधको जानकर मरेमदन को विलाप करती रति शिवजी के पासआई तो इन्हे साष्टाङ्ग प्रणाम करके यथामति स्तुति करती भई ३।४ रतिबोलीकि मै देवशिवजीको नमस्कारकरतीहूं जोशिव जी गिरिजा सहायवाले अरु वृषचिन्हहै ध्वजामे जिनके अरुकमलक केसे अर्थात् सुन्दर सुनेत्रवाले अरुजो सत्वगुण युक्तहोकर लोकोकी रक्षा करतेहैं अरु जो ही रजोगुण करके लोको को रचतेहै ५ अरु जो सबकेस्वामी निज इच्छाही से हो सहारकरते हैं अरु जो शिव जी नरकपाल ले भिक्षालाकर भोजन करते भी मनुष्यो के सारेप्र- योजनों को पूरे करतेहैं ६ ऐसे जो दीनदयाल भगवान् महेश्वरजी सो मेरीरक्षा करनेवाले हो जो मैं गयाप्रिय मेरा अर्थात् अनाथ जो मैं हूं अरुजो देवआप करनेको न करनेको अरु औरहीप्रकार करनेको अर्थात् भाविकोभीलौटदेनेको भारीबलवाले आपसमर्थहो७ सोआप मेरे को जिलानेकार्यकरके मेराऊंचा अर्थात् अचलसुहाग करो नहीं तो मैं प्राणछोडनेसे आपकेयशको उलटाकरदेऊंगी अर्थात् इसमरेके साथ मेरेभी मरजानेसे आपका अपयश होजायगा ८ श्री ब्रह्माजी बोले कि शम्भुजी उसकरके ऐसेस्तुतिकिये तब प्रसन्नभये उसेकहने लगे शिवजी बोले कि हे शुभ आननवाली कामपत्नि हे बड़भागिनि तू वरमांग ९ कि मै तेरीस्तुति से प्रसन्नभया तेरे सारे मनके कामों को देऊंगा ऐसे शिवजीका वचनसुन प्रसन्नभई रति तिन्हें प्रणाम

करके १० सुहाग की कामना वाली अत्यन्त आतुर भई उनदेव शिवजीकोकहनेलगी रतिबोली कि हेस्वामिन् जो आप प्रसन्नभये तोमेरा परमव्रतकोश्रवणकरो कि जोपाताललोकमें अरुस्वर्गमें अरु भूमि पर कामिनी गुणोवाली जितनी स्त्रियेंहैं पर हे त्रिलोचनजी तीनलोकविषे किसीमें मेरे लावण्य अर्थात् सुन्दरताका लेशभीनहीं है १२ सो कि मुझेदेखकर निर्लज्जभये इन्द्रादिकोने भी वीर्य्यछोड़ दिया इससे मुझको महालज्जाभईहै सो आपउसे दूरकरो अर्थात् इसे जिलाओ १३ अरु हे शंकरजी अब इस कामदेव के बिनमेरा लावण्य निष्फल होगयाहै अरु मुझे ये अपयशजलाताहै कि (रति विधवाहै) ये १४ सोहे देवेश दयानिधान अबआप इस भर्त्ताको जीवदान देनेसे मुझेजिलाओ अर्थात् मेराजीना कामहीके आधीनहै ऐसे उससे प्रार्थना किये लोकशंकर शिवजी १५ कोमल वाणी से कामपत्नीसे हर्षसे बोले शिवजी कि हे कल्याणवती तू चिन्ता मत कर तू लाजकरनेकी योग्यनहींहै १६ क्योंकि हे वाले स्मरणकरते ही कामतेरेदृष्टि विषयहैगा अर्थात् यादकरतेही तेरेपास पावैगा मनसे जो चिन्तनेसे होजावे इसीसे इसका (मनोभव) नामहै १७ सोतेरे कामोंको पूराकरेगा अरु तू मानने योग्यहोगी अरु जब वो विष्णुसे लक्ष्मीमे उत्पन्नहोगा १८ तब जनोंमें विख्यात तेरा भर्त्ता (प्रद्युम्न) इसनामसे होगा हेवहुभागिनि अबतू निजघरकोजा १९ तबवोतो शिवजीकेवचनसे निजसुन्दरमन्दिरमें गई अरुउसनेपतिको स्मरण किया तो कामदेव शिवजीकी इच्छा से प्रत्यक्षहुआ तो आ॰ श्चर्य्य युक्तभई रति, पति, के साथ बड़े आनन्द को प्राप्त भई अरु फिर काम शम्भु जी पैगया अरु प्रणाम करके वचन बोला कामदेव कि हे देवेश विना अपराधही मैं अदेहपने को कैसे प्राप्तकिया गयाहू २२ क्योंकि तारका सुरसे पीड़ित इन्द्रादिक देवताओं के समूह अरु मुनियों से भी प्रार्थना किये मैं हे भो आपका भजन भंगकरनेके लिये सारोंके उपकारके अर्थ तैसा कर्म कियाहै क्योंकि वे सारे आपसे कामदेव की उत्पत्ति जानके तिस

कार्य्यके लिये मुझे भेजाथा २३। २४ क्योंकि उपकारके समान और कोईपुण्य तीनलोकमेंनहींहै सो हे सुरेश्वरजी मेरा बोभी दैवयोगसे उलटा होगया २५ जोमैं तेंतीसकरोड़ देवताओं में अत्यंत सुन्दरथा अरु सुन्दर पुरुषमें सब उपमाभी मेरेही देते हैं २६ सो ऐसामैं हे देवेश निज अंगसेहीन मैं मरेके तरह कैसे रहूँ इससे हे महादेवजी आप मुझपर कृपाकरके अनुग्रह करो २७ श्रीब्रह्मा जी बोले कि तबतौ शिवजीने प्रणाम करते उसकामदेवको गणेशजीका एकाक्षर मंत्रबताया अरु इसकाही इसे अनुष्ठान करना कहा २८ तबतौ कामदेव रमणी जन स्थानकोगया अरु शंकरजीकी आज्ञासे वहांही अनुष्ठान करताभया २९ सोकि तिसने पूरे सौ बर्ष तक तौ महाभारी तपक्रिया एकाक्षर मंत्रको गणेशजीके ध्यान में परायण भया जपतारहा ३० जो नित्यपवनही भोजन करनेवाला अरु सदा है रतिकी सहाय जिसको तबतौ भगवान् देवदेव गजाननजी प्रसन्न भये ३१ प्रकटभये जो दशभुज भारीमुकुटसे शोभावाले अरुप्रकाश मान रत्नोंकी कांतिसे सुन्दर जो कुण्डल अरु भुजबन्धसे सजे ३२ करोड़ सूर्य्योंकेसे प्रकाशवाली मोतियोंकी मालासे सजाकंठजिनका दिव्यमाला वस्त्र धारण किये दिव्य सुगन्धो को लेपन किये ३३ सिन्दूरसे लालहै शूंडअरु मुख जिनका दश सहस्रों से सजरहा है कर जिनका अरु सर्पोंसे अलंकारकी गई नाभि जिनकी अरु नाना प्रकारके अलंकारोंसे अलंकृत अर्थात् सजे ३४ सिंहपर सवार महा श्रीवाले चिंहाड़से सबके भयानक तौ ऐसे उन गणेशजी के उत्पन्न भये इन्द्र आदि देव अरुमुनिये भी ३५ आये अप्सराओं अरु यक्ष, गन्धर्व,किन्नरोंके साथ तौ उन्होंने बाजेकी गूंजोंसे गजाननजी का पूजे ३६ षोडश उपचारोंसे भक्ति करके देव गणेशजीको पृथक् २ देव पूजतेभये फिर कामदेव भी तहांसे उठकर अरु सारेसुरों को नमस्कार करकर ३७ अरु मुनियों कोभी कर फिर देव गणेशजी के चरणोंमे वन्दना करताभया अरु तभी करुणाकर देव विकट नाम गणेशजीकी प्रशंसा करनेलगा ३८ कामदेव बोलाकि देवताओं में

आप परब्रह्म स्वरूप, धन्यहो जो हे भक्तवत्सल आप निराकार भी साकार अर्थात् सगुण होरहेहो ३६ आज मेरा जन्म सफलहै अरु मेरा तपभी अभीसफल है जो सब दुखोंसे छुटानेवाले आपकेचरण युगलदेखे ४० जो सारी सिद्धियोंका कारण अरु धर्म्म, कर्म्म, अर्थ मोक्ष, के दाता आपजिसने परम पुरुषदेखे सोमेरे दोनोंनेत्रभी आज धन्यहैं ४१ अरु जिस आपको वेदांत अरु शास्त्र पातंजलि आदि शास्त्रभी नहीं जानते हैं अरु जहां वेदभी नेति नेति अर्थात् येनहीं यों नहीं ऐसे कहते वेदभी चुपही होरहे ४२ अरु जिस मंत्रसे अनगिनत करोड ब्रह्माण्ड हैं रोमोंके गढ़ोंमें अर्थात् रोम २ में जिनके अरु सम्पूर्णके ईश्वर ऐसे आपप्रत्यक्ष भयेहो सो मेरामंत्रभी अत्यंत ही धन्यहै ४३ श्रीगणेशजी बोले कि हे रतिपते तैंने श्रेष्ठकहा मुझे ब्रह्मादिक भी नहींजानते हैं जबकि मैंसाकारपनेको प्राप्त होता हूं तभी वे मुझे पहिचानते हैं ४४ अरु हे काममेरेही अनुग्रह से तुझे यह दर्शन भयाहै क्योंकि मैं तेरेतपसे अरु इसमंत्र से प्रसन्न भया हूं ४५ सोतू कामना पूर्वक सारेकामोंको मांग मैं सब कामोंकोतुझे देऊंगा ब्रह्माबोले मनोभवकाम गणेशजीका ऐसा वचन सुनकेफिर बोला सोकि पहिलेके क्रमसे साराशिवजी से कराया वृत्तांत प्रसन्न हुयेसिद्धि दाता इनसे कहता भया ४७ सोभी कि अपने अनंगपन अर्थात् भस्महोना रतिका विलाप करना अरु वो मंत्र अरु बहुत कालकिया अनुष्ठान अरु तैसेही शिवजीसे दियावर यह वृत्तांतसब श्रीगणेशजीसे कहताभया ४८ अरु सुप्रसन्न भये गजाननजी से वरोंको मांगनेलगा कामदेव बोला कि जो गणेशजी भगवान् आप प्रसन्नभये हो तो मुझे सदेहता देवो अर्थात् देह सहितकरो ४९ अरु देवतोंने माननीयपन अर्थात् सब मुझेमाने यह वरदेवो अरुपहिले कीसी सुन्दरपन देवो अरु अपने चरणमें दृढभक्तिदेवो अरु त्रिलोकीका विजय अर्थात् मुझे कोई भी न जीतसके यह वरदान देवो ५०

इतिश्री गणेशपुराण उपासनाखण्ड में रतिकामको शिवगणेश जी से वरहोना इसनामसे अट्ठासीवां अध्याय समाप्तहुआ ८८ ॥

# नवासीवां अध्याय॥

शेषजीसे गणेशजीका आराधन करना सुवर्णितहै॥

श्रीगणेशजी बोले कि हे कामदेव जो२ तैने प्रार्थना किया है सो सब तैसेही होवेगा कि तू लक्ष्मीजी के उदर से उत्पन्न होकर तू सांगोपांग सबसे सुन्दर १ अरु सबसे माननीय अरु त्रिलोककी विजय वाला अर्थात् त्रिभुवन में तुझसे कोई नहीं जीतैगा अरु पुष्प फल पत्र अरु सागोपाग कामिनी अरु वायु २ ये तेरे उद्बोधक अर्थात् चैतन्य करानेवाले होंगे अरु चादनी चन्दन कमल इनमें तुझको प्रबलता प्राप्तहोगी अरु हसआदि सुन्दर पक्षियोंके शब्दों सेभी प्रबलता होगी अरु इनहीसे तू शिवजी से आदि सुरनरों को जीतैगा ३ अरु देखने स्मरण करनेसे इनके मनमे उत्पन्नहोगा तो (मनोभू) अरु (स्मृतिभू) ऐसे२ नामवालाभी तू मनुष्योंमे विख्यात होगा४ अरु मेरे चरण में स्मरण अरु दृढ़भक्ति तुझको होवेगी अरु किसीभारी कार्य्य के उपस्थितभये अर्थात् भीड़पड़े स्मरणकरतेही तेरे आगे स्थित होजाऊंगा ५ ब्रह्माजी बोले कि गजाननजी उस कामदेव को ऐसे २ वरदान देकरके हे महाभाग व्यासजी सबसुर ऋषियों के देखते २ अन्तर्द्धान भये ६ अरु तभी वहां कामदेव ने तैसीही गणेशजी की मूर्त्ति बनवा करके स्थापनकरी अरु तिसका विधि से पूजन करता भया ७ सो कि रतिने जो बनाये पकवान तिनसे अरु सुन्दर मोदकादिकों से अरु तेजपने से तिनकानामभी (महोत्कट) ऐसा करता भया ८ अरु सुन्दर मन्दिर बनवाया जो रत्न जटित थम्भों से विशेष शोभायमान ऐसा बनवाता भया ९ तो ये कामदेव फिर रुक्मिणीजीके उदरसे उत्पन्नभया तो शम्बरासुर ने इसे उठाय ले जाकर समुद्र मे छोड़ दिया था फिर उसे एक मच्छ ने निगललिया फिर उस मच्छको झीवर ने पकड़लिया फिर भी वो शम्बरकेही पास आगया तो उसने मायावती रति को सौंपदिया १० तो उस मच्छ का उदर छेदनहोतेही ये कामबाहर

निकला फिर उसरतिने उसे बधाया फिर नारदजीने आकर तिससे कहा कि ये कामदेवही तुझकरके पालागया है ११ फिर तो उससे अनेक माया सीखे इसने उस शम्बर को मारा सो कि गणेशजी के प्रसाद से अकेलाभी ये उन बहुतोंको जीतताभया १२ उसमायावती ने जो २ माया सिखाई थीं तिन्हों से फिर (प्रद्युम्न) ऐसे विख्यात भये सरस्वतीके पुरको आया १३ तो ये गणेशजीके प्रसाद से सब देवताओं में माननीय अरु त्रिभुवन को जीतनेवाला परम आनन्द से संयुक्तभया १४ तो रुक्मिणी आदि स्त्रियों ने इसेदेखा मानों दूसरे कृष्णजीहीहों फिर तोवे देखकरसबतरह लज्जायमान भई उठकर चलीं तो नारदजी के वाक्य से उसे निजपुत्र जानकर वे सारी परमहर्ष को प्राप्तभई तो उसे लेकर सुख स्पर्श करतीभई अरु रति ने भी उनसबों को प्रणाम किया अर्थात उनके पावोंपर गिरी १६ तो उनके आनन्द से सारी पुरी आनन्दयुक्त भई ब्रह्मा बोले कि ऐसे हमने जनस्थानमें स्थित गणेशजीकी महिमा हेमहामुने व्यासजी कहा है जहां रामचन्द्रजी ने शूर्पनखा की नासिका छेदी है वो (नासिक) नामसे स्थान विख्यातहै १८ तहा अब भी पत्थरसे मोदकसे दीखतेहैं ऐसे कामदेव करके वे गणेशजी आराधन कियेगये १९ जैसे शेषजीकरके षडक्षरमन्त्र से आराधनकिये गये थे तो रति अरु मदन दोनों आनन्द को प्राप्त होते भये २० व्यास जी बोले कि हे ब्रह्मन् ये गजानन जी शेषजी करके कैसे आराधन किये गये किस प्रयोजन के लिये अरु प्रसन्न भये गजाननजीसे इनका नाम कौन भया २१ सो हे चतुरानन जी ये मुझ पूछरहे को आप विस्तार से कहिये ब्रह्माजीबोले कि हे व्यास जी तुमने अच्छा पूछा में कथापीयूष तुझे पानकरावाहूं हेसत्यवती के सुत व्यासजी तुम सावधान भये श्रवण करो २२।२३ किसी समय मे पार्वती सहित शिवजी कैलास में सुखसे विराजमान जो पर्वत रमणीय कन्दरावाला अरु शिखरों की उंचाई सहित था २४ अरु जो नानाप्रकार के वृक्ष बेलों से भरा जो झरनों के शब्द से

गुंजरहा अरु जहा धतूरे कमल निवासी भौरे गुंजरहे २५ अरु चम्पा अशोगिया मौलसरी चमेली के पुष्पोका पवन उसके शिखर पर वसनेवालो के चित को अत्यतही आनन्द करनेवाला २६ तो तहां गिरिजा जी के पति शिवजीको देखने के लिये गधर्व अप्सरा यक्ष किन्नर देव अरु मुनियें नाग ये सव जाते भये २७ तो कईक तो उन्हें साष्टाङ्ग प्रणामकरके नम्रताई करतेभये अरु गधर्व इनके आगे ऊचेस्वर से गाते भये अरु अप्सरागण नाचे २८ अरु उन शिवजीको पूजतेभये जो शिवजी दशभुज अरु व्याघ्र चर्म्मधारण किये अरु नन्दी भृङ्गी इत्यादि गणो से सयुक्त भाल चन्द्र त्रिशूल वाले २९ भस्म अग शेषहै शिरपर जिनके वृषध्वज शकर जी अरु जो और २ भी देवो से मानसी उपचारोसे पूजित ३० अरु कईक नेत्र मींचकर ध्यानमें परायण होतेभये सो कि वशिष्ठजी अरु वामदेव जी जमदग्नि जी त्रितविप्र ३१ अत्रिजी कश्यजी भरद्वाजजी अरु और२ भी गौतमादिक मुनीश्वर ये सव नानाप्रकार के स्वोत्रों से तहा तिन पार्वती पति शिवजीकी स्तुति करतेभये ३२ तो तिन मुनियो के स्तुति किये सन्ते शेष परमहीं गर्व को प्राप्तभया कि तीनोलोकों में मैही अत्यन्त श्रेष्ठ हू और कोई दूसरा नहीं है ३३ क्योकि जो अति श्रेष्ठ शिवजी है तिनके भी मै मस्तक पर सवार रहताहू अरु धरती के धारण करने की सामर्थ मुझमेंहीं है और कहीं भी नहीं है ३४ अरु मेरेही कुलवाले रस्सी अर्थात् विलोने के नेताभये वासुकी से सुरो को अमृत प्राप्तभया है अरु तिसीसे अमरपन प्राप्त भया इससे मेरेसे परे और कोई भी नहींहै ३५ तो त्रिलोककेकर्त्ता शंभुजी उसकेहृदयमें स्थितगर्वको जानकर सम्पूर्ण द्रष्टा शिवजी समस्त के चुपही शीघ्रतासे उठे ३६ अरु तैसे उस गर्वाये शेषको धरतीपर आस्यालन करतेभये अर्थात् फटकारते भयेतो उसका एक२दश२तरहहोगया३६तो चारघडीवो मूर्छितरहा तो मरे सरीखा होगया अरु तभीसे ये सहस्त्रफणो से सयुक्त भया ३७ तो जीवही शेषरहा जिसमें ऐसा सारेशेषोका आभूषण शेष

शोचकर्त्ता भया कि मैं त्रिलोकेश्वर शिवजीका अलकार भयाहूं ३६ अरुअबमें इस व्यवस्थाको न जाने किसकर्म कैसे प्राप्तभयाहू अरु अब मैं चलभी नहींसक्ता जैसे पक्षहीन पक्षी न उडसकै ४० अब मैं क्याकरूं कहांजाऊं मेरा रक्षक अबकोनहोवे अरु कौनमुझको अपने पदकी प्राप्तिकेलिये शुभउपाय बतावे ४१ अथवाकोन मेरे दुःखको दूरकरें ऐसी चिन्तासे व्याकुलभया सो शेष तिसीमार्गसे जातेभये नारद मुनिजीको देखताभया ४२ तो नागेंद्र कुछ२ हर्षा जैसे अल्प पाय भिक्षुकहर्षे तो नारद जी तिसकी ऐसी कठिन व्यवस्थाको देखकर चेष्टारहित शीघ्र श्वासरहित जैसे ध्यान मे स्थित मुनिहो ऐसे शेषको सब विषय ज्ञाताभी नारद जी पूछतेभये ४४ इस प्रकारसे गणेशपुराण उपासना खण्डमें शेपो पाख्यान इसनामसे नवासीवां अध्याय समाप्त हुआ ८६ ॥

## नब्बेका अध्याय॥

शेषजीको श्रीगणेशजीसे वर होनेका वर्णन है ॥

श्रीनारदजीबोले कि हेशेषतू तेजरहित अरुअत्यत दुःखित किस लिये होरहाहे अरु कैसेतेरे टूटगये ऐसातुमने कोनसे मुनिजीका अपराध किया है १ क्या तेरे पर शिवजी क्रुद्धहोगये क्या तेने उनसे कोई गर्व कियाथा सो इसका कारण पहिलेकहो मैं फिर उसका प्रति कारकअर्थात् उपाय कहूगा २ तेरे बिन इस चर अचर जीव संयुक्त धरती को कोन धारण करे ऐसे फिरभी उसके कुछ न कहनेपर आपही मुनिजी उसनागोके राजाको निजस्थानको प्राप्त करनेवाला उपाय बतातेभये नारदजीबोले कि हे अशेष कलानिधान शेषतू मेरे वचनको श्रवणकर ३।४ जिससे ब्रह्मा ईश आदि देवता भी किंकरों के तरह होजावें अरु मस्तकपर धरिणी को ऐसे धरेगा जैसे बालक फूलमालाधारणकरे ५ शेषबोले कि कुछ पूर्वजन्मका मेरा पुण्य था तिसीसे आपका दर्शन मुझको भयाहै जो अचानकही हुआहै तो आगाडीभी मुझे अच्छाही होगा इसमें संदेहनहींहै अरु नपुण्यकरने

वालोंको तो आपका दर्शनही कैसेहोवे अरु मैं अत्यन्त व्याकुल शरीरपनेसे भूमिको धारणभी नहीं करसक्ताहूं ७ सो हे मुनिजी अब वही यत्नकहो जिससे मैं पहिलेकेतरह होजाऊं नारदजीबोले कि हे नागराज मैं तुझको उन्हीं देव गणेशजीका महामन्त्र बताता हूं कि जिसके प्रसादसे तिस२पदको प्राप्तभयेहैं इससे मैं तुम्हें गणेशजी का षडक्षरमंत्रबताताहूं ९इसके अनुष्ठानहीसे तेरेप्रत्यक्षभये गजानन जी तेरे सब कामों को पूर्ण करेंगे जिन२ को तू उनसे मांगेगा १० ब्रह्माबोले कि नारदजी तो शेषको उपदेश करके अन्तर्द्धानभये अरु शेपजीभी तपकेलिये परमनिश्चय करके ११ रोके सबद्वार जिसने सो शेष गजाननदेव जी को ध्यानकर अरु हजार सम्वत् सर तक उसपर मन्त्र को जपताभया तिसके अन्त में अगाडी देवों के देव गजाननजी को देखता भया १२।१३ सो कैसेहैं गजाननजी कि सिंहपर सवार दशभुजोंवाले अरु तीन नेत्रवाले अरु सर्प कुण्डल भुजबन्ध इनको धारणकिये मोतियोंकी मालाको पहिरे सुन्दरसजीले मुकुटवाले रत्नजटितहैं उपवीत जिनके अरु बहुतसे देवऋषि समूहों से निरंतर प्राप्त अर्थात् ध्यानसे पायेगये अरु बांकेतुण्डवाले गजाननजी भक्तोंकेलिये निजेच्छासे धारणकिया देह जिन्होंने अरु सुर नरोंको वरदेनेवाले ऐसे एकदन्तवाले श्रीगणेशजी १४ उसकोनिज दर्शन देनेकेलिये आये जैसे उस शेषने सो ध्यायेथे सिद्धि बुद्धियुत गणेशजी तैसेही आयेपाये १५जो सहस्र सूर्यसमान प्रकाश करके प्रकाशमानकरी दिशा जिन्होंने तो उनके तेजसे दबाये शेषजी अंधे सरीखेहीहोगये१६तो भयसे उद्विग्नवलितचित्तभया अत्यन्तविकल भया शेष दोघडी में स्वस्थहुआ तो चित्तमें ये विचारताभया १७ ये प्रलाग्नि सदृश तेजक्या आगयाहै वो तो सबलोकोंको जलावे क्या ये मुझेही जलादेवेगा १८शुभकर्मकेभी करनेमें येअशुभ कैसेहोगा अथवानारदजीसेकहादर्शनही मुझेहोगाक्या१९ ऐसे उसकेचिंतातुर भये गजाननजीबोले कि हेकुतर्कों में चतुर तू मतडरे कि मैं वरदेने वाला आगयाहूं२०जिसे तू दिनरात ध्यारहाहै सो मैं हूं अबजो तेरे

मनमेंहै सो मागले मैंही जगत्का कर्त्ता अरु रक्षक संहारक सबका स्वामीहूं २१ मेरेही तेजसे चन्द्रमा भासमान होरहाहै अरु अग्नि सूर्य अरु तारागण ये सब प्रकाशमान हैं ऐसा परब्रह्म स्वरूपमें तेरे इसतपसे प्रसन्नभयाहूं२२सो मैं त्रिलोकके उपकारके अर्थअरु तुझेवर देनेकेलिये प्रकट भयाहूं सो मुझसे वरमाग निज २ मांगे की चाह कर्त्ताहै २३ शेषजीबोले कि हेदेव मैं आपके तेजसे देवा देखने कहने नहींसक्ताहूं, जो मुझमेंआपका पूरा२ अनुग्रहहै तो आप हे निष्पाप सौम्यस्वरूपहोजाओ २४ ब्रह्माबोले कि करुणासागर गजाननजी उमसे ऐसे प्रार्थनाकिये करोड़ चन्द्रमाओंके समान शीतल निर्मल कांतिवाले सुरों के ईश्वर गणेश्वर जी सौम्य स्वरूप होगये२५ तब-तो शेषजी सबके ईश्वर इन्हें नमस्कार स्तुति करके वर मागते भये सो कि मैं शेष उनआदि अंतरहित देवगणनायकजीको वन्दना करताहूं२६ जो आप सर्वव्यापी ईश्वरहो अरु जगत्के कारणके भी कर्त्ताहो अरु सबके स्वरूप विश्वके ईश्वरहो अरु विश्व से वन्दनीय जो आपहो तिन्हें मैं नमस्कारकरताहूं २७ अरु जो देव आप सर्व विद्याओंके अधिपति अरु देवों के देव सुरों के प्यारेहो अरु सिद्धि बुद्धिके प्रियतम सिद्धिदाता भुक्ति मुक्तिदायीहो २८ अरु गजानन जी जो आप अरु गणों के अध्यक्ष अरु गरुड़जी के ईश्वर अर्थात् विष्णुजी से स्तुतिकिये ऐसे विभु गणेशजी गुणों के अधीश्वर गुणों से परे ऐसे गणाधीश जी मैं आपको नमस्कार करता हूं २९ अरु सर्व विघ्नहारी देव गणनायकजी मैं आपको नमस्कार करता हूं ब्रह्माबोले कि ऐसे वरद देवदेवेश गजाननजी को स्तुतिकरके३० शेषजी काम वर मागतेभये सो हे महामुने व्यास तुम श्रवण करो शेषजीबोले कि आज मेरे तप ज्ञान पिता माता अरु जन्म ये सब सफलभये हैं ३१ अरु देह बहुत नेत्र अरु ये बहुतही से मस्तक भी धन्य हैं अरु जो मेरी जिह्वा आपकी स्तुतिकरनेके लिये प्रवृत्त भई सो सारी मेरीजीभभी अत्यन्तही धन्यहै ३२ अरु मेराकुल शील ये भी धन्य हैं अरु आपके चरण युगल के दर्शन से मैं चार २ ही

धन्यहू सो हे अखण्डित पराक्रम गणेश जी आप अपना, अखण्ड भजन मुझकोदेवो ३३ अरु हे विघ्नराज जी सबके ज्ञाता आपमें मैं अपना क्या० दु खकहू मेरे बहुत गर्वकरनेसे ये मस्तकटूटेहैं ३४ जो महादेवजी के महाक्रोध से मैं भूमितल में फेकागया था फिर नारदजीके प्रसादसे आपकाचरण कमलदेखाहै३५ अब हेदेव आप मुझे त्रिभुवनमें श्रेष्ठता देवो अरु सारे शिरोमें नीकापन अरु धरती के धरनेमें सामर्थ्यदेवो३६ अरुमुझको अचलस्थानदेवो अरु सदैव निजदर्शन देवो अरु शंकर जी का सन्निधिपन देवो अर्थात् जिससे शिवजीकेपासरहूं अरु कुलमे श्रेष्ठतादेवो शिवजी में प्रीतिदेवो ३७ श्रीगणेशजी बोले कि हे भुजगो के अधिपति शेष जो तेरा मस्तक दश १० तरे होगया तिससे सहस्रफणोसे मण्डित जनोंमें विख्यात जितने सूर्य चन्द्रमा रहैं अर्थात् कल्पकाल तक रहैगा ३८ अरु धरतीके धारणकी दृढ़सामर्थ्यहोगी अरु पांचमुखवाले अर्थात् शिव जीके पाचो शिरोपर मेरे प्रसाद से अचल विराजमान रहैगा ३६ अरु हे भुजगोत्तम निरतरही मेरे सन्निधिभाव को भी प्राप्त होगा अर्थात् मेरेपास रहैगा अरु हे शेष और २ भी जो तेरा मन वांछित है सो सब पूर्णहोगा ४० ब्रह्माबोले कि ऐसे गजाननजी ने उसको बरदानदिया अरु निज उदर में तिसे बांधलिया ४१ तो तभी से गजाननजी (व्यालबद्धोदर) ऐसानामभीपाये तो त्रिभुजीने अभय-दान के लिये शेषजीके मस्तकपर हस्तधर लिया अरु शेषजी को आप अपना ( विराट्स्वरूप ) दिखाते भये ४२।४३ तो निजशब्द से आकाश को पूरते अरुभूतल दिशा विदिशोको भी गों जाता भया सो कि जिनके पैर तो भूमितल दिशा कर्ण जिनकी सूर्य नेत्र ४४ ओषधियें हैं रोमजिनके अरु पर्वत हैं नखजिनके मेघ हैं पसीना जल जिनका अरु ब्रह्माजी हैं जन्म जिनके ४५ अरु सारा है ससार कोप में जिनके अरु तैसेही चारों महासमुद्र भी हैं अरु वे एकभी अनेक मुखवाले अरु अनेक नयनदीखे अरुजोस्वराट् अर्थात् आपही प्रकाशवान् ४५ अरु अनन्त रूपवान् अरु अनन्त

शक्तिवाले अरु अनत प्रकाशमान जिनकेरोम कूपोमे हजारहो ब्र-ह्माण्ड दिखाई देरहे ४६ इन ऐसे स्वरूपवाले गणेशजीको देखकर भयसे भ्रमेसे अर्थात् अत्यन्त आश्चर्य्ययुक्त होगये अरु विघ्नेशजीकी प्रार्थनाकरी कि आप फिरभी सौम्यहीहोजाओ४७तवतो वे सिंहपर सवार दशभुजोंवाले होगये अरु वरदाता देव गणेशजीबोले कि ऐसास्वरूप सुरोनेभी नहींदेखाहै४८ सो हेशेष अववोही भाग्यवश से अरु मेरे अनुग्रहसे तैनेदेखाहै अरु मुझमे तेरा अचल स्थानहोगा अरु पातालमेंअरु शिवजीमेंभी निश्चल रहनाहोगा ४६ ये वर मैंने दिया अरु तू फूलकीतरह धरतीकोधरले अर्थात् तुझे कुछभीश्रम न मालूमहोगा५० शेषजीबोले कि जो मैं अपने शिरपर धरती धरूंगा तो मेरा अरु तुम्हारा भी ( धरणीधर ) ऐसा नाम लोकोमें अत्यन्त विख्यातहोगा५१अरु इसीक्षेत्रमें आप स्थिरहोकर भक्तोंकेकामोंको पूरे करो ब्रह्माजीबोले कि गणेशजी शेषजीको ओं अर्थात् हां ऐसा कहकर आपतो अंतर्द्धानभये५२ अरु शेषजीने भी तैसीही मूर्त्ति ब-नाकर आदरसे उसे स्थापनकरी अरु बहु रत्नोंसे जटित सुवर्ण का सुन्दर मन्दिर बनवाया५३ अरु ( धरणीधर ) ये ऐसा इनकानाम रक्खा अरु आप भगवान् के शयनपन अर्थात् सेजभये अरु पुष्प की तरह धरणी धारणकरी५४अरु नाभिकमलमें निश्चलभये अरु विघ्नोंकेराजा जो गणेशजी तिनके आभूषणभये ऐसे हेव्यासहमने तुमसेअद्भुत येगणेशजीका माहात्म्य वर्णन कियाहै५५ अव(प्रवाल नगर) में (धरणीधर) गणेशजी विख्यात है सो हे विभु व्यासजी इसी प्रयोजनकेलिये शेषजीने गणेशजीका आराधन कियाथा सो हमने तुमसे कहा५६ इतिश्री गणेशपुराण उपासना खण्डमें शेषजी का उपाख्यान इसनामसे नब्बेका अध्याय समाप्त हुआ है ६० ॥

---

## इक्यानवेका अध्याय ॥

श्रीगणेशजीकी आज्ञासे ब्रह्माजीकेपुत्र कश्यपजी करके सृष्टिरचना अरु उन्होंसे स्तुति होनेका वर्णन कियागया है ॥

व्यासजीने पूछाकि हे देवोंके ईश ब्रह्माजी आप मुझसे और २ भी गणेशजीकी कथा कहो क्योंकि नित्यही सुनते हुये हे प्रभोमेरा मन सम्यक् प्रकार उत्सुक अर्थात् चाववालाहोताहै १ श्रीब्रह्माजी बोले कि एक समय प्रलयभये गजाननजी ने मुझे आज्ञाकरी कि हे ब्रह्मन् तुममेरी आज्ञासे नाना प्रकारकी सृष्टि रचो २ तब मैंने ह्रदासेसातपुत्रउत्पन्नकिये उन्होंकेनामतुमसेकहताहूं कि कश्यप, अरु गोतम३ जमदग्नि, वशिष्ठ, अरु भरद्वाज, अरु अत्रिजी, अरु विश्वामित्र जी, यह सात सारी विद्याओं में विशारद अर्थात् सर्व वेत्ता भये ४ तौ वेमारे मुझे बोले कि हे सुरोंके ईश्वर, ब्रह्माजी, आपहमें आज्ञा कीजिये तबतौ मैंने कश्यपजीसे आज्ञाकरी जो कि यह उन सबोंमें अधिक बुद्धिवाले थे ५ तौवो मुझसे आज्ञा किये गये कितुम नाना विधिकी रचना यह मेरा कार्य्य करो तब तौ वे हम से हा ऐसे कह कर तपके लिये वनमें चलेगये ६ तौ वहा जाकर हजार दिव्यवर्ष एकाक्षर मत्र को जपताभया तबतौ ईश्वरभगवान्गजाननजी प्रसन्न भये ७ जो चारभुज कमल नयनधारी मुकुटसे सजे पाश अकुशधरे माला एक दतहाथमें जिनके शुभभुजबध जिन हैसुवर्णमणि मोति-योंसेयुक्तमोतियोंकी मालासे सजीला है गलजिनका८सर्प हैं उदर बधजिनके अरु करोडों सूर्य्यके समान विलास मानहै कांतिमण्डल जिनका अरु बिकसे अर्थात् प्रफुल्लित जो नयन उनसे विशेष शोभा-यमान जो सुदर शूड तिससे सजरहाहै मुखजिनका ऐसे गजानन जी कश्यपजीके आगेप्रकटभये जो छोटे घुघरोंवाली अर्थात् तगडी अरु पैंजूरोंके शब्दसे शोभित चरण सयुक्त ९।१० तौ उनदेव गणेश जीको देखतेही बहुत हर्षभरे कश्यप जी नाचतेभये अरु नमस्कार करके नानाप्रकारकी शुभवस्तुओंसे पूजते भये ११ तौ प्रसन्न मन

भये यह गजाननजीको अंजलिजोडबोले कि मेरा पिता,माता,ज्ञान, शरीर दृष्टि यह सब आज धन्य भये हैं १२ अरु हे तातजी यह धरणी धन्य है अरु वृक्ष वेलि येभी धन्य हैं अरु एकाक्षर मंत्र भी धन्य हैजिससे सर्व के ईश्वर आपको देखे हैं १३ जो आप प्रसन्न आत्मापरमात्मा गजानन जी अरु परसे भी परे अर्थात् अनंत हो जहां चारोवेद कहते२ थकगये अरु वेदान्तादि शास्त्र भी मूकभाव अर्थात् गूंगेपन को प्राप्तभये १४ अरु जो मनके तर्कों से अप्रत्यक्ष आप सो देव आप हमसे देखेगये जिससे यह हर ईश्वर अग्नि से आदि देवता उत्पन्न होतेहैं १५ अरु उन्हीं से सातों पाताल अरु चौदह भुवन ये सब जहां विलीन होते हैं सो यह देव गजानन जी मुझसे देखेगयेहैं ब्रह्मावोले कि ऐसे२ अमृत वचनोंसे तृप्त भये गजाननजी नम्रभये अरु नानास्तोत्रों से स्तुतिकरते कश्यपजी से गणेशजी बोले कि हे मुने मैं तेरीभक्ति अरु अनुष्ठानसे तेरेपर प्रसन्न भयाहूं तू जो२ मनसेचाहताहै सो२ मुझसे वरमांग १६।१७।१८ १९ कश्यपजी बोले कि हे प्रभो आप मुझे नानाप्रकारकी सृष्टिरचनेकी सामर्थ्य देवो अरु अपनेचरणारविन्दमें भक्ति अरुअविस्मृति भी देवो २० अरु जहा२ मैं आपको याद करूं तहा२ हीं मेरे आगे प्रत्यक्षहोवो अरु आपके जैसाही ( कश्यप नन्दननाम ) से मेरेपुत्र देवो २१ श्री गणेशजी बोले कि हे महामते कश्यप तुम्हारा सारा वाञ्छित मुझसेशीघ्रही प्राप्तहोगा सो कि मेरीभक्ति अरु अविस्मरण होगा अरु संकट में तेरे सहाय होऊंगा २२ अरु मेरे प्रसाद से तू नानाप्रकारकी सृष्टि रचेगा ब्रह्मावोले कि देव गणेशजी मुनिकश्यप जी से ऐसे कहकर अन्तर्द्धान भये २३ अरु तब कश्यप,जो भी हर्ष युक्त अपने स्थानको आये किसीसमय कश्यपजी प्रचानरुही काम-देवसे पीडितभये तो कहीं भी सुख न पाये तब घरमेंही आये २४ अरु नित्य नैमित्तक काम्य अर्थात् नित्य का निमित्तका कामना सम्बन्धी जो कर्म्म अरु ध्यान तिसेभी नहीं स्मरणक्रिया अर्थात् भूलगये तो उनको ऐसे कामातुर देखकर इनकी चौदहों स्त्रियें २५

## इक्यानवेका अध्याय॥

श्रीगणेशजीकी आज्ञासे ब्रह्माजीकेपुत्र कश्यपजी करके सृष्टिरचना अरु उन्होंसे स्तुति होनेका वर्णन कियागया है॥

व्यासजीने पूछाकि हे देवोके ईश ब्रह्माजी आप मुझसे और २ भी गणेशजीकी कथा कहो क्योकि नित्यही सुनते हुये हे प्रभोमेरा मन सम्यक् प्रकार उत्सुक अर्थात् चाववालाहोताहै १ श्रीब्रह्माजी बोले कि एक समय प्रलयभये गजाननजी ने मुझे आज्ञाकरी कि हे ब्रह्मन् तुममेरी आज्ञासे नाना प्रकारकी सृष्टि रचो २ तब मैंने हृदासेसातपुत्रउत्पन्नकिये उन्होकेनामतुमसेकहताहूं कि कश्यप, अरु गौतम ३ जमदग्नि, वशिष्ठ, अरु भरद्वाज, अरु अत्रिजी, अरु विश्वामित्र जी, यह सात सारी विद्याओ में विशारद अर्थात् सर्व वेत्ता भये ४ तो वेमारे मुझे बोले कि हे सुरोंके ईश्वर, ब्रह्माजी, आपहमें आज्ञा कीजिये तबतो मैंने कश्यपजीसे आज्ञाकरी जो कि यह उन सबोंमें अधिक बुद्धिवाले थे ५ तोवो मुझसे आज्ञा किये गये कितुम नाना विधिकी रचना यह मेरा कार्य्य करो तब तो वे हम से हा ऐसे कह कर तपके लिये वनमें चलेगये ६ तो वहां जाकर हजार दिव्यवर्ष एकाक्षर मंत्र को जपताभया तबतो ईश्वरभगवान्गजाननजी प्रसन्न भये ७ जो चारभुज कमल नयनभारी मुकुटसे सजे पाश अंकुशवरे माला एक दतहाथमें जिनके शुभभुजबंध जिनके सुवर्णमणि, मोतियोंसेयुक्तमोतियोंकी मालासे सजीला है गलजिनका ८ सर्प हैं उदर बंधजिनके अरु करोडों सूर्य्यके समान विलास मानहै कांतिमंडल जिनका अरु विकसे अर्थात् प्रफुल्लित जो नयन उनसे विशेष शोभायमान जो सुंदर शूंड तिससे सजरहाहै मुखजिनका ऐसे गजानन जी कश्यपजीके आगेप्रकटभये जो छोटे घुंघरोवाली अर्थात् तगडी अरु पैंजनीके शब्दसे शोभित चरण सयुक्त ९।१० तो उनदेव गणेश जीको देखतेही बहुत हर्षभरे कश्यप जी नाचतेभये अरु नमस्कार करके नानाप्रकारकी शुभवस्तुओंसे पूजते भये ११ तो प्रसन्न मन

भये यह गजाननजीको अंजलिजोडबोले कि मेरा पिता,माता,ज्ञान, शरीर दृष्टि यह सब आज धन्य भये हैं १२ अरु हे नाथजी यह धरणी धन्य है अरु वृक्ष वेलि येभी धन्य हैं अरु एकाक्षर मंत्र भी धन्य हैंजिससे सर्व के ईश्वर आपको देखे हैं १३ जो आप प्रसन्न आत्मापरमात्मा गजानन जी अरु परसे भी परे अर्थात् अनंत हो जहा चारोवेद कहतेर थकगये अरु वेदान्तादि शास्त्र भी मूकभाव अर्थात् गूंगेपन को प्राप्तभये १४ अरु जो मनके तर्कों से अप्रत्यक्ष आप सो देव आप हमसे देखेगये जिससे यह हर ईश्वर अग्नि से आदि देवता उत्पन्न होतेहैं १५ अरु उन्हीं से सातो पाताल अरु चोदह भुवन ये सब जहा विलीन होते हैं सो यह देव गजानन जी मुझसे देखेगयेहैं ब्रह्मावोले कि ऐसेर अमृत वचनोंसे तृप्त भये गजाननजी नम्रभये अरु नानास्तोत्रो से स्तुतिकरते कश्यपजी से गणेशजी बोले कि हे मुने मै तेरीभक्ति अरु अनुष्ठानसे तेरेपर प्रसन्न भयाहू तू जोर मनसेचाहताहै सोर मुझसे वरमाग १६।१७।१८ १९ कश्यपजी बोले कि हे प्रभो आप मुझे नानाप्रकारकी सृष्टिरचनेकी सामर्थ्य देवो अरु अपनेचरणारविन्दमें भक्ति अरुअविस्मृति भी देवो २० अरु जहार मैं आपको याद करूं तहार हीं मेरे आगे प्रत्यक्षहोवो अरु आपके जैसाही ( कश्यप नन्दननाम ) से मेरेपुत्र देवो २१ श्री गणेशजी बोले कि हे महामते कश्यप तुम्हारा सारा वांछित मुझसेशीघ्रही प्राप्तहोगा सो कि मेरीभक्ति अरु अविस्मरण होगा अरु संकट मे तेरे सहाय होऊंगा २२ अरु मेरे प्रसाद से तू नानाप्रकारकी सृष्टि रचेगा ब्रह्मावोले कि देव गणेशजी मुनिकश्यप जी से ऐसे कहकर अन्तर्द्धान भये २३ अरु तब कश्यप जी भी हर्ष युक्त अपने स्थानको आये किसीसमय कश्यपजी अचानकही कामदेवसे पीडितभये तो कहीं भी सुख न पाये तब घरमेंही आये २४ अरु नित्य नैमित्तक काम्य अर्थात् नित्य का निमित्तका कामना सम्बन्धी जो कर्म्म अरु ध्यान तिसेभी नहीं स्मरणकिया अर्थात् भूलगये तो इनको ऐसे कामातुर देखकर इनकी चोदहों स्त्रियें २५

जो कि दिति,अदिति,दनु,कद्रू,विनता इनसे आदि सब आकर आगे स्थितभई तो कश्यपजीने तिनको नानाप्रकारके आगार नामस्थानो मे यथाक्रम करके भोगी २६ तो यथोक्तकाल अर्थात् दशवें महीने में दितिने तो बहुतसे दैत्योंको उत्पन्नकिये अरु अदिति देवता गंधर्वोंको उत्पन्नकरतीभई अरु दनुदानवोंको जनतीभई २७ ऐसेही क्रम करके किंपुरुष,यक्ष,सिद्ध,चारण,गुह्यक अरु पशु जो२ ग्रामोके अरु वनवालेथे सो बहुतही से उत्पन्न भये २८ अरु पृथ्वी, पर्वत, वृक्ष, वेलि,समुद्र,नदियें,धान्य,धातुवें,रत्न,मोती,कीडे,चींटी,२९ अरु तिनहीं से सर्प पक्षि गण ऐसेही सब चर अचर जगत् उत्पन्न भया तब तो नानाप्रकारसे भये सन्तानको देखकर ३० बुद्धिमान् कश्यपजी हर्षते भये अरु उनसबो को नानाप्रकार के मंत्र उपदेश किये अर्थात् बताये सो कि मंत्रशास्त्रकी रीतिसे सिद्धारि चक्रको देखकर अरु तिसीके अनुसार उनका ऋण धन शोधन करके तो किसी को तो षोडश अक्षरका तैसेही किसीको अठारह अक्षर का अरु किसी कोएकाक्षरही ओर किसीको छः अक्षरका ३१।३२ अरु पांचअक्षरका अरु आठअक्षरका ऐसेही द्वादशअक्षर ऐसे२ मंत्रउन्हें मुनिश्रेष्ठ कश्यपजी उपदेश करतेभये ३३ अरु कहा कि जबतक देव गजानन जी जो निराधार अरु सर्व सिद्धि प्रदाता गणेशजी दर्शनहों तितने अनुष्ठान कियेजावो ३४ ऐसे तिन्हेंआज्ञादई तो वे तभी चलेगये तो तपकरनेको बहुतसे स्थानोंमेंगये अरु निज२ मंत्रोंको जपतेभये ३५ सो कि आसनमें भोजनमें सोनेमे अरु जागनेमे भी वे अनन्य भक्ती से देव गजाननजी को स्मरण करतेभये ३६ तो सहस्र दिव्यवर्षोंके अन्तमें गजाननजी प्रसन्नभये तो अनेक रूपकरके उनसबोंके आगे प्रकटभये जो करुणाके सागर ३७ जो२जैसे देवको जैसे ध्यातेभये सो२ सारे तैसेतैसेही उन्हेंदेखतेभयेतोकिसीके तो आगे मेघवर्ण आठ महा भुजवाले प्रत्यक्षभये ३८ अरु किसीकेआगे चन्द्रमासे शीतल शरीर वर्ण चतुर्भुज होकरआये अरु येही गणेशजी किसीके आगे रक्त वर्ण अरु छःभुजवाले होकरआये ३९ अरु किसीके अगाडी सहस्र

नेत्रवाले अरु सहस्रहीभुजावाले किसीकेगागे२ आये अरुवहीबालक स्वरूप अरु जवान अरु वृद्धसेभी दीखे४० अरु दशवारहभुजोंवाले जो धूम्रवर्ण महातेजस्वी अरुवेही अठारहभुजोंवालेअरु करोडसूर्य्य समानकान्तिवाले होतेभये ४१ अरु तेजरूप महाशरीरमूषककेपृष्ठ पर चढे अरु सिंहपर सवार मोरचढे भी वहुत वलवाले गजानन जी ४२ तो वे सारे उन देव गणेशजी को देखकर अनेक प्रकारसेही स्तुति करतेभये जो अंजलिपुट बांधे भक्तिसेनम्रभयेसारेगजाननजी को स्तुति करते ४३ वोलेकिहम उन गणेशजीकोसदानमस्कारकरते अरु भजतेहैं जिन अनन्त शक्तिवाले गणेशजीसे अनेक जीव उत्पन्न होतेहैं अरु जिन्हों निर्गुण अरु प्रमाणरहितगणेशजीसे गुण उत्पन्न भये जिनसे यहसारा प्रपंचतीनप्रकारकेभेदसे भिन्ननाम भेदकोप्राप्त भासताहै तिन गणेशजीको सदाभजते नमस्कार करते हैं ४४ अरु जिनसे यह साराजगत् उत्पन्नभयाअरुवेतेहीकमलासनब्रह्माजी जो विश्वगामी अरु विश्वरक्षक अरुतिन्होंसे इन्द्र आदिक देवताओंकेसग अरु मनुष्य तिनगणेशजीको भजतेनमस्कार करतेहैं४५ अरु जिन्हों से अग्नि, सूर्य्य, अरु शिवजी भूमि जलअरुजिन्होंसेसमुद्र, चन्द्रमा, आकाश, पवन, अरु जिनसे स्थावर, जंगमअरुवृक्षसमूह, तिनगणेश जीको सदाभजतेनमस्कार करतेहैं ४६ अरु जिनसे दानव, किन्नर, यक्ष, समूह अरु जिन्हों से चारण अरु वारणनाम हाथीअरु श्वापद नाम सिंह व्याघ्रादिक भये जिनसे पक्षी कीड़े अरु जिन्हों से वीरुध तृण तिन गणेशजी को सदाभजते नमस्कार करते हैं ४७ अरु जिनसे वुद्धिभई अरु मुमुक्षु के अज्ञान का नाश अरु जिन्हों से भक्तों को संतुष्ट करनेवाली संपदायें होती हैं अरु जिनसे विघ्नों का नाश अरुकार्य्य सिद्धि सदा तिन गणेशजीको भजते नमस्कार करते हैं ४८ अरुजिनसे पुत्र संपत्ति अरु जिन्हांसे वाञ्छित अर्थ जिनसे ... । अरुविद्या जिनसे अनेकप्रकारके रूप उत्पन्नहोतेहैं अरु जिनसे शोक मोह अरु जिन्होंसे वेकाम तिन गणेशजीको सदा भजते नमस्कार करतेहैं ४९ अरु जिन्होंसे अनन्त शक्तियोंवाले शेषजी उत्पन्नहुये जो।

अनेकप्रकारके धरतीके धारण करने मे समर्थ अरु जिन्होंसे अनेक प्रकारका स्वर्गलोक नानाभेद संयुक्तभया तिन गणेश जीको हमसदा भजने नमस्कार करतेहैं५० अरु जिनकेविषे वेदवाणी मनोसविचारती आलस्यभई जो जिहोंको सदा (नेतिनेति) अर्थात् ऐसेनहीं २ ऐसे कथनकरतीहै ऐसे उन परब्रह्मरूप चिदानंद भये गणेशजीको हम सदानमस्कारकरते अरुभजते अर्थात् तिनकी सेवा करतेहैं५१ इसप्रकारसे श्रीगणेशपुराण उपासनाखंडमे सर्वदेवादिस्तुति इस नामसे इक्यानवेका अध्याय हुआहै ९१॥

## बानवे का अध्याय॥

श्रीगणेशजीके नानानाम अरुउपासनाखंडकेमाहात्म्यकावर्णन॥

श्रीब्रह्माजीबोले कि वे सारे गजाननजीको नमस्कार अरु स्तुति करकेअरु गणाध्यक्षजीसे फिर बोले कि हम आजधन्य हैं १ हमारा तप धन्यहै अरुदानज्ञान अरु हमारे बडेभी धन्यहैं अरु अब हमारी दृष्टिधन्यहै जिससे गजाननजी आपको देखेहैं२ ऐसेउन्होंके अमृत बचनोंसे स्तुतियोंसे संतुष्टभये गजाननजी सुनतेभये उन्होंको गंभीरवा सेवीबाले३ कि जिस निर्गुणभी मेरे रूपको तुमसारे प्रत्यक्षही देखतेहो सोऐसास्वरूप मैंने ब्रह्मा विष्णु शिवादिकोमें किसीकोभी नहीं दिखायाहै४मै तुम्हारी इसस्तुतिसे संतुष्टभया वरदेनेको यहां आयाहू सो जो२तुम्हारावांछितहै सो२ तुमसारेसबमुझसेमांगो५हे मुनीश्वर व्यासजी जब वे सारे गजाननजीसे ऐसे कहेगये तब वो जैसा२ जिस२का वांछित था सो२ सब तैसा२ही उन्होंने तिन गजाननजीसे मागा६ तो असंख्यपनेमे उनवरोंको मेरीचारोंमुखोंसे भी कहनेकी शक्तिनहींहै तिससे ये संक्षेपसेही हमने तुमसेकहाहै७ अरु फिर गणाध्यक्षजीने कहा कि जो इसस्तोत्रको त्रिकाल तीन दिनतक जपे तो उसकासाराकार्य्य सिद्धहोगा जो कोई इस सुंदर श्लोकोंके अष्टकको आठदिनतकजपेगा अरु आठवेर चौथको तो वह आठोसिद्धियोंको प्राप्तहोग८ जो दिन२मंदवार२वेर ऐसेमहीनेतक

पढै तो वह राजमेंबंधे पुरुषको निस्सदेह छुड़ावे१० अरुविद्या काम वाला विद्याको प्राप्तहोवे अरु पुत्रके प्रयोजनवाला संतानको प्राप्त होवे जो इकईसबेरपढै तो सारेवाञ्छितको प्राप्तहोवे ११ जो जन गजाननजी में परायण होकर परमभक्ति से इसे जपे तो गजाननजी तो ऐसे कहकर उनसबोके देखतेही १२ ये सबकेआश्रय सुन्दरमुख वाले गजाननजी अंतर्द्धानभये अरु तब उन्होने गजाननजीकीशुभाननाम सुन्दर मुखवालीही मूर्त्तिबनाई १३ अरु रत्न जटित भारी मंदिरमे तिसे विराजमानकरी अरु तिसका उन्होने (सुमुख) ऐसा सुन्दर विख्यात नामकिया १४ अरु सम्यक्प्रकारसे नमस्कार अरु पूजनकरके देवतानिज२स्थानकोपधारे अरु वे सारेमुनियेऔरलोग अपने सारेकामो में परायण भये १५ तो ऋइयोंने तो तिसकानाम प्रकटही(एकदंत) ऐसाकिया अरु गन्धर्व किन्नरोने और उत्तम मूर्त्ति स्थापनकरी १६ कंचनके मंदिरमे अनेकप्रकारसे पूजितकरके अरु (कपिलजी) ऐसा ये इनका उत्तमनाम रक्खा१७ अरु गुह्यकचारण सिद्धोने औरही मूर्त्तिस्थापनकरी उसे वडेस्थानमे विराजमानकरके उसेपूजते अरु नमस्कार करतेभये १८ अरु उन्होने (गजकर्ण) ऐसा उत्तम इनकानाम प्रकट अर्थवाला निकाला अरु तिसीके प्रभावसे वे विमान में विराजमान भये स्वर्गको चढ़गये१९ अरु सारेमनुष्यों ने (लम्बोदर) इस नामसे मूर्त्ति स्थापन करी अरु सारे श्वापदोने और उत्तम मूर्त्ति स्थापन करी २० अरु उसे (विकट) इसनाम से पूजनकरतेभये वनको चलेगये अरु पर्वत अरु वृक्षभी और मूर्त्ति स्थापनकर अरु उसेपूजकरके२१ अरु (विघ्ननाशन) ऐसानामकरके पृथ्वीपर स्थितभये अरु तिसीके प्रसादसे वे पर्वत अरु वृक्षविख्यात भये२२अरुसब पक्षिगणोंने रत्नजड़ी सुवर्णकी मूर्त्ति स्थापनकरी अरु वो उनसे (गणाधिप)इसनामसे पुजी अरु नमस्कार कीगई२३अरु सारेसर्पोंने एक गणनायकजीकी मूर्त्ति स्थापनकरी जिसका आवाहनकिया तिससे वो(धूम्रकेतु) ऐसे प्रकटभई२४अरु सारेजलाशयों ने एकमूर्त्ति स्थापनकरी तो वह (गणाध्यक्ष) इसनाम से प्रसिद्ध

अनेकप्रकारके धरतीके धारण करने में समर्थ अरु जिन्हींसे अनेक प्रकारका स्वर्गलोक नानाभेद संयुक्तभया तिन गणेश जीको हमसदा भजने नमस्कार करतेहैं ५० अरु जिनकेविषे वेदवाणी मनोसविचा-रती आलस्यभई जो जिन्होंको सदा (नेतिनेति) अर्थात् ऐसेनहीं २ ऐसे कथनकर्ताहै ऐसे उन परब्रह्मरूप चिदानंद भये गणेशजीको हम सदानमस्कारकरते अरुभजते अर्थात् तिनकी सेवाकरतेहै ५१ इसप्रकारसे श्रीगणेशपुराण उपासनाखण्डमे सर्वदेवादिस्तुति इस नामसे इक्यानवेका अध्याय हुआहै ९१॥

## बानवे का अध्याय॥

श्रीगणेशजीके नानानाम अरुउपासनाखंडकेमाहात्म्यकावर्णन॥

श्रीब्रह्माजीबोले कि वे सारे गजाननजीको नमस्कार अरु स्तुति करकेअरु गणाध्यक्षजीसे फिर बोले कि हम आजधन्य हैं १ हमारा तप धन्यहै अरुदानज्ञान अरु हमारे बडेभी धन्यहैं अरु अब हमारी दृष्टिधन्यहै जिससे गजाननजी आपको देखेहैं २ ऐसेउन्होंके अमृत बचनोंसे स्तुतियोसे संतुष्टभये गजाननजी सुनतेभये उन्होंको गंभी-रता सेवीबोले ३ कि जिस निर्गुणभी मेरे रूपको तुमसारे प्रत्यक्षही देखतेहो सोऐसास्वरूप मैने ब्रह्मा विष्णु शिवादिकोंमे किसीकोभी नहीं दिखायाहै ४मै तुम्हारी इसस्तुतिसे संतुष्टभया वरदेनेको यहां आयाहूं सो जो२तुम्हारावांछितहै सो२ तुमसारेसबमुझसेमांगो५ हे मुनीश्वर व्यासजी जब वे सारे गजाननजीसे ऐसे कहेगये तब वो जैसा२ जिस२का वांछित था सो२ सब तैसा२ही उन्होंने तिन ग-जाननजीसे मांगा६ वो असत्यपनेसे उनवरोंको मेरीचारोंमुखोसे भी कहनेकी शक्तिनहींहै तिससे ये संक्षेपसेही हमने तुमसेकहाहै७ अरु फिर गणाध्यक्षजीने कहा कि जो इसस्तोत्रको त्रिकाल तीन दिनतक जपे तो उसकासाराकार्य्य सिद्धहोगा जो कोई इस सुंदर श्लोकोंके अष्टकको आठदिनतकजपेगा अरु आठवेर चौथको तो वह आठोंसिद्धियोंको प्राप्तहोगा८।९जो दिन२मेंदश२वेर ऐसेमहीनेतक

पढ़े तो वह राजमेंबँधे पुरुषको निस्सदेह छुड़ावे१० अरु विद्या काम वाला विद्याको प्राप्तहोवे अरु पुत्रके प्रयोजनवाला सतानको प्राप्त होवे जो इकईसबेरपढे तो सारेवाञ्छितको प्राप्तहोवे ११ जो जन गजाननजी में परायण होकर परमभक्ति से इसे जपे तो गजाननजी तो ऐसे कहकर उनसबोंके देखतेही १२ ये सबकेआश्रय सुन्दरमुख वाले गजाननजी अंतर्द्धानभये अरु तब उन्होंने गजाननजीकीशुभाननाम सुन्दर मुखवालीही मूर्त्तिबनाई १३ अरु रत्न जटित भारी मदिरमें तिसे विराजमानकरी अरु तिसका उन्होंने (सुमुख) ऐसा सुन्दर विख्यात नामकिया १४ अरु सम्यक्प्रकारसे नमस्कार अरु पूजनकरके देवतानिज२स्थानकोपधारे अरु वे सारेमुनियेऔरलोग अपने सारेकामों मे परायण भये १५ तो कइयोंने तो तिसकानाम प्रकटही(एकदंत) ऐसाकिया अरु गन्धर्व किन्नरोंने और उत्तम मूर्त्ति स्थापनकरी १६ कचनके मदिरमे अनेकप्रकारसे पूजितकरके अरु (कपिलजी) ऐसा ये इनका उत्तमनाम रक्खा१७ अरु गुह्यक चारण सिद्धोंने औरही मूर्त्तिस्थापनकरी उसे वडेस्थानमे विराजमानकरके उसेपूजते अरु नमस्कार करतेभये १८ अरु उन्होंने (गजकर्ण) ऐसा उत्तम इनकानाम प्रकट अर्थवाला निकाला अरु तिसीके प्रभावसे वे विमान में विराजमान भये स्वर्गको चढ़गये१९ अरु सारेमनुष्योंने (लम्बोदर) इस नामसे मूर्त्ति स्थापन करी अरु सारे श्वापदोंने और उत्तम मूर्त्ति स्थापन करी २० अरु उसे (विकट) इसनाम से पूजनकरतेभये वनको चलेगये अरु पर्वत अरु वृक्षभी और मूर्त्ति स्थापनकर अरु उसेपूजकरके२१ अरु (विघ्ननाशन) ऐसानामकरके पृथ्वीपर स्थितभये अरु तिसीके प्रसादसे वे पर्वत अरु वृक्षविख्यात भये२२ अरुसब पक्षिगणोंने रत्नजडी सुवर्णकी मूर्त्ति स्थापनकरी अरु वो उनसे (गणाधिप)इसनामसे पूजी अरु नमस्कार कीगई२३ अरु सारेसर्पोंने एक गणनायकजीकी मूर्त्ति स्थापनकरी जिसका आवाहनकिया तिससे वो(धूम्रकेतु) ऐसे प्रकटभई२४ अरु सारेजलाशयोंने एकमूर्त्ति स्थापनकरी तो वह (गणाध्यक्ष) इसनाम से प्रसिद्ध

परम उत्सवों से पूजितभई अरु कृमिकीडे आदिकोंके समूहोंने अरु वनस्पति ओषधियोंके गणोंनेभी एकसुन्दरमूर्त्ति परमभक्तिसेस्थापित करीतो वह(भालचन्द्र)इसनामसे विख्यातभई २५।२६ अरु औरहू भी चेतनासहितजीवोंने और मूर्त्ति स्थापनकरी जो रत्नजटित मंदिर में विराजमान जो विनायकजीकी महामूर्त्ति सो भक्ति भावसे पूजा कीगई २७ तो वो गजानन इसनामसे विख्यात सबों को सबसुख देनेवालीभई सो जिन्होनेपूजी वे२ निज२ जातिकरके विख्यातहोते भये२८ अरु देवगणेशजीके प्रसादसे वेसुखी अरु तिस२ कामके पा यभये अरु न्यारे २ नामो के कथन में मेरो सामर्थ्यनहींहै २९ सार२ही लेकरके मैं सहस्रनाम किया है तिनमें भी सारहुये बारे हही कहे हैं ३० जैसे समुद्र मथने से चौदाही रत्न उत्पन्नभये ऐसे ब्रह्मन् व्यासजी ऐसे सक्षेपसेही महिमा वर्णन कियाहै ३१ इसे विस्तार से कहने को तो न शिवजी न मैं अरु न भगवान् सर्पराज अरु इन्द्रसे आदि मच्छरक पर्य्यन्त जीवोंकेमें अरु यक्ष राक्षसों में भी कोईनहीं समर्थहै ३२ तो हे सत्यवती सुत व्यासजी मुझसे तिनकी कयाही गणना कीजावे तिससे सारे कार्य्यों में गजानन जी पूजने योग्य हैं ३३ अरु जो विघ्नविनाशक देवों के देव गजानन जीको नहीं पूजता है वह बुरेमनका अर्थात् दुष्टबुद्धि चांडाल की नाई दूरही परित्यागन करना योग्य है ३४ तो व्यासजीने कहा कि यह बारहही नामोंको क्रम से मुझसे कहिये जिनके पढ़ने अरु सुननेसे सर्वनिर्विघ्नताको प्राप्तहोवे३५श्रीब्रह्माजीबोले (सुमुख) अरु (एकदन्त) (कपिल) (गजकर्णक) (लम्बोदर) अरु (विकट) (विघ्ननाश) (गणाधिप) ३६ (धूम्रकेतु) (गणाध्यक्ष) (भालचन्द्र) (गजानन) इनबारह नामो को जो पढ़ेवा सुनै ३७ विद्या आरंभमें अरु विवाहमें प्रवेशमें अरु तैसेही यात्रामें संग्राम में अरु सङ्कटमेंतो तिसकेविघ्ननहींहोताहै३८जो देवगणेशजीश्वेतवर्ण चन्द्रमा में अर्थात् श्वेतहीवर्ण वाले अरु जो प्रसन्न मुखतिन्हें मनुष्य विघ्नोंकी शांतिके लिये ध्यावे अर्थात् सब कामों में तिनका स्मरण

करें ३९ अरु करोड़कन्याओंके दान अरु करोडों यज्ञ, व्रत, अनसारे तप अरु तीर्थ, अरु यज्ञ स्थान ४० अरु सुवर्ण के सहस्रों भार अरु जितनेकी करोडोंभी दानहैं अरु जो कृच्छ्र तप्तकृच्छ्र ऐसे२ जोपरम कष्टवाले चांद्रायण व्रतहैं सो ४१ उन सहस्र नामोंके पुण्य के सोवें भागकोनहीं पहुचते जो इन्हें प्रातःकाल उठकर पवित्र होकरसाव-धानभया मनुष्य भक्तिसे पढ़ै तौ तिसनरको विघ्ननहीं होते हैं ४२ अरु तिसके सारे कार्य्य सिद्धहोवें अरु अंतमें वह मोक्षको प्राप्तहो-ताहै ४३ तिसके दर्शनसेही लोक अरु देवभी पवित्र होजाते हैं इसीसे हे मुने व्यास सूर्यमतवाले शाक्तिक शैवि वैष्णव ४४ ये सबभी बारहनामों को पढकर सब कामकरते हैं फिर गणेश मत वालेभी करें इसमें तो आश्चर्य्यही क्या है ४५ अरु इनबारहों से भी कार्य्यसिद्ध नहींहोते उच्चारण कियेबिना तिससे हे ब्रह्मन्‌बारह नहो तो एकहीको सम्यक् उच्चारणकरे ४६ अरु ओर २भी जो२दुष्ट नास्तीकोंके भी कार्य्यसिद्ध होते हैं वेभी अज्ञानसेही बीज अर्थात् ( ग )उसे उच्चारणकरके कार्य्यकरते हैं ४७ हेमुने ऐसे तुमको येनि-श्शेषसे महिमा कहाहै अरु उपासना फलभीनानाप्रकारका यथा मतिनिरूपण किया ४८ जितना हमसे विष्णुजी ने कहाथा तितना तुमको सुनादिया सोकिवेभी इस गणेशजी की उपासनाके अंतको नहीं प्राप्तभये ४९ कि तिनसे गणेशजीके नामोंका महिमा पूरा न भया भृगुजी बोले कि हे राजन् सोमकांत ऐसे हमने तुमसे अद्भुत महिमा वर्णन कियाहै ५० जो प्रसन्नभये ब्रह्माजी करके व्यासजी को निरूपण कियागया सोही उपासनाखण्ड हे नृप सोमकांतहम ने तुमसे वर्णन कियाहै ५१ जो तेरी ओर भी श्रवणकरनेकी श्रद्धाहै तोहम ओरभी वर्णनकरें हे सोमकांत जोकि गणेशजीका पाप ना-शक चरित्रहै ५२ सूतजी बोले कि हे शौनक आदि महर्षियो यह हमने गणेशजीका उपासन वृत्तांत जो नानाप्रकारोंकी ओर२ भी कथाओंसे संयुक्त सो वर्णनकिया है ५३ जो वेदव्यास मुनिनो से ब्रह्माजीने वर्णन कियाथा अरु राजा सोमकांतसे भृगुजीने कहा था

परम उत्सवों मे पूजितभई अरु कृमिकीड़े आदिकोंके समूहोंने अरु वनस्पति ओषधियोंके गणोंनेभी एकसुन्दरमूर्ति परमभक्तिसेस्थापन करीतो वह(भालचन्द्र)इसनामसे विख्यातभई २५।२६ अरु औरर भी चेतनासहितजीवोंने और मूर्ति स्थापनकरी जो रत्नजटित मंदिर में विराजमान जो विनायकजीकी महामूर्ति सो भक्ति भावसे पूजा कीगई २७ तो वो गजानन इसनामसे विख्यात सबों को सबकाम देनेवालीभई सो जिन्होंनेपूजी वे२निज२ जातिकरके विख्यातहोते भये२८ अरु देवगणेशजीके प्रसादसे वेसुखी अरु तिस२ काममें प-रायणभये अरु न्यारे २ नामो के कथन में मेरो सामर्थ्यनहींहै २६ सार२ही लेकरके ये सहस्रनाम किया है तिनमें भी सारहुये बार-हही कहे हैं ३० जैसे समुद्र मथने से चौदाही रत्न उत्पन्नभये थे हे ब्रह्मन व्यासजी ऐसे संक्षेपसेही महिमा वर्णन कियाहै ३१इसे वि-स्तार से कहने को तो न शिवजी न मैं अरु न भगवान् समर्थहैं अरु इन्द्रसे आदि मशक पर्य्यन्त जीवोकेमें अरु यक्ष राक्षसों में भी कोईनहीं समर्थहै ३२ जो हे सत्यवती सुत व्यासजी मुझसे तौतही क्याहीं गणना कीजावे तिसपसे सारे कार्य्यों में गजानन जीही पूजने योग्य है ३३ अरु जो विघ्नविनाशक देवों के देव इन गणेश जीको नहीं पूजता है वह दुरमनको अर्थात् दुष्टबुद्धि चांडाल की नाई दूरही परित्यागन करना योग्य है ३४ तो व्यासजीने पूछा कि यह बारहही नामोंको क्रम से मुझसे कहिये जिनके पढ़ने अरु सुननेसे सबनिविघ्नताको प्राप्तहोवे३५श्रीब्रह्माजीबोले कि(सुमुख) अरु ( एकदन्त ) ( कपिल ) ( गजकर्णक ) ( लम्बोदर ) अरु ( वि-कट ) ( विघ्ननाश )(गणाधिप )३६ ( धूम्रकेतु ) ( गणाध्यक्ष ) ( भाल-चन्द्र ) ( गजानन) इनबारह नामों को जो पढ़ेया सुनै३७विद्याके आरम्भमें अरु विवाहमें प्रवेशमें अरु तैसेही यात्रामें संग्राम में अरु सङ्कटमेंहो तिसकेविघ्ननहींहोताहै३८जो देवगणेशजीश्वेतवर्णवाले चन्द्रमा से अर्थात् श्वेतहीवर्ण वाले अरु जो प्रसन्न मुखहैं सम्पूर्ण विघ्नोंकी शांतिके लिये ध्यावे अर्थात् सब कामों में तिनका स्मरण

करे ३९ अरु करोडकन्याओंके दान अरु करोडों यज्ञ,व्रत, अरुसारे तप अरु तीर्थ,अरु यज्ञ स्थान ४० अरु सुवर्ण के सहस्रों भार अरु जितनेकी करोडोंभी दानहैं अरु जो कृच्छ्र तप्तकृच्छ्र ऐसे२ जोपरम कष्टवाले चान्द्रायण व्रतहैं,सो४१ उन सहस्र नामोंके पुण्य के सोलव भागकोनहीं पहुचते जो इन्हें प्रात काल उठकर पवित्र होकरसाव-धानभया मनुष्य भक्तिसे पढ़ै तौ तिसनरको विघ्ननहीं होते हैं ४२ अरु तिसके सारे कार्य्य सिद्धहोवें अरु अतमें वह मोक्षको प्राप्तहो-ताहै ४३ तिसके दर्शनसेही लोक अरु देवभी पवित्र होजाते हैं इसीसे हे मुने व्यास सूर्यमतवाले शाक्तिक शैव वैष्णव ४४ ये सबभी बारहनामों को पढ़कर सब कामकरते हैं फिर गणेश मत वालेभी करें इसमे तो आश्चर्य्यही क्या है ४५ अरु इनबारहों से भी कार्य्यसिद्ध नहींहोते उच्चारण कियेबिना तिससे हे ब्रह्मन्बारह नहो तौ एकहीको सम्यक् उच्चारणकरै ४६ अरु और २भी जो२दुष्ट नास्तीकोंके भी कार्य्यसिद्ध होते हैं वेभी अज्ञानसेही बीज अर्थात् ( ग )उसे उच्चारणकरके कार्य्यकरते हैं ४७ हेमुने ऐसे तुमको येनि-श्शेषसे महिमा कहाहै अरु उपासना फलभीनानाप्रकारका यथा मतिनिरूपण किया ४८ जितना हमसे विष्णुजी ने कहाथा तितना तुमको सुनादिया सोकिवेभी इस गणेशजी की उपासनाके अतको नहीं प्राप्तभये ४९ कि तिनसे गणेशजीके नामोंका महिमा पूरा न भया भृगुजी बोले कि हे राजन् सोमकांत ऐसे हमने तुमसे अद्भुत महिमा वर्णन कियाहै ५०जो प्रसन्नभये ब्रह्माजी करके व्यासजी को निरूपण कियागया सोही उपासनाखण्ड हे नृप सोमकांतहम ने तुमसे वर्णन कियाहै ५१ जो तेरी और भी श्रवणकरनेकी श्रद्धाहै तोहम औरभी वर्णनकरें हे सोमकांत जोकि गणेशजीका पाप ना-शक चरित्रहै ५२ सूतजी बोले कि हे शौनक आदि महर्षियो यह हमने गणेशजीका उपासन वृत्तांत जो नानाप्रकारोंकी और२ भी कथाओंसे संयुक्त सो वर्णनकिया है ५३ जो वेदव्यास मुनिजी से ब्रह्माजीने वर्णन कियाथा अरु राजा सोमकांतसे भृगुजीने कहा था

जो पापनाशक ५४ सो इसगणेशजीके उत्तम पुराणको श्रवण करै तौवोसारी आपत्तिछोडकर अरु बहुतसे भोग २ करके ५५ पुत्रपौत्र संयुक्त अरुज्ञान विज्ञानसे सहित भया गणेशजीके प्रसादसे परम मुक्तिकोप्राप्तहोवे ५६ सोकि तिसकी सैंकडोकरोड कल्पोंसे भी पुन आवृत्ति अर्थात् फिर आगमननहीं होताहै अरु जो परम भक्ति से श्रवण करावे सोभी यथोक्त फल भोगनेवाला होवाहै ५७ जोकि परम आदरसे श्रवण करते सोमकांतने पायाथा ५८ ॥ इस प्रकार से श्रीगणेशपुराण उपासनाखण्ड में श्रीब्रह्माजी व्यासजी के अरु भृगुजी सोमकांत के संवादमें श्रीगजाननजीके नामों का निरूपण इसनामसे बानवेअध्याय हुआहै ९२ ॥

उपासना विषयिक पूर्वखण्ड समाप्त हुआ।

---

श्रीगणेशायनम ॥

# अथगणेशपुराणभाषायां ॥

—*—

## उत्तरखण्ड प्रारम्भः ॥

तत्राऽपि मंगलाचरणमिदम् ॥

हेरम्बोम्बाथब्रह्माहरिपशुपतयो भास्कराद्याग्रहाये। पञ्चैतेलोकपालादशकसुगणितादिक्प्रपायेमहान्तः ॥ मेषाद्याराशयश्चाश्विमुखवरमुखाद्याश्चनक्षत्रतारा। योगाविष्कुंभकाद्यानिखिलसुरवराः पान्तुमामत्रनूनम् १ उपासनाःपूर्वखण्डे प्रोक्ताःसम्यक्समासतः। अत्रलीलाःप्रकथ्यन्ते श्रीगणेशेनयाकृताः २ क्रियतेविवृतिस्तत्रमया ज्ञेनयथामति। शुक्रदेवीसहायेन सहायेनमनीषिणाम् ३ ॥

अथ विघ्नघ्ने भाषा मां दोहा छन्द ॥

दो० प्राण समान पुराण मे प्रेर्यो जिन मनमोर।
सोजगमेंयुगयुगजियो यशतनुनवलकिशोर ४

## पहिला अध्याय ॥

रुद्रकेतु द्विजको नारदजी से उपदेश होना वर्णन कियागया ॥

मुनीश्वर बोले कि हे महा मतिमान् सूतजी आपने बहुत श्रेष्ठ प्रकारसे आख्यान वर्णनकिया अरु हमने भी उसे आदर से श्रवण किया पर हम तृप्तिको प्राप्त नहींभये हैं १ जैसे प्राणी प्रतिदिन अन्नखाताभया भी तृप्तनहींहोताहै अर्थात् क्षुधा वो नित्य२ लगती हीहै इससे आप और कोईकथा प्रसंगकहो जिससे हम तृप्तहोवें२ श्रीसूतजी बोले कि हमने उपासना खण्ड तुमसे कहा अरु अब

जो पापनाशक ५४ सो इसगणेशजीके उत्तम पुराणको श्रवण करै तोवेसारी आपत्तिछोडकर अरु बहुतसे भोग २ करके ५५ पुत्रपौत्र संयुक्त अरुज्ञान विज्ञानसे सहित भया गणेशजीके प्रसादसे परम मुक्तिकोप्राप्तहोवे५६ सोकि तिसकी सैकडोंकरोड कल्पोंसे भी पुन आवृत्ति अर्थात् फिर आगमननहीं होताहै अरु जो परम भक्ति से श्रवण करावे सोभी यथोक्त फल भोगनेवाला होताहै ५७ जोकि परम आदरसे श्रवण करते सोमकांतने पायाथा ५८॥ इस प्रकार से श्रीगणेशपुराण उपासनाखण्ड में श्रीब्रह्माजी व्यासजी के अरु भृगुजी सोमकांत के संवादमें श्रीगजाननजीके नामों का निरूपण इसनामसे बानवेअध्याय हुआहै ९२ ॥

उपासना विषयिक पूर्वखण्ड समाप्त हुआ।

अरु दुष्टोंके हटानेमें समर्थ थे १५ सो हे मुनि व्यासजी तुमगणेश जीकी कथा के आश्रय जो उपाख्यान तिसे श्रवण करो जो श्रवण सेही सबकाम फलदाता विष्टरश्रवा अर्थात् विष्णुजीसे कहा गया है १६ विष्णुजी बोले कि गणेशजी युगयुग में भिन्न २ नामोवाले भिन्न वाहन अरु भिन्न कर्म भिन्न गुणवाले अरु भिन्न २ ही दैत्यों को मारनेवाले भये हैं १७ तो सतयुगमें तो सिंहपर सवार दश भुजाधारी तेजस्वरूपी बडे शरीरवाले सबको वरदायी अरु स्वतंत्र (विनायकजी) इसनामसे गणेशजी भये १८ अरु वेही त्रेतायुग में मोरपर चढ़े छ भुज अरु अर्जुनवृक्ष के जैसी छविवाले अर्थात् शुक्ल वर्ण अरु (मयूरेश्वर) इसनाम से तीनोभुवनो में विख्यात गणेशजी होतेभये १९ अरु ये गणेशजी द्वापरयुग में लालवर्ण मूषक वाहन चतुर्भुज अरु सुर नर वरोंसे पूजित (गजानन) इस नामसे प्रसिद्ध भये हैं २० अरुकलियुगमें वही धूम्रवर्ण घोडेपरसवार दोभुजोंवाले अरु (धूम्रकेतु) ऐसे विख्यात म्लेच्छोंकी सेनाओंको नाशकरनेवाले भये २१ सो हे मुने व्यास वे गणेशजी जिस २ दैत्यको हन्तेभये सो सो सब अब मैं कहताहूं कि अंग देश के एकनगर में रुद्रकेतु ब्राह्मण होता भया २२ जो रुद्रकेतु सब शास्त्रार्थके तत्त्वको जानने वाला अरु वेदवेदांग पारगामी अरु समान चित्त अरु अग्निहोत्री अरु देव,गऊ,ब्राह्मणोंका पालक २३ अरु नित्यही ईश्वरका उपासक अरु सारेशास्त्रोंमें कुशल अरु जिसकी (शारदानाम) से पत्नी भई जो रूप चतुराई से शोभायमान २४ तिसके जैसी न तो कोई अप्सराओंमे न आठो नायकोमें जिसके मुखकी छविसे हारा बेचारा चन्द्रमा चिन्ता करके क्षयको प्राप्त होता अर्थात् प्रति दिन घटता रहताहै २५ जो अनेक सुन्दर अलंकारोंसे भूतलको प्रकाश कररही जैसे तारागणों से आकाश मण्डल शोभायमान होवे २६ ऐसी वो शारदानाम शरदीके कमलसे नेत्रवाली शारदा शरदऋतु के महीने में जो शरदके चन्द्रमासे सुन्दर शोभायमान ऐसे समय में वो गर्भ वाली होतीभई २७ तो तिसके शरीरके तेजसे कुछभी न जानपड़ा

क्रीड़ाकाण्ड अर्थात् लीलाखण्ड वर्णन करतेहैं जैसे श्रीगणेशजी ने नानादैत्यों का विशेष से नाश किया है ३ अरु साधु ब्राह्मण गौवो का पालनभी कियाहै सो मैं परम आदरसे कहवाहूंगा तुमनिश्चल चित्तसे श्रवणकरो ४ मुनिबोले कि जितने २ यहपुराण कहाजाता है तितने २ ही सुननेकी इच्छा बढतीजातीहै तिससे तिसकथाको आप सम्यक्कथनकरो जिससे सबलोक इससंसार समुद्रसेशीघ्रही तिरके मोक्षको प्राप्तहोजावें ५ श्रीसूतजी बोले किजो ब्रह्माजीने अमिततेजस्वी व्यासजीसेकहाअरु भृगुजीनेसोमकान्तसेकहाहै सोही सवाद में तुमसेवर्णनकरताहूं ६ व्यासजीनेपूछा किहेप्रभोपद्मयोने ब्रह्माजी आप शुभ गणेशजी के चरित्रको कहो कि जिस २ रूपमें विराजमानहोकर विभुगणेशजी जो २ चरित्र करते भये ७ सो हे ब्रह्मन् कृपावान् आप मेरे वचनसे अवश्य वर्णनकरो मैं इस उपासनाखंडको सुनकरभी तृप्त न हुआ न होताहूं ८ सो कि जिस २ अवतारसे विकटनाम गणेशजी जिस २महादुष्ट दैत्यको हततेभये सो २ उनका कर्म आप कहने को योग्य हो ९ अरु तिनका बाल चरित्र अरुनानाविधिकी लीलाभी वर्णनकरो आपके मुखारविन्दसे श्रवणकरके मेरामन परम आनन्दको प्राप्त होगा १० कमलासन ब्रह्माजी नाना विधिके प्रश्नोंको सुनकरके पूछरहे व्यासजीके अर्थ नानाविधिकीसुन्दरकथाओंकोकथनकरतेभये ११ श्रीब्रह्माजीबोलेहे हे आनन्दकर्त्ताव्यासजी तुमनेअच्छापूछाहैहेप्रभोआदरसेश्रोताके श्रवण करनेसेवक्ताकीभोप्रीतिबढ़तीहै१२इससेपुण्यपणवालेतुमको मुझसेअबाच्य अर्थात्किसीकोनकहनेयोग्यभी कहनाहोगा जैसेकि वक्ता की शक्ति श्रोता में बडीभारीहोतीहै तिससे कहाजावे अर्थात् तुम जो श्रद्धासे श्रवणकरतेहो तो मैं अवश्यही वर्णन करूंगा १३ सो अब मैं तुमसे श्रीगणेशजीका सम्पूर्ण चरित्र वर्णन करूंगा कि जो प्रभु नाना अवतारों को धारणकरके पृथिवी के भारको उतारते भये १४ सोकि नाना विधि के दैत्योंको हतकरके देवोंको निज २ स्थानोंमें स्थापन करतेभये जो गणेशजी साधुवों के पालने में रत

अरु दुष्टोंके हटानेमें समर्थ थे १५ सो हे मुनि व्यासजी तुमगणेश जीकी कथा के आश्रय जो उपाख्यान तिसे श्रवण करो जो श्रवण सेंही सबकाम फलदाता विष्टरश्रवा अर्थात् विष्णुजीसे कहा गया है १६ विष्णुजी बोले कि गणेशजी युगयुग में भिन्न २ नामोवाले भिन्न वाहन अरु भिन्न कर्म भिन्न गुणवाले अरु भिन्न २ ही दैत्यों को मारनेवाले भये हैं १७ तो सतयुगमें तो सिंहपर सवार दश भुजाधारी तेजस्वरूपी बडे शरीरवाले सबको वरदायी अरु स्वतंत्र (विनायकजी) इसनामसे गणेशजी भये १८ अरु वेही त्रेतायुग में मोरपर चढ़े छःभुज अरु अर्जुनवृक्ष के जैसी छविवाले अर्थात् शुक्ल वर्ण अरु (मयूरेश्वर) इसनाम से तीनोभुवनो में विख्यात गणेशजी होतेभये १६ अरु ये गणेशजी द्वापरयुग में लालवर्ण मूषक वाहन चतुर्भुज अरु सुर नर वरोसे पूजित (गजानन) इस नामसे प्रसिद्ध भये हैं २० अरु कलियुगमें वही धूम्रवर्ण घोडेपरसवार दोभुजोवाले अरु (धूम्रकेतु) ऐसे विख्यात म्लेच्छोकी सेनाओंको नाशकरनेवाले भये २१ सो हे मुने व्यास वे गणेशजी जिस २ दैत्यको हन्तेभये सो सो सब अब मैं कहताहू कि अग देश के एकनगर में रुद्रकेतु ब्राह्मण होता भया २२ जो रुद्रकेतु सब शास्त्रार्थके तत्वको जानने वाला अरु वेदवेदाग पारगामी अरु समान चित्त अरु अग्निहोत्री अरु देव,गऊ,ब्राह्मणोका पालक २३ अरु नित्यही ईश्वरका उपा- सक अरु सारेशास्त्रोंमें कुशल अरु जिसकी (शारदानाम) से पत्नी भई जो रूप चतुराई से शोभायमान २४ तिसके जैसी न तो कोई अप्सराओंमें न आठो नायकोमें जिसके मुखकी छविसे हारा बेचारा चन्द्रमा चिन्ता करके क्षयको प्राप्त होता अर्थात् प्रति दिन घटता रहताहै २५ जो अनेक सुन्दर अलकारोसे भूतलको प्रकाश कररही जैसे तारागणों से आकाश मण्डल शोभायमान होवे २६ ऐसी वो शारदानाम शरदीके कमलसे नेत्रवाली शारदा शरदऋतु के महीने में जो शरदके चन्द्रमासे सुन्दर शोभायमान ऐसे समय में वो गर्भ वाली होतीभई २७ तो तिसके शरीरके तेजसे जानपड़ा

और वो रुद्रकेतु तिसकी गर्भवांछा अर्थात् भोजनों को पूर्ण करता रहा जो २ कि वो पतिव्रता कामना करती भई २८ ऐसे वो नवें महीनेमें जोडलेदो पुत्र उत्पन्न करतीभई जो अत्यंतही प्रकाशवाले अरु मनको बधानेवाले वे दोनों उनदोनोंकेमनकेसन्मोदकभये २६ अरु जो गोडोंतक भुजोंवाले अर्थात् दीर्घबाहु अरु दृहन्नेत्रों वाले ऐसे इन्हेंदेखकर पितावोला कि अब मैं ऋणरहित भया अरु अब मेरातप धन्यभया ३० अरु वशभीधन्यहै जन्मधन्यहै जो मैंने पुत्र देखेहैं फिर उसने अर्घआदि उपचारों से पहिले गणेशजी को पूज द्विजश्रेष्ठोंको पूजितकिये ३१ अरु तिनसे स्वस्तिवाचन करातामया अरु षोडश मातृकाओं का पूजन पूर्व में जिसके ऐसा नान्दी श्राद्ध करके ब्राह्मणों सहित तिनका जातकर्म करवाभया ३२ अरुभक्ति से द्विजों को पूजकर अनेक से दानदेता भया अरु वस्त्र, रत्न, धन आदिकोंसे प्यारोंका सन्मान करवाभया ३३ अरु नानाबाजों के शब्दोंसे घर घरमें शक्कर अरु ताम्बूल वँटवाता भया जो पुत्रों के जन्मसे परम आनन्दको प्राप्त होरहा रुद्रकेतु ३४ जैसे ध्यान में परायणयोगी उत्तम श्रेष्ठवस्तु पायके प्रसन्नहो फिर दशदिन बीते उसने ब्राह्मणोंको बुलाकर३५ अरु तिन्हें परम भक्ति से पूजकरके ज्योतिषशास्त्रवेत्ता तिन ब्राह्मणोंसे पूछताभयाकि हेद्विजश्रेष्ठो इनका नामक्या कर्त्तव्यहै३६ सो आप भूत भविष्यतके ज्ञानसे विचारकर मुझसे कहो तो वे समाधिध्यानसे विचारके बोले कि ( देवान्तक ) अरु ( नरान्तक ) ये इनकेनाम यथानुकूल हमारे मानेतु है यहसुन कर वो द्विजभक्तिमें परायण रुद्रकेतु उनकावचन सुनकर ३७।३८ अपने शास्त्रके अनुकूल तिनके तैसेही नाम रखताभया अरुब्राह्मणों को सब नगरवालोंकोभी भोजनकराता भया ३६ तब तो वे सुमेरु अरु मन्दराचलके समान वलसे वधे जैसे जलनिकट वधे ताड़वृक्ष तथा बांसबधेहों तो जहां २ यह सहजहीसे पैररखते तो पातालमें भीस्थित शेषनी के शिर नम्रहोतामया ४०।४१ अरु सूर्य मण्डल उनलड़केभयोंके शिरसे लगाहुआहो दीखताथा ऐसेही वे दोनों तिन

मातापिताओंको अत्यवहीकौतुक दिखाते४२तो कभीकबिनकारण-
ही नारदजी उस रुद्रकेतुकेघरआये वो उनवालकोंकी कीर्तिसुनकरके
तिन्हें आश्चर्य्य से उठाकर ४३ अरु मस्तक चूम गोद में बिठाकर
अरु तिनके मा वापोंमे श्रीनारदजीबोले कि मैं इन पुत्रोंकी सुन्दर
आश्चर्य्यरूप कीर्ति सुनकर आयाहू ४४ अरु आगे इनकी औरभी
अत्यंत आश्चर्य्य कीर्ति होवेगी सो हे महामुने तुम्हारा वडाभाग्य
जो ऐसे पुत्रपाये हैं ४५ जो इन्हें देखतेही और पुरुषभी हर्ष को
प्राप्तहोताहै तो निज जनको तो क्याही बातहै वो रुद्रकेतु नारदजी
करके कहे ऐसे सुन्दर वचन को श्रवण करके ४६ वे दोनो माता
पिता मुनिनारदजीको नमस्कार करके वोले कि आपके प्रसाद से
इनपुत्रोंकी भले प्रकार बहुत आयुहोवे ४७ अरु जैसे ये अत्यवल
वाले लोकमें विख्यात सर्ववेत्ता शत्रुवोंको दंडदायकहों आपतैसेही
अनुग्रहकरो ४८ ब्रह्माबोले वे नारदजी रुद्रकेतु शारदा के पुत्रोंकी
ऐसी भक्ति देखकर के उनदोनोंको पाच अक्षरोंका महामंत्र उपदेश
करते भये ४९ बोले कि हेपुत्रो इस महाविद्या से तुमकाम के शत्रु
शिवजीको प्रसन्नकरो ऐसे कहके इनके मस्तक पर अभय हाथधर
कर अरु अनुष्ठान बतातेभये ५० महामुनि नारदजी उसरुद्रकेतुसे
ऐसे कहकर हे ब्रह्मन् व्यासजी दिव्यदर्शन वाले अन्तर्द्धान भये ५१
तब तो मुनि नारदजी के अन्तर्द्धान भये मा बापों से कहने लगे
कि हमें अनुष्ठान के लिये आप आज्ञादेवो इस प्रकारसे श्रीगणेश
पुराण उत्तरखण्ड में नारदजी का उपदेश इसनाम से प्रथम अ-
ध्यायहुआ ॥ १ ॥

## दूसरा अध्याय ॥

नरांतक सुरांतक दोनोंकी शिवजी का वर्णन होना ॥

व्यासजीने पूछा कि हेब्रह्माजी फिर उन्होंने अनुष्ठानकिया सो
सब बिस्तारसे आदर सहित पूछने मुझसे वर्णनकरो१ श्रीब्रह्माजी
बोले कि हे व्यास तुमने अच्छा पूछा मैं अब सबतुमसे कहूगा कि

देवांतक नरांतकदोनों जैसे अनुष्ठान करतेभये२ सो कि वे दोनों मा
बापोंकीआज्ञालेकर गहनवनकोगये जो वननानावृक्षबेलोंसे व्याप्त
अरु जहा पवनकी भी गम्यनहींथी३ अरु जो वापी सरोवर सहित
पुष्प पत्रोंसे शोभायमान अरु भारीवन पर्वत नानापत्थरोंवाला
४ वो ये दोनों तहा स्थितभये महातप प्रारभ करते भये वे एक
अंगुष्ठ करके निश्चल चित्तसे तहांबैठे ५ जो नारदजीसे कही शुभ
पंचाक्षर विद्याको जपरहे अरुदेव शंकरजीकोध्याते हजार वर्षतक६
जो निराहार पवनभोजी दोसहस्र वर्षतक अरु वे एक सहस्रवर्ष
पके पत्रही खातेभये ७ ऐसेही उनको जपते२ दशसहस्र वर्षबीते
जब उनका भारीतपवधा तबतो उनके तेजसे ८ सूर्यभी मंदकिरण
वाला होगया जो वे भस्मरमेशरीर अरु व्याघ्र चर्म गजचर्म रुद्राक्ष
माला इनको धारण करते ९ शंभुजीको त्र्याकाल में पत्र पुष्पोंसे
पूजते तो हे तात व्यासजी तिसतपोवनमें तिनके अद्भुत तेज करके
१० जातिसे स्वाभाविक वैरवालेभी सिंह गजादिक वैररहितहो-
गये ऐसे उनके तपसे प्रसन्न भये पंचमुख त्रिनेत्र शिवजी ११ जो
दशभुज पार्वती वामाग जिनके व्याघ्र गजचर्म त्रिशूलधारी अरु
शिरपर गंगाजीकोधरते अरुदहिनेहाथमें डमरूको धारणकरते१२
नागोंकेहार पहिरे रुण्डमाल से सजागल जिनका बैलपै चढ़े नील
कंठ कांतिसे प्रकाशितकिया आकाश जिन्होंने १३ नानाभूषणों
से संयुक्त श्वेतशरीरी चन्द्रशेखर तो वे दोनों ऐसे इनदेव शिवजीको
देखकरके उत्तम आनदको प्राप्तभये१४ तो वह नाचे फिर साष्टांग
प्रणाम करतेभये अरु बांधा अंजलि सम्पुट जिन्होंने ऐसे वे दोनों
उनदेव शिवजीको ऐसेबोले १५ हेदेव हमारे मा बाप धन्यहैं अरु
जन्म नेत्र तपभी धन्य हैं अरु कुल देह पै भी धन्य हैं जिस कारण
से आप महेश्वरजी देखेगयेहो १६ जो आप वेदांत अगोचरअर्थात्
ग्रहण नहीं किये जावो अरु अगम्य अर्थात् वेदांतों की जहां पहुँच
नहीं अरु वाणी जिनसे उलट लौटआई अर्थात् कहनसकी अरु
जहां शास्त्रकों अरु आगम [illegible] अपहोरहे १७ अरु मैं

स्तुति करनेको सहस्र शिरवाले शेषजी अरु सनकादि मुनि ये भी समर्थ नहीं हैं अरु सब जगत्के कर्त्ता रक्षक संहारक अर्थात् ब्रह्मा विष्णु महेशयेभी समर्थ नहीं हैं१८ अरु जो आप रकनाम तुच्छजन को राजाकरो अरु राजाको रंककरो अरुसर्प्पको बाजुबंधकरो अरु भुजबंधको सर्पकरो मरेको जीताकरो अरु जीतेको माराकरो१६ अरु जो निर्द्धन को धनयुक्तकरो अरु धनीको अधनीकरो तब वे शिवजी ऐसी उनकी वाणीको श्रवण करके उमापतिजीबोले २० अच्छा २ मैंने तुम्हारा अमृतसा वचन सुना है अरु मैं वृषभ पर चढा उमा से सहित तुम्हारे तपसे प्रसन्न भयाहूं सो मैं तुम्हारी भक्ति निष्ठासे प्रसन्नभयाआयाहूंसो तुम अवसवमनचाहे वरोंकोमांगो२१श्रीब्रह्मा जीबोले कि अघकासुर के शत्रु शिवजीके ऐसे वचन को सुनकर वे दोनो २२ देवांतक नरांतक हर्षसे गद्गदवाणी करके कहतेभये कि हेदेवेश जगदीश्वर सबके ईश जो आप प्रसन्न भयेहो २३ जो आप से वरदेने योग्य हैं अरु जो हम आपसे अनुग्रह कियेगये हैं तो हमारी देव मनुष्य इन्द्र यक्ष राक्षस पिशाच से २४ अरु ग्रह नक्षत्र भूतोसे दानव अरु असुरों से मनुष्य सर्प गंधर्व अप्सरा किन्नरों से भी अरु सारेशस्त्र अस्त्रोंसे अरु वनवासी ग्रामवाले पशु आदिकोंसे मृत्युकभी नहींहोवे अरु न दिन रात्रि में कृमि कीट पतंग आदिकों से हमारी मृत्युहोवे२५ ।२६ हेजगदीश्वर आपके प्रसादसे हमारी इतनो से मृत्युनहोवे अरुहमको त्रिलोकीकाराज्य अरु निज चरण भक्तिभीदेवो२७ब्रह्मावोले कि तिनके तपसे प्रसन्न शिवजी तिनके सारेवरोंको श्रवणकरके निजभक्तोंके कल्पवृक्ष त्रिशूलधारी शिवजी बोले कि जो२ जैसे२ तुमनेचाहाहै सो२सवतैसे तैसही होवेगा २८ कि अभय अरु सबसे न मरना अरु त्रिलोकी मे राजा तुम प्राप्तहोवोगे अरु तुमसे यमभी भयको प्राप्तहोवेगा ऐसेकह शिवजी तिनके शिरपर अपना अभय हस्तकमल धरते भये २६।३०ऐसे वे शिव जीसे सारे कामों को प्राप्तहोकर अरु उनसे आज्ञा लेकर शिवजीके अंतर्द्धानभये निजघरको आतेभये३१ उन्हें परिक्रमा करके प्रण

अरु पूजनकरके वो हर्षसे माता पिताओंको देखकर अत्यंत हर्षको प्राप्त दोनों नम्रहोतेभये३२ तो मा बापोंसे स्पर्शकरके अपना वृत्तांत कहतेभये वो पिता उनका मस्तक सूघकर उनसे हर्षसे कहने लगा ३३ कि तुमको सुन्दरवरकी प्राप्तिसे अरु शिवजीके दर्शनसे नगर अरुकुलपवित्रभये अरु सुन्दर महाभारी यश इकट्ठाभया है ३४ हे पुत्रो यह तुम्हारा वृत्तांतसुनतेही मेरेसबअंग शीतलहोगये अहमेरी अमृत पानसे भी परम अर्थात् अधिक तृप्ती होगईहै ३५ फिर तो मावासे उबटना किये नानाप्रकारका सुन्दर अन्नभोजन करतेभये सो कि पिताकेसाथ अरुवेदशास्त्र कुशल ब्राह्मणोंकेसाथ३६ फिर वो माता उन दोपुत्रोंको नानाप्रकारके अलंकार भूषणों से सजावती भई अरु ब्राह्मणों को भी दानदे तिनसे बहुत अशीश लेकर अरु प्रणामकरके तिन्हें बिदाकरतीभई अरु वे दोनोंपुत्र सुखसे उसरात्रि को बितातेभये ३७ इतिश्री गणेश पुराण उत्तर खण्ड में शिवजीसे वरहोना इस नामसे दूसरा अध्याय भयाहै ॥

## तीसरा अध्याय ॥

दोनों द्विजपुत्रोंका इन्द्रसे युद्धहोना वर्णन ॥

श्रीब्रह्माजी बोले कि फिर वे प्रात कालही उठ करके गुरुजीको ध्याय मनायकरके अरु सारे देवताओं को नमस्कार करके नैर्ऋत्य दिशाको चलेगये१तहां मलमूत्र त्यागके अरुदंत जीभको शुद्धकरके अरु न्हायके सन्ध्योपासनकरके फिर वेदोनों निज इष्टदेवोंको पूजते भये२ अरु औरर भी ब्राह्मणोंको भक्तिसे पूजकर धन वस्त्र देतेभये अरु कांसेके पात्र में स्थित घृत अर्थात् छाया पात्रको अवलोकन करके उसे ब्राह्मणको देतेभये ३ जिसमें दक्षिणा गिरीभई फिर निर्मल दर्पण देखकरके अरु सुन्दर वस्त्र पहिरके वे दोनों विचारकरते भये४ तो पहिले बड़ा अर्थात् सुरांतकबोला कि मैंतो शिवजीके वरदानसे स्वर्गके लोकोंको जीतूंगा अरु तिन्हीं शिवजीके प्रसाद से सुन्दरपुलोक अरुपाताललोकको विजयकर५ब्रह्माजीबोलेकि ऐसे पि

निश्चयकर अरु शुभदिनदेखकर एकतो स्वर्गलोक को गया जोवेग
में वायुके समान था ६ तो वो अमरावतीको गया अरु तहांके वन
उपवन तोड़डाले अरु ये पराक्रमी कमर बांधकर इन्द्रके अगाडी
स्थितभया ७ तो तहां दोडते देवताओंका महाभारी शब्दभया कि
ये कोनहैं२ ये कैसे इन्द्रके सन्मुख आयाहै८ इसमनुष्यको दूरकरो
याद्दृढ़बांधो अरु मारो ऐसे वे भागते२ उसकरकेसारे निकालेगये९
वेगसे उड२केअरु फिर पड़२कर तो उनके उड़ान से स्त्रियोंके गर्भ
गिरपडे अरु वृक्षभी उखडे१० अरुसारी पृथ्वी कांपउठी जो पर्वत
वन अरु खान इनसे सहित थी अरु तिनके शरीरके तेजसे वेसारे
सुरश्रेष्ठ काले२होगये ११ जैसे रोगसे जीवागया पुरुष झटही कु-
वर्णपनेको प्राप्तहोता है तैसेही सारे देवता विसके दर्शनसे विवर्ण
पनेको प्राप्तभये१२अरु हेमुने व्यासजी तबतो इन्द्रभी विवर्ण भया
व्याकुलहोगया अरुकई दशोदिशोंको चलेगये अरु कईयुद्धकोतयार
भये १३ कई जो अति धीरजता रहित थे सो सुरोंमे निकृष्ट उसके
शरणभी होगये फिर तो वज्रहाथमेंलिये इन्द्र चारदांतवाले ऐरावत
हस्तीपरे सवारभया १४अरु महाघोर गर्जनाकर्त्ताभया तोत्रिलोक
कम्पितहोताभया अरु खिचेभये उनसुरश्रेष्ठोंको बोला कि क्यादेखते
हो१५जितनेमे ये असुरआये तितनेमेंहीं तुम्हारापुरुषार्थ कहांजाता
रहा तब तो वे संग्रामकेलिये उद्योगकिये अगाडी२ चलतेभये १६
तो देवांतक तिन देवताओं को संग्रामको चाववाले देखकर इन्द्रसे
बोला कि हे इन्द्र तू किसलिये खेदको प्राप्तहोताहै मेरे वरोंको तो
विचारले१७ सोकि यमराजभी भयभीतभया भागताभया अरु मैं
शंकरजीकी आज्ञासे तिनकेके समान समझताहूं १८ अरु ये सारे
देवतो तेरे दृष्टिगोचरहैं सो मेरेसासछोडनेसे अभी भागजातेहैं इस
से शक तुम मेरावचनसुन अरु समझानेसेही मुझे अपने सारेस्थान
देदे अरु जहां कहीं जारहु नहीं तो सबको तजके वृथाही तूमृत्युको
प्राप्तहोगा १९ । २० अरु हे देवतेन्द्र तू (देवांतक) अर्थात् देवोंका
नाश करनेवाला ऐसे इस मेरेनाम को तू कैसे नहीं जानताहै ब्रह्मा

अरु पूजकरके वो हर्षसे माता पिताओंको देखकर अत्यंत हर्षको प्राप्त दोनो नम्रहोतेभये३२ तो मा बापोंसे स्पर्शकरकेअपना वृत्तांत कहतेभये वो पिता उनका मस्तक सूंघकर उनसे हर्षसे कहने लगा ३३ कि तुमको सुन्दरवरकी प्राप्तिसे अरु शिवजीके दर्शनसे जन्म अरुकुलपवित्रभये अरु सुन्दर महाभारी यश इकट्ठाभया है ३४ हे पुत्रो यह तुम्हारा वृत्तांतसुनतेही मेरेसबअंग शीतलहोगये अरुमेरी अमृत पानसे भी परम अर्थात् अधिक तृप्ती होगईहै ३५ फिर तो मातासे उबटना किये नानाप्रकारका सुन्दर अन्नभोजन करतेभये सो कि पिताकेसाथ अरुवेदशास्त्र कुशल ब्राह्मणोंकेसाथ३६ फिर वो माता उन दोपुत्रोंको नानाप्रकारके अलंकार भूषणो से सजावती भई अरु ब्राह्मणों को भी दानदे तिनसे बहुत अशीश लेकर अरु प्रणामकरके तिन्हे विदाकरतीभई अरु वे दोनोंपुत्र सुखसे उसरात्रि को बितातेभये ३७ इतिश्री गणेश पुराण उत्तर खण्ड में शिवजीसे वरहोना इस नामसे दूसरा अध्याय भयाहै ॥

## तीसरा अध्याय ॥

दोनों द्विजपुत्रोंका इन्द्रसे युद्धहोना वर्णन ॥

श्रीब्रह्माजी बोले कि फिर वे प्रात कालही उठ करके गुरुजीको ध्याय मनायकरके अरु सारे देवताओं को नमस्कार करके नैऋत्य दिशाको चलेगये१तहां मलमूत्र त्यागके अरुदंतजीभको शुद्धकरके अरु न्हायके सन्ध्योपासनकरके फिर येदोनों निज इष्टदेवोंको पूजते भये२ अरुओर२ भी ब्राह्मणोंको भक्तिसे पूजकर धन वस्त्र देतेभये अरु कांसेके पात्र में स्थित घृत अर्थात् छाया पात्रको अवलोकन करके उसे ब्राह्मणको देतेभये ३ जिसमें दक्षिणा गिरीभई फिर निर्मल दर्पण देखकरके अरु सुन्दर वस्त्र पहिरके वे दोनों विचारकरते भये४ तो पहिले वडा अर्थात् सुरांतकबोला कि मैंतो शिवजीके परदानसे स्वर्गके लोकोंको जीतूंगा अरु तिन्हीं शिवजीके प्रसाद से तुममृत्युलोक अरुपातालछोकको विजयकर५ब्रह्माजीबोले कि ऐसे वे

निश्चयकर अरु शुभदिनदेखकर एकतो स्वर्गलोक को गया जोवेग में वायुके समान था ६ तो वो अमरावतीको गया अरु तहांके वन उपवन तोड़डाले अरु ये पराक्रमी कमर बांधकर इन्द्रके अगाड़ी स्थितभया ७ तो तहां दौडते देवताओंका महाभारी शब्दभया कि ये कौनहैं२ ये कैसे इन्द्रके सन्मुख आयाहै८ इसमनुष्यको दूरकरो याद्दढ़बांधो अरु मारो ऐसे वे भागते२ उसकरकेसारे निकालेगये६ वेगसे उड२केअरु फिर पड२कर तो उनके उड़ान से स्त्रियोंके गर्भ गिरपडे अरु वृक्षभी उखडे१० अरुसारी पृथ्वी कापउठी जो पर्वत वन अरु खान इनसे सहित थी अरु तिनके शरीरके तेजसे वेसारे सुरश्रेष्ठ काले२होगये ११ जैसे रोगसे जीतागया पुरुष झटही कुवर्णपनेको प्राप्तहोता है तैसेही सारे देवता विसके दर्शनसे विवर्ण पनेको प्राप्तभये१२अरु हेमुने व्यासजी तबतो इन्द्रभी विवर्ण भया व्याकुलहोगया अरुकई दशो दिशोंको चलेगये अरु कईयुद्धकोतयार भये १३ कई जो अति धीरजता रहित थे सो सुरोंमे निकृष्ट उसके शरणभी होगये फिर तो वज्रहाथमेंलिये इन्द्र चारदांतवाले ऐरावत हस्तीपरे सवारभया १४अरु महाघोर गर्जनाकर्त्ताभया तोत्रिलोक कंपितहोताभया अरु खिन्नभये उनसुरश्रेष्ठोंको बोला कि क्यादेखते हो१५जितनेमे ये असुरआये तितनेमेंही तुम्हारापुरुषार्थ कहांजाता रहा तब तो वे संग्रामकेलिये उद्योगकिये अगाड़ी२ चलतेभये १६ तो देवांतक तिन देवताओं को संग्रामको चाववाले देखकर इन्द्रसे बोला कि हे इन्द्र तू किसलिये खेदको प्राप्तहोताहै मेरे वरोंको तो विचारले१७ सोकि यमराजभी भयभीतभया भागताभया अरु मैं शंकरजीकी आज्ञासे तिनकेके समान समझताहूं १८ अरु ये सारे देवजो तेरे दृष्टिगोचरहैं सो मेरेत्रासछोड़नेसे अभी भागजातेहैं इस से शक्र तुम मेरावचनसुन अरु समझानेसेही मुझे अपने सारेस्थान देदे अरु जहां कहीं जारहु नहीं तो सबको तजके वृथाही तुमृत्युको प्राप्तहोगा १६ । २० अरु हे देवनेन्द्र तू (देवांतक) अर्थात् देवोंका नाश करनेवाला ऐसे इस मेरेनाम को तू कैसे नहीं जानताहै अथ

बोले ऐसा उसका वचनसुन इन्द्रका हृदय भिन्नभया२१ अरु इंद्रके मुखसे प्रचण्ड अग्नि निकला जैसे अत्यंत तपेतेलमें जल डालनेसे भभकाहोवे २२ फिर तो क्रोधभरा इन्द्र उसेबोला कि तेरे सरीखे कितने२ही दानवोंको मैंने नहीं मारेहैं२३ अब हे खोटे असुर तू वर के गर्वसे यहांचलाआयाहै सो तू अवश्यवज्रकेपातसेहता धरतीपर गिरेगा२४पर तेरेमें ये अन्यपदहै प्रधान जिसमें ऐसा अर्थात् सुरों काहै अंतनामनाश जिससे ऐसा बहुव्रीहिसमास तेरेनाममें महार्थ झीहै फिर तो इन्द्रने तिसे दृढमुष्टिकरके वज्रसे मारताभया२५ तो तिसवज्रकेही सौटूकहोगिरे जैसे कच्चा बरतन छुटके फूटजावे अरु छिदेहैं रोम जिनके ऐसा सुरांतक संग्राममें न व्याकुल अर्थात् सावधानभया ठहरगया २६ तबतो इसनेभी सुरसत्तम इन्द्रके मुष्ठीसे पीठमेंप्रहारकी तिसीसे इन्द्रपृथ्वीपेगिरा जैसे वायुसेहता वृक्षगिरे २७जोही उसके पुरुषार्थको समझकर वलसूदनइन्द्र पलायनहुआ अर्थात्भागा अरु ये तिसकेपिछाडी दौड़ा जैसे सिंह मृगसमूहोंपर झपटे२८तो वो घोरनिजमुखफैलाकरके भागतेभये इन्द्रसेबोला कि क्या अब तू भागताहै वो तेरी अर्थात् टेढ़ी२बतलावन कहांगई२६ हे इन्द्र तूसारे देवगणोंको साथलेकरके संमुखहोजा क्यों श्रेष्ठ शूरवीर पीठदिये भागतेको नहींमारताहै ३० ऐसेकह आपही उसके आगेहोकर उन सुरोंको मारनेलगा सोकि मुखपर चपेट लगाकर विन प्राणभये उनको गिराताभया३१अरु फिर एक२को फिराकर धरतीपर फटकारताभया अरु कइयोंकोलातसेमुष्टिसे अरुकइयोंको कोंहनीकी मारसे प्रहारतेभये३२ अरु कंठ पकड़कर प्राणघातजैसे और सुरोंकोघसीटताभया तो कइयोंकेतोघुटनेकटगये अरुकइयोंके भुजकटगिरे किसीके दोनो गोड़ेकटे तिन्हें भी दूरफेंकताभया ३३ तो कईक तो देवता ऊपरको मुखकिये अरु कईसुर नीचामुख किये पड़े अरु कई मुनीश्वर जानेको मुखका प्रहार करते भये ३४ अरु कईक तर्कना करतेभये दुःखित मनसे कि जगदीश्वर ने अकारण हीये प्रलयका प्रारम्भ कियाहै क्या ३५ तो सारेसुर कटे पड़े जैसे

सिहसे दवाये गजहो फिर तौ जीतनेवाला सुरांतक आप गरजना करताभया ३६ जैसे मेघो के गर्जने से मयूर मण्डली गर्जती होवे भास्कर सूर्य्यजी अपनी भास्करी नामछायाको तेजके अत्यत दूर चलेगये ३७ अरु सारेदेव पलायन होतेभये निज २ स्थानो को छोडकर फिर तौ आप निश्चल चित्तसे इन्द्रके स्थान में स्थित होता भया ३८ तवतौ सारेसुर हिमालय के उत्तम गहरे वनको चलेगये कदमूल फल खातेभये अरु दुःखसे दिन विताते भये ३९ तव तौ अनगिनत दैत्यदानव भूमितलसे दिशाओको गये अर्थात् दिग्विजय करी अरु नानाविधि के उपचारोंसे अरु तीर्थोके लाये जलोंसे ४० अरु नाना ऋषि अरु मत्र समूहो से सुरातकके विषे अभिषेक करते भये सोकि शखभेरि मृदङ्ग दुन्दुभि आदिकोंकेशब्दोसे ४१ तो फिर सारेदैत्य उसराजासे बोले कि तुम्हारे समान दैत्य कुलमे न तौकोई हुआ अरुन होगासो आप हमको आज्ञाकरो४२ब्रह्मावोले ऐसे एक लेही तिसकरके इद्रसे आदि लेकर सारे सुरजीते गये अरु उसीने देवताओकाराज्यकिया अरु अमरावतीकी पालनाकरी४३ फिर तौ वो करोड दैत्योंसे सयुक्त सत्यलोकको गया अरु तहाहीं ब्रह्माजीभी चलेगये जहासारे देवता पहिले गयेथे ४४ वहां भी अपने एक नेताको स्थापन करके वैकुठको जाताभया ब्रह्माजीके वाहन परचढा अरु कभी इंद्रके वाहन ऐरावत पर चढता भया ४५ अरु तिसी से पहिले भगवान् लक्ष्मीको साथलेक्षीर सागर को चलेगये तौ तहा अत्याप्त महादैत्यको स्थापन करके विचारताभया ४६ कि हे दैत्यो मैनेवयार् नहीं जीताहै अव तुमकहो तहा मैजाऊ तौवे बोलेकिदेवो कादेश तौ कोई भी कहीं शेषरहा नहींहै ४७ फिरतौ वो लोकपालों केस्थानमें नानादैत्य जनोंको स्थापन करके निर्भय निश्चिन्त निज अमरावतीकी रक्षाकरता भया ४८ ऐसेही मंत्रियोंके वचन सुन २ कर परमहर्ष से युक्त देवांतक तिनके कहे वाक्यको सम्यक प्रकार करता भया अर्थात् मत्रियों के विचारा नुसार रहताभया ४९ ॥
इतिश्रीगणेशपुराणउत्तरखडमेंसुरातकोपाख्यानतीसराअ०हुआ३ ॥

# चौथा अध्याय॥

नरान्तकका विस्तारसे उपाख्यान वर्णन कियाहै॥

व्यासजीने पूछाकि हे ब्रह्माजी आपके मुख से भक्ति पूर्वक मैंने सुना अवहे ब्रह्मन् आप मुझसे नरांतकका कार्य्य वर्णनकरो १ ब्रह्मा बोले कि हे ब्रह्मन् सत्यवतीके सुतव्यास तुम सम्यक सावधान भये श्रवणकरो मैं तुम्हारे परम आदरको देखकर उस वृत्तांतको अभी कहताहूंगा २ सोकि वो नानादैत्य गणोंसे समुक्त नरांतक भूतलमें जाकर अरु राजोंका घमसान करता भया अरु कइयोंको मारताभी भया ३ तो बहुतसे मारे भयोंको देखकर इसराजाकेशरण आयेसो कि इसने जिस २ सेनाकी ओर देखावे २ सब दशोदिशाओंकोभाग गये अर्थात् हारे ४ जैसे ज्ञानहुयेसे अज्ञान अरु सूर्य्यके उदय भये जैसे अंधकार दूरहोजावे ऐसे वो नरांतक सारेभूमिमण्डलको निज वशमें करताभया ५ अरु जो उसके शरण होगये सो वदीय पने से अर्थात् ये नरांतककेही आधीनहैं ऐसे वे निज २ स्थान स्थितहोगये अर्थात् शरण आयोंको इसने न हटाये अरु जो मरगयेथे वो नरांतक तिन्होंके पुत्रोंको करदेनेवाले करके अर्थात् उनसे राज्यलाभविभाग ठैराकर तिन्हें तिनके स्थानोंमें स्थापन करताभया ६ अरु जोराजा युद्धको तयारथे सोभी तिसके सेवक होगये तिनके स्थानोंमें तिसने अपने सलाहीदाने स्थापन किये ७ ऐसे समुद्र वंधेज सहित सारी पृथिवीको पालता भया तो भयके मारेसे त्रस्तभये देव,दानव,किंनर ८ मुनीश्वर पर्वत कन्दराओंमें चलेगये यज्ञ पठनसे वर्जित अरु वेदके छूटनेके दोषकरके मनसेही श्रुतियोंका अभ्यास करते भये ९ अरु भयसे भ्रांतमन भये तपस्याभी करतेभये तब तो नरांतकनेनाग लोकको जीतनेकी इच्छाकर के १० नाना प्रकार की मायाओं में कुशल पराक्रमी दैत्यों को भेजता भया तो वे गरुड रूप होकरगये अरु उन नाग श्रेष्ठोंको भक्षण करतेभये ११ तो अनगिनत उन्होंने भक्षण कियेतव आपशेषजी मणी अरु रत्नलेकर निजनाग पत्नियों

सहित तिसके अगाड़ी आये- १२ अरु बहुतसे सुन्दर दिव्य वस्त्रभी लेकर वे सारे देकर उनअसुरों के साथ मिल्लत करते भये १३ अरु नरांतककी कही शिक्षाको ग्रहण करतेभये सोकि जो वर्षदिनकाकर वोझ अर्थात् लागदेनी थी तिसे अनन्त शिरवाले शेषजीने स्वीकार करी१४तवभीदैत्यनेतहांभीदैत्यवर्य्यकोस्थापनकियाजोअनेकदैत्यो के सहित-तिसे पातालमें सबका अध्यक्ष बनाया १५ अरु नरांतक नेभी पातालस्थ दैत्यको आज्ञाकरी कि जब तू सर्पो की विकारता अर्थात् किसी प्रकारकी ठाढसुने तो तभी हमको दूतकेमुखसेजनाय देना तो हमसब सर्पों को मारदेवेंगे ऐसे वे सारेदैत्य उस सर्वाध्यक्ष को ऐसे शिक्षादेकर सारे मृत्यु लोकमें स्थित नरांतकके पास आये अरु सब वृत्तांत कहते भये अरु नरांतक भी सदा मृत्युलोक अरु पाताललोकसे भये समाचारको देवान्तकके अर्थ भिजवाता भया जो वृत्तांत सब आपसे देखा सुनागया था अरु सारे दायजे जोकि स्वर्गलोकमें दुर्लभथा सो२ सब भेजताभया १६।१७।१८।१९ अरु देवांतकभी नरांतकके लिये भेजताभया जो २ कि भूतलमें दुर्लभथा ऐसे वे दोनो त्रिलोकीके राज्यको परम आनन्दके साथ करतेभये२० तौ राजा सोमकांत बोला कि हे मुने भृगुजी फिर वे दोनों किस रूपकरके अरु किस२ अस्त्र शस्त्रसे अरु किस अवतार करके कैसे मारेगये सो वर्णन करो २१ भृगुजी बोले कि ऐसे ही किया प्रश्न जिनसे ऐसे ब्रह्माजीने भी व्यासजीसे ऐसेही कहाथा सोकि उन्होंने परम हर्षसे जिसकथाको कहीथी तिसी को मैं तुम्हें कहता हूं २२ ब्रह्माजी बोले किवे पराक्रम स्वरूप कठिन जीतेजानेवाले वे दोनों जिसरूपसे मारेगये अरु हेमुने जिस अवतारसे हतेसो सबमैं तुमसे कहताहू मुनेव्यास तुमतिसे आदरसे श्रवण करो २३।२४ ॥ इति श्री गणेशपुराण उत्तरखण्डमें नरांतक सुरांतकोंका विजय इसनाम से चौथा अध्याय हुआ ४ ॥

# पांचवां अध्याय॥

अदिती करके तपकरना अरु श्रीगणेशजी करके तिसे निज अवतार होने का वरदेना वर्णन किया है॥

श्रीब्रह्माजी बोले कि मेराही मनसेभया अत्यन्त बुद्धिमान् पुत्र कश्यप जो पुण्यात्मा धर्म्मशील तपस्वी जितेन्द्रिय १ लोकपर अत्यतही दयावाला अरु दुख शोकदूरकरनेवाला जो भूत भविष्यत् वर्त्तमान को जानता मीचे हैं ध्यानसे नेत्र जिसने ऐसा कश्यप २ अरु जो मनहींसेरचना पालना संहारकरनेवाला अरु वेदान्तपारगामी अरु सब शास्त्रार्थके तत्त्वको जाननेवाला अरु समानहैं लोह पत्थर सुवर्ण जिसके ३ अरु जिसकी (अदितीनाम) से वडीप्यारी पत्नी थी जो सारे लक्षणों से सम्पूर्ण जिसकी उपमावाली कोई स्वर्गलोकमेंभी न थी ४ जो निज पतिव्रतापने के तेजसे सारी त्रिलोकी को भस्मकरने के लिये समर्थ अरु जिसके गुणों को वर्णन करनेके लिये शेषजी निज हज़ारमुखोंसे भी नहींसमर्थहैं ५ जिसे आठोंसिद्धियें गुण प्राप्तिके लिये सेवतीहैं अरु जो निष्पाप अदिति इन्द्रआदि देवताओंको उत्पन्नकरतीभई६ वो मूलमाया स्वरूपिणी ऐसे स्वरूप को धारण किये कभी प्रसन्न मनभई ये प्रसन्न निज पतिको ये कहती भई ७ कि हे स्वामिन् मैं कुछ आपको जनाया चाहतीहू उसे आप कृपा करके कहो ८ हे प्रभोपति विना सती स्त्रियोंका और कोई गति अर्थात् मुख्यपदार्थ नहींहै कश्यपजी बोले कि हे कल्याणरूपे मेरीप्रीति करनेवाली तैंने अच्छाकहाहै मैं वही कहताहूं जो तेरेमनमें है सो पूछ अदितीबोली कि इन्द्रयादिक देव समूह हमारे पुत्रहोगये १० पर परमेश्वर जो सच्चिदानन्द अरु जो परमेश्वर परसेभीपरे जब वो हमारेपुत्र पुत्रपनको प्राप्तहोगा अर्थात् जन्मलेगा तब मेरा मन निश्चिन्त होगा ११ मैंउसकी सेवाकरनी चाहतीहू तिसमें आप उपाय वर्णनकरो जिससे वे पुत्रताको प्राप्त होवें अरु हमारा मन धन्य २ होवे १२ कश्यपजी बोले कि हे बहु

भागिनी तैं प्रसन्नताकारक बहुत अच्छा वचन कहा है जो वाक्य जैसे तृषासे दुःखीको जल अरु जैसे भूखेको भोजनहो १३ तैसेही हेदेवि तुम्हारा वचन मुझको प्रसन्नकारक है पर विन पुण्यके परमात्मा हमारी पुत्रताको कैसेप्राप्तहोवै १४ तिसमें मैं उपायकहता हू हेप्यारी तू तिसे हृदय में स्थिरकर कि जो वेदोकरके नहींजाना जावे अरु जो ब्रह्मादिकोंकाभी अगोचर १५ अरु निर्गुण अहंकार रहित निश्चेष्ट अरु विकल्प रहित जो मायासे परे अरु माया को नचानेवाला अरु मायावालोंकाभी मोहनेवाला१६ अरु जो माया से दूरभयेभी क्रीड़ार्थ मायाके आधार अरु जो कारणसेपरे अर्थात् आपही सबका कारण अरु जो माया विस्तार करनेवाला जो कार्य कारण का भी करताहै १७ सो हे प्रिये वो विन अनुष्ठान के कैसे पुत्रत्वकोप्राप्तहोवै अदितीबोली कि मैं अब किसका अनुष्ठान ध्यान कैसे करूं१८अरु किस मन्त्रसे करू सो हेमुने मुझसेकहिये ब्रह्माजी बोले कि ऐसे पूछेगये कश्यपजी तिसको नाममन्त्र बताते भये १९ जो पञ्चाक्षर अरु चतुर्थी विभक्ति अन्तरों जिसके अरु ॐकारबीज सहित नाम ये हैं अन्तमें जिसके अर्थात् (ॐगजाननायनम) ऐसा जो ध्यान सहित अरु जो न्यास देवतासहित २० अरु सारा पुरश्चरण का मार्ग तिसे बताते भये तबतो हेब्रह्मन् हर्षको प्राप्तभई वो प्रणामपूर्वक २१ निजपति कश्यपजी को आदर से पूजतीभई अरु तिनसे आज्ञालेकर तप के लिये वनको गई २२ वहा न्हायी पवित्र वस्त्रवाली देवदेव विनायक को यथाविधि अंगन्यास करके निश्चल चित्तसेध्याती२३ वृक्ष वेलसंयुक्त स्थानमें जो पवनवर्जित अरु उपद्रव रहित था वहा रोकी इन्द्रिय जिसने सो अदिति शुभ आसनपर विराजमान २४ गणेशजी को स्मरण करती उस परम मन्त्रकोजपतीभई न औरमेंरहे मनसे उनका प्रत्यक्षहोनाचाहती२५ जो निराहार वायु भक्षण करती जप ध्यान मे परायण तो तिसके तप के प्रभाव से सब प्राणी निर्वैरहोगये२६ अरु सारेदेवता भी घर्षणाकोप्राप्तभये अर्थात् निज२मन में डरेअरुविचारतेभये कि ये

किसकोसिद्धकरैंगी ऐसेवोदिति शवन्नपर्यंतकमहातप करती भई २७
तो विनायकजी तिसके वहुविधिकेक्लेशोंकोदेखकर अरुतिसके स्त्री
पनेमे भी ऐसी धीरजता देखकर गणेश जी प्रकट भये २८ तेज के
समूह तिसके आगे जो करोड सूर्य्य सम कान्ति दशभुज गजमुख
कुण्डलोंमे शोभित २९ कामदेव से भी अत्यन्त सुन्दर शरीरी अरु
जोसिद्धि वुद्धिसहित अरु मोतियोंकी माला अरु परशु शख कमल
को हाथों में धारण करते श्रीगणेश जी महाराज ३० अरु जो
सुवर्णकीतगडी अरु कस्तूरी का तिलक धारण किये अरु उदर में
सर्प्पलपेटे अरु दिव्यवस्त्रों से शोभित ३१ तो अदिति ऐसे तेजस-
मूहको अगाडी देखकर अत्यन्त कापतीभई तो नेत्रमीचकर मूर्च्छा
को प्राप्त भूमिपर गिरपडी ३२ अरु जप ध्यानको भी भूलगई अरु
चित्तसे चिन्तती भई कि ये मेरे आगे क्या आगया अरु अब क्या
आश्चर्य्यहोवेगा ३३ कि मैं जप ध्यानकोभी भूलीहूं क्या ये परमे-
श्वर वरदेनेकोही आगयेहैं जो निजतेजसे दशोदिशोंको प्रकाशकर
रहे ३४ ऐसे विचारती वो जब विह्वलभई तो गणेशजी तिसेवोले
(विनायकजी) कि हेदेवि जिसे तू दिनरात चित्तसे ध्याती है मैं वो
देव हूं ३५ तेरी अत्यन्त भक्ति अरु घोरतप देखकर मैं वरदेने को
आयाहूं सो तू जिन २ वरोंको चाहती है सो २ सबमांग ३६ हे
सुन्दरे व्रतवाली मैं तुम्हे तिनसबोंको देऊंगा तेरे इसतपसे प्रसन्न
भया हों ब्रह्मावोले कि तव वो अदिति तिनकावचनसुनकर स्वस्थ
भई ३७ तो अंजलिपुट वांधे दीनभई विनायकजीको प्रणामकरती
भई अरु मनसे सदा न तर्कनेयोग्य देव गणेशजीको ये वोली ३८
(अदिती) कि हे सर्वेश्वर आपही संसार को रचतेहो अरु रक्षाकरते
संहारकरतेहो जो आप देव नित्य निरञ्जन निर्गुण अहंकार रहित
हो३९ जो आप नानाप्रकारके अवतार धारणकरो नित्य योगमार्ग
गम्य सम्पूर्ण अर्थकारी हो सो हे विनायकजी अब आप सौम्यरूप
होकरके मुझे वरदान देवो ४० हेदेवेश जो आप प्रसन्नभयेहो अरु
जो मुझे वरदान देनाहै तो मेरी पुत्रता को प्राप्तहोवो तभी मुझको

धन्यवादहोवे ४१ तिसीसे में तुम्हारी सेवा को प्राप्तहोऊगी अरु साधुवोंकी पालना होवेगी हे देव दुष्टोंकानाश अरु लोकोंको धन्य२ताहो ४२ श्री विनायकजी बोले कि मैं तुम्हारी पुत्रता को प्राप्त होऊगा अरु साधुवों को पालूंगा अरु कण्टकोंको मारूंगा अरु तुम्हारीभी सारी मनवाञ्छा को पूरी करूगा तू निश्चिन्त रह ४३ श्रीब्रह्माजी बोले कि देवोंके देव विनायकजी तो ऐसे कहकर अन्तर्धान भये अरु वो अदिति कश्यपजी पै जाकर सब वृत्तान्त कहती भई ४४ अदितिबोली कि आपकी आज्ञासे में वनमें गई अरु मैंने महाभारी तपकिया अरु तेजस्वरूप गजाननजी वरदेनेको आये ४५ तो मै तिनकेस्वरूपसे डरी तबतो मैंने विनायकजीकी बहुतप्रार्थना करी तो हे मुनिश्रेष्ठजी उन्होने मुझे नाना वरदान दियेहैं ४६ अरु मैं तेरी पुत्रताको प्राप्तहोऊगा ऐसेकहकर वे विनायकजी अन्तर्धान भये फिर मैं आपके बल से सिद्ध मनोरथ भई आपके आश्रम आई हूं ४७ ब्रह्माजी बोले कि मुनिमुख्य कश्यपजी तिसके इसवचनको अरु अमृत के समान उसके वरदान को श्रवण करके उस सहित आप परम हर्षको प्राप्त भये ४८ तो वे दोनो स्त्री पुरुष परमप्रीतिकेसाथ अमृत पानसे आनन्दसहित रमण करतेभये अर्थात् मनोरथ सफल भया ४९ इतिश्री गणेश पुराण उत्तरखण्डमें श्रीगणेशजीकरके वरदेना इसनामसे पाचवा अध्याय हुआ ५ ॥

## छठवां अध्याय॥

श्रीगणेशजी करके अवतार लेना व देवताओंका स्तुतिकरना वर्णन ॥

भृगुजीने कहा कि हे राजन् सोमकान्त तब तो यह पृथ्वी जो दुष्टोंके भारसे पीड़ित भेष बदलकरके ब्रह्माजी पै गई १ सो दीनभई हाथ बांध करके पद्मोत्पन्न ब्रह्माजी से यह कहने भूमि बोली कि हे विधे मैं मलिन होगई अरु दीन अरु यज्ञ व्रतादिकोंसे हीन होगईहूं २ अरु तैसेही इन्द्र सहित ऋषि समूह संयुक्त देवतागण भी स्थान भ्रष्ट होगयेहैं सो मैं अत्यंत भारसे दुःखी भई ब्रह्माजी आप

से धयाथाहै २८ तभी मैं नाना वरदान देकर अब तुम्हारे पुत्रपन को प्राप्तभया सो मैं पृथ्वीके भारको हरूंगा अरु तुम्हारी दोनोंकी सेवाकरूंगा २६ अरु ब्रह्मादिकों को स्थानप्राप्ति अरु दुष्टदैत्योंका नाशभी करूंगा भृगुजी बोले कि ऐसेउसके वचनको सुन आनन्दके आंशू वहानेलगे ३० जैसे चकवा चकवी आकाशमें सूर्यजीको देख हर्षे अरु तभी तिन्हेंबोले कि हमाराबड़ाभारी पुण्यहै३१ जिससेपरमात्मा विनायकजी हमारी पुत्रताको प्राप्तभयेहो अरु हमारेकुलमा बाप अरु जन्म ज्ञानयेभी धन्यहैं ३२ जिसलिये चरअचरजीवोंकेगुरु जो सबकेसाक्षी परमेश्वरविनायकजी जोआकृतिरहितअरुजो नित्य ही आनन्दस्वरूप सत्य गणेशजो सुममेरे पुत्रत्वको प्राप्तभयेहैं ३३ जिसमे ये चराचर जीव लोकसूत्रमें माणिक्योंकी नाईं पोयागयाहै जोसर्वगामी सर्ववेत्ता सोही निस्सन्देह आपहो ३४ अरु आप अब इसपरमरूप सुन्दररूप को उठालेवो अरु बालक का स्वरूपधार कर आप पुतलोंकीनाईं क्रीडाकरो ३५ जब आपको स्वरूपधारणा करनापड़े तब आप उसेधारलेना तो ऐसावचन उसकासुनके अपना रूप छिपाते भये ३६ तो द्विभुजभये सादे बालक से हो धरती में रोनेलगे तो उसशब्द से आकाश पाताल अरु दिशा विदिशाओंको भी गोजाते भये ३७ तिनके शब्दके श्रवण से बांझ भी स्त्री गर्भवती होगईं अरु रससे रहित वृक्ष सरस होगये अरु इन्द्र देवताओं के समूहसहित हर्षताभया ३८ अरु राक्षसोंको भय भया तब धरती वधो तो कश्यपजीने ब्राह्मणों के साथ इन गणेशजी का जातकर्म सन्कारकिया ३६ अरु मधु घृत चटाकर अर्थात् जन्म घूंटी देकर जलसे नहवाकर मन्त्रसे इन्हें स्पर्श करते भये अदितिजी इन्हें वेद मंत्रपाठ पूर्वक स्तन पिलातीभईं ४० अरु नाल छेदन करके उस बालकको रुलातीभईं तब मुनिजीने ब्राह्मणों को धनकादानदिये४१ अरु सातवें दिन अदितिजी घरघरमें गुड़ मिजवाती भईं पांचवें दिन परमहर्षसचायने भेजये अरु दशवेंदिन पिता कश्यपजीने गणेशजी का ( महोत्कट ) ऐसा नाम रक्खा तो बालक भी शीघ्र बड़ा होते

शुक्लपक्षमें चन्द्रमा बढे ४२।४३ अरु जिसलिये वे सबमें उत्कट थे तिसीसे वे महोत्कट ऐसे स्मरणकियेगये अर्थात् सबसे उत्कृष्ट मद वालेथे तिससे तैसाही नाम पातेभये ४४ इतिश्री गणेशपुराण उत्तरखण्डमें कश्यपजी के घर श्रीगणेशजीका जन्महोना इसनाम से छठा अध्याय हुआ ६ ॥

## सातवां अध्याय ॥

देवतोंकरकेस्तुतिकियेगणेशजी करके विरजानामराक्षसीकामोक्षकरनावर्णन ॥

श्रीब्रह्माजीबोले कि वशिष्ठ अरु वामदेवआदि मुनीश्वरकश्यपजी के पुत्र महोत्कटजीको जनमे श्रवण करके देखनेके लिये कश्यपजी के घरपर आये १ तो उनसे विष्टरपाद्य अर्घ सुंदरवचन अरु दक्षिणा देकर पूजाकियेगये २ अरु अंजलिपुट बांध करके यह बोले कि मैं मेरे मा बाप अरु तप ये सब धन्य हैं इन्द्र भगवान् से पूजनीय आपका चरणारविन्द मैंने देखा है ३ अब हे तपोधन वालो अब मैं आपके आगमनका कारणजानाचाहताहूं अर्थात् आपका आनाकैसे भया तो तिनके मैं अत्यन्तश्रेष्ठ वशिष्ठजी कश्यपजी से कहते भये ४ वशिष्ठजी बोले कि हे ब्रह्मन् हमने नारदजीसे तुम्हारेपुत्र महोत्कट जीको जनमे सुनेहे सो तिन्हें देखनेको तुम पै आये हैं और कुछ प्रयोजननहींहै ५ ब्रह्माबोलेकि तिससमय वह अदितिजिनके देखनेके लिये उसबालक को लेआई तो वशिष्ठजी कश्यपजीसे बोले कि ये महोत्कटजी बडे२ भारी कर्म्म करेंगे ६ जो बत्तीस लक्षण सहित ये परमात्मा महातेजस्वी विनायक जी अवतार भयेहैं ७ अरु हे महामुनि कश्यपजी इसके अनेकविघ्न भी होवेंगे पर वे सारे आपही नष्ट होजावेंगे पर बालककी क्षण२में रक्षाहीकरनी८क्योंकि इसकेचरण रक्तअरु ध्वजा अंकुशचिह्नोंसे अंकित शोभायमानहैं तबमुनिवशिष्ठ जी उन कश्यपजी के पुत्र गणेशजीको पूजते भये ९ अरु सारे देवों सहित आपने यह प्रार्थनाकरी कि हे देव भूमि भारहरो अरु साधुओंका पालन व दुष्टदानवोंकानाशकरो अर्थात्सबके कार्यकरो १०

तो वे मारेमुनीश्वर तो तिन्हें प्रणाम करके जहांसे आये थे तहांही गये अरु तभीसे वे (कश्यपनंदन)इसनामसे प्रसिद्धभये ११ एकदिन प्रात काल कश्यपजी बाहर नहानेकोगयेथे अरु निजपुत्र गणेशजी को सुवाकर अदिति भी घरकेभीतर गई १२ सो यज्ञकी तैयारी करने लगी तितनेहीमें एकराक्षसी (विरजा)ऐसी विख्यात विकराल दृष्टि मुखवाली १३ हलके ऐसे दांतोंवाली कंदरा सी नासिकावाली पैरों से चूनकिये पर्वत जिसने भारी स्तनोंवाली जीभनिकालती गुफाई को तिरस्कार करनेवाली भगावाली १४ वोही उससर्व भक्षणकरती राक्षसीने बालकको उठालिया अरु भूखीभई शीघ्र इन्हें पके केलेके फलकीनाई खागई १५ फिर धीरे२ आकाशमें चढ़गई फिरजलपीने को भूमिपर आई तो बहुतही जलपिया तब तो फूलेपेट गिरी लोटती भई १६ अरु महामूर्छाको प्राप्त भई जैसे सर्पसे डसानर हो अरु धरतीपर ऐसेलोटी जैसे महाशूलवालीहो १७ अरु छोड़२ ऐसे पुकारती एकपैंडभी चलनेको न समर्थ अरुहाय२ कररही अरु छाती मुंह शिर पीटरही १८ तितनेहीमें तिसके देहकेभीतर वे कश्यपनंदनजी बढ़े तो तिसके उदरको फाडकर तिसकी छाती पर स्थित भये १९ जैसे महामच्छ जालको फाडकर बाहर निकल जावे तो वह खोटी महाशब्द करके प्राणोंको छोड़तीभई २० तो पडते निज शरीरसे पावन वृक्षके वृक्षोंको चूर्णसे करतीभई सो कि वह विरजा तिनकरके विरजानाम रजोगुण रहित अर्थात् निर्विकारी निज धामको पठाई गई अर्थात् विरजा मारीगई २१ क्योंकि कृपासिंधु जगदीश गणेश जोदेखेसते जो ज्ञानमोक्ष दाता फिर मनुष्योंको इस संसार सागर में आवृत्ति कैसेहोवे २२ फिर अपने घरकेकाज करके बाहरआई तो तब बालकको न देखती अत्यन्त दुःखितभई रोनेलगी २३ घर२ में भी देखकर कहीं भी बालक को न पाया तो धरती पर गिरपरी हाहाकार कररही २४ अरुतिसके ऊंचे रुदनको सुनके चौदह२ भी आ२कर रोनेलगीं अरु भयभीत भये सबलोग आदरसे कहतेभये २५ अरु वो सुनै मुखदीनभई अदिति अत्यंत व्याकुल भई आर २

विलाप करनेलगी अरु मुख अरु काजल भरे नेत्रोंको वारवार आं- शुओंसे धोतीभई २६ कि कल्पवृक्षकी नाईं प्राप्तभया मेरावालक किसने कहा पहुचादिया अरु उस जगत्के ईश्वरका वरदान दिया कैसे मिथ्याहोवे२७जो देवने मुझे निरंतर धारण करनेयोग्य अत्यंत प्रेमपात्र पुत्र मुझकोदिया अरु अव किसदुष्टने हरलेलिया मैं अव अत्यंतमूढकैसेहोगई जोमैं ज्ञानकेसमुद्रमे मग्नथी २८ अरु मैं कंचन के पर्वतको पाकरकेभीदरिद्रिणी कैसेहोगईहू ऐसे२ वहविलापकरती अरुमुहँ शिरपीटती २६ आश्रमसे वाहर निकलभगी तोकोशभरपर पडी राक्षसीको देखतीभई अरु तिसकी छातीपर चढे उसवालकको भी देखतीभई ३०जोकि खेलरहा हँसमुख जैसे सचेत अर्थात् वडा कामीहो तो भागती तिसेउठाकरके स्पर्शकरती अरु चूमतीभई३१ अरु आनंदभरी वो वोली कि अवमेरा महाभागहै जो यहमेरावालक दैवयोग से इस राक्षसी के सोने अर्थात् गिरने से न दवा ३२ फिर तो वह वालक सहित स्नानकरके अपने आश्रमपर आतीभई अरु सारावृत्तान्त कहा तो कश्यपजी तिसको सुनके वोले ३३ कि हे प्यारी भूत भविष्यत्का विशेप जाननेवाले मुनियोने जोकहा है सो २ सभी यह उनकेआशीर वचनसे सत्यभया३४ जोयह वालक महापुण्यसे सर्वभक्षणी उस राक्षसीसे वचाहै तव वो इन्होने रक्षा करी अरु अनेक से दान दिये ३५ अरु स्वस्ति वाचन पूर्वक शांति पाठ करवाया अरु अदिति से यह कहा कि इसे तू क्षणभर भी न छोडना अर्थात् मुनियोंकेकहे इसपर विघ्नहोवेंगे ३६ इतिश्रीगणेश पुराण उत्तर खण्डमें विरजा राक्षसी का मोक्ष होना इस नाम से सातवा अध्याय हुआ ७ ॥

## आठवा अध्याय ॥

श्रीगणेशजी से उद्धत अरु धुंधुर इनदोनों दैत्यों का मोक्षपाना वर्णन किया गया है ॥

श्रीब्रह्माजीवोले कि उद्धत अरु धुंधुरदोनो अत्यंतवली दैत्यभारी

से उसशापकी अवधि जाननेको प्रार्थना करताभया २९। ३० तब तो भृगुजीने मुझसे ऐसेकहा कि जब कश्यपजीके पुत्र गणेशजी तुझ को स्पर्श करेंगे तभी तू निज शरीर को प्राप्तहोगा ३१ सो ही अब आप बालक रूप गजाननजी मुझसे जानेगये हो आपही लोकोंके स्वामी हो अरु कर्ता रक्षक संहारक भी आपही हो ३२ अरु जो आप निर्गुण अरु अहंकार रहित अरु भाव अभावके मुख्य कारण अर्थात् होना न होना वर्णजिनके अरु नानाप्रकार के अवतारों से भक्तों के प्रतिपालक आप दुष्टोंके नाशकहो ३३ अरु सर्वव्यापी पूर्ण काम अनेक ब्रह्मांडों के नेता अरु आप मुनियों के भी अगोचर अर्थात् न जानेजाओ अरु मन वाणी से निरूपण भी नहीं किये जावो ३४ ऐसे वो चित्र गन्धर्व बालरूप गजानन जी को पूजा अरु वारबार प्रदक्षिणा नमस्कार करके चलागया ३५ अरु अदिति बालकको ले लाड़कर स्तनपिलाती भई अरु आश्चर्य मन प्रसन्न भई निजआश्रम पै आई ३६ अरु कश्यपजी को प्रणाम करके सब वृत्तान्त कहतीभई वे भी बिस्मितभये इससेबोले कि ये तो परमेश्वर हीहैं ३७ मैं जानताहू कि ये लीला देहधारी मनुष्य शरीरके आश्रयभये और२ भी आश्चर्य२ कर्मोंको ये करेगा ३८ जो कार्य देव राक्षसों करके न कियेजावें अरु प्रसन्नतासे देखनेयोग्य सोही अपना हित चाहनेवाले जनोंको इनकेविषे दृढ़भक्ति करनी चाहिये ३९ इति श्री गणेशपुराण उत्तरखण्ड में चित्र गन्धर्व मोक्ष इसनाम से आठवां अध्याय समाप्त हुआ॥ ८॥

## नवां अध्याय॥

हाहा हूहू तुम्बरु गन्धर्वोंकरके श्रीगणेशजी का चरित्र देखा जाना वर्णनहै॥

श्रीब्रह्माजी बोले कि हे महामुने व्यास मैं बालकस्वरूप गजाननजीका पापहारक और चरित्र वर्णनकरताहूं तुम एकचित्त श्रवण करो १ एकसमय हाहा हूहू अरु तुम्बरु जो वीणा गानमें परायण भगवानके भक्तथे २ अरु जो शंख,चक्र,गदा,पद्म तुलसीमाला इनसे

अलकृत अरु गोपीचन्दन से लिप्त अंगजिनका अरु शुभ पीताम्बर धारीथे ३ तो वे कैलासको जानेवाले कश्यपजी के आश्रमपर आये तो तिनसे अत्यन्त सनमानं किये अरु यथाविधि पूजा कियेगये ४ अरु प्रणाम करके कश्यप जी तिनसे बोले कि विनाहीं परिश्रम से श्रेष्ठोंकीज्ञांकी किसपुण्य से भई जो धर्म्म, अर्थ, काम, मोक्षदाता ५ मेरा तप अरु जन्म माता पिता ज्ञानआश्रम ये भी धन्यहैं पर आपके चलनेमें मैं प्रयोजन नहींजानता अर्थात् आपने किसलिये ये चलनेका परिश्रम उठायाहै सो आप कहिये ६ वे इनका ऐसा वचन सुनके पूछेगये ये बोले कि कैलास जाने की कामनावाले हम को आपका भी दर्शनभयाहै ७ सो कि हमारापाप तो विलीनभया अरु जन्म सफलहोगया तो हमारेपास ही परमसिद्धि या परमविश्राम अर्थात् अत्यंत सुख होनेवालाहै ८ आज्ञाकरो कि शिवजीके देखने को चावसहित हमजावैं तो तिनका ये वचनसुन तपनिधान कश्यप जी फिरबोले ९ आप विश्राम लेकर अरु कुछ भोजन करके जाओ यहासे न भोजनकरके कोई भी नहींगयाहै ऐसेकह तिन्हें स्नान के लिये जलदेकर रसोई वनवाई १० तो वे मुनिश्रेष्ठ न्हाकरके देवार्चनमें परायण भये अर्थात् पूजा करनेलगे तो देवी, शिव, विष्णु, विनायक इनको पूजकरके ११ अरु विष्णुमय रविजी को ध्याकर मुहूर्त्त कालतक ध्यानहीमें ठहरगये तब बालक विनायकजी बालों के संग बाहर खेलकर १२ भीतर घरमें आये तोही उन्होंने पांचों मूर्त्तिपदेखी तो तिन्हें उठाकर बाहरही फेंककर अग्निगृहमेंआये १३ अरु वे सारे अगमें भस्म रमाकर विलीन होगये अर्थात् लुकगये तो उनब्राह्मणो ने ध्यान करके अपनेर आगे वे मूर्त्ति न देखी १४ तबतो वे सारे आपसमें आश्चर्य्यको प्राप्त यहबोले कि हमारी कर्मकीकारणमूर्त्तियें किसदैत्य ने चुरालई १५ क्या कोईयक्ष, राक्षस, गन्धर्व्व, मूर्त्ति लेनेको आगये हैं अथवा ये आपही हमारे मतकी परीक्षा के लिये अन्तर्द्धान होगईहैं क्या १६ तब तो भारीक्रोध से भरे कश्यप जीपै पूछनेकोआये तुम्हारेघर ध्यानमें लगेभये हमारी मूर्त्तिपंकेसे

घर, अवतार भयेहैं अरु मै तिन्हैं पीटनेको गया ३४ फिर तो कश्यप जी तिन द्विजोंसे बोले कि भोजन कीजिये यह महाबली बालक मुझ से तो नहीं पीटाजाता ३५ यह तो सबभिन्न मिलित रूपवाला अर्थात् विराटरूप आपहीहै जो तुम्हारी सामर्थहै तो तुम इसेतीव्ररूप से डराओ अरु निज मूर्त्तिकेलिये पीटो ३६ तो वे इनसेबोले कि हम तुम्हारे घरमेंकुछ भी न खावेंगे अन्न वा कन्द मूल फल भी पंचयज्ञके विना ३७ ऐसेकहते भये वे तिसबालकको पांचप्रकार से ही देखते भये सोकि शिव, दुर्गा, सूर्य, विष्णु, गणेशरूप भी तिन्होंको ३८ तो स्थिर चित्तभये उन्होंने इन्हें प्रणामकरी अरु पूजा स्तुति गुणगान किया अरु क्षणमें तो विन्हेंबालक अरु क्षणहीमें पंचरूप देखे ३६ अरुक्षण में महाभयङ्कर अरु क्षणमेंही विराटरूप तब तो तिन्होंने षट्रस अन्न तिनके भाग लगाकर भोजनकिया४० अरु तब तो वे भक्तिसे बालकरूप उन गजाननजीको स्तुतिकरतेभये तीनो अर्थात् हाहा हूहू तुम्बरुबोले कि ये अज्ञानसे त्रिमोहको प्राप्त जगत्संसार चक्रमें भ्रमण करता नाना भेद बुद्धि करके निजरूप से विमुखभया जो नानाविधियोंसे भ्रमाया अर्थात् कोई कर्तव्य कोई अकर्तव्य इससे व्याकुलभया ऐसा यहजगत् अरु जो निज२ कर्मोंके अंकुरोंसे बने नानाप्रकारके फांसोंसेबँधा अरु तिन्हीं कर्मांकुरोंकरके भ्रष्टभया अर्थात् दुर्दशाको प्राप्त सो आपको छोड़कर ऐसा होरहाहै जो आप नानारूप अरूप निर्गुण एकही हैंप्रभो ४०।४१ अरु और जोआप के चरणारविंद में निरन्तर प्रीतियुक्त सद्भक्तहैं वे यज्ञकरतेभी तिनके फलको छोड़कर अरुअपने पराये शरीरोंमें सदा ब्रह्महीको चितते अर्थात् समदृष्टिअरु जो निर्मल तो वे निजज्ञान करके सारे पापको धोकर अरु कर्म्मसे भये सब अंकुरो को जलाकर आपही में प्रवेश होते अर्थात् मोक्षको प्राप्तहो आपमें लीन होतेहैं जैसे सारी नदियें समुद्रमेंहीप्रवेश होतीहैं४३ अरुजोकईक भजनेसे स्नेहभये मनवाले महाभारी सिद्धिको प्राप्तभये तो वे तहांही निमग्नमनपनेसे अर्थात् आसक्त चिन्तना करके आपके चरणारविंदको भूलकर वे कठिनाईसे

उत्तमस्थानको प्राप्तहोकर भी निज अज्ञान वशसेती तहांसे गिरते नहींजानते हैं जो दुर्लभ अमृत को छोड़कर विषपान करते हैं ४४ तिससे जो हमारा भजनशुभहोवे या अशुभपर निरंतरही आपकी स्मरणता अरु आपके चरणों में भक्तिहोवे जो शुभकरनेवाली अरु दुःख दूरकरनेवालीहै अरु ऐसेही आपके कृपादृष्टि से देखनेके वश सेती अमतेभये हमारा इस संसार सागर से निस्तार होजावे अरु सबके आत्मा गणेश जी आपको नमस्कार है ४५ अरु हे भगवन् आपके अवतार जानने को कोई भी समर्थनहीं है कि कितनेहैं अरु कब२ होतेहैं सो हेयोगिजनो के ईश मायाकेईश गुणोंकेईश अल्पत बहुतपनवाले अर्थात् सम्पूर्ण ईश्वर आपको नमस्कार है नमस्कार है हेऐश्वर्यवान् आपकोनमस्कारहै ४६ ब्रह्माबोले कि वे ऐसे कहकर शिवजी के स्थान कैलास को गये पंच मूर्तियों को पूजते अरु विस्मितभये बालचरितको कहतेभये४७ इतिश्रीगणेशपुराणउत्तरखंडमें हाहादिस्तुतिवर्णन इसनामसे नवांअध्याय समाप्तभया ६॥

## दशवां अध्याय॥

श्रीगणेशजी का यज्ञोपवीत होना अरु तिन्हों से पांच राक्षसों को मोक्षहोना अरु देवनोंकरके इनके नाना नाम रखना वर्णनकिया है॥

श्री ब्रह्माजीबोले कि तब तो बुद्धिमान् कश्यपजी ने पांचवेंवर्ष श्रीगणेशजीका शुभ चौलकर्मसहित उपवीत संस्कार गृह्यसूत्रोंके विधिकरके करना आरम्भकिया १ तो शुभ लग्न मुहूर्त में वेदपार गामी ब्राह्मणों के साथ तो शिष्य गणोंस बुलाये तहां देव दानव राक्षस ये भी आये २ अरु मुनीश्वर यक्ष नाग तैसेही राजर्षि येभी अरु वैश्य शूद्र ये नानाबलि हाथमेंलिये आये ३ तो तब मनुष्यदेवतोंसे पीछे बहुतसे बाजेबजनेलगे तो कश्यपजीने स्वस्तिवाचन अरु गणेश पूजन किया ४ अरु मंडप का स्थापन अरु मातृकाओं का पूजनकिया अरु नान्दी श्राद्धकिया तैसेही ब्राह्मणोंका पूजनकियाऔ अरु यथायोग्य सुहृज्जनों को बहु दानदिया अरु ऐसेही औरों को

केलिये श्रेष्ठदूतभेजे अरु यथार्थवादीदूतोंसे यथाविधित पारीकरवाता भया ९ फिर मगधदेश का राजा भी पुत्रीकोले काशीपुरीको आया अरु सव मरवाजन भी अनेक दिशाओंसे आये १० सोवे यथायोग्य वहुतसीभेंट देतेभये अरु परम उत्साहपूर्वक वहां देवतोंका स्थापन भया ११ अरु वे विधिसे सांगोपाग विवाह करके ब्राह्मणोंको अरु सवलोगोंको धनादिकोंसे प्रसन्न करतेभये १२ फिर सवप्यारोंको बिदाकरके काशिराज तिनविनायकजीको सुन्दर स्नानकराके नाना प्रकारके श्रेष्ठवस्त्र आभूषणोंसे विभूषित करताभया १३ अरु भाइयों सहित हर्षित भया तिन्हें आ सवाद २ अन्न भोजन कराता भया फिर रथमें सवार होकर तिन सहित काशिराज १४ बाजों गाजों सहित कश्यप जी के आश्रम को आता भया तव वो सारे नगर वाले काज छोड़ २ के आये १५ सो कि तिन्होंने भोजन पढ़ना निद्रा मैथुन ये सवतजदिये अरु निजरवेष न वनाकर अर्थात् जो२ शृंगार करतेथे सो छोड वाहर निकले १६ तव वो हजारों वालक तिन विनायकजी को रोकतेभये कि तुम हमें त्यागके क्यों जातेहो कैसी निठुराई को प्राप्तभये हो १७ हम जायगे ऐसेपहिले से हमें क्योंनहींकहा हमारेघरजीमके तुम कैसे आश्रमको जातेहो १८ अरु कोईवालक बेर२रोता इनकेपैर पकड़ताभया अरु कोई तिनसे मिल तिनका हस्तकमलही पकडता भया १९ अरु पुरवाली स्त्रियें जो वालयौवना कोमल सो निजशृंगारको उलटाकरके तिन विनायकजी के देखनेकेलियेआई २० जैसे वर्षामें सारीनदियें समुद्रमें जातीहैं अरु जैसे हस मोतियोंपै अरु देवता भगवान प्रति जातेहैं २१ सो वे जाके अति प्रीति युक्तभई वोली कि हे बिनायकजी तुमक्यों जातेहो तुम अचानकही स्नेहछोड़के कैसेनिठुर होगयेहो २२ ब्रह्माजी बोले तव वे विनायकजी तिन्हेंदेखके काशिराज समेत रथसेउतरे जोभगते भगतेथकगये अरु गिरते पडते चलेआतेथे २३ वो तिनसवोंको वोले कि हे जनों हममुहूर्त समयकी शीघ्रता करके नगरसे वाहर आगये हैं २४ सबमें तुमसबोंसे प्रार्थनाकरताहू कि हममें कृपा न त्यागनी

विनायकजीको निज आश्रमपै लेआई १२ तो कश्यपजी बाहर आये अरु राजासहित पुत्र देखा तो ये दोनों अञ्जलिबाधे भक्तिसे तिन्हें प्रणामकरतेभये १३ तो मुनिजी भी तिनदोनोंसे मिलतेभये अरुतिनका मस्तकसूंघके अरु विनायकजीको गोदमे बैठाकर अरु प्रेम से रुकेकंठभये बोले कि १४ हे काशिराज ये तुमको उचित न था कि बालकको लेजाके बिलम्बकरना हमशीघ्र लेआवैंगे ऐसा कहके क्यो लेगयेथे सो कहो १५ हेराजन् बियोगसे तपेभये मेरे अंगों में अब इसके देखनेसे भलीभांति शीतलता भई है १६ ब्रह्मावोले तब तो काशिराज मुनिजीके अमृत वचनको पीके अरु सुन्दर आसन पै बैठ के तिनकी आज्ञालेके १७ बोला कि हेमुनिजी इसीको मायासेमेरा सन्ताप तभयाहै मेराघर इनदेवोंके देवजीने अपनाहीहै ऐसा समझा १८ हेमुनिजी प्राप्तकामतावाले ये निजकामवशहैं अर्थात् पराधीन नहीं हैं सो ये पुत्रकाविवाह करवाकेआये हैं १९ ब्रह्माजी बोले तब तो तिनके दैत्यबधआदि सब कर्म इनको सुनाये तब तो दोनोमुनि अदितीजी हर्षकोप्राप्तभये २० सो कि तिसनिजपुत्रके पराक्रम अरु बहुतसे गुणोंको जानकर फिर तो वे इन्हें षटरस अन्नभोजन करवाते भये २१ अरु आशीर्वाद देके मुनिजीने काशिराजको बिदाकिया सो भी तिन्हें प्रणामकरताभया अरु प्रदक्षिणाकरकेचला २२ सो कि तिनसे आज्ञापाकर दोनोनेत्रों से वियोगसे दुःखीभया आंशु छोड़ताभया अरु तिनके गुणोंकोस्मरणकरता अरु स्नेहसे भरामन जिसका ऐसा काशिराज बाजेगाजे से शीघ्रनिज नगरको आया २३।२४ तब तो सारेनगरके बालक बिनायकजीको देखनेकी इच्छा करकेआये अरुतहांतिनकोनदेखे तो दुःखितमनभये २५ तिसकाशिराजकोही देखकेनिज २ घरगये दूसरेदिन सब पुरवासी काशिराज सेपूछनेलगे २६ हेराजन् देवजीने आवैंगे ऐसे कहाथा फिर वे क्यों नहीं आये अरु तुमभी निठुरपनसे तिन्हें छोड़के कैसे आगयेहो अर्थात् बिनायकजीको क्योंनहींलाये सो कहो २७ मुझसे अत्यंत प्रार्थना किये मुनिप्रिये बिनायकजीने कहाहै कि तुम सबहीमेरेमूर्त्तिस्थापन

करके सेवाकरो २८ अरु सबके अंतर्यामिजी से तुम्हारा वियोग कभी नहीं है तब तो तिन्होंने धातुमयी सुन्दरमूर्त्तियें बनाई २९ जो चारभुजोंवाली तीननेत्र जिसके अरु सब आभूषणों से सजीभई शूपकेसे कानोंवाली गजमुखवाली अरु सब अंगोंसेसुन्दर ३०तो वे तिसको ( ढुंढिराज ) इसनामसे स्थापनकरतेभये ऋत्विज अरु वेद शास्त्रकुशल ब्राह्मणोंकरके ३१सुन्दरमन्दिर बनाकरवे दिन२ पूजते भये सो जिस २ कामसे जो२ विनायकजीको पूजतारहा ३२ तिस२ ही कामको भक्तिसेपूजे विनायकजी देतेभये ऐसे अनेक मूर्तिधारी गणेशजी प्रकाशमानभये ३३ अरु सब गणोंसहित शिवजीकेनिज नगर काशीजीको प्राप्तभये अरु दिवोदास अविमुक्त अरु काशि राजइनके सुखसे विराजमानभये ३४ विनायकजी ने मुनिकश्यप जी अरु तिसमातासे कहा कि पहिले तुम्हारेतपसे आराधनाकिये हम तुम्हारेपुत्रभये ३५ अरु भूमिभारभी सम्यक्प्रकार उतारा जो येमहाबलीदैत्यमारे जो त्रिलोकीकेपीडकदुष्ट देवांतकनरांतकथे३६ अरु जो देवअरुसाधुथे तिनकीस्थितिरक्षापालनाकरी अबहमअपने सनातनलोकको जावेंगे ३७ ब्रह्माबोले तिनका वचनसुनदोनोंखेद भये आशुरुकेकंठभये बोले कि हेदेव तुम्हारादर्शनहमको कबहोगा ३८ फिर वे मातासे बोले हेमातुमेरादर्शन तुमकोभवानीजोहेमंदिर मेंहोगा ये मेरा प्रियवचनकहा सत्यहैगा ३९ ऐसा देवजीकावचन सुनके वे फिर कहनेलगे सोहोदेवजी अन्तर्द्धानभये फिर वे खेदयुक्त मनभये ४० तिनकी मूर्त्ति अरु अतिसुन्दर मन्दिर बनवातेभयेअरु भक्तिमेंपरायणभये तिनका विनायकजी ये नामरखतेभये४१ तिस मूर्त्तिमेंध्यानकरतेही विनायकजीसदादर्शनदेते हैं सो कि वेविनायक जी सर्वव्यापी नानारूपी निजस्वरूप को दिखाते हैं ४२ मुनिकृत्स मदजी बोले हे कीर्त्तिरानी ऐसे हमने तुमको देवविनायकजी का शुभचरित्र वर्णनकिया है जो अवणहीसे सब सिद्धिदायक ४३ जो धन,पशु,आयु,दारा अरोग करता अरु सब उपद्रवोंकानाश करै अरु सबे कामप्रदाता अरु सब पापोंका नाशक ४४ अरु अब हम तुमसे

ये कहते हैं जैसे सिन्धुदैत्यकेबधके लिये विनायकजी शिवजीके घर अवतारभये हैं (मयूरेश्वर) इसनामवाले सो सब वृत्तान्त श्रवण करो जो कि बालपने से विनायकजी ने जो २ कर्म्मकिये हैं ४५। ४६॥ इतिश्रीगणेशपुराण उत्तरखण्डमे विनायकचरित्र कथनइस नामसे बहत्तरवां अध्याय समाप्तहुआहै ७२॥

# तिहत्तरवां अध्याय॥

सिधुदैत्यकी उत्पत्तिका वर्णन॥

व्यासजीने पूछा हे ब्रह्मन् शिवजीके घर (मयूरेश्वरजी) कैसे अवतारभये अरु क्याप्रयोजन अरु हे पिताजी तिनका क्याचरित्र है १ अरु तिनविनायकजीका (मयूरेश्वरयेनाम कैसेभया) येसब मुझसे कहिये मै श्रवण करताभया तृप्तनहींहोताहूं २ श्रीब्रह्माजी ने कहा कि हेव्यासजी पहिले त्रेतायुगमें (सिधुनाम) महादैत्य भया सो त्रिनबलवाले शिवजीकेघर अवतारभये विनायकजीकरके हतागया ३ यहा पै ये प्राचीनइतिहास कहते हैं कि शौनकजी का चक्रपाणिराजा से संवादभया है ४ मैथिलदेश मे गंडकीके तटपर राजा (चक्रपाणि) ऐसे विख्यातभया जो साक्षात् दूसरा विष्णु जीही ५ जिसके गुणशेषजी भी कभी न वर्णन करसके सो वो तेज से तो सूर्य्यजीको कमकरताभया सुन्दरतासेकामदेवको अरु मतिसे वृहस्पतिजीको अरु पराक्रमसे स्कन्दजीको जीतताभया६।७जिसने ये सारीपृथ्वी क्षणमेंवशकरी अरु सारेराजा जिसकी सेवामेलगे ८ जिसके घोड़े हाथियोंकी अरु जीतनेवाले पैदलोंकी तैसे रथोंकी भूमितलमें गिनती न होतीथी ९ जिसके घरसाक्षात् लक्ष्मीजी दृष्टि गोचरहोरही जो रत्नसुवर्ण मोतियों से निरन्तर दिशों को प्रकाशित कररही १० जिसका राजलोकों का कल्याणकारी अरु अलकापुरी के समान नगर अरु जिसके महाबुद्धिवाले दोमन्त्री (साव) अरु (सुबोधन) ये ११ जो निजजीवनको तृणजानके स्वामीकेकार्य्यके लिये सेवाकरते जिसकी स्त्री रमणीय(उग्रानाम)सेयी जो सुन्दर

हसनेवाली १२ जिसके मुखचन्द्रमासे दिनमें कमल खिलजातेथे जो अनेक आभूषणों की कांतिसे सब अंधकारको नाशवान करके सदाप्रकाशवतीथी १३ जिस केपतिव्रतापनकेगुणोंको देखनेसारीशुभ स्त्रियें आतीथीं ऐसाही वो बुद्धिवान् माननीयराजा जो सदाविष्णु जी मे परायण १४ अरु पुराणोंके श्रवण मे आसक्त अरु धर्म्मशास्त्रमें परायण पर वो संतानसे रहितथा इससे रातदिन दुःखपाताथा १५ सो तिसके जो २ संतानहोतीथी सो२ तिसीक्षणमें नाशहोजातीथी तिसने अनेक व्रतदान अरु बहुतसे यज्ञकिये १६ फिर किसीसमय निज स्त्रीसहितराज्यसंपदामें वैराग्यको प्राप्तभया तो मंत्रीपुरवालों को बुलाकर १७ सबकोबोला कि मै अब दंडकोश राज्यइनसबको छोड़ताहूं पुत्रहीननर्कवासी मेराराज्यसे क्याहेतुहै १८ जो २ कर्म मैंने पुत्रके लियेकरे हैं जो वे ईश्वरार्पण बुद्धिकरके कियेजाते तो हमारी दोनोंकी मोक्ष अरु पूर्वजन्मके पापोंका नाशभीहोजाता १९ हे लोगो हमारी अवस्था वृथाबीती पर अब हम वनको जावेंगे२० सब राज्यमंत्रियोंको सौंपके तुमतिनके कहनेमें रहना हे लोगोहम निजहितके लिये तपकरनेजाते हैं २१ कभी कार्य्यसिद्धिहोगी तो फिर निजपुरीकोआवेंगे अब हेजनो तुममुझको निश्चय आज्ञादेवो २२ ऐसा राजाकावचन सुन सारेदुःखितमनभये आंसुओंकी धार छोडते उत्तमराजासेकहनेलगे २३ पुरवाले बोले कि हमारे माबाप आपहोके कैसेनिठुरभयेहो हेप्रभोविनअपराध हमकोआपकैसेछोडते हो२४विनआपके हमाराजन्मवृथाही है जैसे माविनबालककाजीना वृथाहै इससे हमभी तहांहीं जावेंगे हेप्रभो जहां आपजातेहो २५ ब्रह्माजीबोले ऐसे लोगोंको राजासे कहते२मुनिशार्दूल (शौनकजी) आगये जो मानो दूसरे अग्निहीहों २६ जो वेदवेदांग शास्त्रों के त्रिलोकीमें मुख्यवक्ता अरु जो इन्द्रादिदेवोंसे वंदनीय अरु भूतभविष्य भाविवेत्ता २७ ऐसे तिनको अगाडी आनेदेखके आसनसेउठके प्रणामकरताभया अरु निजआसन पै तिन्हेंबैठाके परम मोदसेपूजे २८ अरु भोजनकरा पैरदाबते राजाचक्रपाणिने कहा कि मेराबंधा

पुण्यफलहै २६ जो आज सब पापहारकशुभ आपकादर्शनमुझको भया जो मनुष्योंको सर्वकामप्रदाता अरु पापियोंको दुर्लभहै ३० फिर मुनिजी उत्तमराजा चक्रपाणिसे बोले कि जो तिसकी नम्रता दातिसें प्रसन्नभये मुनिजी बोले हेराजेन्द्र तू चिन्तामतकर अरुराज्य को न छोड मेरेवचनसे तेरे श्रेष्ठपुत्रहोगा इसमें संशयनहींहै ३१। ३२ मेरीवाणी हासीमेंभीकही मिथ्यानहींहोती है ब्रह्माजी बोले ऐसा तिनका वचनसुनके राजाहर्षा ३३ अरु तिनको रत्नसुवर्ण के अलंकारदिये अरु बडेयोग्य वस्त्रदिये पर मुनिजीने न लिये ३४ राजासेबोले कि हमवक्कल धारणकरतेहैं सबभोगोंमें इच्छारहितहै अरु सम्पूर्ण प्राणियोंके कल्याणमे परायणहैं ३५ अरु सृष्टिसंहार करनेमें समर्थ अरु करुणाके समुद्रहै अरु साधुवोंके दर्शनमेंरत अरु समानलोह पत्थर सुवर्णजानते हैं ३६ अरु विद्वानो के घर लक्ष्मी कभीभी नहींरहती तिससेहम इसवायनवस्त्रकोनहीं ग्रहणकरेंगे ३७ तीर्थयात्राके प्रसंगसे तुमपैहम आगये हैं तुम्हारेदेखेबिन हमको बहुतदिन बीतगयेथे ३८ ब्रह्माबोले तब फिर वे राजारानी तिनशौनक मुनिजीको नमस्कारकरके संतानोत्पत्ति कारकउपाय पूछतेभये ३६ सब व्रत,तप,यज्ञ दानोंको वृथामानकर तब तो मुनिजीनेइन को सूर्य्यजीका व्रतबताया जो मनुष्यो को सर्व प्रयोजन दाता ४० अरु अनेक जन्मकेपापोंको शांतकरनेवाला अरु पुत्रपौत्रदाताहैसो भानुसप्तमीसेलेके महीनेतक ये व्रतकरना ४१ सो कि मातृका पूजन पूर्वक नांदीश्राद्धकरके अरु गणेशजीकी पूजाकर अरु ब्राह्मणों से स्वस्तिवाचन करवाकर ४१ अरु सुवर्णके कलशपर सुवर्णहीका सूर्य्यमण्डल विराजमान करके षोडशउपचारोंसे भक्तिभाव सहित ४२ रक्तचन्दनमिलित अक्षत पुष्पोंसे और भी नानाप्रकारके रक्त रत्नोंकरके अरु अनेक प्रकारके फलोंसे ४३ बारह अर्घोंकरके अरु तितनेहीं नमस्कार परिक्रमाओंसे अरु स्तुति प्रार्थनाओंकरके परम ईश्वरसूर्य्यजीको प्रसन्नकरे ४४ फिर लक्षनमस्कारकरे या किसीसे करावै अरु प्रतिदिन परमभक्तिसे लक्ष २ ब्राह्मणों को भोजनकर-

चातारहै ४५ अरु वेदज्ञकुटुम्बी ब्राह्मणको नित्य२एक गोदानदेता रहै अरु हे राजन् व्रतीस्त्री सहित ब्रह्मचर्य्यसेरहै४७ अरु दयायुक्त भया दीनअरु कृपणोंको अन्नदेतारहै अरु महीनाबीते सब वस्तुब्राह्मणकोदेदेवै ४८ ऐसा व्रतकरनेसे हे राजन् हमारी प्रसन्नता से तुम्हारेपुत्रहोगा जो महान्विख्यात अरु सूर्य्यभक्तियुक्तपवित्र ४६ ब्रह्मा बोले ऐसे व्रतबताकर शौनकजी तब अन्तर्द्धानभये अरुराजा ने तिसव्रतको तैसेही किया जैसे उन्होने बतायाथा ५० सो रानी सहित वो महीनेतक उपवासयुक्तरहा गोदानदेतारहा अरु नमस्कार करताकरातारहा५१ अरु नित्यसूर्य्य मन्त्रजप अरु तिनका नामस्मरण करतारहा तो कभी तिसकी रानीरातको सपनेमें सूर्य्य जीको देखतीभई ५२ जो निजभर्त्ता द्विजरूप सुन्दरसूर्य्यजीकोदेखे तो कामअग्निसे पीडितभई वो तिन्हेंइच्छा करतीभई ५३ अरु परितप्त शरीरवाली वो बोली कि मुझ को कामदेव अत्यन्त बाधा करताहै५४ सो हेभर्त्ताजीमुझको ऋतुदानदेवोनहीं मेरीमृत्युहोजावेगी अरु विनययुक्तमन राजापत्नीसहित सूर्य्यभक्तियुक्त लक्ष ब्राह्मणोंको भोजनकराताभया ५५ तो सूर्य्यजीतिसे नि सन्तानजानके अरु तिसकी पत्नीको कामवतीजानकर सपनेमेहीं भर्त्तारूपसूर्य्यजी तिसको रतिदानदेतेभये ५६ फिर उसने जागकर निजपतिको भी जगाकर बोली कि हेब्रह्मचारिन् नियमस्थितभये तुमनेमुझको कैसे ऋतुदानदियाहै ५७ तब तो राजाने तिससेकहा कि हेशुभेव्रत मन वाली मैंने तो ऋतुनहींदिया किन्तु उपवासपरायण हम पै प्रसन्न होके सूर्य्यजीने रमणकिया है ५८ तब तो पतिव्रता बोली कि मैं और किसीको नहींजानती तुम्हारेहीरूपसे व्रत में स्थितभई सविताजीको ध्यातीहूं ५६ अरु मैं अब ऋतुजन्य भीतरके अग्निसेजलीजातीहूं फिर तिसप्रियबोलनेवालीको चक्रपाणिने कहा कि ६० हे कान्ते नमस्कार भोजन ब्राह्मणोंका गोदान उपवास जपइनसेप्रसन्न भये सविताजीने ६१ हमको श्रेष्ठसिद्धिदईहै सो तेरेपुत्रहोगाब्रह्मा बोले तब तो प्रतिदिन गर्भवंधे तिसको दुःखभी बढ़तारहा ६२ वो

रहा २८ सदा दहिनेगोडेपर बावाँपैररखके अंजलि हृदयमेंलगाके सूर्यजीको ध्यातारहा २९ अरु जो गौन वायु घाम जलवर्षा इनका दृढ़ सहनेवाला अरु पवनहीभोक्ता वँमईजालोंसे ढकाशरीरजिसका ऐसा वो स्थिररहा ३० अरु अस्थिहीं शेषजिसके ऐसा भी वो तिस महामन्त्रको जपताहीरहा ऐसेतिसकोतपतेर दोसहस्रवर्ष बीतजाते भये ३१ तब तो तिससिन्धुके शरीरसे उठीकान्ति सूर्यजीकोतपाने लगी ऐसातीव्रतपदेख दिवाकरजी प्रत्यक्षभये ३२ अरु परमप्रसन्न भये बोलेकि हमतेरे अनुष्ठानसे प्रसन्नहैं सो तू मनवाञ्छित वरमाग हम जीवनपर्यन्त अर्थात् नहींमरना इत्यादि सबवर देंगे ३३ तब आप भानुजीसे कहे वचनको सुनके देहभाव को प्राप्तभया सिन्धु निजअगाडी ही प्रभु भास्करजीको देखताभया ३४ तो तिनकेचरणारविन्दोमें गिर नमस्कार करके अञ्जलिपुटबाधे बोला दिननाथ आपको नमस्कारहै अरु सबकेसाक्षि आपको नमस्कारहै ३५ देवों के ईश आपको नमस्कार है अरु ब्रह्मा विष्णु शिवात्मक आपको नमस्कारहै अरु विश्ववन्दनीय आपको नमस्कारहै अरुसम्पूर्ण के कारण आपको नमस्कारहै ३६ अरु वर्षाकेनिमित्त कारण आपको नमस्कारहै अरु खेतीउत्पत्तिकारक आपकानमस्कारहै अरु परब्रह्म स्वरूप आपको नमस्कारहै अरु सृष्टिस्थित प्रलय कारण आपको नमस्कारहै ३७ गुणोंसेंअतीत गुरु आपको नमस्कार है अरु गुणों कोचलानेवाले आपको नमस्कारहै अरु सर्वज्ञ अरु ज्ञानदाता आपको नमस्कार है सबके पति आपको नमस्कारहै ३८ हे देवेशजी मेरा जन्म धन्यहै अरु कुल पिता अरु माता तप ये भी धन्यहैं जो आपका दर्शनभया ३९ हे दिनेशजी जो आपमुझे वरदेनेचाहतेहो तो मुझको सबसे अमृत्युदेवो अर्थात् मैं कभीकिसीसे कहीं भी नहीं मरूं अरु आपके प्रसाद से संग्राममें सब देवतोंको भी जीतौं ४० सो कि जितने ये देवताहैं तिनसे मेरीमृत्यु न होवे ऐसेर तिसकेवर सुनके प्रसन्नभये सूर्यजी तिसअनुष्ठानसे अत्यन्त कृशभये निजभक्त कोबोले ४१ कि तुझकोदेवयोनि अरु मनुष्योंसे भयनहींहोगा अरु

न तिर्यक्योनियोंसे न सर्पोंसे अरु न दिन वा रात्रिको कहीं भी भय होगा ४२ अरु न ऊषाकालमें न सन्ध्या में मेरे वचनसे भय होगा अरु न इन्होंसे इनसमय हे नृपसुत तेरामरणहोगा यहअमृत पात्र तू मुझसेले ४३ सो जिननें यह तेरेकंठमें रहेगा तितनें तेरीमृत्यु न होगी अरु जो इसेनिकासैगा तिससेंही तेरीमृत्यु होवेगी ४४ अरु जो देव कोईकेश से स्वर्गको कँपाता अवतार लेवे जिसके अँगूठे के अगाडी करोडो ब्रह्माण्डहैं ४५ सोहीप्रभु तुझे मारेगा और सर्वसे तुझको भयनहींहै मेरेवरके प्रसाद से सबजगत्को तू तृण समान जानेगा ४६ त्रिलोकीका राज्य तुझकोदिया इसमें विचार न करना ब्रह्माजीबोले ऐसे२ अनेक वरदेकर सूर्य्यजीअन्तर्द्धानभये ४७ अरु वोभी आनन्दसहित निजघरकोआयातो तिसकीमाता पितातिसका मस्तकसूंघके हर्षको प्राप्तभये ४८ अरु पुत्रसे बोले कि तेरेविरह से अन्नरहित हमचिन्ता करके दुबलेहोरहे हैं हेपुत्र तू हमारी यहदशा देख ४९ तिनकेपैरपकडके हर्षभरापुत्रबोला कि मुझको प्रसन्नभये सूर्यजीने त्रिलोकीका स्वामिपन दियाहै ५० अब मैं तिनकेवरों का साधनकरोंगा तुमचिन्तामतकरो५१॥ इतिश्रीगणेशपुराणउत्तरखण्ड में सिन्धुदैत्य वर होना इसनाम से चौहत्तरवां अध्याय हुआ ७४॥

## पचहत्तरवां अध्याय॥

### सिन्धुदैत्यसे देवतोंकी पराजयहोना वर्णन॥

श्रीब्रह्माजीबोले कि राजा चक्रपाणि इसेबुद्धिमान् अरु सूर्यजीके वरसे गर्वितजानके देश कोष सेना सहित सबराज देताभया १ तो सिन्धुकापिता तो आत्माके साधनमें इच्छावान् अर्थात् विरक्तभया वनको गया अरु वो पितामें बैठाया राज्यकरने को चाहताभया २ सो अधिकारी अरु जो पंक्ति मुखियार मन्त्रीथे तिन्हेंबुलाकर वस्त्रा-दिकोंसे तिनका सन्मानकरके अधिकारमें रखताभया ३ अरु ढोंढ कीकेशब्द से निजआज्ञाभंग के दोषको सुनाताभया अर्थात् आज्ञा भंगकरे तो यहदण्डहै ऐसाकहाया ४ अरु दुरवडी दिग्गजोंतने सौ

वीरोंको आज्ञादेताभया तेजसेसूर्यको कमकरता जो अति भयानक शरीरवाला ५ तो तिसकेवीर अगाडीचले जो विकराल लाललाल मुखोंवाले जो नगे नानाप्रकार के वस्त्रधरे जिनके चलनेकी रजसे सूर्य ढकगया ६ फिर तो हाथी चार दांतोंवाले नानावर्णों से सजे भारी२ सकलोंवाले पृथ्वीको कम्पातेचले ७ जो पिलीवानो सहित चचल पर्वतसरीखे विचित्र ध्वजायुक्त जो दिग्गजोंको हतनेवाले ८ अरु जो भारीघटाशब्दसे दिशोंको गोजाते फिर घोड़ेसवारचले जो नाना अलकारो से युक्त ९ अनगिनत तरकस धनुष अरु शस्त्रोंके समूहोंसे युक्त तो सेनामें घोडेपरचढा सिन्धुदैत्य शोभित भया १० जो मोतियों को मालोंसे सजे कण्ठवाला धनुष बाण से सजाकर जिसका अरु ढाल तलवार लिये वृक्ष पर्वतों को चूर्ण करता भया चला ११ जिस२नगरमेंचढ़के यह महावलीदैत्य जाताथा तिसीके स्वामीकोपकडके शूरवीर सिन्धुकेपास लेआतेथे१२अरु तहांअपना अलट अरु निज चिह्नमुद्रा स्थापनकरदेतेथे फिर और दासपनेको प्राप्तभये शरणआगये१३ तिनकोवलसे निजकर देनेवाले वनाकर तिन्हीं के स्थानो में रखताथा ऐसे सब वशकिये तो दैत्योंकी पंक्ति तिसकेपीछे चली १४ सो (शुम्भ) (निशुम्भ) (वृत्र) (प्रचण्ड) अरु काल अरु (देवासुर) (शम्बर) अरु (कमलासुर) ये १५ तो वहां कोलासुरबोला कि जैसे त्रिपुरदैत्यराज ने तीनोंलोक जीतके हमको अधिकार दियेथे १६ तैसेहीवलसे त्रिलोकीको जीतकर हमें अधिकारदेवो तिसकेशिवजीसे हतेपीछे आजतुम बलीराक्षस देखेहो १७ तुम्हारे पराक्रमकी तुलताको यमराज भी नहींपाता सो हेमहावल वाले हमतुम्हारीही सेवाअरु आज्ञाकियाचाहतेहैं १८ ऐसातिनका वचन सुनके प्रसन्नभया सिन्धुदैत्य राज तिन्हें अश्व गज अरु अनेक आभूषण देताभया १९ सिन्धुबोला कि प्रबलतो मैं तभीहोगा जब अमरावतीको जीतोगा अरु शिव विष्णु इनके लोक अरु सत्यलोक अरु सातोंपाताल २० ब्रह्माबोले कि अच्छा२ ऐसेसबकेकहतेदैत्यपति हर्षे गर्जे ब्रह्माण्ड को कँपातेभये अरु बोले कि राजयुद्ध से

हमारीखाज नहींमिटी अब देवयुद्धसे मिटैगी ऐसेशीघ्रही वेस्वर्ग को चलेगये २१ अरु तिन्होंने इन्द्रकीपुरी नारोकी जैसे धनदाता को द्विजवैर कईपुरी मे बडगये रत्नसमूह लूटतेभये २२ तो तहा गर्जते देवतोंमें भारी रोलामचा फिर सभामेंवैठे इन्द्रने दूतके मुखसे २३ दैत्यका चढआना अरु पुरीरोकी येसुना तोशीघ्रऐरावत हस्तीपेचढा वज्रहाथलिये देवतोंसहित २४ सुरपति इन्द्र तिस दैत्य से लड़ने को आताभया तहां कई देव बोले कि यह युद्ध में जीतने योग्य नहीं है २५ विना लक्ष्मीपतिजी के कोई इसके समान नहीं दीखताहै जितने वे ऐसे कहतेरहे तितनैंही वो महाबली दैत्य २६ सुरोंसहित इन्द्रको बाणसमूहोंसे वेधताभया तभी कईदेवता हारकर भगगये २७ तब तो क्रोधयुक्त महेन्द्र दौडताभया दैत्योंकोप्रमथा वज्रहाथलिये सुर शत्रुहन्ता २८ निजवज्रसे तिस सिन्धुदैत्यके मस्तकमें प्रहार करताभया तो वो भारीमूर्च्छाकोप्राप्तहोके दोघडीही में फिर उठखड़ाभया २९ अरु इन्द्रकोबोला कि हे हरे निजस्थान कोचलाजा तू नाशको प्राप्त मतहोवे मेरीमुट्ठी के प्रहारसे काल भी मरजावेगा ३० तहांतेरी क्या गिनती तो इन्द्रने यहवचननहींसुना फिरक्रोधभरा महादैत्य मुष्टिके प्रहारसे ३१ ऐरावतके करकोवेधता भया तिससे बहुत रुधिरगिरा फिर दैत्यने उछलकर तिसके चारों दन्त पकडलिये ३२ अरु तिस हस्तीपति को गिरादिया तो इन्द्र आश्चर्यको प्राप्तभया अरु इन्द्रको पैरपकड वो जितने फटकारता तितनेही सूक्ष्मरूप करके तिसकेहाथ से इन्द्र निकलगया अरु वो दूरचलागया अरु मनमें तिसे सराहने लगा ३३। ३४ ऐसा बल किसीमें नहींदेखा जो मैं ठहरता तो मरहीजाता तबतो देवताओंके साथइन्द्र विष्णुजीकी शरण ३५ औरही शरीरसेगये तिसऐरावत हस्तीकोतजकर अरु सिन्धुदैत्य इन्द्रसहित देवतोंकेभगजानेपर ३६ दैत्योंसे युक्त तिस इन्द्रासन पर बैठगया अरु देवतोंके सब स्थान राक्षसोंकोदेदिये ३७ तबतो शुम्भआदिक राक्षसनिडरहोकरके तिन स्थानों में रहनेलगे इस असुरपति सिन्धु को नमस्कार करते अरु

अधिक बलवाले इसकीप्रशंसाकरतेभयेअरु अनेकबाजे गाजोसेस्वर्ग को गोजातेभये ३८।३९ ॥ इतिश्री गणेशपुराण उत्तरखंडमें सिन्धु से देवतोंका हारजाना इसनामसे पचहत्तरवां अध्यायहुआ ७५ ॥

# छियत्तरवां अध्याय॥

सिन्धुदैत्य से विष्णु आदि देवतोंका युद्ध होना वर्णन ॥

श्रीब्रह्माजीबोले कि वैकुंठमें सुखसे विराजमान हरि भगवान्‌के पास देवोंसहित हरि जो इन्द्रहैं सो गया तो तिन्हें नमस्कार करके निजप्रयोजन कहताभया १ इन्द्रबोला हे गोविन्द क्या आप इस सिन्धुदैत्य की करी आपत्तिको नहींजानतेहैं जो कि हमारी अमरावती में दुष्टोंने आक्रमण किया अर्थात् तिसे दबालई है २ सो मैंने शक्तिके अनुसार देवता साथलेकर तिससेयुद्धभीकिया पर वोमुझसे जीतानगया इससे आपपै शरण आयाहूं ३ आपबिन हमारी गति नहींहै आपहीसदा हमारीगतिहो सो हे जगदीश्वर इसे आपदलो अर्थात्मारो अरुहमें निजर्स्थानदेवो४ ब्रह्माबोले इन्द्रकावचनसुन चिन्ता आश्चर्य युक्तभये भगवान् बोले कि डरोमत मैं असुरकोक्षण में जीतोंगा ५ ऐसे कहकर हृषीकेश जी निजवाहन गरुडपै चढ़े तो तिनके उडने से त्रिभुवन कम्पितभया ६ अरु पक्षियां समेत वृक्ष भूमिमेंपडे जो मुकुट कुण्डल सहित वनमाला विभूषित७ कौस्तुभमणिकी कान्तिसेसजा हृदयजिनका अरु कस्तूरीकेतिलकसेउज्ज्वल शंख चक्र गदा पद्म हाथलिये ऐसे भगवान् अमरावतीकोचले ८ तो गरुडासन भगवान् सहित देवताको आगयेजानके नानाशस्त्रधारी असुर लडनेको आये ९ अरु धनु चक्रधारी तरकसलिये घाड़ेपेचढ़ा लडनेको महाबलीदैत्य सिन्धु भी आया १० फिर कुबेर इन्द्र वरुण वायु अग्नि रुद्र सोम सूर्य भौम अश्विनीसुत अरु कामदेव ११ फिर तो सिन्धुदैत्य के अगाड़ी स्थितभये इनका द्वन्द्वयुद्ध होनेलगा तो प्रचंडासुर तो वरुणजीसे अरु कुबेरजीसे कमलासुर१२ अरु वृत्रासुर से इंद्र निशुम्भ पवन से अरु शुम्भ ने महाविष्णुजी से युद्ध

किया १३ अग्निने चंडसे सोमने मुंडसे अतियुद्धकिया अरु कदम्ब
सेभौमजीने अरु कामदेवसे शम्बरने १४ अश्विनीसुतोंने कालासुर
से तो वे सारेसेनावाले अस्त्र शस्त्रोंसे निरन्तरही मर्मस्थानोंमें मारते
भये १५ अरु कई युद्धमदवाले मल्लठोलासेलडे अरु कई आपसमें
शस्त्रोंके घातोंसे फिर वे भी मल्लयुद्ध करतेभये १६ अरु मरेमरनेवाले
अरु कई वेअगही उछलतेभये सोव कहींजीत अरु कहींहारकोप्राप्त
होतेभये १७ फिर तो वृत्रासुर ने मुष्टिकेघातसे इन्द्रपै प्रहार किया
अरु वे माथेसेमाथेको वलसेमारते अर्थात् टकरलडतेभये१८ ऐसेही
हाथसेहाथ पैरसेपैर प्रहार करतेभये अरु हृदयसेहृदा तब तो इन्द्र
वज्रसे प्रहार करताभया १६ फिर वृत्रनेइन्द्रपै प्रहारकिया तो वो
मूर्च्छितहो भूमिमेंपडा अरु जितनेमुखसे बहुतरुधिर उगलताभगा-
डीभगा २० तो फिर अत्यन्त मूर्च्छितभया भूमिमें गिरा फिर सन्ना
पायके वज्रमुष्टि से प्रहारकरता २१ तितनेही में और कई राक्षस
लडनेवाले सबदिशोंमें चढआये तो तिनके पराक्रमकोदेख इन्द्रतभी
अन्तर्द्धानभया २२ ऐसेही जो२देवता द्वन्द्वयुद्ध करतेथे वे सब छुटे
गर्वभये भगगये २३ ऐसेदेवों के हटजानेपर हरिनेगरुड़को छोडा
चक्रकान्ति अरु निजकान्ति से दिशा विदिशाओं को प्रकाशित कर
रहा २४ तो वेविष्णुजी निजचक्रकी धारोंसे अनेकदैत्योंकी पंक्तियों
को हततेभये तो कइदैत्य तो भग्नमुख भये अरु कई कटेगिर २५
अरु कई सोटूकहोगिरे कई टूटेगोडे नितम्बहाथ जिनके ऐसे२ अरु
कई शरण आगये तो भगवान्ने तिन्हें नहींमारे२६ ऐसेसारे महा-
बलीदैत्य भगवानजीसेहते मुक्तिको प्राप्तभये तो मेदा मास बहाने
वालीनदियें शीघ्रहाचलीं २७ फिर शंखकेशब्दसे भगवान् सबको
मोजातेभये ऐसे गोविन्दजीकेजीते मारे शुम्भादिराक्षस २८ तिस
द्वन्द्वयुद्धको छोड तिन्होंसे लडनेकोआये तो भगवान् ने विराट्रूप
करके तिन चार राक्षसोंको पकड़कर २६ जैसे मनुष्य गोफिय से
पत्थरकोफेंकताहै तैसेही चपट मुण्ड शुम्भ निशुम्भइनको० घुमा-
कर अरुदोनदियें बीचमंदेके दूरफेंके तो वे मूर्च्छोखा ।

सेनामेंआये ३१ अरु हृदयमें प्रचंडको अरु वृत्रासुरको पीठमेंमुष्टि प्रहारसे अव्याकुलभये भगवान् हततेभये ३२ अरु काल कमलको भी अरु भोमासुर को शिरमे अरु कदम्बको चक्रकेघातसे अरु कोलासुरको हृदयमें भगवान्ने गदासेताडा ३३ फिरतो शीघ्रहीसिंधु महारोला मचाताआया अरु दिग्गजोंको गाँजाताबोला कि हे हरे तुम्हारावलदेखा ३४ अवहमारा भी वलदेखो जानोमतो मेरीदृष्टि में आयाशत्रु जीवताकभी भी नहींजाताहै ३५ हे भूत भाविभविष्य ज्ञाता तेने पहिले क्यों नहींविचारा कि जिसके शब्दसेही त्रिभुवन अत्यन्त कम्पायमान होता है ३६ फिर तू आगे कैसे चला आया जैसेपटविजना सूर्पजोपेजावे तवतो देवतावली सिंधुदैत्यकोबोले३७ कि शूरवीर वकतनहीं पुरुषार्थही दिखाते हैं हमको भगवान् की आज्ञानहींहै जो होती तो तेरेसोटूकहोजाते ३८ ॥ इतिश्री गणेशपुराण उत्तरखण्ड में विष्णुजीके युद्धकावर्णन इसनामसे छियत्तरवां अध्याय समाप्त हुआ ७६ ॥

## सतहत्तरवां अध्याय॥

सिंधुके युद्धका विस्तार से वर्णन ॥

श्री ब्रह्माजी बोले कि ऐसा तिनका वचन सुनके सिंधुक्रोध से अग्निकनछोड़ता जैसे सिंहहाथियूथपे झपटै तैसे देवतापरयहझपटा १ अरु क्रोधमें मुष्टिप्रहारकरके तिसने इन्द्रकोहता तो वो वायु सेहते वृक्षकीनाईं भूमिपरगिरा २ अरु मस्तक में कुवेरजीके अरु ठोढीमें वरुणके अरु यमकेपीठमें इसने चक्रकेघातसे प्रहार किया ३ अरु तालुवेमें अग्निको अरु लातसे कामदेवको फटकारा अरु वायुकोपैरके घातसे अरु शनैश्चरजीको दवोचदिये ४ अरु चन्द्रमा मंगलको भ्रमाकर वलसे भूमिमेंमारे अरु सनक सनन्दनके पीठमें मारा ५ अरु अश्विनीसुत नारदकहींहीभगगये अरु फिर सारे देव इसकावलदेखके भगगये ६ कईपड़े मूर्छितभये फिर दैत्यनेचक्रसे भगवान्पे प्रहारकिया मुष्टिस्थानमें तो चक्रभूमिमें गिरा ७ फिर

भगवान्ने गदासे दैत्यके मस्तक में प्रहारकिया तो वो गदाको सौ प्रकारसे चूर्णकरके निजगदाको चलाताभया ८ फिरतो तिसके पराक्रमकोजान भगवान् तिससेबोले हेदैत्य तेरे मनमे जो है सोही तूवरमांगले ६ ऐसा बल मैंने किसीअसुरमें नहींदेखा तब तो परम आनन्दयुक्तभया दैत्यराजबोला १० हेदेवेशजो तुम प्रसन्नहो अरु जो मुझको वरदेनाहै तो हेहरे तुम परिवार समेत मेरे गडकी के तीरवर्ती नगरमेरहो ११ वहां सदावसो मैं और कुछ नहीं मागता हूं तब महाविष्णुजीबोले अच्छातेरे नगरमेंरहेंगे १२ मैने निश्चय वरदेदिया इससे तेरेवशमेंहूं तब तो तिसने वैकुंठलोक में कैलास अरु सत्यलोकमें१३ दैत्योंकोरखदिये अरु आपइन्द्रके स्थानमेंरहा फिर वहांभी औरहकोरखकर भगवान्सहित आप १४ बाजेभेरी शब्दोंसे निजगंडकीपुरीकोआया अरु वन्दीजनतिसे सराहतेथे कि ऐसा ऐश्वर्य्यवान् कोई कहींभीनहींभया१५ जो बहुत देवतोंसहित विष्णुजी को जीतके निजघर मे लेआया तो नगरवालो ने तिसके पासही वरुण विष्णु १६ कुवेर अरु देवमुखियों को देखे फिर वे निज२ घरआये फिर दैत्यने विष्णुजीसे कहा कि तू गंडकीनगरमें सुखसे१७ देवतोसहित विहारकर तो तिन्होंने तैसाही किया अरु तिनके चारोंओरदूरतक दैत्यने चोर२ दैत्यरखदिये१८ तबतोदेवता विष्णुजीसे बोले कि हेगरुडध्वज आपने यह क्या किया तुम अपने बलकोत्यागके क्यों आनन्दभरेबैठेहो १६ हमकैसेबंदिगृहमेंपड़े अरु कैसेमृत्युमेंआपडे अबहेजगदीश्वर इसभोगकाकब कैसेअन्तहोवे २० फिरतो भगवान्जीने सबसेकहा कि कालकिसीसे नहीं उलंघाजाता कालसे सब उत्पन्नहोता अरु घटता बढ़ना भी है २१ तिससे तुम कालकोदेखो कालहीइसे ग्रसलेगा ऐसे वो महाबल पराक्रमी सिंधु त्रिलोकी को जीतकर २२ फिर ये सब वृत्तान्त निज मा बापोको सुनाताभया तो वे इसका पुरुषार्थ जानके इसे आशीर्वाददेतेभये २३ फिर वो विरुद्धबुद्धि सिन्धुने पृथ्वीपै ढोंड़ीपिटाई कि देव ब्राह्मण गऊओंकीपूजा जो कोई भी करे २४ सो कुजन मारदिया जावे या

यहांमेरेपास लायाजाय अरु जहां२ प्रतिमाहों सो तहांतहांहीं जल में फेंकदीजावें २५ मेरी प्रतिमावनाके घर२मे पूजीजावे ऐसेसिंधुके वचनको दूत ठोर२ जनातेभये २६ अरु मन्दिर मूर्तियोंकोतोड़२के अथाहजल मे फेंकतेभये अरु सिन्धुकी प्रतिमावनाके तहां२भक्तिसे स्थापन करतेभये २७ अरु पुजाकेलिये राक्षसोंकोही रक्खे फिर वे निजस्वामी सिन्धुकेपासआये अरु बोले कि गणेश शिव विष्णु सूर्य लक्ष्मीआदि मूर्तिय सबशीघ्रफोड़के जलमेफेकदई अरु तहां२तुम्हारीहीप्रतिमा अरु राक्षसपूजा को स्थापन करदिनेहें २८।२६ फिर हे स्वामिन् हम आपकेपास आनेहे ऐसेसबधर्मको नाशहोगया३० अरु न किसीने भी यज्ञ दान श्राद्ध होम मत्रादिककिये अरु देवद्विज गुरुओं का पूजन भी कहीं नहीं भया ३१ तो ऋषियें सुमेरुगिरिपै चलेगये अरुकईनष्टहोगये ऐसेत्रिलोकीमेंप्रबल राक्षसहीहोजातेभये ३२ अरु साधुजन देवता विलीनभये नष्टहोगये अरु जैसे देवोंने सिन्धुमे मोक्षपाई सो श्रवणकरो ३३॥इतिश्रीगणेशपुराणउत्तरखडमें सिन्धुनामराक्षसकाजीतना इसनामसे सतहत्तरवां अध्यायहुआ७७॥

## अठहत्तरवा अध्याय॥

श्रीब्रह्माजी बोले तिस प्रभाववाले अर्थात् प्रतापी दैत्य करके रोकेगये सबदेवता तिसीके वधका उपाय चाववाले वे विचारनेलगे १ इन्द्र बोलाकि सबका मत जानकरके कार्य्य का निश्चय करना तिस से तुम जिस जिस का जैसा जैसा मतहै सोसो सब कहो २ ब्रह्मावोले ऐसा इन्द्रका वचनसुनके सबदेवोंने कहाकि ईश्वरसबके कर्त्ता हैं वेही कल्याण करेंगे ३ सो जिसमे वे प्रसन्नहों सोहीउपायकरो। वेही इसका तिरस्कार करकेहमको निजनिज स्थानदिवावेंगे ४ तबतो वक्ताओं में प्रधान बृहस्पति जी बोलेकि एकव्यापक देवता थोडीही पूजासे प्रसन्न होताहै सोही सुरातककाहतादेवशीघ्र तुमसे उपासना कियाजावे। देव बोले कौनसा देव तुम्हारे मत में प्रार्थना योग्यहै सो हेबृहस्पते कहो तिसीको प्रसन्नवा हम सारे

निजनिज स्थान प्राप्ति के लिये करेंगे गुरुजी बोलेकि जो सब को रचते पालते सहारते ऐसेजो त्रिगुणमय रूपहैं ७ जोआप बीजनाम कारण रहित अर्थात् जिनका कोईकर्त्ता नहीं अरु आप सबके कारणभये अरु जो सब वाणी करके कहे न जावें जो नित्य,ब्रह्ममय, ज्योतिस्स्वरूप, अरु शास्त्र गोचर अर्थात् शास्त्रही से ग्रहण किये जावें ८ अरु जो आदि मध्य अन्त रहित जो निर्गुण अरु आरोग्य जो बहुरूप अरु एक रूपवान् अरु जिनका नाम सबजन ९ लेके सबकामों में वाञ्छित सिद्धि को प्राप्त होते हैं। ऐसे वे विनायक जी भक्तिसे पूजेगये शीघ्रही सकट को हरते है १० सो तुमसारे तिन्हीं का आराधन करो वे तुम्हारी सिद्धि करेंगे अरु हे देवतो अब ये माघका महीना लगा है ११ अरु भौमवार सहित चतुर्थी विनविघ्नहारी जीको प्यारी है। सोही वेप्रकट होके तुम्हें स्थान देंगे १२ सिन्धु को मारके इसमें कुछ वितर्क न करना जो जैसी जैसी कामना करता है तोवे वैसी तैसीही सबकी कामना सिद्धि करते हैं १३ देवबोले हेगुरुमुनिजी आपने श्रेष्ठवचन कहा जिससे हम तृप्तभयेहैं इससे तुमभारी नदी में बहे जो हम तिनके भली भांति पारकरनेवाले हो १४ ब्रह्माबोले तबतो वे इन्द्र,वरुण,कुबेर,विष्णु अरु गुरु, भौम,शनि, सूर्य्य, यम, अग्नि, पवनादिक १५ ये सब पञ्चामृत अरु सुगन्धमाला अरु शमीदूर्वा पत्र, अरु अनेकप्रकार के वनफल अरु मृत्तिका १६ जोछिनकी रहित सोलेकर तिसगडकी नदीपैगये। अरु अनेक वृक्षकाटके भारीमडप बनाकर। जो लता केलेके खम्भों सहित सुन्दर छायावान् मनोहारी अरु न्हायनित्य नियम करके वे सुन्दर मूर्त्तियें बनातेभये १७।१८ जोसिहपे चढ़ी दशभुज अरु दशोशस्त्रों से शोभित हाथीके शुण्डवाली नानाप्रकार के आभूषणों से सजी ऐसी विनायकजीकी मूर्त्तियें १९ तिसमंडप में तिन्हें स्थापनकरके विधिपूर्वक षोडश उपचारों करकेतिनकी पूजा करनेभये २० सोकि पञ्चामृत, अरु शुद्धोदक, वस्त्र, सुगन्ध, धूप,दीपक,अरु अनेक नैवेद्यों से अरु श्रेष्ठफल अरु पारवियासे२१

इस प्रकार वे पूजाकर के फिर सूर्य्यजी की प्रसन्नता के लिये
तिनका मन्त्र जपतेभये। फिर सूर्य्य अस्तभये सन्ध्या करके विभु
विनायक जीकी स्तुति करनेलगे २२ सबबोले हेदीनोंकेनाथ, दया
केसिन्धु, हेयोगी हृदय कमल में विराजमान, हे आदि मध्यरहित
स्वरूप आपके अर्थ नमस्कार है २३ हे जगत्के आभासक, अरु
चिदाभास, ज्ञानप्राप्य, आपको नमस्कार है मुनियों के मन प्रविष्ट
आपको नमस्कार है २४ दैत्यहन्ता आपको नमस्कार है हेत्रिभु-
वनेश, गुणोंसे अतीत, गुणोंके चालक आपको नमस्कार है हेत्रिलो-
की के पालक, विभु - विश्वव्यापक आपको नमस्कार है २५ अरु
माया से रहित, अरु भक्तों के कामपूरक आपको नमस्कार है।
सोम, सूर्य्य, अग्निनेत्र वाले आपको नमस्कार है हेविश्वम्भर
आपको नमस्कार है २६ अनन्त शक्ति आपको नमस्कार है अरु
चन्द्रशेखर आपको नमस्कार है अरु चन्द्रमा समान गौर, शुद्धरूप
अरु शुद्धज्ञान के कर्ता आपको नमस्कार है २७ ब्रह्मावोले देवोंके
ऐसेऐसेस्तुतिकरते तेजसमूह आगे आया तबतो सारेदेव हतदृष्टिभये
विस्मित होगये २८ फिर कृपाकरके देवजी सौम्य तेजस्वी होगये
तब तिन्होंने तिनविनायकजीको सिंहसवारदेखे २९ अरु दशशस्त्र
धारी दशभुज सुन्दर मुकुटवान् अनेक आभूषणों से सजे अरु मो-
तियोंकीमालासेविभूषित३० सुन्दर सुगंधलेपनयुक्त सर्पसेंबँधा उदर
जिनका ऐसे विभु विनायकजीको अरु घुंघरोंसे शब्दसहित चरण
जिनके कस्तूरीके तिलकसे उज्ज्वल ३१ ऐसे देवजीको देखके सारे
देव नमस्कारकरकेबोले कि जिनका बृहस्पतिजीके वाक्यमें स्मरण
कियाथा सोही ये विनायकजी हैं ३२ सोही मनवाणी से अग्राह्य
प्रभु हमको दीखेहैं इससे हे देवो अब हमारा जन्म धन्य अरु दृष्टि
धन्यहै अरु तप दान भी धन्यहै ३३ तबतो देवजीने सुरों से कहा
हम तुम्हारेयज्ञ से प्रसन्न हैं पूजा अरु भक्तिसे अरु चतुर्थीके व्रतसे
भी ३४ अरु ये स्तोत्र (संकष्टहर) ऐसे विख्यातहोगा हे देवजी जो
इसे सावधान भया पढ़े सोही हमारा माननीय होगा ३५ तिसके

दर्शनसेही यक्ष राक्षस नाशहोंगे अरु वो अनेकभोगभोगें अरु अ
ंत मे मोक्षपावें ३६ अरु फिर मेरावचनसुनो जोकि तुम सिंधु दैत्य से
पीड़ित यज्ञ वेदरहित भये मेरी शरणआयेहो ३७ जो तुम गंडकी
नगरमेंरुके स्वाहा स्वधा रहित होरहेहो तिसोसे इसेमारनेको मेरा
अवतारहोगा ३८ सोकि हेदेवो हम गिरिजाजीके वर भलीभांति
जन्मलेंगे अरु (मयूरेश्वर) ऐसे विख्यातहोंगे अरु तभी तुम्हारे ३६
स्थान आश्रमो की प्राप्ति मुझसे सिन्धुहते होगी इसमें सदेह नहीं
क्योंकि हे सुरो सतयुगमें तो ४० हम सिंहचढ़े दशभुज तेजस्वरूप
विनायक भये अरु छः भुज श्वेतवर्ण मयूर वाहन हमीं त्रेतायुग में
भये ४१ अरु (मयूरेश्वर) नाम द्वापरमें रक्तवर्णचारभुज अरु मूषेपै
सवार हम गजाननजीहोकर ४२ फिर कलियुगमें श्यामवर्ण पत्थर
के हे सुरो (धूम्रकेतु) ऐसे विख्यात हमीं होंगे ४३ सो हे सुरो हम
शीघ्रही तुम्हारा वांछित पूराकरेंगे ब्रह्माबोले कि विभुविनायकजी
वो देवोंको ऐसेकहके अंतर्द्धानभये ४४ अरु निजकार्य का निश्चय
किये देवता प्रसन्नभये जो इसपरम आख्यानकोसुने या सुनावे ४५
अरु जो देव विनायकजीको ध्याकर परमभक्तिसे पढ़ै सो सबकामों
को प्राप्तहोवे अरु अंत में ब्रह्मलीन होता है ४६ ॥ इतिश्री गणेश
पुराण उत्तरखंड में गजाननजीसे वरहोना इसनामसे अठहत्तरका
अध्याय भया है ७८ ॥

## उन्नासीवां अध्याय ॥

गौरीजीको गणेश मंत्रकी प्राप्तिहोना वर्णन है ॥

श्रीब्रह्माजीबोले कि तबतो शंभुजीभी देवोंके सिंधु से हारे जान
कर निजस्थानसे उठ सातकरोड गणोंसहित त्रिसंध्याक्षेत्र पै आते
भये १ अरु गौतम आदि महाऋषियें भी सिंधु के भयसेही हवन
श्राद्ध जप पठनरहित भयेरहतेथे २ वो वे महादेवजीको देखके सब
ओरसे घेरतेभये जैसे तीर्थको द्विजवर अरु माताको बालकआवेरै ३
अरु तिन्हें पुन प्रणामकरके बोले कि हमधन्यहैं अरु हमारा अनु-

स्थान,दृष्टि,जन्म,ज्ञान येभी धन्यहैं ४ जो गणाध्यक्षभी शिवजीहमारे दृष्टिगोचर भये सोकि दंडकारण्य में आये इससे हमारा पाप तो नाशभया अरु भारीपुण्य फलाहै ५ अब हमको देवजीका दर्शनभये दुःखनहोगा जैसे दिननाथउदयभये अँधेराकहीं नहींदेखपड़ताहै ६ तबतो तिन सबश्रेष्ठ२ मुनियोंसे महादेवजीबोले कि त्रिपुरनेत्रिलोकी दबालई अरु देवोंको रोकलिये ७ अरु कई मुनीश्वरोंकोभी तिससे हमारामनखेदितभयाहै हमने निजस्थानमें ध्यावसनहींभया इससे हम भी यहांआगये हैं ८ सो तुम्हारे दर्शन से हम प्रसन्न हर्षयुक्त भयेहैं सो अब गणोंसहित रहनेको हमें अवकाशबताओ ९ अत्यंत पुण्यसे तुम्हारा पापनाशक दर्शन प्राप्तभयाहै जहां सुख से बैठके जगदीश्वर का ध्यानकरेंगे १० ब्रह्मावोले ऐसा शिवजी का वचन सुनके सारे ऋषिबोले कि हे महादेवजी सबकेईश्वर आपकास्थान दाता कौनहोवे ११ कल्पवृक्ष के कामको कौन पूर्णकरे क्या क्षीर समुद्र की तृषा तलाई से जावेगी १२ आपहीकारूप पृथिवी अरु आपहीके वशमें सब हैं आप सबलोक के ईश्वरहो सो जैसा चाहो तैसाहीकरो १३ हेसुरस्वामिन् आपको सुंदरआश्रम दिखातेहैं जो नानावृक्ष वेलयुक्त अरु सुंदरसरोवर वापीजलसहित १४ अरु जो जलजीव अरु पक्षियों से संयुक्त गहरीछाया जिसमें विस्तारवाला सवाद २ कंद फलसहित कोमल२ दूबयुक्त १५ सो हे त्रिनेत्रजी आप यथेच्छ यहांरहो अरु हमारी सबोंकी पालनाकरो ब्रह्मावोले तबतो गंगा,गौरी,गणसहित महादेवजी वहांरहनेलगे१६ तो मुनि आश्रममंडलको उन्होंने कैलाससेभी अधिकमाना तो तिनकेआसरे से सारे गौतमआदि महर्षियें १७ अनेक तपकरतेभये अरु वे खेद रहितभये अरु गंगा गौरीमहायजिनकी ऐसे शिवजीने भी तप का आरम्भकिया १८ तो गणोंने महादेवजी के तपकी तय्यारीकरी तो किसीसमय गौरीजीने महादेवजीसे यहपूछा १९ हे शंकरजी विश्व के कर्त्ता,रक्षक,संहारकहो अरु अष्टमूर्त्ति अमूर्त्ति सबकेईश सब से भावनीयभी आपहीहो २० अरु आपही सबोंमें अतिश्रेष्ठ अरु सबों

के सबकामदाताहो अरु हे देव आठोकर्मों के फलदाता अरु सर्वार्थ वेत्ता आपहीहो २१ आपसे अतिश्रेष्ठकौनहै जिसे आपध्यातेहो सो कहोदेव अरु मुनि,नाग,अरु यक्ष,राक्षस,मनुष्य२२ जिनकीसामर्थ्य सेये सबविश्वहै तो तुमसेश्रेष्ठ और कौनहै अरु आपहीतेंतीसकरोड़ देवता अरु सिद्धसाध्योंसे पूजेजातेहो २३ ऐसा तिसकावचनसुनके शिवजीवोले हेदेवि तुने अच्छापूछा मैं तेरे वचनसे प्रसन्नभयाहूं२४ हेदेवि अब तू सावधानभई सुन मैं विस्तार से कहताहू हे सुरेश्वरि जिन्हें हम ध्यातेहैं तिनकोतुमने अबतक कैसे नहीं जानेहे २५ सो हम तेरी प्रीति की इच्छा से तिनका स्वरूप कहते हैं अरु लोकों के उपकार अरु संसार से निस्तार होने के लिये २६ सोकि जो देव सब प्राणियों में गुप्त विचरते हैं अरु जो अनगिनत शिरवाले अनन्त शोभायमान अनन्त चरणवान् अरु स्वराज २७ अरु जो अनतकर्ण नेत्रवान् जो अनतनामवान् गुणोंसेपरे अरु जो अनंतरूप देव,जो वेदकारी सब अर्थदाताहै २८ जो अनत शक्ति,विश्वव्यापी उपमारहित, पुराणपुरुष,जहा शेष, समुद्र, चन्द्रमा, आकाश, अरु नारायणइनकीउपमानहींदीजावे२९ अरुभारतकीअरुवेदकीव्यास मुनिजीकीभी जिनसे अनेक जीवजन्मतेहैं जैसे मेघ से ३० जल की धारहोवेतथाअग्निसेकनकेजैसेहोतेहैंजोब्रह्माविष्णु शिवआदिकों के तीनगुणदाता समर्थ है अरु तिनहीं तीनो अर्थात् सत्त्व,रज,तम, इनगुणोंसे तिन ब्रह्मादिकोंको रचना पालना संहार इनकीआज्ञा देतेहैं तिसीसे गुणोंके विभागकरनेसे वे (गणेश) ऐसे विख्यातभये हैं ३१।३२ तिन इनपरे से परे परमात्मा विभुपरब्रह्मरूप गणेशजी को निरंतरध्याताहूं गौरीजी बोली मैं आपकेवचनसे प्रसन्नहूपरमेरे कोनिश्वासकैसेहोवेमैंतिनगणेशजीका कैसे प्रत्यक्षदर्शनकरूंअरु कैसे तिनकीसेवाकरूं३३।३४हेविभुशंकरजीजोआपप्रसन्नहोतोतिसउपा-यको बताओब्रह्माजी बोले कि ऐसा तिसका बचनसुनके महेश्वरजी फिरबोले३५ कि हेदेवि जबतक एकांत निष्ठतपकरके वे प्रभु आरा-धन नहींकियेजावें तबतक कैसे प्रत्यक्षहोवे ३६ देवीबोलीं हे विभो

में कैसे किस उपायसे तपकरों हेदेवेश आपप्रसन्नहो तो ये मुझसे और कहो ३७ ब्रह्माजी बोले कि ऐसा तिसका आदरदेखके शिव जी गिरिजाजीसे बोले सो कि जिससे गुणवल्लभ गणेशजी तिनपे प्रसन्नहोवें सोही एकाक्षरमन्त्र तिसको शिवजीने सम्यक् प्रकार बताया अरु कहा कि बारहवर्ष तक तपकर जिससे विभुगणेशजी प्रसन्नहोवें ३८।३९ सो कि वे तुझको साक्षात् दर्शनदेंगे इसमें संशयनहीं तो वो प्रसन्न मनभई तभी गिरीश पर्वत पै तपकरने के लिये गौरीजीगई अरु मन्त्रके ध्यानमें परायणभई सो कि जीर्णापुरसे उत्तरमें सुन्दर लेखनाद्रि पर्वतपै ४०।४१ ॥ इतिश्री गणेश पुराण उत्तरखण्डमें गौरीजीको मन्त्रप्राप्ति इसनामसे उन्नासीका अध्याय समाप्तहुआहै ७९ ॥

## अस्सीवां अध्याय ॥

गौरीजी करके गणेशजी से वरपाना वर्णन ॥

श्रीब्रह्माजी बोले कि तब तो वो एक रमणीय सुन्दरवन देखके वहां गौरीजी कमलासनहोके बैठी जो नासिकाके अग्रभागमें नेत्र किये २ अरु जो गणेशजीके ध्यानमें परायण पूर्वमुखभई जपने में तत्पर सो सूखे वृक्षकीनाईं एकाक्षर अर्थात् डाम् ( ग ) इसमन्त्रका जपकरतीभई अरु वो न तो फल न जल न मूल न कन्द न पवनभी खाती रहा परम तपमें निश्चयस्थितभई वो पार्वती ३ ऐसे तिसने बारह वर्ष बिताये तब तो विभुगुणों के प्यारे गणेश जी कृपाकरके तिसके आगेप्रकटभये ४ जो मुकुट कुंडलधरे दशभुज त्रिशूलधारी चन्द्रमा मस्तकमें जिनके अरु शंखचक्र मोतियोंकीमालों से विभूषित ५ अरु रुद्राक्षमाला कमल अरु कस्तूरीका तिलकलगाये सो मध्य में तो विष्णुमुखवाले अरु दाहिनीओर शिवमुखवान् बायेंओरब्रह्मा मुख अरु शेषजीपै कमलासनलगाये गणेशजी तिनके फणोंकेमंडल की छायाजिनपै अरु कुंदमोयरे कपूरके समानश्वेत ६।७ सोजगदम्बाजीसे बोले कि जिन्हें तुम रात्रिदिन ( गणेश २ ) ऐसे ध्याती

हो सो हमने तुम्हें दर्शन दिया हैं ८ तेरी भक्तिनिष्ठा अरु तीव्रतपदे-
खके अब हे शुभानने तुमपै प्रसन्नभये हम निज स्वरूप बताते हैं ९
कि तैंतीसकरोड देवतोंमें मुझसे परे अधिक कोई नहीं है अरु तीन
गुणोंके विभागसे मुझको (गणेश) ऐसा कहते हैं १० सो मैं गुणोंसे
त्रिदेहभया तेरे तपसे संतुष्ट प्रत्यक्ष आयाहू अब तू मुझसे वरमांग
जो कि तेरे मनमे है ११ हेमदाईश्वरि जो त्रिलोकीमे असाध्यहोगा
सोभी देऊंगा ऐसा तिनका वचन सुनके हर्षसे गद्गदशब्दभई १२
गौरीजी नेत्रखोलके निज आगे विभुगणेशजी को देखतीभई जो
तीनोंगुणोंके ईश, अरु त्रिशरीर ऐसे इन्हें देखके गौरी जी प्रणाम
करतीभई १३ अरु बोली कि जन्मनिष्ठा अरु तप, जप, अरु शिवजी
भी आजही आपके चरणारविन्द का दर्शनकरके धन्य भये हैं १४
आजमुझको परम सिद्धिप्राप्तभई जो आप प्रत्यक्षदीखेहो मैं आप
से और कुछभी वर नहींमांगती अरु तुम्हारे वचनको उल्लंघती
भीनहीं अर्थात्मांगतीहूं १५ इससे तुममेरे पुत्रपनको प्राप्तहोवोमेरी
प्रसन्नताकरो जो तुम्हारा मुझसे निरंतरही दर्शन पूजन सेवनहोवे
१६ ऐसा तिसका वचनसुनके हर्षभरे गणेशजी गिरिजाजीसे बोले
कि हां हम तुम्हारे पुत्रहोंगे १७ अरु लोकोंका अरु तुम्हारा भी
वांछित पूर्णकरेंगे ऐसे तिसेकहके गणेशजी तो अन्तर्द्धानभये १८
जब तिसीक्षण देवीने गणेशजीको न देखे तो विचारनेलगी किक्या
मैंने अभी ये कोई स्वप्न देखाया १९ या ईश शिवजीके उपदेशसे
सब अर्थदाता देवजीदेखे पर अब मैं तिनका विरह सहनेनहीं स-
कोहूं २० गौरी जी ऐसा चित्त धरतीभई तो तिसने गणेशजी की
मूर्ति बनाके आदरसे स्थापितकरी अरु चारद्वारवाला सुन्दरमंदिर
बनवाया २१ अरु (गिरिजात्मज) ऐसा तिनका सुन्दरनाम रखती भई
अरु कहा कि ये मनुष्योंका (सिद्धिक्षेत्र) ऐसे विख्यातहोगा २२ सो
अनुष्ठान वालोंको यहां निस्संदेह सिद्धिहोगी ऐसे वहां वर देकर
अरु यथाविधि तिनकी पूजाकरके २३ अरु प्रदक्षिणा नमस्कारकर
अरु ब्राह्मण जिमाय तिनकी पूजाकरके अरु तिनको दानदेके

तिनसे अर्थपिलेकर२४ अरु त्रिसंध्याक्षेत्रपे आई तो तहां शिवजीको योगमेस्थितदेखे तो शिवाजीने शिवजीके चरणारविन्दमें निजशिर कमल रखदिया २५ अरु निजवृत्तांत कहाकि हे प्रभो मैंने आपकी आज्ञापाके अरु मन्त्रका उपदेश लेकर बारहवर्षतप किया वायु भक्षणकरके तब गणेश्वरजी प्रसन्नभये मेरे परम भावको जानकर बोले२७ कि हे गिरिजे हमतुम्हारे उदरमेंआके अवतारधारेंगे २८ अरु देवतोंका व तेरावांछित सिद्धकरेंगे२८ ऐसेकहके वे तो क्षणमें अन्तर्द्धान भये फिर मैं परम प्रसन्न भई तिनका मंदिर अरु मूर्त्ति बनाय स्थापितकरके आपकेनिकटआईहूं२६ ब्रह्माजीबोलेकि ऐसा प्यारीका वचन सुनके प्रसन्नमनभये शिवजी फूलेनयनोंवाले बोले कि हेगिरिजे तू धन्यहै३० जो तैने प्रत्यक्षही गणेशजीकोदेखे अरु वे तेरे घर अवतारलेंगे३१ सो महादैत्य सिंधुको मारेंगे अरु भूमि भार उतारेंगे अरु इन्द्रआदि लोकपालोंको निजर स्थानदेवेंगे३२ इसमेरे वचनको हेदेवि तू कभीमतभूलना ऐसेकहदेव ब्रह्माजीबोले शिवजी शिवाकोस्पर्श करते भये ३३ अरु तब दोनों आनंद आंसू छोडते रोमांचशरीरभये परम आह्लादसहितगौरीशंकरजी विराजमानहोतेभये ३४ ॥ इतिश्री गणेशपुराण उत्तरखंड में श्रीगणेशजी से वरहोना इसनामसे अस्सीका अध्याय समाप्तहुआ है ८० ॥

## इक्कासीवां अध्याय ॥

श्रीगणेशजीका जन्महोना वर्णित है ॥

श्रीब्रह्माजी बोले तबतो प्रसन्नभई वो पार्वती निज सखियों के पासआई अरु सब वृत्तांत कहा तो वोभी प्रसन्न होतीभई १ तभी से वो गिरिजादेवी गणेशमनवाली भई सो वो और भी बालक को देखती तो ये गणेशहीहो ऐसे कहतिसे २ पकड़ने दौडती तो तिसकी माता तिसेहटादेती थी ऐसे वो गणेशजीके ध्यानमें परायण तिन बिन कहीं भी नहीं सुखपाती भई ३ सो नित्य तिन का नाम जपती अरु जगत्को तन्मयहीको देखतीभई अरु सब सखियों से

च्छती कि गणेशजी कब आवेंगे ४ मुझको पिताने शिवजीकीप्राप्ति के लिये सुन्दरव्रत बताया था सोकि यथाविधि पार्थिव गणेश जी पूजने ५ तिसीके प्रभावसे मैं शिवशंकरजी को प्राप्त भई हूं फिर तिसीको मैं अब गणेशजी की प्राप्ति के लिये करूंगी ६ तबतो वो भादोंशुदी चौथ को हर्षयुक्त भई पार्थिव मूर्ति बनाकर अरु तिस गजाननजीकीमूर्तिको षोडशउपचारोंसे पूजतीभई ७ सोकि ध्याना-दिक छै उपचारों से अरु पंचामृत अनेक से वस्त्रों से अरु सुगंधित यज्ञोपवीतसे अरु यथाविधि धूपदीपोंसे ८ अरु नानापुष्प नैवेद्यों से अरु अनेक विधिके फलोंसेभी तांबूल अरु गीली अर्थात् चिकनी सुपारियोंसे जो लौंग कपूरादियुक्त ९ दूर्वा अरु शमीपत्रों से अरु अनेकसी दक्षिणाओं से अरु विचित्र आरतियों से मंत्र पुष्पांजलि अरु स्तोत्रोंसे १० अरु परिक्रमा प्रार्थनाओं से अरु ब्राह्मणों के पूजनोंसे तबतोप्रसन्नभई वो मूर्तिचैतन्यताकोप्राप्त होतीभई ११ तो तभी तिसकी कांतिकरके किरोडसूर्योकी कांति जीतीगई अरु प्रज्व-लितअग्नि की दीप्तिजीतीगई अनंत चन्द्रमाप्रभाहततीगई १२ तो हरी गई नेत्रकांति जिसकी ऐसी गौरी मूर्च्छितहो भूमिमें गिरी अरु दो घडीमें सावधानभई वो जगदीश्वरजीसेबोली १३ कि हेदेव मुझसे पूजनमें क्या बिगाडभया यह विचारती हूं या किसीने यह हिंसा कर्मकिया अर्थात् मूठ चलाई है सो मैं नहींजानतीहूं १४ हे कृपा-निधे देवजी मेराप्रयत्ननिष्फल क्योंभया सो कृपाकरके कहो ब्रह्मा जीबोले तिसका ऐसावचनसुनकेसोम्य तेजस्वीभये १५ फिर तो वो तिन बालविनायकजीके निज आगे आगे देख प्रसन्न होतीभई जो अनगिनत मुखनेत्रवाले अरु अनगिनतही पैर शिरजिनके १६ अरु अनगिनतहीं मुकुट जिनके अरु सूर्य चन्द्र अग्नि ये ३ नेत्र जिनके ऐसेप्रभु अरु मोतियोंकीमालापहिरे अत्यंत दीप्तिमान् १७ अरु अनेकशस्त्रहाथलिये अरु सब अंगसुन्दर तो गौरीजी इनपरम आ-श्चर्यरूप को देखके १८ वो नेत्रमींचके तर्कनाकरतीभई अरु सब शरीर कपरहा ऐसी वो कुछकरना नहींजानती भई अर्थात् व्याकुल

होगई १६ अरु बोली कि मैने ये विचारभया देखा या कोई और आश्चर्यदेखाहै अरु जब वो गिरिजानेत्रखोलके देखतीभई तो तभी तिसने शिवजीके उपदेशका स्मरणकिया अरु कहतीभई २० इमी की मायासे भ्रान्तभई मैं विभुविनायकजीको न जानतीहूं एसे कह फिर तिनसे पूछा कि तू कौनहै तेराकहांसे आगमनभया है किस-लिये आयाहै जो गणेशजीहो तो मुझसेकहो २१।२२ श्रीब्रह्माजी ने कहा कि हेव्यासमुनि जो ऐसा तिनकावचनसुनके वो महापुरुष बोले कि जो निजशब्दसे सबदिशा विदिशोंके गोजातेथे २३ देवजी बोले कि हेशुभे तू अनुष्ठानवाली जिन्हे रात्रिदिन ध्याती है सोही हम तेरे घरमें परमपुरुष गणेशजी अवतारभयेहैं २४ जो परेसेपरे ऐसे हमने वरमागनेवाली तुझेकहाथा कि हेदेवि हम तुम्हारीपुत्रता को प्राप्तहोंगे सो भयेहैं अरु अब हमें जो करना है सो सुनो २५ सोकि तुम्हारा शिवजी का सेवनकरना अरु सिधुदैत्य का मारना अरु देवोंकोनिज२ स्थानदिवाके फिर हम निजस्थानकोजायेंगे२६ ब्रह्माजीबोलेतिनके अमृतवचनकोपीकरप्रसन्नभई गिरिजाजीबोली कि मेरा महाभाग्यहै अरु मेरे तपकाभी परमफल भयाहै २७ जो अनेक किरोडब्रह्मांडों के नेता अर्थात् स्वामी आप मुझको दीखहो जो सच्चिदानन्दघन जिनसे सब रचागया है २८ सोकि पांचोंभूत अर्थात् पृथ्वी जलतेज वायु आकाश अरु ब्रह्मा विष्णु महेश चन्द्रमा इन्द्र सूर्य नक्षत्र अरु गंधर्व यक्ष अरु मुनियें वृक्ष२६ पर्वत अरु सारे पक्षी अरु चौदहभुवन अरु जिनसे स्थावर जंगम जड चेतन ३० ऐसे आप मेरे पुत्रपन को प्राप्तभये ये बडी विडम्बना है अब मैं प्रार्थनाकरतीहूं कि हे देवजी आप सादेबालक होजावो ३१ जिस से तुम्हारालाड अरु परमआदर से सेवनकरूं ब्रह्माजीबोले जितने तिसनेऐसेकहा तभी तिनको फिरदेखे३२ कैसे कि जो षड्भुज चंद्रमा से सुभग अरु तीननेत्र विभूषित सुन्दर नासिकावाले सुन्दर भौं मुखजिनको अरु भारीहृदयवाले ईश्वर ३३ अरु ध्वजाअंकुश ऊर्ध्व-रेखा इनसे अंकित हैं चरणकमल जिनके अरु किरीड स्फटिकमणि

समप्रांतिवाले अरु किरीट चन्द्रप्रभा ऐसे विभु गणेशजी ३४ अरु सुवर्णकीतारसरीखे केशोंवाले बालरूप प्रथमशब्दकरते अरु पृथ्वी को कँपाते ३५ तो तिनका शब्दसुनके जनोंने मर्यादं स्थान छोड दिये अरु जो वृक्ष वेरसये वे सब हरेभरेहोगये ३६ अरु गौवेंबहुत दूध देतीभई अरु त्रिलोकीहर्षतीभई अरु देव दुन्दुभियें बजनेलगीं अरु पुष्पोंकी वर्षाभई ३७ तो गिरिजाजीने तिन्हेंदेख हर्षसे हाथों में उठालिये अरु स्नेहभावसे तिन्हें उष्ण जलसे न्हवाती भई ३८ अरु परमहर्षितभई तिन्हें दुग्धसेझरत स्तन पिलातीभई अरु शिव जीभी तिनपरमबालक गणेशजीसे प्रसन्न होतेभये ॥ इतिश्रीगणेश पुराण उत्तरखंडमें श्रीगणेशजीकाजन्महोना इसनामसेतो इक्यासी का अध्याय भयाहै ८१ ॥

# बयासीवां अध्याय॥

श्रीगणेशजीके जन्मका उत्सव ॥

ब्रह्माजीबोले कि तबतो शिवजीके गणोंने शिवजीसे सबवृत्तांत कहा कि हेमहादेवगौरीजीपुत्रसंयुक्तभई सो बडाआश्चर्यवान् पुत्र भयाहै१ सो आप पुत्रकोदेखनेके लिये निजस्थानको चलिये ऐसा तिनका वचन सुनके गिरिजापति शिवजी प्रसन्नभये २ सो आप तिस शशिसमानकांति बालकको देखके जो अद्भुत स्फटिक गिरिके जैसा श्वेतमोघरे जैसा श्वेतकांति अरु कमल से नेत्रोंवाला ३ तब तो शिवजीने परम आश्चर्यमाना अरु ये वचनबोले कि येबा-लकनहींहै किन्तु अनादि सिद्ध अरु जराजन्म रहित४ ये लीलासे शरीरधारी स्वयंप्रकाशक गुणातीतहै शुद्ध सत्वमय अरु सर्वजीवों -कास्वामी अरु त्रिभुवनका ईश्वर ५ मुनिध्यानयोग्य सम्पूर्ण का आश्रय ब्रह्मरूप सबनदाता ब्रह्माजी बोले कि ऐसे कहकर शंकर जी बालकको हाथोंमें उठाकरदुलाडकरके हृदयमेंलगाके जो सबोंके हृदयमेंस्थित वेभी शिवजी फिर गिरिजाजीसे यहकहनेभये ७किजो परमात्मा अरु गुणोंसेभी अतीत सो तेरीपुत्रताकोप्राप्तभयेहैं सो हे

होगई १६ अरु बोली कि मैंने ये विचारभया देखा या कोई और आश्चर्यदेखाहै अरु जब वो गिरिजानेत्रखोलके देखतीभई तो तभी तिसने शिवजीके उपदेशका स्मरणकिया अरु कहतीभई २० इसी की मायासे भ्रान्तभई मै विभुविनायकजीको न जानतीहू ऐसे कह फिर तिनसे पूछा कि तू कौनहै तेराकहांसे आगमनभया है किस-लिये आयाहै जो गणेशजीहो तो मुझसेकहो २१।२२ श्रीब्रह्माजी ने कहा कि हेव्यासमुनि जी ऐसा तिनकावचनसुनके वो महारूप बोले कि जो निजशब्दसे सबदिशा विदिशोंके गोजातेथे २३ देवजी बोले कि हेशुभे तू अनुष्ठानवाली जिन्हें रात्रिदिन ध्याती है सोही हम तेरे घरमें परमपुरुष गणेशजी अवतारभयेहैं २४ जो पूर्वसमें ऐसे हमने वरमागनेवाली तुझेकहाथा कि हेदेवि हम तुम्हारीपुत्रता को प्राप्तहोंगे सो भयेहैं अरु अब हमें जो करना है सो सुनो २५ सोकि तुम्हारा शिवजी का सेवनकरना अरु सिधुदैत्य का मारना अरु देवोंकोनिज२ स्थानदिवाके फिर हम निजस्थानकोजायँगे२६ ब्रह्माजीबोलेतिनके अमृतवचनकोपीकरप्रसन्नभई गिरिजाजीबोली कि मेरा महाभाग्यहै अरु मेरे तपकाभी परमफल भयाहै २७ जो अनेक किरोडब्रह्माडों के नेता अर्थात् स्वामी आप मुझको दीखेहो जो सच्चिदानन्दघन जिनसे सब रचागया है २८ सोकि पाचोंभूत अर्थात्पृथ्वी जलतेज वायु आकाश अरु ब्रह्मा विष्णु महेश चंद्रमा इन्द्र सूर्य नक्षत्र अरु गंधर्व यक्ष अरु मुनिये वृक्ष२६ पर्यंत अरु सारे पक्षी अरु चौदहभुवन अरु जिनसे स्थावर जंगम जड़ चेतन ३० ऐसे आप मेरे पुत्रपन को प्राप्तभये ये बड़ी विडम्बना है अरु मैं प्रार्थनाकरतीहू कि हे देवजी आप सादेबालक होजावो ३१ जिस से तुम्हारालाड अरु परमआदर से सेवनकरू ब्रह्माजीबोले जिनने तिसनेऐसेकहा तभी तिनकोफिरदेखे३२ कैसे कि जो षट्भुज चंद्रमा से सुभग अरु तीननेत्र विभूषित सुन्दर नासिकावाले सुन्दर भौ मुखजिनकी अरु भाग्यहृदयवाले ईश्वर ३३ अरु ध्वजाअंकुश ऊर्ध्व-रेखा इनसे अंकित है चरणकमल जिनके अरु किरीट स्फटिकमणि

माचल भी चलआया १ बहुमोल्यके रत्न आभूपणले करके तो आं-
गनमें तिसे देखनेही गौरिजा दौड़के आई २ तो गौरीबहुत कालमें
आये पितासे मिलतीभई अरु आनंद आंशु छोड़तीभई अरुवोभी
अश्रुकंठ भया फिर वो तिससे बोली ३ कि हे निर्दयी पिताजी
आप कैसे निठुर होगये हो जो कभी न मेरा वृत्तांत मँगाते अरु न
अपना भेजते हो हिमाचल बोला हे गौरि तू सत्य कहतीहै मेरे भी
कंठमें प्राण आरहेहैं इसी से हे हर प्यारी मै तेरे दर्शनकी चाहना
करके आयाहूं४।५ अरु जैसेमच्छेमें गजकामन हो तैसे तुझमें मेरा
मनहै ब्रह्माजीबोले कि ऐसा तिसका वचन सुनके गिरजाने शुभ
आसनदिया ६ तो बैठाभया गिरिराज फिरि गिरिजा जी से बोला
कि मैने नारदजीके वचनसे तुम्हारे अद्भुत सुतभया सुनाहै ७ तिसी
से सबविघ्नहारी शुभकारी दोहतेको देखने आयाहूं ब्रह्माजीबोले
गिरिजाने बालकको लाके पिताके गोदमें बिठाया ८ अरु वो तिसे
आभूपणोंसे सजाकर इसकी महिमा कहनेलगा हिमाचल वो ये
महाशरीरी बालक इसपृथ्वीको निष्कंटक करेगा जैसे चंद्रमा निज
किरणोंसे शीतलताई करताहै तैसे ये सुशोभित करेगा ६ अरु ये-
हीसब देवताको निजरस्थानोंमें बैठावेगा १० अरइसतेरे सुतकी
मुनिजन सेवा करेंगे अरु ये स्थिर चरजीव सबइनकाही स्वरूपहै
११ अरु येहीसदा ब्रह्मादिकोंको ध्याने योग्यहै जो सहस्रनेत्रवान्
अरु सहस्रपाद अरु सब जगत्के कारणों के भी कर्ता १२ सहस्र
मुखवाले अनंत मूर्तिमान अरु स्थूल सूक्ष्म स्वरूपवाले ऐसा श्रेष्ठ
सुखी बालक और कोई त्रिलोकीमें नहींदेखा १३ मैं तिनके चरण
कमल देखके तन्मयत्वको प्राप्तभयाहूं जैसे जलमें ढूंपछोड़ा लवण
से तिसमें मिलजाताहै १४ सो हे शुभेगौरि इसकी यत्नसे रक्षाकर
ये प्राचीन निधि अर्थात् अटूटभंडारीहैब्रह्माबोलेतब हिमाचल ति
नके मस्तकपे मुकुट अरु भुजोंमें सुंदरबाजू१५ अरु हृदयमें कमल
अरु कानोंमें रत्नशोभित कुंडल अरु कमरमें तगड़ी अरु पैरो में
महामोल्यवाले घुंघरू १६ ऐसे २ आभूपणदेके गिरिराज तिनका

उखाडन समर्थवलथा वे हमें झटमेंआकर मारदेते तो वृत्तान्त भी आपसे कौनकहता ४२ ब्रह्माजीबोले कि ऐसेदूतोंके कहतेर तभी आकाशवाणीसुनी कि हे सिंधो तेराहननेवाला कहींभी उत्पन्नभया है तू सावधानहोजा ४३ सिन्धुबोलामारोर ये दुष्टवचन यहांकौन कहरहा है ब्रह्माजीबोले कि तब तो कई तो उछलके गिरपडे अरु कईदौड़के चलेगये४४ तभी दैत्यसिन्धु भी महामूर्छापायके भूमिमें गिरा तो चिन्तामेंमग्न अरु मैलेमुख उत्साहरहित हतोप्रभाजिस-की ४५ ऐसा फिर दोघडी में चेतपायके रूखे वचन से बोला कि त्रिलोकीका कंटक तो मैं अरु मेराभीकंटक कौनउत्पन्नभयाहै ४६ हाथी सिंहकोकैसे मारसकाहै तथा हाथीकोमच्छर कैसे मारसकै जिसमैंने तेतीसकिरोड देवता जीतलिये ४७ तैसे मरानरना किससे होये आकाशवाणी मिथ्याहै अथवा सत्यहै तो तिस शत्रुको भक्षण करनेजाताहूंगा४८ ऐसेकहकर आधेक्षणमेंही वो राज्यासनपैगया अरु तैसी वाणीसुनर्के सारेशूरवीरभी आतंभये ४६ अरु बोलेकि आपही मृत्युकेभी मृत्युहो फिर आपकामृत्यु कौनहो अरु जोहोवे भी तो हमीतिसे मारडालेंगे ५० स्वर्ग में भूमिमें वा जलमें चाहे आकाशमेंवसो हमैंआज्ञादेवो हमजातेहैं तो सिन्धुतिनसेबोला५१ कि मैं सखासेवकोंका वचनामृतपीके तृप्तभयाहू सो तुम मेराजहां शत्रुहो तहांहींजाओ५२ सो अनेकमायासे हनके मेरेशत्रुकोलेआवो ब्रह्माजी बोले कि तब तो वे ऐसी आज्ञा पाके अनगिनत चले अरु त्रिसन्ध्याक्षेत्रपैआकरके गुप्तरूपहोकररहनेलगे अरु विचारतेरहेकि गौरीसुतको कहींभी किसी मायासेहतें५३।५४॥इतिश्रीगणेशपुराण उत्तरखण्डमेंराक्षसोंकागमनइसनामसेबयासीवांअध्यायहुआ८२॥

# तिरासीवां अध्याय॥

श्रीगणेशजीसे शत्रुकी मोक्षपावनीहै॥

श्रीब्रह्माजीबोले हेव्यास तवतो गणेशजी शुक्लपक्ष के चंद्रमाकी नाई दिन दिन बढनेलगे अरु गौरीजी के शुभ पुत्रभया सुनके हिं-

माचल भी चलआया १ बहुमोलयके रत्न आभूषणले करके तो आंगनमें तिसे देखनेही गोरिजा दोड़क आई २ ता गोरीबहुत कालमें आये पितासे मिलतीभई अरु आनंद आंशु छोडतीभइ अरुवोभी अश्रुकंठ भया फिर वो तिससे वोली ३ कि हे निर्दयी पिताजी आप कैसे निठुर होगये हो जो कभी न मेरा वृत्तांत मंगाते अरु न अपना भेजते हो हिमाचल वोला हे गोरि तू सत्य कहतीहै मेरे भी कंठमें प्राण आरहेहैं इसी से हे हर प्यारी मैं तेरे दर्शनकी चाहना करके आयाहूं ४।५ अरु जैसे वत्सछेमें गऊकामन हो तैसे तुझमें मेरा मनहै ब्रह्माजीवोले कि ऐसा तिसका वचन सुनके गिरजाने शुभ आसनदिया ६ ता वैठाभया गिरिराज फिरि गिरिजा जी से बोला कि मैने नारदजीके वचनसे तुम्हारे अद्भुत सुतभया सुनाहै ७ तिसी से सवविघ्नहारी शुभकारी दोहतेको देखने आयाहूं ब्रह्माजीवोले गिरिजाने वालकको लाके पिताके गोदमें विठाया ८ अरु वो तिसे आभूषणोंसे सजाकर इनकी महिमा कहनेलगा हिमाचल वो ये महाशरीरी वालक इसपृथ्वीको निष्कंटक करेगा जैसे चंद्रमा निज किरणोंसे शीतलताई करताहै तैसे ये सुशोभित करैगा ९ अरु येहीसव देवतोंको निज२स्थानोंमें वैठावेगा १० अरइसतेरे सुतको मुनिजन सेवा करैंगे अरु ये स्थिर चरजीव सवइनकाही स्वरूपहैं ११ अरु येहीसदा ब्रह्मादिकोंको ध्याने योग्यहै जो सहस्त्रनेत्रवान् अरु सहस्रपाद अरु सव जगत् के कारणों के भी कर्ता १२ सहस्त्र मुखवाले अनंत मूर्तिमान अरु स्थूल सूक्ष्म स्वरूपवाले ऐसा श्रेष्ठ सुखी वालक और कोई त्रिलोकीमें नहींदखा १३ मैं तिनके चरण कमल देखके तन्मयत्वको प्राप्तभयाहूं जैसे जलमें दूधछोड़ा क्षण से तिसमें मिलजाताहै १४ सो हे शुभेगोरि इसकी यत्नसे रक्षाकर ये प्राचीन निधि अर्थात् अदृष्टभंडारहै ब्रह्मावोलेयह हिमाचल तिनके मस्तकपे मुकुट अरु भुजामें सुंदरबाजू १५ अरु हृदयमें कमल अरु कानोंमें रत्नशोभित कुंडल अरु कमरमें तगड़ी अरु पैरोंमें महामोल्यवाली घूंघरू १६ ऐसे २ आभूषणदेके गिरिराज तिनका

८ कहो तिनकी पूजाकरतेभये इस प्रकारसे श्रीगणेशपुराण उत्तर खंडमेंश्रीगजाननजीकाजन्महोनाइसनामसेअध्याय१३०काभया॥

# एकसौएकतीसका अध्याय॥

गंधर्वोंकापराजयवर्णनहै।

श्रीब्रह्माजी बोले कि फिरतो शिवजीने वालकको पहुंचाने के लिये चिंताकरी सो जानके नंदीजी बोले कि हेस्वामिन् आपके प्रसादसे में समुद्रशोषलेओं आपनिज मनकाकार्य मुझसे कहिये१।२ ब्रह्माबोले तिनका कथन सुनके प्रसन्न भये शंकरजी बोले कि तेंने बहुत अच्छाकहा तुमेरे अभिप्रायको जानताहूं अरुहे नदीश्वरहमने तुम्हारा सेकड़ोंवेर पराक्रम देखाहै अबजो कार्य्यहै सोमैं कहताहूं सो करो ३।४ कि महापवित्र ( माहिष्मती ) नगरीमें महाबली (राजावरेण्य) ऐसेविख्यातहै जो नाना धर्म करनेवाला ५ तिसकी रानी बडभागिनी ( पुष्पिका ) इसनामसे भई तिसके शीघ् सोते २ प्रसूतभये कोई राक्षसी तिसके बालक को आगे से उठालेगई है सो तहां इसबालक को पहुचाओ जितने वोसुन्दरी सोवती है तितनेहीइसको तहां तिसके आगेरखके चले आओ ६।७ ब्रह्माबोले ऐसेशंकरजी करके कहेवचनको सुनके शीघ्रही बालक को लेकर तुरंत आकाश मार्गसे नंदीजीचले ८ अरुतिस पुष्पिकाके आगेबाल गजाननजी को विराजे परतिससोवती भईनेतिनको नहीं जाने अरु नंदीजी शीघ् झपटके महेश्वरजीपे आये ६ अरुनिज वृत्तांत मार्गमें भया सो तिनसे कहा कि हेमहादेवजी अचानक एकराक्षसी आकाशसे उतरी जो भयानक १०अरुबालकों का मांसखाती सो मेरे पास आई थी आपके प्रसादसे मैने तिसको पूंछसें लिपटाइ ११ अरु भ्रमाकर भारीपर्वतके शिखरपरफेंकावो आपका नामलेनेसेही सो टूकभई १२ फिर मैंने गंधर्वोंका भारी समूह देखा तो विचारा कि मैंकैसे इनसेलडूं अरुकैसे बालककी रक्षाकरूं १३ ऐसोचिंतासे व्याकुल भये मैंने ह शंकरजी हृदयमें आपका स्मरणकिया फिर तो

कोपभये हमने श्वासर्सेगि पूंछ अरु लातइनसे १४ अरु हूं कारसे तिनसत्रवलवानों को हटाकर तो कईमरे अरुकई कटे अरु कइयोंके शिरपैर कटे १५ तो वे सौटूक भये भूमिमें गिरे तो पुष्प वर्षाभई तवतोमे हे देवजो आपका कार्य्य करके चला १६ आपकी इच्छा वालाकोन त्रिलोकी को नजीते इससे हे देव मैंने आपके नामसेही वालक सहित जय पाई है १७ तवतो हर्षयुक्त भये शिवजीने नंदीजीपे मैंनेहाथफेरा अरु प्रसन्न मनभये वोले कि तेरादृढ़ पराक्रम हमने जाना १८ सोकि त्रिभुवनमें तुम सरीखा वलवाला कोईनहीं है ब्रह्मावोले तवतो शंकरजीको प्रणाम करके गौरीजीके पासआये १९ अरुतिन्हे हाथजोड़ नमस्कार करके मधुरवचनवोले किहेमाता शिवजीकी आज्ञासे वालकको माहिष्मती पुरीमें पहुचाय आयाहूं २० सो वरेण्यकी रानी पुष्पिका के आगे विराजमान किया जो तिन्होने पहिले तिसको वरदियाथा कि २१ हम तुम्हारे ब्रह्मज्ञान प्रकाशकारी पुत्रहोगे तव तो सर्वज्ञ गौरीजी तिनकाऐसावचन सुन के २२ हर्षी कि मेरे पुत्रका अनगिनतवलहै अरु हे नंदीसुत तेराभी भारी पराक्रम देखा २३ जो तुमनेनारी भयानक महाघोर शब्दकरने वाली राक्षसीहती अरु दुष्टगंधर्व मारे वालक को रक्षाकरी २४ अरु विनगाने तहां विराजा येमहा उत्तमकाजकिया ऐसेकहके तिननंदी जीको विदाकिये अरु आपविश्रामलेतीभई इतिश्रीगणेशपुराणउत्तर खण्डगंधर्वोंकापराजयहोनाइसनामसे १३१ का अध्यायभया है ॥

## एकसौवत्तीसका अध्याय ॥

गियजीकरके नियकेनामसेआनायवनहे ॥

श्रीब्रह्माजी वोले फिरतो कभी कि मदसे गर्वा सिंदूरदैत्यराज सभामें वैठानिज जनोंसे वोला कि मेरापुरुषार्थ किया वृथाही गया जिसमुझको ब्रह्मादिकोंने अरुहरिने युद्धनदिया अर्थात् लड़ न सके अरु मृत्युलोकवाले राजाओंकी तो गिनतीही क्याहै १। २ सोजैसे कुलवती स्त्रीका पतिके विना यौवन वृथा कीजे तैसे मेरा पुरुषार्थभी

थोडावांके विना निरर्थकहै ३ फिर सो तिसनें परमअद्भुत आकाश वाणी सुनी कि हेमूढ किसलिये उछलताहै तेरायुद्ध देनेवाला ४ पार्वतीजीके उदरसे जन्मा अरु अबराजा वरेण्यके घरजा पहुचाहै अरु अनेकलीलावान् वो शुक्लपक्षके चंद्रमाके समान बढ़ताहै ५ ब्रह्मा बोले ऐसी आकाश वाणी सुनतेही सिंदूर दैत्य मूर्च्छित भया अरु वे हर्षभया विचारने लगा कि ने किमने क्याकहा ६ जो मुझद्वेषी जाय तो मैं तिसे मस्तक समेतखालेऊं सबके कालरूपमेरा मृत्युकैसे होगा जैसे पश्चिममें सूर्य उगनहीं सकता ७ ऐसेकह दशोंदिशोंको गर्जाता उठा अरु झपटके शिवजीके स्थान कैलासपै गया ८ सोपर्वत वृक्षोंको निजशरीर के पवन से चूर्णकर २ गिराताभयो तो कच्छपशेषजी चलित भये अरु पृथ्वीकंपने लगी ९ फिर तहां शिवजीको न देखे पृथ्वीपरही आया अरु वेगसे शिवजी को ढूंढता २ सारी पृथ्वीमें भ्रमता भया १० फिरतो (पर्यलीक) नामवनमें क्रोध युक्तहो आया तब दूरसेही गौरीशंकरजी को देखे अरुमंडपगण सरोवर कमल येभी देखे फिरतो येशीघ्रही) गौरीसे बनाये सूतिका घरमें गया तहां बालकन देखके क्रोधहो विचारता भया कि आकाश वाणी मिथ्या नहीं होती ११।१२।१३ इसका सुतमुझे मारै सो नहीं हुआ होगा तिससेमें इसीको मारताहूं जिससे वधसेछेदहोजायगा ब्रह्मा बोले ऐसा मनमें निश्चय करके शस्त्रलेता भया जितनेउमाजीको हतताथा तो तितनेही बाल गणेश जी भी अगाही देखपडे जो चतुर्भुज अति सुन्दर मुकुट बाजुओंसे सजेफरसु कमल मालाधारणकिये १४।१५।१६ अरु कटिमें शेषगलेमें हार दोनो पावोंमें नूपुरे तो ऐसे तिसको मारनेसेरुदा सो कि तिसे सोतो जानो १७ अरु बालक को हाथमें पकड़ा अरु फेंकने को चाहा ऐसे निश्चय प्रतिज्ञा करिके पीछे फिर चकित भया सो कि फिर ये बाल गजाननजी दूसरे हिमाचल के जैसे वधे तब तो सिंदूर भी भारी भार से लदा छिनमें व्याकुल भया १८। १९ अथ श्वास चढ़ने से व्याकुल भया सामर्थ्यसे अगाड़ी जाने न सका तब

तो व्याकुल भये दैत्यने बालक जीको छोड़े २० तब तो महाशब्द करते तिनके भूमिमें गिरतेही पर्वत-चलित भये अरु तिनके शब्दों से पृथ्वी कँपी २१ अरु पक्षी आकाश में अनेक शब्द करते भ्रमते भये अरु समुद्र सातों चलितभये अरु ब्रह्मांड भी फूटने लगा २२ अरु वे बालक जो रेवानदी के तटपै एक मुनि के निकट पड़ा तो तहां (गणेश कुंड) ऐसा पवित्र तीर्थ भया तिसकेस्मरण करनेसे ही जन्म से किया पाप नाश होताहै अरु दर्शन से दश जन्मकास्नान से सौ जन्म का अनुष्ठानवालो को जिसका सेवन मोक्षदाता भया अब तिनके रुधिर से तहाके पत्थर लालभये २३।२४।२५ तो वेही पाप नाशक (नर्मदा गणेश) कहाते हैं जो भक्तिकरने वालोंको सब सिद्धिदाता हैं नर्मदाजी की सब महिमा कही नहीं जाती फिर वो दैत्य हर्षने लगा कि मेराशत्रु नष्टभया २६।२७ तितने मेही कुंडसे एक महाभारी पुरुष निकला जो जटा भारसे ढका जैसे गहरी बेलोसे छाया पर्वतहो २८ डाढ़ोसे विकराल मुखवाला सर्पकीसी जीभ निकालता लंबे हाथ पैर जिसके श्वाससे व्याकुल नेत्रों वाला २९ वैसे पुरुष को देखके क्रोधसे व्याकुल भया वो दैत्य बोला कि इसको भी मेरे गिनती नहीं ऐसे कह खड्ग हाथलिये क्रोधकरके तिसे मारने चला सो जितने तिन्हें मारता तितनेहीं वो आकाश में देख पड़ा ३०।३१ अरु बोला कि रे दैत्य तैने मुझको वृथाही भूमिमें पटका तेरा हतनेवाला तो और ही कहीं बढ़ा है ३२ सो वो साधुओंकी रक्षामें परायण भया तुझकोहतेगा ऐसे कह वो महा भयंकर पुरुष अंतर्द्धानहुआ ३३ फिरतो दैत्यने भारी क्रोध से सेवकों को कहा कि पकड़ो २ जिसने ये खोटावचन कहाहै ३४ जबतिसे कहीभनि देखा तबतोनिजस्थानको आया अरुजबदेखेंगा तभी शत्रुको जीतेंगा ऐसामानता भया ३५ येइतनावृत्तांत गौरीजी करके नहींजाना गया वे उन्होंकी माया से मोहको प्राप्त होरहीं ३६ तबतो नम्रभई गौरीशिवजी से बोली कि हेजगदीश्वर यहांतो दैत्यनकी करी पीड़ाहोने लगी ३७ सो कैलास जानेको

आपको इच्छाहै तो मुझेलेचलो ऐसा तिसका वचनसुनके शंकरजी भी हर्ष ३८ अरु शीघ नंदीजीपे चढके सात करोड गणों सहित गौरीशंकर जी शीघ्रकैलास पै पहुचे अरु गौरीजी निजघरमें जाय हर्ष को प्राप्तभई ३९ इतिश्रीगणेशपुराण उत्तर खंड में कैलास पहुचना अध्याय १३२ भया ॥

## एकसौ तेंतीस का अध्याय ॥

प्र...गटयोकोदर्शनहोना ॥

व्यासजीने पूछा कि हेकमल जन्मा ब्रह्माजी फिर राजावरेण्य के घरमें पुष्पिका के पास पहुचाये गये गजाननजी क्याक्या करते भये सो विस्तारसे मुझसे कहिये १ श्रीब्रह्माजीबोले कि हेव्यासजी तुमने चित्त हर्षाने वाली अच्छीपूछी सो अब हम विधिसे सब पाप नाशक चरित्र कहतेहैं २ कि तिसरात्रिके बीते पुष्पिका रानीनेपुत्र देखा जो रक्तवर्ण चतुर्भुज अरु गजमस्तकसेसजे ३ कस्तूरी तिलक लगाये मोतियोंकी मालासे सजे पीताबर पहिरे सुंदर चदनसेचर्च भये ४ अरु शरीरसे प्रकाशमान अनेक आभूषणोंसे सजे तबतो वो पुष्पिका तैसेतिन विनायकजी को देखके ५ दुःखित विस्मित अरु भयभीत भी भई अरु शोकसे दुःखित हाथोंसे छातीपीटतो बाहर आई ६ तिसका पुकारना सुनके टहलवो जागी वो तिन्होने भीतिसे अद्भुत बालक को देखा ७ तबतो राजाभी वृत्तांत जानके जनों सहित घरमें आया तबतो तिस अद्भुत बालकको देखके वेभी,भये भयभीत हुये वेधीरभये भगे अरु कई मूर्च्छितभये अरु कई राजा से बोले कि ऐसानहुवा अरु न होवेगा अरु न ऐसा देखा अरु ,न कहींसुना मनुष्यों के ऐसाबालक होना असंभवहै इससे इसको घरमें रखना नचाहिये क्योंकि येवंशछेदकारी बालकहै ८।१० ऐसा सबका वचन सुनके राजाने माना अरु दूतोंसे कहा इसेगहनवनमें छोड़आवो ११ तबतोदूत बालकको लेकेगये अरुभारीवन देखके जो वायुकी फटकारोंसे रहित १२ तो सरोवर के तीरपै रख पत्तोंसे

ढकके शीघ्र आये राजा वरेण्यसे बोले सोकि सभाके मध्यमें विराजित वरेण्यको देखिबोले कि हेराजेन्द्र आपकी आज्ञासे सिंहव्याघ्रादिकों से निरंतर सेये वनमें १४ बालकको छोड़आयेहैं सोतिसे वनचरोंने खालिया होगा ब्रह्मबोले जितने तिसे बालक को गीदड़ खाने के लिये आये तितनेही इसको १५ करुणा निधान मुनि पराशरजी देखतेभये जो बालक चतुर्भुज गजमुख करोड़ सूर्यांक समान कांति मान बालकजो १६ नाना अलंकारोंसे भूषित दिव्यवस्त्र पहिरेसर्प से लिपटी श्रेष्ठनाभि जिनकी चिंतामणिसे विभूषित १७ तो सर्व ज्ञानके निधान मुनिजी शोचने लगे कि येमेरे नाश करने के लिये क्या विघ्न आपड़ा १८ सोकि इन्द्रने मेरे तपका नाश चाहते ने ये स्वार्थ साधन कियाहै अरुमुझ डरतेने तो कुछभी पापनहीं कियाहे १६ हे दीनोंके नाथ चद्रशेखरजी मेरी इसभारी भय से रक्षाकरो। ऐसे शोचते भये तिसको करुणा सहित गजाननजी देखके २० तिनके मोहजालको दूरकरते भये फिरतो तिन्होंने इनको परब्रह्म स्वरूपी परमात्मा देखे २१ जो भक्तोंकी रक्षा करने के लिये ऐसे वेषमें स्थितहो रहे तो बोले कि आजमेरा जन्म अरु मावाप अरु भारी तपभीये धन्य हैं २२ अरु मेरे जन्म मृत्यु दूरहुये अरु उत्तम वाञ्छितपाया कि सहते भाग्य वालेने इसबालकको व- नमें छोड़ा है २३ ब्रह्मा बोले ऐसे कहके मुनिजी तिन्हें निज आश्रमपे लेगये अरु दयावती तिनकी पत्नीने तिसे बालक को देखके २४ जो पति से लायागया तो आनंद भरी स्नेह से हृदय लगाय पराशरजी से बोली २५ हे स्वामिन् आपने जो बहुतकाल भारी तप किया सो फैला है जिनके स्वरूप को ब्रह्मा हर लक्ष्मी पति येभी न जानते हैं २६ मुनीश्वर भी नहीं जानें तिनका आज हमें प्रत्यक्ष दर्शन भया है जो संसार के कर्त्ता रक्षक हर्ता हैं प्रभु सोही २७ अनेक अवतारी ह्वै भूमि भार उतारने को भये हैं अरु हे स्वामिन हमारा बड़ा भाग्य है जो विन परिश्रमही विश्व भर्त्ता प्रत्यक्ष भये जिन्हें मन वाणी नहीं जानसके ब्रह्मा बोले कि तब तो

बालक जी के स्पर्श से तिसके स्तन दुग्धधारी भये तो बालकजी पीके आनंद को प्राप्त भये फिर तो राजा वरेण्य भी दिव्य दृष्टि से तिन बालकजी को पराशर मुनिजी करके पाले भये देखे तो भारी बाजे गाजेसे घर २ में शर्करा हर्षसे मिलवाई अरु ब्राह्मण प्यारों को भी वस्त्रादि सुवर्ण रत्न से प्रसन्न किये तो गायें इच्छानुसार दुहानेवाली अरु सूखी बावली जल भरी भई अरु तिन मुनिजी के आश्रम में सूखे वृक्ष फलोंवाले भये जो मनुष्य इसे सुनै सो धन पुत्रोंवाला होवै२८।२६।३०।३१।३२।३३। ३४इतिश्री गणेश पुराणमें पराशरजी को दर्शन होना इसनामसे अध्याय१३३भया॥

## एकसौचौंतीसका अध्याय॥

या म ग न र ज कद्रूमूषककोणि म ग ा ह नध ग ग ाश ना दिया १

श्री ब्रह्माजी बोले कि तब तो बाल गजाननजी प्रतिदिन चद्रमा के समान बढ़े अरु निज चरित्रों से मा बापोंको आनंद उत्पन्नकर तेहुये १ व्यासजी ने पूछा कि हे ब्रह्माजी आप गणेशजी का द्वापर में भया चरित्र कहिये हे प्रभो पहिले के चरित्र सुनके हमारी तृप्ति नहीं भई है २।३ ब्रह्माजी बोले कि यहां पै प्राचीन इतिहास वर्णन करते हैं जिसमें प्रहलादजी अरु कवि भृगुजी का संवाद है ४ सो कि ऐसेही प्रहलादजीसे महामुनि भृगुजी पूछेगये तो तिसको जो भगवान भृगुजी ने कहा सोही तुम भली भांति सुनो ५ भृगुजी बोले कि हे प्रहलाद जैसे इनका मूषक वाहन भया सो सुनो जो श्रवणसेही सब काम दायक है सो हम कहते हैं ६ कि पहिलेश्रेष्ठ क्रौंच गंधर्व वामदेव मुनिजी को पैरसे ताड़ना भया तो तिस गंधर्व ने शाप दिया कि तू मूषक होगा फिर तुझको गणेशजी दयाके वाहन बनालेंगे ७।८ अरु वेही कृपायुक्त विश्वके कर्त्ता तुझको मोक्ष देंगे सोई वो मूषक के आकार क्रौंच गंधर्व पराशर जी के आश्रममें गिरा ६ जो पर्वत के माफिक बड़ा भारी बड़े रोम नख जिसके महा भले बड़े २ दांतोंवाला अरु भारी शब्द से युक्त १० तो मुनि

पराशर जीके आश्रम में तिसने भारी उपद्रव किया सोकि मिट्ठीके पात्रोंको कतर के नाश खागया ११ अरु पुस्तक अरु वस्त्र अरु भारी २ वक्कल इनको अरु जो जो तहां श्रेष्ठ वस्तुथी सो मो सब तहां तिस मूपकासुरने काट विगाटी १२ अरु पूछ की फटकार से वृक्षोंको भूमिमें गिराये अरु ( चोंचों ) ऐसे शब्द से त्रिभुवन को गर्जाया १३ तोतिसेतैसा देख पराशरजी चिंता से आतुर भये बोले कि दुर्जन का संगहोने से अवश्य स्थानछोडदेना इसमें संशयनहीं १४ अब कहाजावें अरु सुखपावेंअरुप्राणत्यागने में शास्त्रवेत्ता दोषवतातेहैं १५ कैसे येसुखोंप्राश्रम कुकर्मसे दुःखको प्राप्त भयाहै अरु अबकिसका स्मरणकरें और कौनदुःखसे छुटावेगा सो इसेकोन समर्थहो नष्टकरें किसकी हम शरण जांय अरु कौन हमारा रक्षक होगा ऐसा पिताका वचन सुनके अनगिनतपराक्रमी वाला गजाननजी मधुरवचन बोले कि सर्वथा चिंता मतकरो १६ १७। १८ मेरेदुष्टोंके संहार करने वालेके वैठेचिंता क्या वस्तु है इससे मैं आपका पुत्र भयाहूं सो अब आपका हितकरूंगा १६ हे पिता मेराकौतुक देखो अभी इसे वाहन बनालेताहूं ऐसेकह गजाननजीने करोड़ सूर्य समान प्रकाशवाले फांसेकोछोडा२०।२१तोवो आकाशमें विजलियोंके जैसाचमकातो तिसके भयसे देवतोंने निज२ घर छोड़े २२ अरु वो अग्नि मुखफांसादशोंदिशोंमें भ्रमता पाताल में आमूपकका कंठबांधके बाहरनिकाल २३ लायातोवोमूपकफांसे के बलसे पीड़ित भया अ यत मूर्च्छाको प्राप्तहुआ अरु श्वास पवन रुके शोचने लगा कि दैवमें मुझकालरूपका मरणकहांसेआगया जोहोतासो होताहीहै पुरुषार्थ तोवृथाहीहै २४।२५ जिसमैंनेदाढ़के अग्रभागसे बहुतसे पर्वत विदारे अरु देवसुर नर नहीं गिने २६ ऐसेमेरे कंठमें फांसा किसने उलझा दिया क्या मेरी आयु बीतगई है ब्रह्मा जीबोले जितने मूपकाणे से कहता तितनेही गजाननजीने २७ तिसफांसेको मनसे खैंचा तो वो मूपक सहित तिनके पास आया जैसे गारुड़ शास्त्रजाननेवाला क्षणमें मंत्रसे सर्पको खैंचताहै २८

सो वो मूषक उलंघ्ने कठभया तिसी क्षणमें ज्ञानपाय प्रभु देवगजाननजी को नमस्कार करके २६ परम भक्तिसे सच्चिदानंद घन प्रभु गजाननजीकी स्तुति करता भया मूषक बोला कि आपही लोकोंके नाथ अरु कर्ता हर्ता पालक हो आपतीनोगुणों से हीन अरु माया से तीनो गुणोके सहायकहो तैसेही मायासेपरअरु मायावालेभी हो ३०।३१ अरुब्रह्मादिकोंकरके अगम्यअरु मुनिजनोंके हृदय कमलमें विराजमानहो कारण करण कर्ता अरु कारणोंकेभी कारणहो ३२ ऐसा तिसका वचन सुनके प्रसन्न भये येगजाननजी तिसमूषककी दृढभक्ति जानके बोले ३३ तेरेहीं पुरुषार्थसे हमनिर्गुणभी दुष्टोंके नाशके लिये गुणवाले भयेहैं ३४ अरु साधुवोकी रक्षाके लियेअरु जिससे तूशरण आगया तिससे तेरेको अभयदिया वर मागजो चाहताहै सोदेंगे ३५ मूषक बोला हे गजाननजी मैं कुछनहीं मागता तुमहीं मुझसे वाछित मांगलो ब्रह्माजी बोले कि जब गजानन जी तिस गर्वित मूषकसे ऐसेकहेगये ३६ तो बोलेकि मेरी सवारी होजा जोतेरासत्य वचनहै तो फिर तिसके अच्छा कहतेही पिंगलनेत्र अर्थात् तीक्ष्ण नयन गजाननजी झपटके तिसपे सवार भये ३७ अरु तिसे बोझसे चूर्ण करतेहुये तो तिसने गजाननजी से याचनाकी कि मैं तुम्हारा वाहन हुआ अबहे प्रभो आपलघु रूपहो ओ ३८ तो याचना करतेभये तिसके वचनमें विभु गजाननजी लघु बोझ वाले हुये तो येमहा आश्चर्य देखमुनिनों प्रणाम करके बोले ३६ किमैने तीनलोक विषे बालक ऐसा पराक्रम कहींनहीं देखा जिसके शब्दसे पर्वतफूटे अरु लोकपाल स्थान छोड़भगे ४० तिसको तुमने बलसे क्षणमें वाहन बनालिया तबतो माता आयइनबालक जो कोलेके ४१ हर्षयुक्त भई दूध झरते स्तन पिलातीभई अरु बोली कि मैंतेरे स्वरूप बलको नहीं जाननी ४२ किसी जन्म जन्मांतर के पुण्यसेहमारे घरजन्मा है फिरतोवेमूषक को लेके सादे बालक के समान खेलनेभये ४३ हे व्यासजी ऐसे हमने तुमको गणेशजी के मूषक वाहन होनेकी कथा

कही है ४४ इतिश्री गणेश पुराण उत्तर खंडमें श्री गणेशजी का मूषक वाहन होना इसनाम से १३४ अध्याय भया॥

## एकसौपैंतीसका अध्याय॥

मूषककेपूर्व जन्मकी कथा वर्णित है

व्यास जीने पूछा कि हे कमल जन्माजी इसने पहिले क्या पुण्य या पापकियाथा जिस्सेये मूषके जन्मको अरु गणेश जीके वाहन पनेको प्राप्तभया १ ब्रह्माजी बोलेकि हे व्यासजी से तुमने हमारे भी मनकाप्यारा अच्छा वृत्तांत पूछासोसबहमकहतेहैं एकचितभये सुनो २ किसुमेरु शिखरपर भारी (सौभरि) मुनिजीका आश्रम हुवाया जो वृक्षोंसे घिरा अरु अनेक पक्षियोंसहित ३ तहांवशिष्ठ आदि मुनि जन अरु इन्द्रआदिदेवता प्रतिदिन तिन्हीं सौभरिजीके आश्रम में दर्शन के लिये आतेथे ४ जो आश्रम भारीतपकी वृद्धिसे प्रकाशित अरु जो सौभरिजी प्रचंड अग्नि अरु सूर्यके समान कांति मान सबलोकोंमें विख्यात अरु ईश्वर ध्यानमें निष्ठा जिन की ५ तिनकी सुंदर पत्नी जो (मनोमयी) ऐसेविख्यात जो सबपति व्रता ओं में प्रसिद्ध भर्ताकी प्यारी ६ जिसकी रमणीय पने करके रतिकी भी सब रमणीयता जीतीगई अरु शची आदिसब इन्द्राणी जिसकी बराबरी के भागको भीन प्राप्त भई ७ कभीसौभरि जी सबेरे उठे अरु होमशाला में होमकरके वनमें समिध लेनेको गये अरु शील वती मनोमयी घरमें कामकरती रही तिसीसमयदुष्ट (क्रौंच) गंधर्व आगया तो तिसके उत्तम आश्रम को देखके क्रौंचगंधर्व नेविश्राम लिया जो आश्रम अनेक शाला युक्त गहरी छायावाला ठंढा १० तो वो बोला जिसका ऐसा रमणीय आश्रमहै सो प्रभु धन्य है अरु तिसका जपतपभी धन्यहै जोये क्षणसेही सुखदायकहैतो ११ बहुत रहनेसे मुक्तिदायक हो ऐसाकह तिनके घरमें गयातोमनो मयीका सुंदर मुखदेखा १२ जिसके दर्शन से शिवजीभी कामातुर होंय तो तो तिसके कटाक्ष पड़नेसे कामाग्निकरकेव्याकुल १३ तिससेआगि

हुवा शीघ्र तिसका हाथ पकड़ता भया तौतिसकेहाथकास्पर्श होतेही वामचित्तभई कम्पनेलगी १४ अरुभर्ताकेस्मरणमें परायणतिसमनो मयीने शाप भी न दिया कुमिलाई सूखेकठपसीनेसहितआंखोंमेंजल जारहा जिसके ऐसी वो परम उद्विग्नहो मोहित भई शोच करने लगी कि अब मैं किसकी शरणजाऊं कौन इस दुष्ट से छुटावे अरु में जानतीहू कि इस जन्म में मैंने कोई पाप भी नहीं किया पूर्व जन्म के पाप से ये दुःख आपडा है १५ ।-१६ । १७ ऐसे कह तिसके दुष्टभाव को जान तिसे समझाती ये बोली मैं तेरी बेटीस-रीखीहूं अरु तू मेरे पिताके समान है १८ हे निर्लज्ज जो तू ज्ञान वान् है तो पापमें मत पड पापीजन बहुतकरोड वर्ष नरकोंमें गिरते हैं तिससे हे महाभाग मुझ पुत्रीके समान दीनको तू छोडदेनहीं मैं प्राण त्यागदूंगी इसमें संशय नहीं अरु स्त्री हत्या के दोष से भया भारी पाप तुझको लगेगा अरु मेरे बडभागी भर्त्ताजी वनसे अभी आतेहोंगे २१ तिनका क्रोध रूप अग्नि तुझको क्षणमें भस्मकरेगा तिनकी आज्ञाके बिनामें कुछ भी नहीं करतीहूं अर्थात् नहीं मैंही तुझको शाप देती २२ अरु मैं सृष्टि सहित ब्रह्मा को भस्म करदेऊं तू तो क्याहै ऐसे तिसके कहते सौभरिजी भी आगये २३ तौमध्या-ह्नसूर्य के समान प्रकाशमान तिनको आंगनमें आये देख तिनके तेजसे ढकेभये तिसने शीघ्र हाथ छोडा २४ नीचेको देखने लगा अरु कँपा कुम्हिलाया अरु डरा तो प्रलयाग्नि सरीखेजलते सौभरि जी २५ तिस गंधर्व के प्रति भारी शाप छोडते भये बोले कि जो तैने बिन प्रत्यक्ष अर्थात् छिपके मेरी स्त्री पै प्रगल्भताकरी अर्थात् ढाढसे इसेभोगने चाहा इससे तू छिपारहने वालाही मूषक होगा सो चोरके जैसे पृथ्वी खोद २ के रहेगा तैसे होउकाय देख २ केही खाता पीता रहेगा २६।२७ क्रौंचबोला कि मैंने इस मनोमयीपै केवल इच्छाकर ढाढनहीं करी किंतु प्रसंगसे सब होगया जो कि इस सुन्दर हंसनेवाली को देखके मैंने इसका हाथही पकडाथा तितनेहीमें आप आगयेहो आपके तेजसेडरकरमैंने इसेतुरन्तछोड

कही है ४४ इतिश्री गणेश पुराण उत्तर खंडमें श्री गणेशजी का मूषक वाहन होना इसनाम से १३४ अध्याय भया॥

## एकसौपैंतीसका अध्याय॥

मूषककेपूर्व जन्मकी कथा वर्णन है

व्यासजीने पूछा कि हे कमल जन्माजी इससे पहिले क्या पुण्य या पापक्रियाथा जिस्सेये मूषके जन्मको अरु गणेशजीके वाहन पनेको प्राप्तभया १ ब्रह्माजी बोलेकि हे व्यासजी ये तुमने हमारे भी मनकाप्यारा अच्छा वृत्तांत पूछासोसबहमकहतेहै एकचित्तभये सुनो २ किसुमेरु शिखरपर भारो (सोभरि) मुनिजीका आश्रम हुवाथा जो वृक्षोंसे घिरा अरु अनेक पक्षियोंसहित ३ तहांवशिष्ठ आदि मुनि जन अरु इन्द्रआदिदेवता प्रतिदिन तिन्हीं सोभरिजीके आश्रम मे दर्शन के लिये आतेथे ४ जो आश्रम भारीतपकी वृद्धिसे प्रकाशित अरु जो सोभरिजो प्रचंडअग्नि अरु सूर्यके समान कांति मान सबलोकोंमें विख्यात अरु ईश्वर ध्यानमें निष्ठा जिन की ५ तिनकी सुंदर पत्नी जो (मनोमयी) ऐसेविख्यात जो सबपति व्रता ओं में प्रसिद्ध भर्ताकी प्यारी ६ जिसकी रमणीय पने करके रतिकी भी सब रमणीयता जीतीगई अरु शची आदिसब इन्द्राणी जिसकी बराबरी के भागको भीन प्राप्त भई ७ कभीसोभरिजी सवेरे उठे अरु होमशाला में होमकरके वनमें समिध लेनेको गये अरु शील वती मनोमयी घरमें कामकरती रही तिसीसमयदुष्ट (क्रौंच) गंधर्व आगया तो तिनके उत्तम आश्रम को देखके क्रौंचगंधर्व नेविश्राम लिया जो आश्रम अनेक शाला युक्त गहरी छायावाला ठंढा १० तो वो बोला जिसका ऐसा रमणीय आश्रमहै सो प्रभुधन्य है अरु तिसका जपतपभी धन्यहै जोये क्षणसेही सुखदायकहैतो २१ बहुत रहनेसे मुक्तिदायक हो ऐसाकह तिनके घरमें गयातोमनो मयीका सुंदर मुखदेखा १२ जिसके दर्शन मे शिवजीभी कामातुर होय तो वो तिसके कटाक्ष पडनेमे कामाग्निकरकेव्याकुल १३ तिसमेंआसक्त

हुवा शीघ्रतिसका हाथ पकडता भया तोतिसकेहाथकास्पर्श होतेही वामूर्च्छितभईकम्पनेलगी १४ अरुभर्ताकेस्मरणमें परायणतिसमनो मयीने शाप भी न दिया कुम्हिलाई सूखेकठपसीनेसहितआंखोंमेंजल जारहा जिसके ऐसी वे परम उद्विग्नहो मोहित भई शोच करने लगी कि अब मैं किसकी शरणजाऊं कौन इस दुष्ट से छुटावे अरु मैं जानतीहूं कि इस जन्ममें मैंने कोई पाप भी नहीं किया पूर्व जन्म के पाप से ये दुःख-आपडा है-१५।१६।१७ ऐसे कह तिसके दुष्टभाव को जान तिसें समझाती ये बोली-मैं तेरी बेटीस-रीखीहूं अरु तू मेरे पिताके समान है १८ हे निर्लज्ज जो तू ज्ञान वान है तो पापमें मत पड पापीजन बहुतकरोड वर्ष नरकोंमें गिरते हैं तिससे हे महाभाग मुझ-पुत्रीके समान दीनको तू छोडदेनहीं मैं प्राण त्यागदूंगी इसमें संशय नहीं अरु स्त्री हत्या के दोष से भया भारी पाप तुझको लगेगा अरु मेरे बडभागी भर्त्ताजी वनसे अभी आतेहोंगे-२१ तिनका क्रोध रूप अग्नि तुझको क्षणमें भस्मकरेगा तिनकी आज्ञाके विनामैं कुछ-भी नहीं करतीहूं अर्थात् नहीं मैंही तुझको शाप देती २२ अरु मैं सृष्टि सहित ब्रह्मा को भस्म करदेऊं तू तो क्याहै ऐसे तिसके कहते सौभरिजी भी आगये २३ तोमध्या-ह्नसूर्य के समान प्रकाशमान तिनको आगतमें आये देख तिनके तेजसे ढकेभये तिसने शीघ्र हाथ छोडा २४ नीचेको देखने लगा अरु कंपा कुम्हिलाया अरु डरा तो प्रलयाग्नि सरीखेजलते सौभरि जी २५ तिस गंधर्व के प्रति भारी शाप छोडते भये बोले कि जो तैंने विन प्रत्यक्ष अर्थात् छिपके मेरी स्त्री पै प्रगल्भताकरी अर्थात् ढाढसे इसेभोगने चाहा इससे तू छिपारहने वालाही मूषक होगा सो चोरके जैसे पृथ्वी खोद २ के रहेगा तैसे हीउकाग देख २ केही खाता पीता रहेगा २६।२७ क्रौंचबोला कि मैंने इस मनोमयीपे केवल इच्छाकर ढाढ़नहीं करी किन्तु प्रसंगसे लग रोगया सोकि इस सुन्दर हसनेवाली-को देखके मैंने इसका हाथही पकड़ाथा तितनेहीमें आप आगयेहो आपके तेजसेडरकरमैंने इसेतुरन्तछोड़

दईहै २८।२६-इससे हे कृपानिधान मेरा अपराध क्षमाकरो अरु शरण आये पैदयालु मुझपर आप अनुग्रहकीजिये सोकि मैं आपके शरणहूं मुझपै कृपाकरो अर्थात् इस शापकी अवधि भी कहो त्रिभुवनमें मैंने कोई ऐसी पतिव्रता गुणवालीनहीं देखी ३०। ३१ मुनि सोभरिजी बोले कि जो सुमेरुको समुद्र डुबोलेवे अरु सूर्यजी पश्चिममें उदयहोय तबभी मेरावचन मिथ्यानहीं होता चाहे अग्नि शीतलहोजावे ३२ फिरभी हेदुष्ट अबमैं कहताहूं सो आदरसे सुन कि पराशरजीके घरमें द्वापर युगके विषे देवगजाननजी अवतार धरेंगे ३३ तिनकी तू सवारीहोगा तबब्रह्मादिक देवताभी आदरसे तुझको मानेंगे ३४ अरु तू तिनके हाथमें जाकर फिरस्वर्गको जावेगा ऐसा तिनका वचन सुनके सुखदुःखसहितक्रौंचगंधर्व ३५ मूषकरूप द्वापर युगमें पराशरजीके आश्रमपर भूमिमें गिरा ३६ जो महाबल पराक्रमी भारी पर्वतके समान मुनिजी के आशिष बलसे वो गजाननजी के समीपगया अरु वो महाबली मूषक तिनकी सवारी भया हेव्यासजी ऐसे जो तुमने हमसे पूछा सो हमने सबकहा ३७ ३८ जैसे गजाननजी का मूषक वाहनभया व्यासजीने पूछा कि हे ब्रह्मन् विभुगजाननजीने सिंदूर दैत्यको कैसे मारा ३६ सो हे चतुराननजी सो मुझको विस्तारसे कहिये आपके वचन सुनके अमृत पानके समान मेरीतृप्ति नहींहोतीहै ४० हे देवेश मैं भक्ति से सुनताहूं आप सर्वज्ञ कृपाकरके कहो ४१ इतिश्रीगणेशपुराणउत्तरखण्डमेंक्रौंचकोशापदेनाइसनामसे १२५ अध्यायभया ॥

# एकसौछब्बीसका अध्याय ॥

श्रीगजाननजीकरकेसिंदूरदैत्यबध्यदूतकामेजनेषटनाम वर्णन ॥

श्रीब्रह्माजीबोलेकि एकदिनदेवगजाननजीबड़भागी मुनिपराशरजी कोबोले जोसबोंके दुःखसे दुःखी १ गजाननजीबोले कि सिंदूरदैत्यने तो सबजगतजीत लिया जो हवन श्राद्ध जपादिकोंसे अरु वेदध्वनि से रहित किया २ अरुदेवता मुनिजनोंके ऋषियों के स्थान छुटाये

इससे इसगजाननरूप से हमतिस दुष्टका नाशकरेंगे साधुवो का पालन,कर भूमिभार उतारेंगे देवतो को स्थान दिवावेंगे अरु लोकों में आनद विस्तार करेंगे हे पिता जी आप अपना अभय दायक हस्तमेरे मस्तकपर धरो आपकी प्रसन्नतासे मैंदुष्ट दैत्यको मारेंगा मुनिजी बोले हे वालकजी निजवालपन से तुम वडा आश्चर्य कररहेहो जैसे खेल में भरावालक चन्द्रमाका मडल मांगताहै ३।४।५।६ तैसेही सव देवतों करके असाध्य कर्मको तुमकिया चाहतेहो जिसके सांसलेने से सैकडों पहाड पडते हैं ७ अरु जिसके पैरकी फटकार से त्रिभुवन कपता है तिसके साथ तुम कमल की नाली सरीषे शरीर वाले कैसे युद्ध करोगे ८ सोतू नौ वर्षपूरे तप करके फिरमेरे अनुग्रह मात्रसे जातूसमर्थ होता ९ तैसेही सामर्थ वाला ये अभयदायक हस्ततेरे मस्तकपे धरा ब्रह्माजी बोले तवतो हर्षयुक्त देव गजाननजी मुनिजी को माता को भी अरु लक्ष्मीनारायण शिवजी को भी नमस्कारकर तिस मूषकपर सवार हो करके युद्ध करने को गये १०।११ अरु अंकुश परशु फांसा कमल ये चारों हाथोंमें धारण करते भये अरु निजगर्जना से त्रिभुवन को कंपाते १२ अरु निजतेजसे प्रलय अग्निके समान प्रकाशमान गजाननजी शीघ्रही तिस सिंदूर दैत्यके नगर पहुचे जोघृष्णेश्वर जीके निकट पनसे प्रसिद्ध ( सिंदूरखडक ) नगरथा तहां स्थितभया वेसिन्दूर त्रिभुवनको शिक्षा देताथा १४ तो तिसके उत्तरमें स्थितभये देव गजाननजी दिशोंको गोजाते गर्जतेभये तो सातों समुद्र चलितभये अरुभारी २ भी पर्वतफूटे १५ अरु तिसका शब्द सुनके सारे दैत्य कंपित भये बहुतसे डरते मूर्छित भये कई मरगयेगय १६ अरु सिंदूरजी मूर्छितभया फिर छिनमें सचेतहो दूतों से बोला किये कौन गर्जताह उसे देखो १७ जिसकेशब्दसे मुजको अचानक मूर्छा कैसे आगई तो ऐसेके सामने ठेरनेकी किसकी सामर्थ्य होगी १८ तब तो वेदूत वालकजीके समीप गये तो सिंहके जैसा तिसका रूप देखिके हाथीके समान वेडरे अरु कंपे अरुकई धीरजसे ये बोले कि

तू कौन कहांसे किसलिये आयाहै तेरानाम क्याहै १९। २० संसार के सहार करने वाला सिदूररसिक तेराशब्द सुनके कोप भया है सोकि तेराहुंकारना सुन सबकपे अरु सिंदूरभी कपा २१ तूवालक भी वलवान सो कितू चारपांचवर्षकाभी छिनमें सारे संसारको संहार करने वाला देख पड़ता है २२ ऐसातिनका वचन सुनके विभुगजाननजी बोले किमैं शिवजीका पुत्र गजानन ऐसे विख्यात अव पराशरजीके घरमें रहताहूं २३ सामें दुष्टोंका सहार करनेवाला अरु भक्तोके पालनेमें परायण अनेक अवतारधारीहूं अरु ब्रह्मादिक भी मुझको नहीं जानसके ( गजानन ] ऐसामेरा नामहै युद्ध करने को आयाहू सोतुम अपनेस्वामीके पासजावो गरुसबवृत्तांत सुनावो २४।२५ तिसदुष्टके हतेही मेरामन प्रसन्नहोगा ब्रह्माजीबोले तवतो वे तहां से चल सिंदूरपे जाके वचन वोले कि आपकी आज्ञासे छिन में तिस पुरुष के पासगये तो कालके समान तिसे देखके हम सारे कंपितभये २६ । २७ फिर आपके प्रतापसे तिसके आगेहम बोल सके फिर तिसने सवनिज वृत्तान्त विस्तारसे सुनाया सोकि ( गजानन ) इसनामसे विख्यात येशिवजीका पुत्रहै सो दुष्टदैत्योंके नाश अरु साधवो को पालना के लिये २९ भलीभांति तुम्हारेसाथ युद्धकरने को आयाहै वो चारवर्षकाहो वालक वातभारी कूदरहाहै ३०सो अवतुम निजप्रभावसे तिसतुच्छशत्रु वालककोजीतो तुम्हारे श्वासहीसे वो भगजायगा ३१ हेस्वामिन् आपके दरशनसे शिव ब्रह्मादिक कंपित भये तो तिसतुच्छ बुद्धोवाले वालक को कौन गिनतीहै ३२ ब्रह्माजी बोले ऐसादूत का वचन सुनके चिंतासे आतुर सिंदूरमैले मुखभया फिर क्रोधसे लालनेत्र करके ३३ मुख से प्रलयके समान अग्नि निकालता क्रोधहर्ष सहितभया दूतों से बोला ३४ कि हे दूतो तुम्हारे वचनमें मुझको वहुत आश्चर्य प्रतीत होताहै सोकि सिंहके साथ लड़नेको मच्छर कैसे समर्थ होगा ३५ चारवर्ष के वालक के साथ में कैसे युद्धकरू तुमतिससे कैसे भयभीत भये में यह नहीं जानताहूं ३६ मेरे कोप भये संसार नष्ट

होवे तो तिसकी क्या गिनतीहै ऐसे वो आकाश दिशा विदिशाओं को गाजाता गर्जता भया ३७ अरुअस्त्रशस्त्रलेके युद्धको चाहता निकला तबतो तिसके मंत्री नमस्कार करके बोले ३८ कि आपमंत्री सहित सेनाके होते २ कैसे लड़नेको जातेहो आपके प्रतापसे हमहीं पहिले तिसेमार लेवेंगे ४८ सशयके लियेही भारीसेना पाली जाती है सोई ये आपहुवाहै हे प्रभोहम आपके लिये प्राणत्याग देंगे४० आज्ञादेओ हम आपके शत्रु बालकसे लड़ने जातेहैं सिंदूरबोला कि हेसेनाबालो मैंहींजाताहूं तुमसब मेरा पुरुषार्थ देखो ४१ ऐसेंकह शीघ्रही तिनबालकजी को हतने के लिये गया तोवो क्षणमेंहीं वहां पहुंचा जहां बालकजो विराजमानथे ४२ इतिश्रीगणेशपुराणउत्तर खण्डमेंसिंदूरकाचढनाइसनामसेअध्याय १३६ भयाहै॥

## एकसौसैंतीस का अध्याय॥

गजाननजीसेसिन्दूरकोमोक्षमहाराजावरेण्यकोउपदेशहोनापर्यंतदियागया॥

श्रीब्रह्माजीबोले कि तबतो तिन बालगजाननजीको देखके मद से गर्वाया सिंदूरबोला कि हेमन्दबालकसेलड़ते मुझको लाजआती है १ सोहेबालक तूशीघ्र जाके माताका स्तनपी मेरे बाणपात से तूवृथा माराजायगा २मुझको देखके ब्रह्मादिक देवताभी भगजातेहैं अरु तेरे मरतेहीस्नेह से तेरे माबापभी मरजावेंगे३ इस्से हेबालक चलाजा मुझे निजमुख नदिखा जिसमेरे तलप्रहारसे ब्रह्माण्डके सौ टूकहोवें४गजाननजी बोलेकि हेदुष्टसत्यकहा परतैंने चित्तमें विचार नहीं किया अरु न मेरा अनेकप्रकार का रूपवा सामर्थ जानाहै १५ जिसमेरे क्रोधसे सब भ्रष्टहोवें अरु निज इच्छामें हम इसजगत्को रचते अरु दुष्टोंको मार २ भूमिभार उतारते हैं ७ जो पराक्रम सहित छोटाहै सो छोटानहीं रहता जैसे अत्यंत सूक्ष्मभी अग्नि भारी नगर जलादेताहै राजातेरीजीनेकी इच्छा है तोमुझे नमस्कार करके निजघर को चलदेना मानोजन शरणआयेकोनहीं मारतेहैं ६ नहींतो मेरे शस्त्रपातसे तू स्वर्गमें जावेगा तेरेमारे तुझसेपीड़ितभया

जगत् सुखी होगा २० हे दैत्यराज तू ब्रह्माके वरदेनेसे गर्वमतकरै सब अवधि आये उलटा पड़जाता है २१ जैसे पहिले थभेमें प्रकट होके विष्णु जीने हिरण्य कशिप को माराथा अरु सुग्रीवने राम-चंद्रजीका आश्रय लेके समयपै वालिभाई को मारा २२ तसेही काल्के योगसे तेरीभी उलटी मतिहोगई है तू अत्यंत भारीभी मुझ को छोटासा दीखता है १३ जो सामर्थ हे तौलाज छोडधीर धरके मेरे साथयुद्ध कर ब्रह्मावोले तवतौ ऐसे कहके गजाननजीने बिराट स्वरूप धारण किया १४ तौ तिनका मस्तक ब्रह्मांड से भी ऊंचा गया अरु तिनके पैर सातौ पाताल फोड चले अरु कान दिशोमें फैले १५ जब सिंदूरने तिन बालगजानन जीको बिश्वरूप देखेजो सहस्र शिरोवाले सहस्र नेत्र स्वर्ग भूमिमें व्याप्त १६ सहस्र पैरों सेव्याप्त होकेस्थितभये दशोदिशोमें फैलरहे दिव्यवस्त्र पहिरे सुंदर सुगधि लगाये दिव्य आभूषणो से सजे १७ अनगिनत सूर्यसमान प्रकाशमान अनेक रूपोवाले ऐसाइनका बिराटरूप देखके सिंदूर दैत्य मनमें कंपा १८ फिरधीर धरके गजानन जीके निकट आया अरु आकाश दिशा विदिशाओ को गोजाता गर्जना करताभया१९ अरु शीघ्रही खड्ग उठाके देवजीको मारनेचाहा सो कि ये क्रोधसे तिनपे झपटा जैसे आगपै पतग पडै २० तौगजानन जी बोलेकि ये मूर्ख मेरे स्वरूप को नहीं जानताहे, कि येही मुझे खालेवेगा ऐसेकह तिसका कठपकड लिया २१ अरु तिसको हाथोंसे अत्यंत मसला अरु तिसके रुधिर-भरे लालअगोको देहमें लगातेभये २२ तवतौ ( सिंदूर वदन ) अरु सिंदूरप्रियऐसे विख्यात भक्तकामपूरक गणेश जी होतेभये २३ अरु सिंदूरके मरतेही देवतोंने हर्ष से पुष्प वर्षाये अरु जीतके वाजेवजे अप्सरा नाचने लगीं २४ अरु तहांवशिष्ठ आदिमुनि जन अरु ब्रह्मा इन्द्र आदि स[illegible] के आतेभये २५ अरु नमोनम जय[illegible] २ गर्[illegible] करके सव दिशोको गोजाते भये फि[illegible] हे स[illegible] २६ सो षोडश उपचारो से परमाद

जो चतुर्भुज सब आभूषणों से सजे २७ दिव्य वस्त्र पहिरे सुगंध लगाये मूषकपै सवार ऐसे गणेशजी की प्रार्थना करते भये कि हम आपकी कैसे स्तुति कर सकें २८ जहां चारो वेद थकित भये अरु ब्रह्मादि देवता मुनि जन आपजगत्के कर्ता कारण कार्यरक्षक पोषकहो २९ अरु मोहने संहारने वाले अरु इस जगत्के ज्ञान दाता आपही हो अरुनदी समुद्र वृक्ष आपही हो अरु ब्रह्मा विष्णु महेश इन्द्रवायु मुनिजन ३१ गंधर्व चारण सिद्धयक्ष राक्षस सर्प अप्सरा किन्नर हे देवजी आपहीहो ३२ हम धन्य हैं जोमोक्ष के साधक अर्थात् ज्ञान स्वरूपभी आप हमको प्रत्यक्ष दीखेहो अरु हे देवजी अब सिंदूर हतेपर हमसुख को प्राप्तभयेहैं ३३ अरुसब मुनि जन राजीनिज २ कामपरायण भयेहैं अरु होमश्राद्ध जपतप सब कर्म होंगे ३४ अरु विशेषसे आप अनेक अवतार धारके इस संसार की पालना करतेहो दुष्टोका शीघ्रनाश करके भक्तोके कार्य सिद्ध करतेहो ३५ ब्रह्मावोले तवतौ सारेऐसे कहके तिनका सुंदर मंदिर बनवाते भये अरु तिसमें गजाननजीको विराजमानकिये ३६ जिनके दर्शन करतेही मनुष्य सबपापोसे छूटे अरु जिनका अपराध नकिये से सातकुल तरजावें ३७ ऐसे इनको पूज प्रणामकरके सब देवता प्रसन्नभये फिरतौसारे मुनियोने परम आदरसे तिनका पूजन किया ३८ अरुसिंदूर कोमारने से इनका [सिंदूरहेति] ऐसानामधरा फिर अतिप्रसन्नभये नमस्कारकरके निज२ आश्रमोको पधारे ३९ फिर सारेजनतिनको नमस्कारकर अरु भक्तिसे दंडवत प्रणामकरके अनेक से उपचारोसे पूजा करते भये अरु बोले किये आपका (राजसदन ) ऐसा क्षेत्र विख्यातहोगा अरु राजा वरेण्य तिन्हें देखके पहिचाना कि येमेरे पुत्रहीहैं ४१ तो बोलाकि जो आपने इस दारुण दैत्यको हतके मत्रराजो को निज ४ राज्यदिवाया ४२ तिससे आप कानामभी दैत्यविनर्दन ऐसेविख्यातहोगा ऐसे कहतिनका पराक्रम देख तिनकी पूजा करता भया ४३ स्नेहके आंशुछोड़ता कुछकह न सका अतिकंठ रुकनेसे अतिदुखित भया रोनेलगा अरु बोला ४४

के तहां एक नर के आकार दिव्य आश्चर्य रूप मनुष्य बनाया ८
तब तो वो मनुष्य उठकरके अंजलि बांधे बोला कि हे देवि मैं क्या
करूं अरु कहां जाऊं मुझे तुम आज्ञादेवो १० तब तो देवी उमाजी
तिसका वचन सुन हर्षकरके हे भरतश्रेष्ठ राजन् ये कहतीभई ११
श्रीउमाजी बोलीं कि हे पुत्र तू मेरा वचन सुन फिर ऐसे ही कर
सो कि हे महाभुज तू द्वारेपर चलाजा जब तक मैं स्नानकरूं १२
तब तक हे पुत्र मेरे घरमें कोई भी पुरुष न आसके देवीजी का
वचन सुन तिसने तभी देवीजी को नमस्कार करी १३ सोकि दंड
वत् प्रणाम करके घरके द्वारपर आकर ठैरा तो तभी वहां शिवजी
आये जो कालरूप आप अर्थात् साक्षात् हर १४ सो भुजग अरु
रुंडोंकी माला धारणकिये अरु गणोंसे सेवित तो तिस बाल बुद्धि
वाले मानुषने निज पिता शंकरजी को न जाने १५ फिर वो मानु
षरूप तिन शम्भुजी को तिरस्कार करके अर्थात् हटाकर कहने
लगा कि मेरी माताकी आज्ञा नहीं है १६ तिसका वचनसुन शिव
जीअत्यंत क्रुद्धभये तो त्रिशूल से तिसका शिर काटते भये वो
शिवलोक को चलागया १७ तो तिसका कबाड़ हाथ पैर ये भूमि
में रहे फिर शिवजी घरमें गये तो उमाजी ये वचन बोलीं कि १८
हे देवजी क्या मेरा पुत्र आपने द्वारके अगाड़ी नहीं देखा था तब
तो ये वचन सुनके शंकरजी कहने लगे १६ शिवजी बोले कि हे
देवि तुम्हारे पुत्र कैसे भया अरु क्यों द्वारपर ठैरा ये बड़ा आश्च-
र्य्य है तैंने आपही कैसे पुत्र उत्पन्न करलिया सो सब वृत्तांत हम
को कहो २० देवी बोलीं कि मैंने उबटना लगाके देहमें मस गाथा
तो शरीर से जो मैलउतरा तिससे मैंने पुत्र बनाया था २१
श्री शिवजी बोलेकि तुम्हारे पुत्रको हमनहीं जानते हैं ये कालकिसी
से उलँघानहीं जाता कालसेही सबनाश होतेहैं सोकि सब प्राणी
कालहीके वशहोरहेहैं २२ कालहीसो तीनों जागताहै कालहीकरके
नावालोंमें अर्थात् चेष्टा करनेवालों में प्रभुहै सो कालहीमें येलोक
अरु यक्ष राक्षस सर्प सब नाशको प्राप्त होतेहैं २३ सो तिसीकाल

से तेरापुत्र हतागया हे देवि हम तुम्हारे पुत्रको नही जानतेथे अरु वो शिर गणलोकको चलागया सो तुम शोच न करो २४ तबतोदेवी पुत्रके दुःखसे दुःखितभई हाय२ करती भई अरु महाशोचकियाकि हायपुत्र हायमेरे आत्मज २५ तबतो उदासीनमनभये शिवजी घरके द्वारपर आये फिर देखकर एकहाथीका मस्तक लातेभये २६ तिस शिरको शंभुजी तिस शरीरकी सधिमें अर्थात् तिसकी ग्रीवाकेस्थान में लगाते भये तबतो वो गणपति होकर शिवशंकरजीकापुत्रकहाया २७ फिर शिवजी जाकर देवीसे बोले कि तुम्हारा ये पुत्रभया है तबतो तिससुतको देखके देवी हँसकरके कहनेलगी कि २८ हे देव ये मेरापुत्र कैसे येतो नर कुंजर अर्थात् गजमस्तकधारी नरहै मेरे पुत्रकातो महा सुंदर स्वरूप अरु अद्भुत दर्शन था २९ शिवजी बोले कि हे पार्वतिदेवि तुमसुनो तुम्हारे पुत्रको हमने वरदियाहै सो ये निज पूजनसे सर्व सिद्धि दायक होवेगा ३० अरु हेदेविहमने इस्के बारह नाम निकालेहै सो सुनों जो इन्हे प्रातःकालउठकरपढ़े सो सब पापोंसे छूटताहै ३१ सोकि पहिला तो (सुमुख) यहनाम है अरु दूसरा ( एकदंत ) है अरु तीसरा ( कपिल ) है अरु चौथा ( गजकर्णक ) ऐसायह है ३२ अरु पांचवां ( लंबोदर ) अरु छठा (विकट) है सातवा (विघ्ननाशक) है आठवा ( विनायक ) है ३३ नवां (धूम्रकेतु) दशवां ( गणाधिप) है ग्यारहवां (भालचंद्र) बारहवां (गजानन ) है ३४ इन बारह नामोंको जोनर पढ़ेसुने तो तिसके सब सिद्धिहोवे अरु सम्यक् कष्ट अर्थात् आपत्ति कभीभी नहीं होवे ३५ युधिष्ठिर ने पूछाकि हेजनार्दन जी अब आपमुझसे गणेशजी को कथा अरु तिसको विधिकहो कि किस्महीने अरु कौन तिथिमें मैं व्रत पूजा करूं ३६ श्रीभगवान बोलेकि महीने २ में सनदुःख निवारक इनविनायकजीके व्रतको करे तो तिसके सर्व सिद्धिहोवे अरु आपत्ति कभीभी नहींहोती है ३७ सोमहीनों में मकर अर्थात् माघका मास विशेष शुभदायकहै अरु तिसकेकृष्णपक्षकी चौथसब सिद्धिदेने वालीहै ३८ सो तिसदिन सुवर्णके गणेशजी पूजनीयहै सो

कि धूपदीप अरु नैवेद्य देवजोका भोग ३६ लड्डूब्राह्मणोंको देने अरु वस्त्र अरु श्रेष्ठ दक्षिणा देनी अरु अन्नजल रहित व्रतकरै अरु रात को चंद्रमा के उदयमें अर्घदेवे ४० चंद्रमा को अर्घ देकर फलमूल भोजनकरै दूसरा दिनभये शुभब्राह्मण जिमावे ४१ ब्राह्मणजिमा-कर फिर आप भोजन करै हेराजन् जो इसविधिसे करै सो सिद्धि को प्राप्तहोवे ४२ सो सहस्त्रवो एकादशो के वृत अरु दोसेकरोड़ कन्यादान अरु हजार करोड़ गोदान इनका फल गणेश व्रतसेमिल ता है ४३ अरु हरिद्वार अरु प्रयागमें अरु नैमिषारण्यमें जोफलहै अरु जो श्रेष्ठ तीर्थोंमें स्नानसे फल मिलताहैसो व्रतकरनेसेहो४४ श्रीकृष्णजी बोले किहेराजन्युधिष्ठिरभाद्रपदमहीने अरु शुक्लपक्षमें चौथतिथि उत्तमहैसोही गणनाथजीके जन्मका दिनहै ४५ तिस्से हे पारथतुमकरके येव्रत पूजन पूर्वक कर्तव्यहै इसके प्रभावसे तुम निश्चय कामफल पावोगे ४६ इतिश्रीस्कंद पुराणश्रीकृष्णयुधिष्ठिर संवाद में गणेश जन्मकथा भई सो सदा सबको शुभदेवे॥

# द्वादशमासगणेशजीकीकथाओंकावर्णन॥

पहलीकथा।

ऋषियोंने पूछा कि हेस्कन्दजी जो मनुष्य दरिद्र शोक अरुकुष्ट आदिको कर्कैसंयुक्त अरु वैरियों से पीड़ितहैं अरु जो राजा निज२ राज्यसे भ्रष्टभयेहैं अरु जो सब जनभी क्लेश भोगरहेहैं तिनकोंक्या कर्तव्यहै १ अरु जो धनसे हीन जनहैं अरु जो सारे उपद्रवोंसे पीड़ित होरहेहैं अरुविद्या पुत्र अरु निज२ स्थानसे छूटेभयेहैं अरु जो रोगग्रस्तहैं कल्याण चाहतेहैं २ ऐसे २ जोजनहैं तिनको फिर कुशल प्राप्तिकेलिये क्या कर्तव्यहै सो कहिये स्कंदजी बोले कि हेमुनीश्वरो जो वृत सुन्दर तुम सबोंने पूछाहै तिसे सुनो ३ जिस वृतसेती मनुष्य आपत्ति समुद्रसे तिरजावै सोकि भूमिमें एकमहा पवित्र वृतराजहै जोमनुष्योंको सिद्धिदायक ४ अरुस्त्रियों को विशेष करके पुत्र अरु सुहागपन बढ़ाने वाला अरु जो वृत पांडुके पुत्र

बुद्धिमान् धर्मराज युधिष्ठिरने कियाहै ५ जोराजा निजराज्य से छूटा अरु भाई अरु उत्तम २ निज जनों सहित बनमें रहतेथे तिन को तिन्हींके दुःखनाश के लिये श्रीकृष्णजीने जो कहाहै सोही हे द्विजश्रेष्ठो तुमसुनो ६ युधिष्ठिरजीने पूछा किहेदेवोके ईश कृष्णजी इस दुःख से कैसे मेरा उद्धार होवे जोमैं इससे छूटों सो हे सर्वज्ञाता गदाधारी जी आप सब कहिये ७ स्कदजी बोलेकि ऐसे प्रश्न किये श्रीकृष्णजी राजा युधिष्ठिर को एकहते भये जो सावधान अंजलि बांधे धीरता युक्त अरु वारंवार प्रार्थना कररहा अर्थात् पूछ रहाथा ८ श्रीकृष्णजी बोले कि हेराजन् एक अत्यंत गुप्त सर्व अर्थ दाता व्रतहै अरु हेनरश्रेष्ठ जो हमने किसीको भी नहीं कहाहै ९ हेराजन् पहिले सत्ययुगमें हिमाचल की कन्या पार्वतीने वनमेंबहुत तप किया परतिसने निजपति शंकरजी को नहीं देखे १० तवतो तिस पार्वतीने हेरव गणेशजी का स्मरण किया तो तिसीक्षण में आये गणेशजीको देखके एपूछने लगी ११ मैंने महाघोर जो रोम हर्षक दुर्लभ तपथा सोभी किया पर मेरेप्यारे गिरिशायी शिवजी मुझको प्राप्तनहीं भयेहैं १२ सोतुम्हारा एक (संकष्टनाशन) अर्थात् आपत्ति नाशक व्रत नारदजीने बतायाथा सो तिस पुरातन निज व्रतको मुझसे कहो १३ तवतो पार्वती के तिस वचनको सुनकेशीघ्र सिद्धिदाता देव गणेशजी आपत्ति तारक शुभ व्रत तिसको कहतेभये १४ श्रीगणेशजी बोले कि हेदेवि मेरेपवित्र संकष्ट नामक व्रतराज को तुमकरो तिससेतुमारी अरु और लोककी वांछितकी सिद्धिहोवेगी १५ सोकि श्रावण वदी चौथको चन्द्रमाके उदयमें हेसुरेश्वरिदेवि ए संकष्ट व्रत कर्त्तव्यहै १६ सो प्रात काल सम्यक् प्रकारसे शुद्धहो कर दतधावन पूर्वक पवित्रहो तिसदिन जवतक चंद्रमाका उदय होवे तवतक आहार रहित रहे अर्थात् भोजन नहीं करे १७ अरुमैं शंकरजीके प्रिय गणेशजी को जिमाकरही भोजन करोगा ऐसेप्रथम संकल्पकर अरु जल अरु श्वेत तिलोंसे स्नान करके १८ अरुनित्य का कर्म करके हे सुंदर व्रतवाली हमारी पूजाकर यथाश्रद्धा से

सुवर्णकी हमारी मूर्ति बनाई जातीहै १९ अरु सुवर्णके या चांदीके वा तांबेके अथवा मिट्टीके कलशमें जल भरके वहां हमारा स्थापन करें २० जो कलश वस्त्र सहित ढकने के पात्र सहित हो अरु तहांही अष्टदल कमलो बनाकर पाद्य अर्घ इत्यादि सहित भक्ति भाव संयुक्त षोडश उपचारों से हमेंपूजे २१ अरु (लंबोदर) अरु (चतुर्भुज) (त्रिनयन) अरु लालवर्णवाले २२ (नीलवर्ण) अरु (शोभायुक्त) अरु [प्रसन्न मुख] जिनका ऐसे हमको चिंतवन करे—सो कि आवाहन तो गजमुखजी के अर्थ अरु आसन विघ्नराजजी के लिये २३ अरु लंबोदरजी को पाद्यदेवहू अरु शंकर सुतजी को ये अर्घ है अरु उमा पुत्रजी को स्नान अरु वक्रतुंडजी को ये अर्चन २४ अरु शूर्पकर्णजी के अर्थ वस्त्र अरु कुब्जजीकेअर्थ यज्ञोपवीत अरु गणेश्वरजी के अर्थ गंध अरु विघ्न नाशकजी के अर्थ पुष्प २५ अरु विकटजी के अर्थ धूप अरु वामनजी के अर्थ दीपक अरु सर्व देवजी के अर्थ नैवेद्य अरु सर्व पीडा नाशकजी के अर्थ फल २६ अरु विघ्नहर्ताजी के अर्थ तांबूल अरु धूम्रजीकेअर्थ प्रदक्षिणा अरु देवेशजी के अर्थ नमस्कार अरु नमस्कार करके अपराध क्षमा करावै २७ इस प्रकार षोडशउपचारोंकरके हमारी पूजा करनी फिर नानाभोज्य आदिकों करके हमारा वायन बनावै २८ सोकि हे देवि घृतमिश्रित दश या पांच मोदक बनावै सो पांच तो प्रतिमाके आगे धरै अरु पांच ब्राह्मण को देदेवै २९ सो तिस को यथा शक्तिसे दक्षिणा अरु पांच मोदक देकर फिर रातभये चंद्रमा को भक्तिसे अर्घ देकर आप भी भोजनकरे ३० अब तिथि को अर्घ देनेका मंत्र। हे तिथियों में उत्तम देवि हे गणेशजी प्यारी दुलारी चतुर्थी तुम मेरे से दिये अर्घको ग्रहणकरो तुमको नमस्कार हो ३१ चंद्रमा के अर्घका मंत्र। हे क्षीर समुद्र से उत्पन्न हे लक्ष्मी के बंधु हे निशाकर शशि चंद्रमाजी तुम रोहिणी ग्रहणी सहित मुझसे दिये इस अर्घको ग्रहण करो ३२ हे लंबोदरजी आपको नमस्कार है जो आप सर्वकाम फलप्रदाता अरु सर्व विघ्नोंकेनाश

कारीहो सो आप मेरे वांछित को देवो ३३ ब्राह्मण की प्रार्थनाकरे कि हे ब्राह्मण श्रेष्ठ आपके अर्थ नमस्कारहोवे जोकि आप साक्षात् देव स्वरूपहो, सो मैं गणेशजी की प्रीति के लिये आपको ये मोदक देवूंहू ३४ सोकि दक्षिणा सहित इन पाचों मोदको को हम तुम्हारे हमारे निस्तार के लिये देवेहैं सो आप इनको ग्रहणकरो आपको नमस्कार होवे ३५ फिर ब्राह्मणों को भोजन करावै अरु गणेशजी की प्रार्थना करै अरु तिनमें ही आसक्त मनभया भाइयों सहित दधियुक्त अन्नखावै ३६ अरु तिस प्रतिमा को गुरूजी को देदेवै ऐसे विसर्जनकरै तिसका यह मन्त्र है ३७ हे सुरोंके ईश्वर गणेशजी आप अपने स्थानको पधारिये २ मेरे इस व्रतसे आप नित्यही फलदायक होवो ३८ हे शुभानने गौरि ऐसे महीने २ प्रति यह व्रत करना चाहिये जीवन तलक वा इकईश वर्ष ३९ न सामर्थ्यहो तो एक वर्ष अथवा वर्ष २ में एक २ फिर श्रावण शुदी चौथके दिन उद्यापनकरै ४० अरु जो गणेशजी का भक्त अरु सब शास्त्रोंमें कुशल हो ऐसे आचार्य का पहिले वरण करके उक्त विधि से तिसका पूजनकरै ४१ फिर एक हजार आठ या एक सौ आठ अट्ठाईश या आठ मोदकों का होम करै ४२ अरु ऊंचा मंडप तानै अरु गीत बाजेगाजोंसे तथा भक्ति भाव करके हमारा अरु गुरूजी का पूजन करै ४३ जो पत्नी सहित तिनका सुवर्णादिक अरु गऊ वस्त्र आभूषणादि को करके पूजन कर तिन्हे छत्र उपानहदेवे अरु कमंडलु घर इत्यादिक करके ४४ हे देवि, गणेशजी की प्रसन्नता के अर्थ आचार्य का पूजन करै इस विधान से पूजन करने से मैं प्रसन्न होताहू इसमें संशय नहीं है ४५ सोकि जिन्हो ने भक्ति से हमारा व्रतकिया है तिनको हम सब वांछित देवे हैं श्रीकृष्णजी बोले कि हे राजन् यह व्रत ऐसे आप गणेशजीने वर्णन कियाहै ४६ अरु वे इस व्रतकरके पार्वतीजी ने निश्चय आराधन कियेगये हैं वो वो पतिव्रता पार्वती इस व्रतसे महादेवजी को प्राप्त होतीभई सो गणेशजी के प्रसादसे अबतक क्रीड़ा करती हैं ४७ सो हे महा

सुवर्णकी हमारी मूर्ति बनाई जातीहै १९ अरु सुवर्णके वा मांटीके वा तांबेके अथवा मिट्टीके कलशमें जल भरके तहां हमारा स्थापन करै २० जो कलश वस्त्र सहित ढकने के पात्र सहित है अरु तहांही अष्टदल कमल बनाकर पाद्य अर्घ इत्यादि सहित भक्ति भाव संयुक्त षोडश उपचारों से हमेंपूजै २१ अरु (लंबोदर) अरु (चतुर्भुज) (त्रिनयन) अरु लालवर्णवाले २२ (नीलवर्ण) अरु (शोभायुक्त) अरु [प्रसन्न मुख] जिनका ऐसे हमको चिंतवन करै—सो कि आवाहन तो गजमुखजी के अर्थ अरु आसन विघ्नराजजी के लिये २३ अरु लंबोदरजी को पाद्यदेवूं अरु शंकर सुतजी को ये अर्घ है अरु उमा पुत्रजी को स्नान अरु वक्रतुंडजी को ये अर्चन २४ अरु शूर्पकर्णजी के अर्थ वस्त्र अरु कुब्जजीके अर्थ यज्ञोपवीत अरु गणेश्वरजी के अर्थ गंध अरु विघ्न नाशकजी के अर्थ पुष्प २५ अरु विकटजी के अर्थ धूप अरु वामनजी के अर्थ दीपक अरु सर्व देवजी के अर्थ नैवेद्य अरु सर्व पीडा नाशकजी के अर्थ फल २६ अरु विघ्नहर्ताजी के अर्थ तांबूल अरु धूम्रजीकेअर्थ प्रदक्षिणा अरु देवेशजी के अर्थ नमस्कार अरु नमस्कार करके अपराध क्षमा करावै २७ इस प्रकार षोडश उपचारोंकरके हमारी पूजा करनी फिर नानाभोज्य आदिकों करके हमारा वायन बनावै २८ सोकि हे देवि घृतमिश्रित दश या पांच मोदक बनावै सो पांच तो प्रतिमाके आगे धरै अरु पांच ब्राह्मण को देदेवै २९ सो तिस को यथा शक्तिसे दक्षिणा अरु पांच मोदक देकर फिर रातभये चंद्रमा को भक्तिसे अर्घ देकर आप भी भोजनकरै ३० अथ तिथि को अर्घ देनेका मंत्र। हे तिथियों में उत्तम देवि हे गणेशजी प्यारी दुलारी चतुर्थी तुम मेरे से दिये अर्घको ग्रहणकरो तुमको नमस्कार हो ३१ चंद्रमा के अर्घका मंत्र। हे क्षीर समुद्र से उत्पन्न हे लक्ष्मी के बंधु हे निशाकर शशि चंद्रमाजी तुम रोहिणी अरु गणों सहित मुझसे दिये इस अर्घको ग्रहण करो ३२ हे लंबोदरजी आपको नमस्कार है जो आप सर्वकाम फलप्रदाता अरु सर्व विघ्नोंकेनाश

कारीहो सो आप मेरे वाञ्छित को देवो ३३ ब्राह्मण को प्रार्थनाकरे कि हे ब्राह्मणश्रेष्ठ आपके अर्थ नमस्कारहोवे जोकि आप साक्षात् देव स्वरूपहो सो मैं गणेशजी की प्रीति के लिये आपको ये मोदक देवूंहू ३४ सोकि दक्षिणा सहित इन पांचो मोदको को हम तुम्हारे हमारे निस्तार के लिये देवेहें सो आप इनको ग्रहणकरो आपको नमस्कार होवे ३५ फिर ब्राह्मणो को भोजन करावे अरु गणेशजी की प्रार्थना करे अरु तिनमें ही आसक्त मनभया भाइयो सहित दधियुक्त अन्नखावे ३६ अरु तिस प्रतिमा को गुरूजी को देदेवे ऐसे विसर्जनकरे तिसका यह मन्त्र है ३७ हे सुरोके ईश्वर गणेशजी आप अपने स्थानको पधारिये २ मेरे इस व्रतसे आप नित्यही फलदायक होवो ३८ हे शुभानने गौरि ऐसे महीने २ प्रति यह व्रत करना चाहिये जीवन तलक वा इकईश वर्ष ३९ न सामर्थ्यहो तो एक वर्ष अथवा वर्ष २ में एक २ फिर श्रावण शुदी चौथके दिन उद्यापनकरे ४० अरु जो गणेशजी का भक्त अरु सब शास्त्रोंमें कुशल हो ऐसे आचार्य का पहिले वरण करके उक्त विधि से तिसका पूजनकरे ४१ फिर एक हजार आठ या एक सौ आठ अट्ठाईश या आठ मोदको का होम करे ४२ अरु ऊंचा मंडप ताने अरु गीत बाजेगाजोंसे तथा भक्ति भाव करके हमारा अरु गुरूजी का पूजन करे ४३ जो पत्नी सहित तिनका सुवर्णादिक अरु गऊ वस्त्र आभूषणादि को करके पूजन कर तिन्हे छत्र उपानहदेवे अरु कमंडलु घर इत्यादिक करके ४४ हे देवि गणेशजी की प्रसन्नता के अर्थ आचार्य का पूजन करे इस विधान से पूजन करने से मैं प्रसन्न होताहूं इसमें संशय नहीं है ४५ सोकि जिन्हों ने भक्ति से हमारा व्रतकिया है तिनको हम सब वाञ्छित देवे हैं ब्रह्माजी बोले कि हे राजन् यह व्रत ऐसे आप गणेशजीने वर्णन किया ४६ अरु वे इस व्रतकरके पार्वतीजी से निश्चय आराधन किये हैं तो वो पतिव्रता पार्वती इस व्रतसे महादेवजी को ... सो गणेशजी के प्रसादसे अबतक क्रीडा करती है ...

नगर कैसे प्राप्तहो २० ऐसा भाग्यहमारा काहे सेभयासो हे मुनि निश्चय कहिये गणेशजी बोले कि ऐसा तिसका वचन सुनशरभंगजी बोले कि हे दमयती तू वचन सुन मैं तेरा हितकारक महा संकट निवारक अरु सब कामदाता व्रत कहताहूं २१।२२ जो भादवँ महीने के कृष्णपक्ष की चौथहै सो संकट चतुर्थीहै तिसमें स्त्रियो करके गणेशजी पुजनीयहै जो (एकदंतवाले) अरु (गजानन जी) है २३ सो पूर्वोक्त विधिसे भक्ति प्रीति अरु श्रद्धासे सोहे देवि इस व्रतसे तू प्राप्त कामना वाली होवेगी २४ हे महारानी तीन महीने में सिद्धिहोगी ये हमारी निश्चय मतिहै (श्रीगणेशजी बोले कि तब तो दमयतीने उत्तम संकट व्रतकिया २५ सो भादवँ महीने में आरंभ किया गणेशजी की पूजामें २ भई सो तीन महीने में राजा की प्राप्तभई अरु तैसेही राज्य पुत्र तिसको मिले २६ अरु तैसीही संपदा तिसको हे राजन् इस उत्तम व्रतके करनेसे प्राप्तभई श्रीकृष्णजी बोले कि तैसेही हे राजन् इस व्रतसे तुम भी निश्चय राज्यको प्राप्तहोवोगे २७ अरु तुम्हारे वैरीजन विशेष से तिरस्कृत होंगे अर्थात् हार जावेंगे हे राजन् ऐसे तुमसे यहव्रतोंमें उत्तम व्रत कहा है २८ सो इसे तुम करोगे तो सुख पावोगे सोकि महाभाग्य अरु सब दुःख निवारक है इतिस्कंदपुराणेश्रीकृष्णयुधिष्ठिरसंवादमें भाद्रपदकृष्णचतुर्थीकेव्रतकीदूसरीकथाभई ॥ २ ॥

## तीसरीकथा॥

आश्विनकृष्णचतुर्थीकीकथाप्रारंभ

राजा युधिष्ठिरने पूछा कि हे कृष्ण हे महाभाग विख्यात जो उत्तम व्रत है जोकि आश्विन मासमें कृष्ण पक्षको संकटाचतुर्थी कही है १ तिसके दिन किसप्रकार करके गणाधिपसमी पूजनीय है हे जगत् के नाथ आप परम कृपाकरके सो मुझको विस्तार से कहिये २ श्रीकृष्णजी बोले कि पार्वती ऐसा वचन सुन प्रसन्नमुख विनायकजीसेबोली कि हे देव आश्विन में कैसा व्रतहोताहै सो मैं

सुनने चाहतीहूं ३ श्री गणेशजी बोले कि हे गिरिजे आश्विन के महीनेमें (कृष्णनाम) गणाधिपति है सो पूर्वोक्त विधिसे कार्य्य सिद्धिकेलिये पूजनीय है ४ सो कि मनुष्य आहार रहित अरु जीता क्रोध जिसने अरु पाखंड लोभ से वर्जित मनसे स्मरण करके देव गणनाथजी का पूजनकरे ५ सो जो आश्विन कृष्ण चतुर्थी है सो उत्तम संकटा व्रतहै तिसमें हरित दूर्वासे होमकरने से सातों द्वीप वाली पृथ्वीका राज्य मिले ६ एक समय वाणासुर की पुत्री जो (ऊषा) नामसे विख्यात थी सो पुष्प सेजपर सोती (अनिरुद्ध) जी को देखती भई ७ तो तिनके वियोग से दुःखीभई तिसने कहीं भी सुख नहीं पाया तो (चित्रलेखा) सखी तिसे तीन भुवन लिखकर दिखातीभई ८ तिसने कहा कि जो पति (अनिरुद्ध) ऐसे विख्यात मुझको रात्रिमें दीखा है अरु मैंने स्वप्न में तिससे विवाह किया है ९ सो हे सुश्रोणि तिसे किसी स्थानसे अर्थात् जहां हो तहांहीं से लाव नहीं तो मेरा मरण होगा इसमें संशय नहींहै १० तो चित्रलेखा ये वचन सुन द्वारकापुरी जाकर अनिरुद्धजी को उठालाई जो दैत्य मायामें चतुर थी ११ तो तिनको सांझ समय गऊ आने के समय पर वाणासुरके पुरमें लेआई तो (प्रद्युम्न) जी भी पुत्रके शोकसे महा व्याधि सयुक्त पीडित भये १२ अरु तिनको तैसे देख कर कृष्णजी भी सुख नहींपाये अरु रुक्मिणीजी भी पौत्रकेवियोगसे विलाप करने लगीं १३ सो पतिव्रता रुक्मिणीजी कृष्णजीके निकटजाके नीचामुखकिये बोलीं कि प्राणोंसे प्रिय मेरा पुत्र किसने लिया वा कहा चलागया है १४ सो अब शोक से पीड़ित भई मैं आपके देखते २ प्राणोंका त्याग करूंगी अर्थात् मरजावेंगी ऐसा तिसका वचन सुन कृष्णजी सभामें आये १५ तो तहां तीव्रतेजस्वी ऋषिश्रेष्ठ लोमशजी को देखे तो विष्णुजी तिन्हें प्रणाम करके वृत्तांत सुनाते भये १६ कृष्णजी बोले कि हे लोमश मुने हमारा पौत्र किसने लिया अरु कहा गया है मैं नहीं जानता मेरा सुबुद्धिमान् पौत्र कहां गया अरु किसने तिसे हरलिया है १७ तिसको

माता अत्यंत दुःख पीड़ित भई चार २ पुत्रका स्मरणकरके पुकार-
ती है तो ऐसा कृष्णानी का वचन सुन लोमशजी बोले कि बाणा-
सुर की कन्या जो (ऊषानाम) से प्रसिद्ध है तिसकी जो (चित्रलेखा)
सखी है तिसने अनिरुद्धजी को चुराये हैं १८।१९ सो बाणासुर
के नगरमें छिपायागया है नारदजी ने कहा है सो आश्विनमहीने
कृष्णपक्ष की संकट चौथ होतीहै २० तिसके अनुष्ठान करने से ही
तुम्हारा पोत्र आजावेगा ऐसेकहके मुनिश्रेष्ठ लोमश जी तो अशोश
देके वनको चले गये २१ महा विष्णुजी वो लैठा के उत्तम सकट
व्रत लोमशजीने बताया २२ हे देवि तिस व्रत से वो हमारे पिता
शिवजीसे युद्धमें सहाय किया भी बाणासुर कृष्ण जी करके जीता
गया २३ सो कि कोपभये भगवानने तिसकेसहस्र भुजोंका छेदन
किया सोइसीव्रतके प्रभावकरके इसमेंसंशय न करना २४ सो श्रीग-
णेशजीकी प्रसन्नता अरुकरे विघ्न की शांति के लिये इसके समान
परम सिद्धि कारक और कुछभी नहीं है २५ श्रीकृष्ण बोले कि हे
राजन् तिससे तुमकोयह आपत्तिहरणतारक व्रतकर्तव्यहै इससे तुम
हे राजन् शत्रुओं को जीतोगे अरु सब राज्यको प्राप्त होगे; २६
इस व्रतके माहात्म्य को पंडित भी नहीं जान सकते अरु हे पार्थये
हमसे अनुभवकिया गयाहै हम सत्य २ कहते हैं २७ इतिश्रीस्कन्द
पुराणेश्रीकृष्णयुधिष्ठिरजीकेसंगमेंक्ा०कृ०च०व्र०क०तीसरीभईहै३

## चौथी कथा॥

१ पार्वतीने पूछाकि हेलम्बोदर हेमहाप्राज्ञ हेकहनेवालों में श्रेष्ठ
कार्तिक मासके कृष्णपक्ष में गणाधिपतिजी कैसे पूजने १ श्रीकृ-
ष्णजी बोले कि माताका वचन सुनके गणनायकजीने कहा कि
कार्तिक के कृष्णपक्षमें जो संकट चतुर्थी होतीहै २ तिसमें(पिंगना-
म) से प्रसिद्ध गणाधिपजो पूजनीयहैं सो पूजाकीविधि करकेपूजन
अरु एकबेर भोजन करे ३ सोकि ब्राह्मणोंको जिमावै फिर मौनभया

आपभी भोजन करे अब इसव्रतका माहात्म्यकहतेहैं आदरसे श्रवणकरो ४ सोकि कार्तिक कृष्णचतुर्थी को उत्तम सकष्ट व्रत होताहै तिसमें उड़द तिलोंसे होमकरनेसे मनुष्योंको सर्व सिद्धि प्राप्त होती है ५ अब गणेशजी कहतेहैं कि पहिले महा असुर (वृत्रदैत्य) सब ओरसे बढ़ाथा तिसने सारी त्रिलोकीको जीतिके सब देवता हरायेथे ६ तौवे स्थान भ्रष्ट भयभीत भये सबदिशायें चले गये तौवे इन्द्र सहित देवता विष्णुजीके पास शरण गये ७ तो तिनका कहना सुनके विष्णुजी देवताओं बोलेकिवे समुद्रके अभयको पाकर अत्यंत दुर्मद वाले राक्षस वृद्धिको प्राप्तभयेहैं सोवे देवता करके अवध्यहैं अर्थात् तिन्हें देवता नहीं मार सके ये उन्होंने ब्रह्माजीसे वरपायाहै सो प्रसन्नभये (मुनिअगस्त्य) जी तिस समुद्र को पीजावेंगे ८। ९ फिर वे स्वर्गमें चले जावेंगे सो सुखपूर्वक निजपिताके पासमेंहीतिन मुनि अगस्त्य जी के सहाय से तुम्हारा कार्य होवेगा १० वे सुन अगस्त्य जी के आश्रम पे जाकर तिनकी स्तुति करते भये तब प्रसन्न भये मुनि जो तिनसे बोले कि मत डरो ऐसेनिश्चय कहा ११ तबतो देवता स्वर्गमें गये अरु चिंतामें आतुर भये अगस्त्यजी कि येलक्षयोजन विस्तार वाला समुद्र कैसे पीयाजावे १२ तबतो वे महामुनि गणेशजीका स्मरण करके तिनके सकष्टव्रत को विधिसे करतेभये १३ तौतीन महीने मे गणेशजी प्रसन्न भये अरु तिसके प्रभाव करकेअगस्त्यजी सुखसे समुद्रको पीगये १४ अरु इसी के प्रभाव से निवृत्त अर्थात् दूरभये हैं बाबतरे जिनके ऐसे शत्रु अर्जुन करके जीते गये थे १५ तब तो गणेश जी के ऐसे कहे पार्वती जी प्रसन्न भई अरु बोली कि मेरापुत्र जगत्करके वंदनीय अरु सब सिद्धि दायकहै १६ श्रीकृष्णजीने कहा कि हे राजा युधिष्ठिर तुमभी इसव्रतको करो तो शत्रुओं को जीतोगे अरु शीघ्र राज्यको प्राप्त होवोगे १७ अरु हजार अश्वमेध यज्ञ अरु सौ वाजपेय यज्ञोंका फल अरु पुत्र पौत्र पुष्टि देनेवाले कथाकेही श्रवणसे होतेहैं १८ इतिश्री स्कन्दपुराणे उ० खं० गणेशकार्तिककृष्णचतुर्थीव्रत कथा वर्णनं ॥

# पांचवीं कथा ॥

मार्गशीर्षकृष्णचतुर्थीकीवार्त्ताहै ।

पार्वतीजीने पूछा मार्गशीर्ष कृष्णपक्षमेजोसकष्ट चतुर्थी होती है तिसमें किस प्रकार करके गणाधिपति जी पूजनीयहैं १ श्रीगणेश जी बोले हे हिमाचल कन्ये इस महीनेमें गणेशजी [गजानन] ऐसे कहे हैं तिन्हें पूर्वोक्त विधिसे अर्घ्य दे करके २ आहार रहितभया पूजन करे फिर ब्राह्मण जिमावे अरु सुन्दर चरुसेहवनकरै तौ बैरी वशमें होजावे ३यहां भी एक प्राचीन इतिहास कहते हैं कि त्रेता युगमें राजा [ दशरथ ] भया ४ सो शिकार के रसिकथा सोतिससे तहां एक ब्राह्मण पीड़ित भया अर्थात् धोखेसे इसने ब्राह्मणकोमारा तो तिसके पिताने इसको शापदिया कि तुभी पुत्रके शोकसे मरेगा ५ तौउद्विग्न मनभये राजाने पुत्रके लिये भारीयज्ञ किया तौ चतुर्व्यूह अर्थात् राम लक्ष्मण भरत शत्रुघ्न इन चार अंशों से अवतार हो करके जगत् के प्रभु रामचंद्रजीने तिसके घरजन्मलिया ६ अरु तिनकी पत्नी [ जानकी जी ] भई जो पतिव्रता लक्ष्मी का अवतार थी फिर पिताके कहने से रामचंद्रजी सीता अरु लक्ष्मण सहित ७ विश्वके व्यापक रामजी राक्षसों के कुलको जलाते वनमें विचरते भये तहां लोकों के रुवाने वाला [रावण] सीताजीको हरलेगया ८ तौ सीताके वियोगसे रामजीने जनोंका स्थानछोड़दियातो [ ऋष्यमूक] पर्वत में (सुग्रीव)से मित्रता भई ९ तो [हनुमान् ] आदि सब वानर आतुरभये सीताजीको ढूंढ़नेगये फिर तिन वानरोंको [संपातिगीध ] ने देखा १०तो तिनसबों को संपातिने यह कहा कि तुम कौनहो अरु क्यों वनमें आयेहो किसने तुमकोभेजा अरु यहांक्या कामहै११ ऐसा तिसका वचन सुनके वानर फिर बोलेकि दशरथके पुत्र[रामजी] जो जगत्केपति साक्षात् विष्णुजीहैं १२अरुजो सीता जी अरु लक्ष्मण भाई सहित सो दंडक वनमें आयेथे वहां किसीने सीताभी हरलई है ग्यारे निमें हम नहींजानतेहैं १३ ऐसे तिसका

व्ययकारी कर्म है १६ अरु जो अज्ञान से क्रियाजावे सो तामस कर्म कहाता है हे राजन् हमसे तीन प्रकार का कर्ता कहाज ता सो सुनो १७ जो धैर्य उत्साह वाला अरु जो सिद्धि असिद्धि में समान अरु-ज बिकार को प्राप्त न होवे अरु जो अहंकार रहित है हे राजन् सो सात्विक कर्ता है १८ अरु जो हर्षशोकको करता अरु हिंसा फलेच्छा इन सहित हो अरु जो अपवित्र अरु लोभी हो सो राजस कर्ता कहाता है १९ अरु जो प्रमाद अज्ञानसहित अरु पर ये उच्छेदन अर्थात् बिगाड़में परायण अरु मूर्खहै अरु जो आलसी अरु वृथा तर्क करता सो कर्ता तामसी मत है २० अरु हे राजन् तुम तीन प्रकार केही सुख दुःखो को क्रमसे सुनो सो सात्विक राजस अरु तामस हमसे कहाजाता है २१ जो पहिले तो विष के समान भाशमान हो अर्थात् कठिन जानाजावे अरु जो दुःख का अंत कर्ता अरु जो आवृत्ति करके अर्थात् वेर २ इच्छा किया जावे अरु जो परिणाम में अमृत के समान होजावे २२ अरु जो अपनी बुद्धि की प्रसन्नता से हो सो सात्विक सुख कहाता है अरु जो विषयो का भोग पहिले अमृत समान भाशताहै २३ अरु अंत में हलाहल विषके समान अर्थात् महा दुःखदायी होजावे सो राजस सुख कहाताहै अरु जो आलस्यप्रमाद निद्रासेउ पन्न २४अरु जो सदा अपने को मोह कारी है सो सुख तामसी कहाता है अरु जो इनसे अरु तीन गुणो से रहितहो २५ अरु हे राजन् ओंतत्सत् इस भेद से ब्रह्म भी तीन प्रकार काही है हे भूप तीनो लोको में जो ये सम्पूर्ण प्रपंच है सो सब तीन २ प्रकार काही है २६ अरु ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य शूद्र ये स्वभाव से भिन्न२कर्मवाले हैं सो तिन-को अरु तिनके कर्मो को हम संक्षेप से तुमको वर्णन करते हैं २७ सो कि भीतर बाहर की इंद्रिय वश करना अरु ऋजुता क्षमा अरु नानाप्रकार के तप अरु शुद्धि अरु आत्मा का दोनो प्रकारकाज्ञान २८ अरु वेद शास्त्र पुराणो का अरु स्मृतियोंका ज्ञान अरु तिनके अर्थ का अनुष्ठान अर्थात् बिचार करना ये ब्राह्मणो का कर्म बता-

चाहे २६ अरु दक्षता शूरता चतुरता अरु युद्ध में पीठ न दिखानी अरु शरणागत को पालन अरु दान धैर्य अरु स्वाभाविक तेज ३० अरु प्रभुत्व अरु मनोन्नति सुनीति अरु लोक पालन अरु वेदोक्त पंचकर्मों का अधिकारी होना यह क्षत्रियों का कर्म कहाहै ३१ अरु नानाप्रकार की वस्तु मोल लेना अरु धरती वाहना अरु गौवोंकी रक्षा अरु तीन कर्मों का अधिकार अर्थात् खेती वणिजी गोरक्षा ये वैश्य कर्म कहा है ३२ अरु दान देना अरु ब्राह्मणो की टहल अरु सदा शिवजी की सेवा करनी हे राजन् ये ऐसा शूद्रों का कर्म कहा है ३३ सो ये चारो निज २ कर्म में परायण अरु हमारे समर्पणार्थ सव कर्म करने वाले तो हे राजन् वे हमारे प्रसाद से निश्चल स्थान को प्राप्त होतेहैं ३४ इस प्रकार से हे राजन् हमने तुमसे प्रसन्नतासेती ये योग शास्त्र कहा है जो सांगोपांग अरु अनादि सिद्धभया अरु विस्तार सहित है ३५ सो हमसे कहे इस योगका तुम अभ्यास करो हे राजन् जो ये योग हमने किसीसे नहीं कहा है इसे तू गुप्त कर फिर इसीसे तू परम सिद्धि को प्राप्तहोवेगा ३६ श्री ब्रह्माजी बोले कि वो राजा वरेण्य प्रसन्न भये महात्मा तिन विनायकजी का ये वचन सुनकर अरु यथावत् करता भया ३७ सो कि राज्य कुटुम्बको तजिकर वेगसे वनकोचलागया अरु उपदेश किये योगका अनुष्ठान करके मोक्षको प्राप्तभया ३८ जो इस अत्यंत गुप्त योगशास्त्रको श्रद्धाकरके श्रवणकरै सोभी मोक्षको प्राप्त होता जैसे योगीजनहैं तैसावोहै ३९ जो बुद्धिमान अर्थ करके इस योग शास्त्रको सुनावै तो जैसे योगीजन तैसेही वोभी मोक्षको प्राप्त होताहै ४० जो गुरुमुखसे अर्थ सहित सुनकर इसगीताका सम्यक् प्रकार अभ्यासकरै अरु जो गणेशजीकी पूजा करके नित्यही इसका पाठकरै ४१ सो कि एक काल वा दो काल अथवा तीनोकाल इसको पढ़ै तो ब्रह्मभये तिसके दर्शन सेही जनमुक्तिको प्राप्तहोते है ४२ अरु नतो यज्ञों से अरु न दानों से अरु न व्रत अग्निहोत्र अरु महाधनलगाने में अरु न सम्यक् अभ्यास किये वेदोंमें जो भली

भांविजाने अरु अगी सहित ४३ अरु न ( राया अवर्थों से अरु न श्रेष्ठ विचारे भये शास्त्रों से श्रेष्ठ ब्रह्म प्राप्तहोताहै जो इससे प्राप्त होताहै ४४ अरु जो पापी ब्रह्महंता अरु मद्य पीनेवाला अरु चोर अरु गुरुसेजगामीभी अरु जोइनचारों महापापियोंका संपर्कीहो ४५ अरु जोपापी स्त्रियोंकी हिंसा अरु गोहिंसा इनके करने वालेभी हैं सोवे सारे तिन २ पापोंसे छूट जातेहैं जो इसगीताका पठन करते हैं ४६ अरुजोसावधानभया नित्य इसका पढ़ताहै सो गणेशजीहो है इसमें संशय नहींहै अरु जो गणेश चौथके दिन इसेपढ़े सोभी मोक्षको प्राप्तहोताहै ४७ अरु और भी तिस २ तीर्थादिकपे जाके अरुन्हाय गजाननजीकाअर्चन करके जो भक्तिकरके एकवेरभीइस गणेश गीताका पाठकरे तो ब्रह्मभूय अर्थात्ब्रह्मको प्राप्तहोताहै४८ अरु जो भक्तिमान् मनुष्य भाद्रपदमास शुक्लपक्ष को चौथ के दिन पार्थिव अर्थात् मृत्तमयी गणेशजीकी चतुर्भुज मूर्ति बनाकर ४९ जो वाहन अरुआयुधोंसहित तिसे विधिवत् पूज करकेजो इसगीताको सातवेर प्रयत्नसेपढ़े ५० तो प्रसन्नभये गणेशजी तिसकोउत्तमभुक्ति देतेहैं अरु पुत्र पौत्र धन धान्य पशु रत्न संपदादेतेहैं ५१ अरु विद्यार्थी को विद्या आवे अरु सुखार्थी सुखको प्राप्तहोवे अरु काम वाला सब कामोंको प्राप्तहोवे अरु वेसब अतमें मोक्षको प्राप्तहोते हैं ५२ इस प्रकार श्री महादिगणेशपुराण उत्तर खंड द्वादशसहस्र संहिता श्री मत्गणेशगीता सूतनिपदार्थगर्भ में तथा गणेशजी अरु राजावरेण्यकेसंवादमेंत्रिविधवस्तुनिरूपणाइसनामसेअध्यायएकादशअर्थात्११भयाहै ॥

दो० तीन वेद अरु नंद शशि संवत आश्विन मास।
शुक्ल पष्ठ रविवार को शुक्ल रचित आभास ॥ १ ॥
सरल देश भाषा विषे पूर्ण भयो अनुवाद।
वाद त्याग सहिहैं सुजन जो कछु लिखित प्रमाद ॥ २ ॥

अर्थात् संवत् १९४३ आश्विन शुक्ल ६ रविवारके दिन शुक्लो-

पनासक पंडित देवीसहाय नारनवलीय करके बनाया ये प्रतिबिंब रूप श्रीगणेश गीताका सरल देश भाषा अनुवाद समाप्त भया सो विद्वान् कृपा पूर्वक अवलोकनकर इसके गुणों का ग्रहण करें श्री गणेशजीसहाय करो ॥

दो० सर्व गुणेश गणेश की कीरति कीरति जाहि।
तो गणेश गीता तिलक तिलक करैं लखि ताहि ॥ १ ॥

अर्थात्

संपूर्ण गुणोंके ईश गणेशजीकी कीर्ति की प्रीति जिनको है सो ये इस गणेशगीताकी टीकाको देखके मस्तक पर चढालेवेंगे १ ॥

## एकसौ उंचास का अध्याय ॥

मौद्गलाधी व० व्यासजी का सम्वाद पूर्व होना वर्णन है।

श्रीब्रह्माजी बोले कि विभु विनायकजी ऐसे निज पूजाको स्वीकार करके भक्तोंके काम पूर्ण करते तहांही राजपूजित स्थानमें बसतेभये २ व्यासजीबोले कि विनायकजीके माहात्म्यमें कथा भिन्न२ निरूपण करी हैंसोकि वरेण्य के घर अवतार होकर तौसिंदूरासुर मारागया ३ अरु गजासुरके मुखकी भी शांतिभई जिससे हे चतुराननजी वे गजानंनजी भये अरु यहांही आयेते तिनका पार्वतीजी के गर्भसे उत्पन्न होना कहाहै ४ सोकि गौरीजीके मैलसे जन्मे फिर गजाननजीभये ऐसेकहाहै इससे हे देवजी मेरेमहा संदेह होरहाहै तुम्हारेसे और संशय छेदन कर्ता तीन भुवनमें कोई नहीं है ॥ ब्रह्माजी बोले कि हेव्यास नानाशक्ति युक्त इनविभु विनायकजीमें तुमको संशय नहीं करना येतो निज इच्छा वशसेतौ अनेकरूप भेदसे अनेकरूप धारलेते हैं ॥ सोकि येगजाननजी कहीं तौ शिवजीके मुखसेतौक्रोधसे उत्पन्न अरु कहीं गौरीजी के तेजसे तथा तिनके उदरसे जन्मे हैं ६ कहीं गौरीजी के मैलसे भी भयेहैं अरु कहीं दोनूंके नालदोयवाले भी भयेहैं अरुकहीं पंचमुखकहीं दशमुखकहीं दशभुजा जिनके ऐसे

अरु कहीं द्वादश हाथवाले अरु कहीं हजार भुजो से शोभित हैं सोसपूर्ण शास्त्रोंमें इनके नानाप्रकारके ध्यानहैं ८ सोहे मुनिव्यास समर्थ इनविनायकजीमें संशयतथा आश्चर्यसर्वथा न कर्तव्यहैलिंग पुराणमें ब्रह्मा अरु विष्णु ये शिवजीसे उत्पन्न भये कहेहैं ९ अरु स्कन्द पुराण में ब्रह्माजीके नेत्रसे शिवजी की उत्पत्ति कहीहैं अरु विष्णु शिवजीको ध्याते अरु शिवजी विष्णुजीका ध्यान करते हैं १० सोकि तिनके तारक पचाक्षर महामंत्र का पठन करतेहैं अरु जो सौकरोडरामचरित्र तीनप्रकारकिया अर्थात् स्वर्गमर्त्यपातालमें विभागकियागयाहै ११ सो मृत्युलोकमेंशिवजीने तारक मंत्रताको स्थापन कियाहै अरु कहीं शिवजीसे सृष्टि रचना कहीहै कहीं ब्रह्माजीसे अरु कहीं हरिसे सृष्टिकहीहै १२ अरु कहीं भगवतीजीसे रचना कहीहै अरु कहीं सूर्य्यजीसे तथा गजाननजीसे कहीहै अरु कहीं ब्राह्मण अर्थात् कश्यपजीसेही कहीहै सो सब शास्त्रोंमें माना गयाहै १३ जोइस विषयमें संशयकरै सो निश्चयही नरकको जाता है ब्रह्माजीबोले कि हेमुनिव्यास ऐसेहमने तुमकोत्रेता युगकी सारी कथा कही है १४ अबहम तुमको कलियुग की कथा कहेंगे हे सुने कलियुग निकट आये येमनुष्य आचार भ्रष्ट अरुझूठे होजावेंगे १५ सोकि ब्राह्मण वेद वर्जित अरु स्नान सन्ध्यासे रहितहोंगे अरुवे पूजना पुजाना अरुदान कभी भी नहीं करेंगे १६ अरु दुष्टोंसे दान लेवेंगे जो अत्यंत दुःप्राप्य अर्थात् न ग्राह्यहै सो, अरु पराया अपवाद परनिन्दा अरुपराईस्त्री ढाढसे भोगना १७ ये ये कर्मसारे जन करेंगे अरु विधिका लोप अर्थात् शास्त्र मर्य्यादा का सर्वथा त्याग करेंगे अरु सर्वत्रही जन अवश्य विश्वासघात करने लग जावेंगे १८ अरु विधि का लोपभये वे पृथ्वीपर मिथ्यासा खावेंगे अरु हेमुनि व्यास मेघकहीं भी वर्षा नहीं करेंगे १९ तो भारी नदियों के तीरके देशोंमें जनखेती करेंगे अरु जो बलवाला है सोही निज बलसे निर्बल मनुष्य के धनको छीन लेवेगा २० तिससे भी फिर दो जन हरलेवेंगे तिनसे फिर तीन बली जन बलसेती लेलेवेंगे अरु शूद्र

वेद पढ़नेलग जावेंगे अरु ब्राह्मण शूद्रों के कर्म करेंगे २१ अरु क्षत्रिय वैश्यों का अर्थात् निकृष्ट कर्म करने लगेंगे अरु वैश्य शूद्रों का कर्म करेंगे अरु ब्राह्मण चांडालों से दान लेने लगेंगे २२ अरु वे दरिद्री अरु हाय २ करते बेचेत अर्थात् दुःखी होजावेंगे अरु कहेंगे कि हमने कुछ भी धन नहीं ग्रहण किया अर्थात् मांगतेजावेंगे अरु लटतेजावेंगे सो कि लेकरके फिरभीकार्यके लिये पर से धन मांगेंगे अर्थात् संतोष रहितहोंगे अरु उत्कोचनाम संकुचित अर्थात् थोड़ सेको लेकरकेही वृथा साक्षीदेवेंगे २३।२४ अरु सज्जनों की निन्दा तथा खोटों से मित्रता करेंगे अरु ब्राह्मण वृथा मांस भक्षण करेंगे २५ अरु सज्जनों का तौ वंश छेद अरु खोटे जनों का बढाव होगा अरु सारे जन इन्द्र आदिक सब देवोंको छोड़कर २६ भूत प्रेत पिशाचों के भजन में आसक्त मन होजावेंगे अरु नाना विधि के भेष बनाकर ब्राह्मण लोग उदर पूर्ण करेंगे २७ अरु कई क्षत्रिय भिक्षामागेंगे जो निज कुलमें अनुचित अर्थात् निन्दित है अरु व्रत अरु निज २ नियमों को किसी प्रकार से भी नहीं करेंगे २८ अरु ये जन भूमि में वो कर्म करेंगे जिनसे वर्ण संकरहोवे सो किकलियुग में स्त्रिये जो पतिव्रता हैं सो भी भ्रष्टव्रता अर्थात् छूटे नियम वाली होजावेंगी २९ अरु सबलोग म्लेच्छ सरीखे अरु परायाधन चुरानेवाले होंगे अरु निर्दयी अरु कुमार्ग में आसक्त अरु सत्य से रहित अर्थात् मिथ्यावादी होंगे ३० अरु धरती तौ खेती हीन अरु वृक्ष रस से रहित होंगे अरु पांचवें तथा छठेही वर्षमें स्त्रियों के संतान उत्पन्न होने लगेंगी ३१ अरु तब कलियुग में सोलह ही वर्ष की पूर्ण आयु होजावेगी तब तीर्थ अरु देव स्थान येसब गुप्तरूप होजावेंगे ३२ ऐसे पापके प्रवर्द्धमानभये सम्पूर्ण धर्म प्रयोजनमात्र ही रह जायगा अरु तब उपवास परायण होंगे अर्थात् भूखेही मरेंगे ३३ सो कि स्वाहा स्वधा वषट्कार इनसे रहित अरु सब भीत होंगे फिर वे आरोग्य रूप देव गजाननजी की शरण जावेंगे ३४ सो तिनकी नाना प्रकार से स्तुति नमस्कार करेंगे सो कि सब

अरु कहीं द्वादश हाथवाले अरु कहीं हजार भुजों से शोभित है सोसपूर्ण शास्त्रोंमें इनके नानाप्रकारके ध्यानहैं ८ सोहे मुनिव्यास समर्थ इनविनायकजीमें संशयतथा आश्चर्यसर्वथा न कर्तव्यहैलिंग पुराणमें ब्रह्मा अरु विष्णु ये शिवजीसे उत्पन्न भये कहेहैं ९ अरु स्कन्द पुराण में ब्रह्माजीके नेत्रसे शिवजी की उत्पत्ति कहीहैं अरु विष्णु शिवजीको ध्याते अरु शिवजी विष्णुजीका ध्यान करते हैं १० सोकि तिनके तारक पचाक्षर महामत्र का पठन करतेहैं अरु जो सौकरोड़रामचरित्र तीनप्रकारकिया अर्थात् स्वर्गमर्त्यपातालमें विभागकियागयाहै ११ सो मृत्युलोकमेंशिवजीने तारक मत्रताको स्थापन कियाहै अरु कहीं शिवजीसे सृष्टिरचना कहीहै कहीं ब्रह्माजीसे अरु कहीं हरिसे सृष्टिकहीहै १२ अरु कहीं भगवतीजीसे रचना कहीहै अरु कहीं सूर्य्यजीसे तथा गजाननजीसे कहीहै अरु कहीं ब्राह्मण अर्थात् कश्यपजीसेही कहीहै सो सब शास्त्रोंमें माना गयाहै १३ जोइस विषयमें संशयकरै सो निश्चयही नरकको जाता है ब्रह्माजीबोले कि हेमुनिव्यास ऐसेहमने तुमकोत्रेता युगकी सारी कथा कही है १४ अवहम तुमको कलियुग की कथा कहेगे हे मुने कलियुग निकट आये येमनुष्य आचार भ्रष्ट अरुझूठे होजावेंगे १५ सोकि ब्राह्मण वेद वर्जित अरु स्नान सन्ध्यासे रहितहोंगे अरुवे पूजना पुजाना अरुदान कभी भी नहीं करेंगे १६ अरु दुष्टोंसे दान लेवेंगे जो अत्यत दुःप्राप्य अर्थात् न ग्राह्यहै सो अरु पराया अपवाद परनिन्दा अरुपराईस्त्री ढाढसे भोगना १७ ये ये कर्मसारे जन करेंगे अरु विधिका लोप अर्थात् शास्त्र मर्य्यादा का सर्वथा त्याग करेंगे अरु सर्वत्रही जन अवश्य विश्वासघात करने लग जावेंगे १८ अरु विधि का लोपभये वे पृथ्वीपर मिथ्यासैं खावेंगे अरु हे मुनि व्यास मेघकहीं भी वर्षा नहीं करेंगे १९ तो भारी नदियों के तीरके देशोंमें जनखेती करेंगे अरु जो बलवाला है सोही निज बलसे निर्बल मनुष्य के धनको छीन लेवेगा २० तिससे भी फिर दो जन हरलेवेंगे तिनसे फिर तीन बली जन बलसेती लेलेवेंगे अरु शूद्र

वेद पढ़नेलग जावेंगे अरु ब्राह्मण शूद्रों के कर्म करेंगे २१ अरु क्षत्रिय वैश्यों का अर्थात् निकृष्ट कर्म करने लगेंगे अरु वैश्य शूद्रों का कर्म करेंगे अरु ब्राह्मण चांडालों से दान लेने लगेंगे २२ अरु वे दरिद्री अरु हाय २ करते वेदेत अर्थात् दुःखी होजावेंगे अरु कहेंगे कि हमने कुछ भी धन नहीं ग्रहण किया अर्थात् मांगतेजावेंगे अरु लटतेजावेंगे सो कि लेकरके फिरभीकार्य्यके लिये पर से धन मांगेंगे अर्थात् संतोष रहितहोंगे अरु उत्कोचनाम संकुचित अर्थात् थोड़ सेको लेकरकेही वृथा साक्षीदेवेंगे २३।२४ अरु सज्जनों की निन्दा तथा खोटों से मित्रता करेंगे अरु ब्राह्मण वृथा मांस भक्षण करेंगे २५ अरु सज्जनों का तौ वंश छेद अरु खोटे जनों का वढाव होगा अरु सारे जन इन्द्र आदिक सब देवोंको छोड़कर २६ भूत प्रेत पिशाचों के भजन में आसक्त मन होजावेंगे अरु नाना विधि के भेष बनाकर ब्राह्मण लोग उदर पूर्ण करेंगे २७ अरु कई क्षत्रिय भिक्षामांगेंगे जो निज कुलमें अनुचित अर्थात् निन्दित है अरु व्रत अरु निज २ नियमों को किसी प्रकार से भी नहीं करेंगे २८ अरु वे जन भूमि में वो कर्म करेंगे जिनसे वर्ण संकरहोवे सो किकलियुग में स्त्रियें जो पतिव्रता हैं सो भी भ्रष्टव्रता अर्थात् छूटे नियम वाली होजावेंगी २९ अरु सबलोग म्लेच्छ सरीखे अरु पराया धन चुरानेवाले होंगे अरु निर्दयी अरु कुमार्ग में आसक्त अरु सत्य से रहित अर्थात् मिथ्यावादी होंगे ३० अरु धरती तौ खेती हीन अरु वृक्ष रस से रहित होंगे अरु पांचवें तथा छठेही वर्षमें स्त्रियों के संतान उत्पन्न होने लगेंगी ३१ अरु तब कलियुग में सोलह ही वर्ष की पूर्ण आयु होवेगी तब तीर्थ अरु देव स्थान येसब गुप्तरूप होजावेंगे ३२ ऐसे पापके प्रवर्द्धमानभये सम्पूर्ण धर्म प्रयोजनमात्र ही रह जायगा अरु तब उपवास परायण होंगे अर्थात् भूखेही मरेंगे ३३ सो कि स्वाहा स्वधा वषट्कार इनसे रहित अरु भय भीत होंगे फिर वे आरोग्य रूप देव गजाननजी की शरण जावेंगे ३४ सो तिनको नाना प्रकार से स्तुति नमस्कार करेंगे सो कि सब

विघ्न विनाशक देवेश विनायकजी से प्रार्थना करेंगे ३५ फिरवेसत्र विचार करके प्रकट होवेंगे गजाननजी जो सूप सरीखे कानोंवाले अरु नाम से (धूम्रवर्ण) अर्थात् धूवेंके जैसा वर्ण जिनका ऐसा ३६ सो वे नील अश्वपर चढ़कर खड्ग हाथलिये अरु क्रोध से जलरहे सो वे निज इच्छाही से अपनी नानाप्रकारकी सेना बनालेवेंगे३७ अरु विनही परिश्रम से वे महा अस्त्र शस्त्र रचलेवेंगे अरु फिर तिस सेना से अरु निज तेजसेती तिन म्लेच्छमयेलोगोंका वधकरेंगे३८ सो कि सब महाम्लेच्छों को मारडालेंगे अरु जो ब्राह्मण वनेवासी गुफाओं में विलीन अर्थात् फल भक्षण कर्ता लुके भयेहैं ३९ तिन्हें वहां से निकाल अरु पूज करके देवों के राजा विघ्नराजजी तिन को भूमि देवेंगे अर्थात् फिर भी तिन्हें राजा बनावेंगे ४० तव तो सतयुग भये सब ससार धर्म मय ही होजावेगा ऐसा करके फिर (धूम्रवर्णजी) अंतर्द्धान होजावेंगे ४१ श्री ब्रह्माजी बोले कि हेव्या-सजी ऐसे हमने युग २ में महात्मा गणेशजी के नाम अरु रूप तुम से कहे हैं ४२ अरु जो तिनके आश्चर्य रूप कर्म थे सो सब कहे सब प्राणि जिनके श्रवणही से मोक्ष को प्राप्त होते हैं ४३ अरु इनके और भी जो रूप हैं तिनको कहनेको ऐसोसामर्थ्य नहीं है जहां चारो वेद कुंठित भये अर्थात् कहते २ चुपहोरहे तोफिरो अरु शेषजी को भी तिनकी महिमा के कहने में कोनही कहाहै सो तुम अब तिनका अनुठान करने को चलेजावो हम तुम्हारा विश्वास करते हैं ४४।४५ मुनि भृगुजी ने कहा कि हे राजन् सोमकांत व्यासजी ब्रह्माजी के मुखमें सब पाप नाशक तिनविना-यकजी की कथाको सुनकर प्रसन्न मनभये ये कहतेभये ४६ व्यास जी बोले कि हे ब्रह्माजी इस महा आश्चर्य्य रूप आख्यानको सुन के भी मैं तृप्त नहीं भयाहू अर्थात् ये बड़ा उत्तम आख्यान है मैं धन्यहूं अरु आप करके अनुग्रह किया गयाहूं जो कि आपने मेरे सारे संशय ४७ गणेशजी का चरित्र है आश्रय जिसमें ऐसे कथाके प्रसंगसेदूरकिये हैं सो अमृत पीतेकोसो नाई सनते २मेरी

तृप्ति नहीं होतीहै ४८ इसके श्रवण मात्र से जन्म जन्मातर का भी इकट्ठा किया पाप नाश को प्राप्त होताहै अरु सब काम सिद्ध होतेहैं ४९ पूर्व जन्म के पुण्य के प्रभाव से मनुष्यों को इसका श्रवण प्राप्त होताहै सो येसा सिद्धिदाता पुराण खोटे जन को सुनाना भी नहीं ५० तब तो व्यासजी स्वयंभू ब्रह्माजी से ऐसेकह अरु तिन्हें नमस्कार कर कर अरु तिनकी आज्ञा लेकर तप करने को उत्तम वनमें चलेगये ५१ तहां एकांत चित्त बैठे एकाक्षर मन्त्र को जपते भये तो तिन मुनि व्यासजी को तपस्या करते २ बारह वर्ष व्यतीत होतेभये ५२ जिस वनमें उत्तम २ कंद फल अरुशीतल निर्मल जल था अरु जहां प्रचण्ड पवन नहीं चलता अरु न वहां घाम जलनदेये अर्थात् शीतलतासे शोभितवनथा ५३ तब तो तिन व्यासजी के आगे गजाननजी प्रकट भये अर्थात् व्यासजी को निज दर्शन दिया ५४ इतिश्रीगणेशपुराणउत्तरखंडेमुनिव्यासजीकाविसर्जनहोनाइसनामसेएकसौउनचास अध्यायभया १४९ ॥

## एकसौपचासका अध्याय ॥

श्रीगजाननजीकाव्यासजीपरप्रसन्नहोनावर्णन ॥

राजा सोमकांत ने पूछा कि हे भृगुजी देव गणेशजी महात्मा व्यासजी के आगे कैसे प्रकट भये सो सब कहिये क्योंकि जिसे सुनकर पापका क्षय होताहै १ भृगुजी बोले कि हेभूमिपते सोमकांत जैसे देव विनायकजी तिन मुनि व्यासजीके आगे प्रत्यक्षभये सो सब वृत्तांत हम कहते हैं तुम आदर सहित तिसे सुनो २ जो कि लाल माला वस्त्र धारण किये लाल चंदन अरु [illegible] २ ही तिलक लगाये सब देहमें भी तिसही लपेटे अरु कम[illegible]ले अरु सिंदूर से रक्त मस्तक जिनका ऐसे गजानन[illegible] अनेक सूर्य सरीखे प्रकाशवाले अरु सुंदर कुंडलों [illegible] से शोभित मुकुट धारण करते अरुनाग लपटाये [illegible] जी गणविनायकजीको ऐसे देख व्यासमुनिचकित

लगे अरु मंत्रका स्मरण करके अर्थात् मंत्र पढते २ ही मूर्च्छा को प्राप्तहोते भये ५ तबतो ति हैं गजाननजी बोले कि हे मुनि श्रेष्ठ व्यास तुममतडरो जि है तुम दिनरात ध्यातेहो सोही हम तुम्हारे पास आगयेहै ६ जोहम ब्रह्मादिकों करके भी दुष्प्राप्य सोहमतुम्हें वरदेनेको आयेहै भृगुजीबोले कि ऐसो तिनकी मधुरवाणीको सुन के मुनिश्रेष्ठ व्यासजी हर्षते भये७ अरु तिनके चरणों में मस्तक धर करबोले कि मै धन्यहूं मेरे माबाप धन्यहै अरु फिरभीमें अरु ये पृथ्वी वृक्ष धन्यहै ऐसे वारस्वारही कहतेभये ८ जिसहेतु मैने गुणोंसे परे अरुसर्व स्वरूप संपूर्णके आधाररूप आपको देखेहैं जो आप सच्चिदानद घन अरु सर्व कारणके भी कर्त्ताहो ९ ऐसेतिन विनायक जीकी स्तुति करके व्यासजी येप्रार्थना करते भये व्यासजी बोले कि हेगणेशजी आपमेरी सारी भ्रांतिदूरकरके अरु अपनेमें मुझको दृढभक्ति देवो १० जिससे मै अठारहपुराणोंके करने में समर्थ होऊं अरु हे विभो आपके स्तुति करनेमेंभी मेरी सामर्थ्यहो तैसाकरो ११ अरु हेदेवोंके ईश गणेशजी जो आप प्रसन्नहो तो मेरेमनमें वसो श्रीगजाननजीबोले कि हेवत्स व्यास जो२ तुमने प्रार्थना किया सो २ सब तैसा २ ही अबही होगा १२ सोकि तुम (व्यास) नामवाले सबकेमाननीय सबकेपवित्र करनेवालेमेंभीपावन अर्थात् पवित्रकर्त्ता होवोगे अरुतुम अप्रत्यक्ष ज्ञानवान् अरु गुरुकेभी गुरु अर्थात् सर्व ज्ञाता होवोगे १३ अरु विख्याततासे अरु गुणो करके परम नारायण रूपहोगे कीर्त्ति लक्ष्मीसेभी सुशोभित अरु अठारह पुराणोंके तुमहीं कर्त्ता होवोगे १४ अरु हेमुनीश्वर अठारहही उपपुराणोंके कर्त्ता भी तुम्हीं होवोगे तुमने पाखंड वशसे हमारा पूजन नहीं किया अरु न हमारा स्मरण किया इससे तुम्हारी वाणीका स्तंभन होगया अर्थात् तुम्हारी वाक्शक्ति रुकगई अब ब्रह्माजीके मुखसे जो तुमने हमारा महात्म सुना १५।१६ तिससे तुम्हारा सबपाप विलय भया अबहे निष्पाप व्यासजी हम तुम्हारे उदरमें प्रवेशकरतेहै भृगुजीबोले कि ऐसे कहकर वे विनायकजी व्यासजीके उदरमें प्रवेश करतेभये १७

तौवे मुनिव्यासजी अतुलित प्रकाशजोकोटि सूर्य्योंके समानसो ऐसे तिस प्रकाशको प्राप्तहोते भये तौतिससे सबदिशोंकोभी प्रकाशित करते भये फिर गजाननजी की महाभारी मूर्ति बनाकर मंदिर में स्थापन करते भये अरु यथाविधि नानाप्रकार के भिन्न २ उपचारों करकेतिनका पूजन करतेभये १६ अरु सो स्थान (सिद्धिक्षेत्र) ऐसे विदित भया जो निजदर्शन से सबलोको का पवित्र कर्ता अरु जो अनुष्ठानी जनों को नानाप्रकारकी शुभमंत्र सिद्धिदेने वाला२० ऐसे वे ( व्यासनारायणजी ) गजाननजी को ऐसे कह अरु तिनसे आज्ञालेकर जो गणेशजी का पुराण ब्रह्माजी के मुखसे सुनाथा२१ सो सब मुनि वैशंपायनजी को सुनाते भये फिर सोही यह भूमि में विख्यात होताभया सोई सब अब हे राजन् सोमकांत हमने भी तुमसे कहा है २२ सो इसके समान तीनो लोकों मेंभी कुछ पवित्र नहीं है जो हे राजन्परम आनन्द दायक यह पुराण है २३ सो हे राजन् सोमकांत इस पुराण को तुम खोटेजन को कभी भी मत सुनाना अरु जो विशेष नम्रता युतभक्तहै तिन्हें तुम प्रयत्न से इसे सुनावना २४ अरु हमकरके भी यही सदा जपा अरु ध्याया जाताहै सो दयाके योगसे हमने तुमको भी यह सुनादिया है २५ सो अब तुम गजाननजी में तत्परभये तिनके जपमें परायणहोवो अर्थात् तिनकेही मन्त्रको जपो २६ इतिश्री गणेशपुराणे उत्तरखंडे व्यासानुग्रह तथा सिद्धिक्षेत्र वर्णन इसनामसे१५०काअध्यायभया

## एकसौ इक्यावन का अध्याय॥

सोमकांत के लिये स्वर्गसे विमान आना वर्णन किया है।

श्रीसूतजी शौनकआदिकों को कथा का प्रसंग सुनाते हैं कि ऐसे वो सोमकांत नित्यही मुनि भृगुजीसे तिस कथा को सुनके तिसके फलको जलहाथ में लेकर तिस सूखे आमकेदरख्तके अर्थात्
१ तिसको जड़में छोड़ता भया १ तो बरस दिन बीते वो आम पत्ते अरु फूल फलों से संयुक्त सुंदर अत्यंतही शोभित भया जो पुराण

श्रवण के फलसे समृद्ध २ अरु सुन्दर प्रकाशवान् राजा सोमकांत तिसकुष्ट जन्मरोग को त्यागके न क्षत अर्थात् घाव रहित होगया अरु देह दुर्गंधिको त्यागके सुगंधवान् भया ३ सो दशो दिशों में फैलनेवाले तिस सुगन्धिसे बिखेद भया सोमकांत दिव्य देह पाता भया तौदिव्यदेह धारीसूर्य सरिखे प्रकाशवाले अरु कोटि चन्द्रमा के समान सुन्दरतावान् इस राजा सोमकांत को ४ सब लोग देख कर आश्चर्य करने लगे कि ये तैसा कुरूपथा अरु अब ऐसासुन्दर कैसे होगयाहै दोषहारी गणेश पुराणके श्रवण के महात्मसे ५ भृगुजीने कहा कि हेराज केशरिन् तेरेको पुराण के श्रवण से सिद्धि प्राप्तभईहै सो अवतुम निज पुत्र मंत्री सहितजनों प्रतिचले जावोहु जोपुत्र चिरकालसे चाववाला तिसे बरसदिन के अनन्तर देखकर तू हर्षको प्राप्तहोगा श्रीसूतजीबोले कि राजा ऐसावचन सुन तिनमुनि जीके चरणोंमें जापड़ा ७ अरु आनंद समुद्रमें मग्नभया सोमकांत कहने लगा सोमकांत बोला कि हेमुने मन आपके तपका महाही महिमा देखाहै ८ अरु पुराण श्रवणका भी जिससेमै पतित कोढ़से गलित भी दिव्य देहधारी होगया सो मेरेमाता पिता अरु इस शरीर के निर्माता अर्थात् वनाने वाले हेमुनिश्रेष्ठ आपहीहो अरुये रससे रहित आमका वृक्षभी फल फूल सहितही होगयाहै १० सो इससे मैं आपको त्यागने नहीं चाहताहू मुझको पुत्रमंत्री जनोंसे क्याहोगा ऐसा तिसका वचन सुन मुनिजी फिर बोले कि किसी जन्मांतर के पुण्यसे तुमको इस पुराण का श्रवण भया हमारे मुख सेती तिससे तुमारा हननीय पाप नाशभयाहै ११।१२ गणेश जीके पुराण श्रवणकी महिमा किससेकहीजावे सो हेनरेश राजन् तुम हमें भूलोमत अर्थात् हमारा स्मरण रखना अरुनिज नगरको जावो १३ ऐसेतिन दोनोंके संवाद करते अर्थात् वतलाते २ प्रकाशमान बि-मान जो आश्चर्य्य कोटि सूर्य समान प्रकाशमान् महाभारी सो तिनों को देखपड़ा १४ तौभृगुजीने कहा कि हेराजन् तुम्हारे लेनेको ये महाभारी विमान आयाहै सोतुम इसपर सवार होकर गणेशजीके

कि नष्ट जावों १५ मुनिजन जिसविमानको अनुष्ठानसेभी न प्राप्तहों सोहीगणेश पुराण के श्रवणसे हेराजन् तुमको प्राप्तभयाहै १६ ऐसे तिनके कहते २ वो विमान छिनमेंही भूमितल पर आगया जो चार भुजोंसे विराजमान विनायकजी के गणोंसे सयुक्त १७ अरुजो मुकुट बाजूबंध हारआदिक आभूषणों से सजेभये अरु सुन्दरचन्दन अरु वस्त्रादिक पद्मफरशु इनसे शोभितथे १८ अरु जो नाचतीभई किन्नरों की कन्याओंसे अरु मृदंग ताल हस्तो करके अरु किन्नरों के राग गाने करके युक्त तो राजा इसे देखके फिर बोला कि १६ हे मुनि भृगुजी मैंने बहुतसे विमानों की बात सुनीथी सोही अबआप के तपके बल प्रतापसे मैंने अपने आगेही देख लिया २० मैंअपने कानोंसे बहुतोंके मुखसेती इनकी महिमा सुनताथा सोहीमैंने आप करके पुराण श्रवण करानेसे अनुभव किया अर्थात् प्रत्यक्ष जानाहै २१ ऐसे राजाके कहते २ वेदूत तिस विमानसे नीचे उतर करके सारे प्रमाण करके बोले सोकि सोमकांतको ये कहते भये २२ परे से परे जो देव विनायकजी तिन्होने तुम्हारे पुण्यसे तुमारा स्मरण किया सोकि गजाननजीने निजपुराणके श्रवण आदिक पुण्यकरके तुमको याद किया है २३ सोतिनों की आज्ञा से हम दूत विमान लेकरके आयेहैं पवित्र कीर्तिवाले आपको लेनेके लिये सो अबआप तिनके उत्तम लोकको पधारिये २४ सो तिनके निकट गये दर्शन करनेमे जन्म मरणसे छूटे भये तुम तहां तिन विनायकजीको प्रसन्नतामें निरंतर अर्थात् सर्वकालही सुखको प्राप्त होवोगे २५ सो येराजा तिनदूतों का ऐसावचन सुनकर देहके स्मरणसे रहितहो गया अर्थात् मुक्तके जैसा होगया अरुरोमांचितसे अकेठाभया सारा शरीर जिसका ऐसो सोमकांत गद गदाई बानीसे तिनें कहने लगा २६ कि परेसे परे देव अरुचर अचरके कर्ता ऐसे इनविनायकजी करके जोमें स्मरण किया गयाहूं जोदेव निर्गुण अरुगणोंके क्षोभकारी अर्थात् प्रेरक अरुसंसारके कारणहैं २७ सोहेदूतों दीननाथ तिन विनायकजीने मुझेयाद कियाहै जिन विनायकजी को ध्याकरके

ब्रह्मादिक अरु सनकादिक भी नहीं जानते २८ ऐसे अनंत गुणोंसे संपूर्ण विनायकजीने विमान भेजाहै जोनाना प्रकारके अवतारों वाले अरुनानारूपवान् अरु उत्कृष्टमाया वालेहैं २९ तिन्होंने मेरा स्मरण कैसे किया येबडा आश्चर्य है ऐसे कहकर राजा तिनमुनि भृगुजीसे बोला ३० कि आपकी आज्ञासे मैं विमान में बैठकर दूतों के साथ चलोंगा तुम्हारे अरु तिनविनायकजीके प्रसादसे सो आप मुझे भूलिने योग्यनहींहो ३१ सूतजी बोले कि तिसआश्चर्यसे व्याकुल भये अरु आनंद आंशू सहित अरु रोमहर्ष युक्तभये भृगुजी राजा को ३२ गलेमें बांह डालकर तिससे बोले कि हे राजन् तू महाफल वाला भाग्यवान्है सोतू गणेशलोक में जाकरकभी भी हमको न भूलना ३३ ऐसेकहके आपसमें हाथ मिलाकर वेदोनों बाहर आये तौराजा तिनमुनिजीको नमस्कार करके तिस विमानमें ३४ बैठके परम प्रसन्नभया तिनदूतोंके वचनसे शीघ्रही तौ तिसके दोनोंमंत्री अरुरानी सुधर्मा जोये इसकी सेवामें रहेथे सोभी उत्तम विमानपै चढते भये ३५ फिर दूतभीचढे तौ बाजेगाजोंसे भूम्याकाशशब्दित होगयातौ विमानकीशोभादेख सोमकांतप्रकटहोअर्थात् अत्यंतहर्षित भया ३६ सोकि येमुझको जन्मांतर के पुण्यसे सुंदर विमान मिला है ऐसा मानता भया तब तौ इन मुनि भृगुजीके देखते २ वोविमा न आकाश में ३७ गमन करताभया सो मृत्यु देहधारी इस राजा को सब से उत्तम पदकी प्राप्ति देखकर परम आश्चर्य को प्राप्त भये अरु तिन दूतों को नमस्कार करके निज स्थान को आते भये सोमकांत का आगे गमन भया ३८ इतिश्रीगणेशपुराणउत्तरखंडमें सोमकांतकोविमानकीप्राप्तिहोनाइसनामसेअध्याय१५१भयाहै॥

## एकसौबावनकाअध्याय॥

श्री सूतजी बोले कि तब तौ तिस सोमकांत ने देव विनायकजी के लोक को देखा तौ हर्षित भया १ तबतौ सुधर्मा रानी तिससुंदर सभाको देखके निज पुत्र हेमकंठ का स्मरण करतीभई तौ स्नेहके

वशसे गद्गदाई भई बानीसे ये कहतीभई २ हे मेरा पुत्र (हेमकंठ) राज्यासन पर विराजमान अर्थात् बैठा होगा सो मा बापों की राह निहारता अर्थात् वो हम तुमको यादकर रहा होगा अब वर्ष दिन बीते ३ सो हे कृपा निधान स्वामिन् आप तिसे मुझको दिखा ने योग्य हो तब तौ तिस स्त्री के वचन को सुनके राजा शोचने लगा ४ राजाबोला मेरापुत्र ( हेमकंठ ) जीताहै वा मरगया होगा अरु मैंने तिसको कहा था वर्ष दिनमें तुम्हें हमारा दर्शन होगा ५ सो इस झूठ बोलने से मै किस नरक में जाऊंगा जो मैंने आजतक कभी भी न बोला था सो अब मै न तौ वहां अर्थात् पुत्रके पास जानेकों अरु न तिन विनायकजी के परम पद अर्थात् उत्तम लोक को छोड़नेको समर्थहूं अर्थात् अब में क्या करों ६ ये अब विरुद्ध वार्ता कैसे घटना कीजावे ऐसे राजा अत्यंत पुकार कर रोताभया तौ दूत तिनका शोक सुनके इस श्रेष्ठ सोमकांत को ७ बोले कि तुम्हारा रोना सुनके हमको दयाआई है सो हम क्षणमात्रको तुम्हें उतार देंगे तौ तिसे देख तुम शीघ्र चले चलना ८ तुम्हारा समाधान भये हमारी परम प्रसन्नता होवेगी तब तौ तिन दूतोंने देव जीके पुरसे उत्तर में तिस विमान को उतारा ९ जो श्रीगणेशजीके पुराण श्रवण से आया था तौ तिसकी कांतिकरके अरु बाजेगाजों से नादित नगर व्याप्त होगया १० अरु वे (सुबल) अरु (ज्ञानगम्य) मंत्री राजा को अरु दूतों को प्रणाम करके हेमकंठ के प्रति सब वृत्तांत कहने को आये ११ तौ क्षणमेंही राज्यासनपै विराजित तिस हेमकंठको देखा जो खिचेंभये तयार महाबली शूरवीरमुख्यों करके संयुक्त था १२ अरु जो मंत्री नगरवालों सहित उत्तम नृत्य देखरहा था तो तिन सबोंने सोमकांतके मंत्रीइन (सुबलज्ञानगम्य) दोनों को देखे १३ तो ही वे सारे शूरवीर अरु मंत्रियोंसहितहेमकंठ उठते भये तिन दोनोंके मिलने के लिये तो परमही आश्चर्य को प्राप्तभये १४ तिनका मिलाप भये फिर राजपुत्र गया सो महाहर्ष से संयुक्त अरु रोमांचसे अंचित शरीरवाला अर्थात् हर्ष से रोम २

खड़ाभया जिसका ऐसा ये हेमकंठ तिन्न दोनोको ये कहता भया कि १५ हे मन्त्रियो मेरे मा बाप कुशल सहित हैं या नहीं तुम तिन दोनोको त्यागके अकेले यहां कैसे चले आये हो १६ ऐसेकह ति हैं निज आसनपै बैठाय पूजकर सो कि वस्त्र चंदन आभूषणा-दिक फल तांबूल सुवर्ण इनसे सेवाकरके १७ बोला कि तिनदोनो के बिना मेरे प्राण कंठ में आरहे हैं रात दिन तिनहीं दोनो का ध्यान है और कुछ भी मेरे मन में रहता नहीं है १८ मेरे पिताने पहिले मुझसे कहा था कि एकवेर फिर दर्शन देंगे तो वे इसको मिथ्या कैसे करेंगे अर्थात् दर्शन होनाही चाहिये १९ मन्त्री बोले कि तुमवृथा चिंता मतकरो हे राजन् तुम्हारे माबाप क्षेम युक्त हैं तिनके पुण्यप्रभाव को तीनलोकमें भीकोई नहीं जानसकता है २० सोकि हमचारो तुमसे सीख मागके नगरसे बाहरनिकले तौतुम्हारे पिता सोमकांतके बहुतही सुकुमारता भई अर्थात् तिनको तिसपरि-श्रमसे महाही खेदभया २१ सो क्षुधाकरके अत्यंतही पीड़ाकोप्राप्त अरु रुधिर झररहा चरण कमल से जिनके सो कंदमूल फलोसे भी तिनको तृप्तिनहीं भई २२ अरुतव तुम्हारी माताकीभी ऐसीहीदशा होगईतौ तववेपैड भरभी नचल सके फिरबहुत भ्रमते २ एकभारीसरो वर हमने देखा २३ जो वृक्षवेलों करके शीतल जल वालाथा तौ तहां राजाको नींदआई अरु हारीथकी सुधर्मा रानीजे तिनकेपैरदाबे २४ अरु हमकंद मूलफल लेनेके लिये चलेगये तौफिर तहांमुनि-शार्दूल (च्यवनजी) जल लेनेकेलिये आगये तिन्होने इनकोदेखे २५ तौवे तिनका मनोरथ सब जानकर निज आश्रमको आये फिर हमभी बहुतसे कंदमूल फललेकर आगये २६ तौफिर हमसारे तिस आश्रमपै आये अरु मुनिजी करके हम अत्यतही संमान क्रियेगये सोकिषट रसभोजन तिन्होने करवायातोहमपरम विश्रामको प्राप्तभये अर्थात सब हारहमारी उतर गई २७ तबतौ मुनिजी अरु राजा इनका आपसमें कथाका प्रसंग अर्थात् बतला वनभई तौ राजाने तिनमुनि भृगुजीको सारानिज वृत्तांत सुनाया २८ तवतौतिन मुनिजीनेध्यान

के बलसे राजाजीकी पूर्वजन्मकी सारीकथाकही सोकिपूर्वजन्मका इनका पाप अरु तिसकी शांतिका उपायभी कृपायुक्त तिनमुनिजीने कहा २६ तौराजाकापाप सुनतेही हमको वडाभय उत्पन्नभयाअरु जितने मनमें संदेह करतारहा तितनेही तिसके शरीरसे पक्षीनिकले श्वेत वर्णवाले सो राजाको खानेलगे तौ तिनके चोंचोंके प्रहारोंसे राजा व्याकुलहो गिरपड़ा ३० तबतौ राजाकरके बचावो २ ऐसेकरुणा पनसे प्रार्थनाकरके कहेगयेमुनिभृगुजी तिनपक्षियोंकोओरदेखनेलगे तौ तिनके देखनेहीसे वे पक्षी छिनमें अंतर ध्यानभये ३२ अरु राजा हाथजोड़के मुनिजीके सन्मुख खड़ाभयातौवे इसराजाके महापापको जानके इसे भक्तिसे सुनातेभये ३३ सोकि गणेशजीका जो पुराणहै सो वर्षतक कृपानिधान मुनिजी सुनाते भये सोकि पहिले एकसौआठ गणेशजीके नामोंसे अभिषेक कर कर ३४ अरु निजतपके बलसे तिसके शरीरसे एक भयंकर पुरुष निकालकर जोपुरुष आकाशतक के केशवाला जीभ निकालता अरु क्षुधासे जो अत्यंत व्याकुलथा ३५ सो सोम कांतकेआगे स्थितभया भृगुजीसे भोजन मांगनेलगा तौ तिन्होंने कहाकि तू इससूखे आमके वृक्षका भक्षण करले ३६ तौ तिसके स्पर्श करतेही वो आमकावृक्ष छिनभरमें सबभस्म हो-गया फिरइस (धीवर) नाम पुरुष से मुनिजीने कहाकि इसे भक्षणकर ३७ अरु फिर मुनिजीने तिसराजासे ये कहाकि जो गणेशपुराणके श्रवणसे भया महापुण्यहै सो हेराजन् तू नित्यही इसवृक्षको भस्म में छोड़तारहु ३८ सो जबतकये आमका वृक्ष पहिले कीनाईं होवे तोही फिरतूनो हेराजन् दिव्यदेह होजावेगा ३९ तौ तिसराजाने सो रीकिया सोकिवोनहाके अरुबहुत कथासुन नित्यही तिसकाफल तिस वृक्षको भस्ममेंभक्तिसे छोड़तारहा ४० तौहे हेमकंठ वर्षकेअंत में वो वृक्ष पहिलेकी नाईं भया सोकि गणेशपुराण के समाप्त भये वो फलफूल वालाहोगया ४१ अरु सोमकांतभी दिव्यदेहसूर्यअग्नि समान कांति मानहोगया अरुराजा जबतक तिनमुनि जीकीस्तुति करतारहा तितनेमेंही वो विमान आगया ४२ जो नृत्यगानसहित

अरु जो बाजे गाजों से शब्दाय मान अरु जो गणेश दूतों से सहित ऐसा वो विमान मुनिजी के आश्रम के निकट आया ४३ हे नाथ जिसकी शोभा देखते हमारे नेत्र सफल होगये तुम्हारे पिताके अत्यंत पुरायसे वेदूत देवजीकी आज्ञा से राजाको तिस विमानमें बैठाते भये अरुराजा की दृष्टिसे प्रेरणा किये अर्थात् सैन से समझाये वेहमकोभी बैठाते भये अरुरानी सुधर्माभी मुनिजीसे आज्ञालेकर विमानमें बैठगई ४४।४५ फिर जितने तिनौने देवजी के पुरको देखा तितनेही तिनको तुमारी याद आगई इससे नगरसे उतरमें वो विमान उतारागयाहै ४६ सोहम तुम्हारे माता पिताकी तुम्हैं देखनेकी इच्छा करके तथा तिनको तुम्हैं निवेदन करने अर्थात् बतानेके लिये आयेहैं सोतुम तिनके दर्शनके लिये शीघ्रचलो नहीं तो वो विमान चला जायगा ४७ तो तिनका वचन सुन वेग युक्त भया हेमकंठ रोमहर्ष अरु आंशुपड़ने युक्त दौडता भया कैसाहै कि सुनाहै सपूर्ण वृत्तांत जिसने सो ४८ तिनके दर्शनके चावपनसेती तिनदोनों को आगे करके चला जो नगर निवासी अरु सेवकोंसे संयुक्त अरु बिखरेहैं आभूषण गण अर्थात् शीघ्रताके मारे खुलाये गहने जिसके सो ४९ आंशुवोंसे गलित अर्थात् भीगा क्षणमेंही गया सहित तिस विमान के निकट आया ५० इतिश्रीगणेशपुराणउत्तरखंडमेंसोमकांतकापुत्रकोदर्शनहोनाइसनामसेअध्याय १५२ भयाहै॥

## एकसौ तिरपन का अध्याय॥

सोमकांत को श्रीगणेशपद की प्राप्तिहोना वर्णन कियागयाहै॥

श्रीसूतजी बोले कि हेमकंठके चारमंत्री अगाड़ी निकट गये सोवे सबको प्रणाम करके बोले कि हे राजन् तुम्हारा पुत्र आगयाहै१जोनगरबासी अरुशूरवीर सहित जैसे देवतो सहित इन्द्रहोवे सोहर्ष सहित चला आताहै सोतिसने इसविमान को देखाथा ऐसे मंत्रियों करके बताया वोभी शीघ्रही पहुंच गया जो बालक वनिता वृद्ध इनसबसे अरु सेवको से संयुक्त आ तोते

ज्ञन विमान की शोभादेख आनदभरे भये तिसमें विराजमान भये सोमकांतको देखकर भूतलमें गिरे अर्थात् दडवत् प्रणाम करतेभये ४ जो विमान गणेशजीके गणोंसे अरु अत्यत कोमल तिस सुधर्मासे संयुक्त तवतो वो सोमकांत तिसविमानसे उतरकर पुत्र हेमकंठका हर्षसे आलिंगन करताभया ५ तो वे रोमहर्ष सहित दोनो आनन्दके आंशुओंको छोडतेभये वेदेहकीसो नाई होगये तो क्षणभर कुछ भी न बोले अर्थात प्रेम समुद्र मे मग्न भये ६ फिर तो राजासोमकांत ने सबको कहा कि जो भृगुजीने अनुग्रहसे मुझको गणेशपुराण का श्रवणकराया जो पापनाशक है ७ सो तिसी से मै दिव्य देह अरु निष्पापभया विमानमें बैठाभयाहूं अब तुम्हारा सबका दर्शन मुझ-को होगया अब मै विमानमें बैठकर फिर जाताहूंगा ८ कृपावान् गणेशजीने मेरे लेनेको यह विमान भूतलमें भेजा ह हेहेमकण्ठ मैने निज इच्छासे राज सम्पदा भोगी ९ अब भृगुजीके प्रसादसे परम-धामको पधारोगा जब सबोने ऐसी सोमकात की वाणी सुनी १० तो वे सारे स्वरसहित अर्थात् पुकार २ कररोनेलगे अरु कईभूमि में गिरगये फिरमुख्य२मंत्री कृपानिधिसोमकांतकोबोले ११ हेभूमि-पाल हमारेविन विनायक जीके लोकको कैसे चलेजावोगे अरु जो जावोतोहमभी लेजावो नहींहमसारे प्राण यागके तुम्हारेसाथचलें-गे १२ हेराजनहम सबोंकी हत्यातुम्हारे शिरपरचढ़ेगी अरु हमारा पुण्य ऐसानहीं है जिससे तिन विनायकजीका हम दर्शनकरें १३ तुम्हारे प्रसादसेतोतो हम उत्तमलोककोचले जावेगे इस संसार में कुछभी सुखनहींहै इसमेंतो वृथाही आयुका नाशहोता है १४ सो हमपेतो तिस लोकका कोईभी साधन अर्थात् लेजानेवाला ऐसा कारणनहीं है तवतो हेमकंठ आदरसे निर्लपिता तिस सोमकांतको कहता भया १५ कि हेपिताजी मुझबालकको छोड़के आप गजानन जीको देखनेके लिये जावोगे मुझको इसराज्यसे कुछ हेतुनहीं है आपकी आज्ञासेही वर्षतक १६ इसराज्य की पालना करीअवमेरी भीइच्छा नहींहै हेराजाजी मुझको आपकी सोगधहै इससे साथही

मुझकोभीलेचलनेयोग्यहो१७सोमकांतबोला तुम्हारी सबकी विना॰
यकजीके चरणकमल देखनेकी इच्छाहै परमैतौ परवश होरहाहू हे
जनोअबमै कैसाकरू१८मैतुम्हारे स्नेहसेअरुइससुत केस्नेहसेविशेष
सेतीशोक कररहाहू इसीसे ऊपरसे इसविमानको उतराकर देखने
को आयाहौ१९ सूतजीबोले कि तब तौ तिन सबलोगोंके शोचकरते
अरु सोमकांत को रोतेसते अरु पुत्रके भी रोते तौ तब तिन दूतोके
मनमें दया उत्पन्न होतीभई २०,तौ वे सोमकांतको कहनेलगे कि हे
राजन् तू धन्यहै क्योंकि ये जनसारे तुम्हारे में प्राणप्रतिज्ञ अर्थात्
मरनेको तैयार होरहे है जैसे जगदीश गणेशजी में तुम हो २१
इससे हम अब सब कोही लेकरके शीघ्र गजाननजीपे चलेंगे राजा
बोला कि जो सारी पुरीको लेचलौगे तौ इसमे हमारी भारीकीर्त्ति
ही २२ भूमिमें होगी कुछ अन्यथा अर्थात् अपकीर्त्ति नहीहै सूतजी
बोले कि ऐसे कहकर राजा गणेश पुराण के श्रवण का फल जल
लेके तिन दूतोकी आज्ञा से जनो के हाथ मे देताभया तौ हाथ में
जल लगतेही वे लोग निष्पाप अरु पवित्र कीर्त्ति वाले होगये अरु
बूढे बालक वनिता इन समेत उत्तम विमान में चढते भये फिर वे
गणेशजी के दूत आकाश मार्ग से चले २३। २४। २५ तिनमें
कई पापी जन थे जिन्होने निज हाथमें जल नहीं पाया वे फिर
भूमिमेंहीआये अरु शेषरहे जनोको सराहतेभये २६ फिर तिनसबों
ने बहुत से नगर को विमान में बैठके ऊपर को जाते देखा तौ वे
शेष रहे सारे द्रव्यके लाभसे अर्थात् तिनके रहे द्रव्य को पानेसे
प्रसन्नता वाले आपस में बोलते अर्थात् सुख से बातें करतेभये२७
सो कि वे प्रसन्न मनवाले नानाव्यापारोमें परायण होतेभये अरु
कई भागतों को भी वे दूत दंडके प्रहार से २८ डराकर बल से
तिन्हें पकडकर आश्चर्य वाले तिनको विमान में बैठाते भये अरु
जो अनेक छलसे जाते थे तिनको तैसेही पटकलिये२९अरु तिसके
मध्य भाग में बैठे राजा रानी सुत आदिक अरु मंत्री अरु चारों
ओर सवार होरहे नगरवाले सो सब सुख पाते भये ३० अरु हे

गणेशजी २ आपकी जयहो ऐसा शब्दकर रहे देव बाजोंके बजते भये अरु अप्सराओं के नाचते भये वे सारे जय मनाते पधारते भये ३१ तो तिस शब्दके प्रति शब्द अर्थात् तिसकी गाजसे दिशाओं के मंडल भी गर्जते थे तो अत्यंत वेगसे वे गणेशजीके सुस्थान को पहुंचे ३२ तो तिस परम शोभाको देखके आपस में ये बोले कि ओ हो इमका बड़ाभारी पुण्य है जिससे गजाननजी का दर्शन हमको भया है ३३ तो वे सारे तिनकी समीपता को प्राप्त भये अरु राजा भी सायुज्यभावको प्राप्तभया अर्थात् सदा तिन विनायकजी के साथही रहा सूतजी बोले कि हे ब्राह्मणो ऐसे हमने तुमको ये गणेश पुराण की कथा कही है जो श्रवण से सब जनों के पाप नाशिनी है अब तुम सुनो जो कि दूतोंसे तिस विमान में राजा ने पूछा है सो सब उपाख्यान हेविप्रो हम तुमसे कहते हैं सो भी तुम सुनो ३४।३५ इतिश्रीगणेशपुराणउत्तरखंडमें सोमकांतको श्रीगणेशजीकेस्थानकी प्राप्ति इसनामसे एकसौ तिरपनका अध्यायभयाहै १५३ ॥

## एकसौचौवनका अध्याय॥

ऋषियोंने पूछा कि हे निष्पाप सूतजी विमान में विराजमान सोमकांत ने क्या २ पूछा सो सब सुनने को हम चाहते हैं आप संपूर्ण कहिये १ श्रीसूतजी बोले कि आकाश मार्गगामी महात्मा सोमकांत ने पूछा कि वाराणसी में विराजमान जो गणेश महात्मा तिनके परिवार गणके जो नाम हैं तिन्हें तुम हे निष्पापो श्रवण करो राजा ने पूछा कि हे दूतो तुम मुझसे गणेशजी के परिवार वाले गणेशों को संपूर्णतासे कहो जो स्मरण से सब सिद्धि दायक विनायक हैं दूत बोले कि हम तुमको विश्वेश्वरजी के आवरण अर्थात् घिरावने जो २गणेशहैं सो २क्रमसे कहते हैं तिन्हें तुमसुनो जो सारे भयों के अपहन्ता अर्थात् नाशक हैं सोकि प्रथम तो (दुर्गविनायक) अरु (भीमविनायक)अरु (चंडीविनायक) (अर्कविनायक)

मुझकोभीलेचलने योग्यहो१७सोमकांतबोला तुम्हारी सबकी विनायकजीके चरणकमल देखनेकी इच्छाहै परमैंतो परवश होरहाहूं हे जनोअबमैं कैसाकरूं१८मैंतुम्हारे स्नेहसेअरुइससुत केस्नेहसेविशेष सेतीशोक कररहाहूं इसीसे ऊपरसे इसविमानको उतराकर देखने को आयाहो१६ सूतजीबोले कि तब तौ तिन सबलोगोंके शोचकरते अरु सोमकांत को रोतेसते अरु पुत्रके भी रोते तो तब तिन दूतोके मनमें दया उत्पन्न होतीभई २०तौ वे सोमकांतको कहनेलगे कि हे राजन् तू धन्यहै क्योंकि ये जनसारे तुम्हारे में प्राणप्रतिज्ञ अर्थात् मरनेको तैयार होरहे हैं जैसे जगदीश गणेशजी में तुम हो २१ इससे हम अब सब कोही लेकरके शीघ्र गजाननजीपै चलेंगे राजा बोला कि जो सारी पुरीको लेचलोगे तौ इसमे हमारी भारीकीर्त्ति ही २२ भूमिमें होगी कुछ अन्यथा अर्थात् अपकीर्त्ति नहीहै सूतजी बोले कि ऐसे कहकर राजा गणेश पुराण के श्रवण का फल जल लेके तिन दूतोकी आज्ञा से जनो के हाथ मे देताभया तो हाथ में जल लगतेही वे लोग निष्पाप अरु पवित्र कीर्त्ति वाले होगये अरु बूढे बालक वनिता इन समेत उत्तम विमान में चढते भये फिर वे गणेशजी के दूत आकाश मार्ग से चले २३। २४। २५ तिनमें कई पापी जन थे जिन्होने निज हाथमें जल नहीं पाया वे फिर भूमिमेंहीं आये अरु शेषरहे जनोको सराहतेभये २६ फिर तिनसबों ने बहुत से नगर को विमान में बैठके ऊपर को जाते देखा तौ वे शेष रहे सारे द्रव्यके लाभसे अर्थात् तिनके रहे द्रव्य को पानेसे प्रसन्नता वाले आपस में बोलते अर्थात् सुख से बातें करतेभये २७ सो कि वे प्रसन्न मनवाले नानाव्यापारोंमें परायण होतेभये अरु कई भागतों को भी वे दूत दंडके प्रहार से २८ डराकर बल से तिन्हें पकड़कर आश्चर्य वाले तिनको विमान में बैठाते भये अरु जो अनेक छलसे जाते थे तिनको तैसेही पटकलिये२६अरु तिसके मध्य भाग में बैठे राजा रानी सुत आदिक अरु मंत्री आरु चारों ओर सवार होरहे नगरवाले सो सब सुख पाते भये ३० अरु हे

नहीं २२सो जोकुछअसाध्यहै तिसकोभी तिनस्तोत्रोंके पाठसेप्राप्तहो-
वे अरु जो अनुष्ठानके विधानसे महीने तकजपे २३ अरु ब्राह्मणों को
भक्तिसे भोजन करवावे सोभी तन्मयत्व अर्थात् सायुज्य मुक्तिपाता
है ऋषियोंने पूछा कि हे अनघ सूतजी इसके श्रवण से कैसे किस
को पुण्य प्राप्तभया सो हे सूतजीहम पूछतेभये सो कहिये श्रीसूतजी
बोलेकि हेमुनियो तुमसारे सुनो कोई एक (मूकमुनि) अर्थात् गूंगा
ऋषिभया २४।२५ सोअकारणसे अर्थात् सहजही ब्रह्मलोकको प्राप्त
भयातैसेही(लोमश)जीभी दैवेच्छासे तहागया तो लोकेश ब्रह्माजीको
नमस्कारकरके तिनकीआज्ञासे बैठगया २६ तो परमभक्तिसे सन्मान
कियेगये येलोमशजी ऐसेकहनेलगे लोमशजी बोलेकिहेदेवब्रह्माजी
व्यासजीको जोपुण्य वर्द्धन गणेशजीका पुराण आपने सुनायाहै २७
सोही आप मुझसे कहने योग्यहो श्रीब्रह्माजी बोले कि हेलोमश तू
प्रयत्न से इस सब पापहारक शुभ २८ गणेश पुराण को सुन जो
मनुष्यो को मोक्ष अरु कामदाता है सूतजीबोले कि तबतो ब्रह्माजी
निजमुख निसृत वचन से २९ जो लोमश जीको काम मोक्षदायक
गणेशपुराण सुनाया था सोही तिसगूंगेने भी नादके वशसे भक्ति
करके तिस सपूर्णको सुना ३० तो वो मूकमुनि बृहस्पतिजीके समान
वाणी बोला अरु यासे करके तिसे पढकर फिर वोही औरो को भी
सुनाताभया ३१ तोवो कामना सहित सुभोग भोगके अरु पुत्रपौत्रो
कोपाकर अंतसमय सुन्दर गणेशजीके परमधामको पधारा ३२ अरु
हे मुनियो अब तुम एक पुरातन इतिहास और सुनो कि इक्ष्वाकु
के कुलमें उत्पन्न शुद्ध है आत्मा जिसका अर्थात् प्रसन्न मनवान्
अरु पवित्रऐसाराजा ३३ जो यज्ञकर्त्ताअरु नित्यदान देनेवालाअरु
अध्ययनमें परायण अरु शत्रुहता अरु सारेधर्मोका आख्यान करने
वाला अरु प्रजापालनमें परायण ३४ अरु लोगोसे छठा अंशलेने
वाला अरुलोगोंका माननीय अरु प्रियतमजोतीनोंलोकोंमें विख्यात
(सवर्ण) ऐसेनामवाला ३५ सोनिस्संतानभया पुत्रकेलिये पुत्रसंबंधी
यज्ञकरता भया जो सांगोपांग अरु दक्षिणा सहित अरु अन्नदान

सपूर्ण भारत पुराणके श्रवणसे फलहो सोभी कोटिगुणा फल इसके सुननेसे मिले ८ जिसकेघरमें गणेशजीका पुराण लिखा भयारक्खा होवे तौतहा राक्षस पूतना अरु भूत प्रेत आदिक बाधा नहीं करते ६ अरु ग्रह बालग्रह ये कभी भी पीडानहीं करते हैं वोगृह सदा श्री गणेशजी करके रक्षा किया जाता है इससे ये उत्तम है १० जो इस पुराणका श्रवणकरै वा सावधान भया इसका पूजन करै तौ तिस मनुष्यके दर्शनसे पतितजन पवित्र होवें ११ अरु वो मनुष्य ब्रह्मादि देवोकाभी माननीय होताहै सोवो क्रोधभया तौ तीन भवनोको भस्मकरदे अरु वोही प्रसन्न भया इन्द्र पदवी देदेवे १२ अरु इसके प्रतिदिन सुननेसे नर आठो सिद्धियो को पाताहै अरु वो नर न कहीं भी दरिद्रपन अरु न कष्टको प्राप्तहोता है १३ सो वाञ्छित पावै अरु पद्म आदि निधियोको भी पाताहै सो कि कल्पवृक्ष अरु कामधेनु तैसेही चिंतामणि निधि १४ सो तिसके वशहोवें अरु वो वन्दनीय भी होताहै अरु जारण मारण मोहन स्तंभन उच्चाटन येभी १५ इसके स्मरणसेही सब क्षणमें दूर होजावें जोनर गणेश मूर्त्ति के निकट बैठके इस पुराण का श्रवण करै १६ तौ वो महापापसे छूटजावे चाहे स्त्री ब्राह्मणघाती भी होवे अरु वो अंतसमय गणेशजीके निकटपनको प्राप्तहोवे इसमें संशय नहींहै १७ जोशूद्र भी बीचमें ब्राह्मणोको बैठाकर इसको सुनै तौ वो क्रमसे वैश्य क्षत्रिय ब्राह्मण इनवर्णों को प्राप्तहोवे अर्थात् सर्वोपरि होजावे इसको सुननेसे १८जोनित्य निमित्त के कर्मोसे छूटानर इसेसुनै तौ कर्मोंके श्रेष्ठगुणपने अर्थात् तिनके फलको प्राप्तहोताहै गणेशजी की प्रसन्नतासेती १६ अरु जो भाद्रपदमें शुक्लपक्षकी चौथको मृत्तिकाकी मूर्त्ति बनाकर अरु सुन्दर तोरणवाले मंडपमें विराजमान कर परम आदरसे पूजन करके २० शीघ्र अर्थात् तभी इसपुराण का श्रवणकरै तौ तिसपर विनायकजी प्रसन्न होकर सारेकामो को देते अरु विघ्नपतिजी अंतमें तिसेमोक्ष देतेहैं २१ अरु जितने इनके स्तोत्रइसमेंहै तिनसबोंकोप्रतिदिनजोनरभक्तिसेपढ़ताहैतो वो सिद्धहोवेइसमेंसंशय

नहीं२२सो जोकुछअसाध्यहै तिसकोभी तिनस्तोत्रोंके पाठसेप्राप्तहो-वे अरु जो अनुष्ठानके विधानसे महीने तकजपे२३ अरु ब्राह्मणों को भक्तिसे भोजन करवावे सोभी तन्मयत्व अर्थात् सायुज्य मुक्तिपाता है ऋषियोंने पूछा कि हे अनघ सूतजी इसके श्रवण से कैसे किस को पुण्य प्राप्तभया सो हे सूतजीहम पूछतेभये सो कहिये श्रीसूतजी बोलेकि हेमुनियो तुमसारे सुनो कोई एक (मूकमुनि) अर्थात् गूंगा ऋषिभया२४।२५सोअकारणसे अर्थात् सहजही ब्रह्मलोकको प्राप्त भयातैसेही(लोमश)जीभी दैवेच्छासे तहांगया तो लोकेश ब्रह्माजीको नमस्कारकरके तिनकीआज्ञासे बैठगया२६तो परमभक्तिसे सन्मान कियेगये येलोमशजी ऐसेकहनेलगे लोमशजी बोलेकिहेदेवब्रह्माजी व्यासजीको जोपुण्यवर्द्धन गणेशजीका पुराण आपने सुनायाहै२७ सोही आप मुझसे कहने योग्यहो श्रीब्रह्माजी बोले कि हेलोमश तू प्रयत्न से इस सब पापहारक शुभ २८ गणेश पुराण को सुन जो मनुष्यों को मोक्ष अरु कामदाता है सूतजीबोले कि तबतो ब्रह्माजी निजमुख निसृत वचन से २९ जो लोमश जीको काम मोक्षदायक गणेशपुराण सुनाया था सोही तिसगूंगेने भी नादके वशसे भक्ति करके तिस संपूर्णको सुना३०तो वो मूकमुनि बृहस्पतिजीके समान वाणी बोला अरु व्यास करके तिसे पढ़कर फिर वोही औरों को भी सुनाताभया ३१ तोवो कामना सहित सुभोग भोगके अरु पुत्रपौत्रों कोपाकर अंतसमय सुंदर गणेशजीके परमधामको पधारा३२ अरु हे मुनियो अब तुम एक पुरातन इतिहास और सुनो कि इक्ष्वाकु के कुलमें उत्पन्न शुद्ध है आत्मा जिसका अर्थात् प्रसन्न मनवान् अरु पवित्रऐसाराजा ३३ जो यज्ञकर्त्ताअरु नित्यदान देनेवालाअरु अध्ययनमें परायण अरु शत्रुहंता अरु सारेधर्मोंका आख्यान करने वाला अरु प्रजापालनमें परायण ३४ अरु लोगोंसे छठा अ॰ वाला अरुलोगोंका माननीय अरु प्रियतमजोतीनोंलोकोंमें [illegible] (मवरण) ऐसेनामवाला ३५सोनिस्संतानभया पुत्रकेलिये यज्ञकर्त्ता भया जो सांगोपांग अरु दक्षिणा सहित अरु

समेत ३६ तौभीवो राजा संतान को प्राप्तनभया तबतौ तिसनेहरि-
वंश पुराणका श्रवण किया तौ तिससेभी तिसके पुत्र नभया तबतौ
दैवयोगसेवेही (मूकमुनिजी) तिसकेघर परचले आयेजो प्रसिद्धगणे-
शपुराण वेत्ताथे तौ राजा सत्करणने इनको प्रार्थनाकरके बैठाये ३७
३८ फिरतिनके मुखसेहर्षकरके गणेशपुराणका श्रवणकरकेतिसकी
समाप्त भयेवो मुनिश्रेष्ठ मूकजीको रत्न अरु मोतियोंसे अरु वस्त्रों
से तथा सुवर्णसे बनेभये आभूषणोसेप्रसन्न करताभया फिरवोतिस
से पुत्रको प्राप्तभयातौ गणेशजीमें परायण भया ३९।४० सोअनेक
सुखभोगके अंतमें उत्तम गणेशजीके धामको पधारा अरु तिसीकी
बहनतीस वर्षकी ऋतुवती बंध्याथी४१ तौ इस पुराणकोसुनकेसमय
पर तिसके संतान भई सुनकर सो कि गणेश पुराण के श्रवण भई
संतान को सुनकर तिन मूकमुनिजीको ४२ बुलाकर तिनके मुखसे
तिस सुंदर पुराणका श्रवण करतीभई तौ महाशूरबीर पुत्रको प्राप्त
भई तौ वो भी गणेशजीके भजनमें परायण भई ४३तौ पुत्रपौत्रोंको-
प्राप्तहोकर अरु सुंदर भोग भोगकर अंतसमय वोभी गणेश्वरजीके
निज धामको पधारतीभई ४४ अरु सगर राजाके ६०००० पुत्रोंमें
एकपंगुलाथा तिसनेपहिलेइसपुराणकोलोमशजीसेसुनाथा४५सोकि
बारह वर्ष विनय वालेने भक्तिकरके इसेसुना फिर लोमशजीकोदूर्वों
सेप्रसन्न करके वोभीतिन विनायकजीके चरणारविंद को प्राप्तभया
४६ सो कि विजय पुष्टि अरु आरोग्यपाकर प्राणान्तमें तिनमें परा-
यणभया तिन्हींके धामको पधारा सो अठारह पुराणों के श्रवण से
जोफल मिलताहै सोइस अकेले गणेश पुराणके श्रवणसे प्राप्तहोता
है४७।४८सोइसकेश्रवणसे काकबंध्याभी बहुतसुतवालीहोतीहै अरु
द्विजश्रेष्ठ इससे वेदपाठ समृद्ध भया माननीयहोताहै ४९ अरुशूद्र
इसके श्रवणसे वैश्यपन को प्राप्तहोवे अरु वैश्यहोसो क्षत्रियता को
प्राप्तहोताहै अरु क्षत्रिय जोहै सो इसके सुननेसे ब्राह्मणत्वकोप्राप्त
होजाताहैगा ५० अरु कन्या इसके एकभी अध्याय के श्रवणसे गुण-
वान् कुलीन धनयुक्त श्रेष्ठ पतिको प्राप्तहोतीहै ५१ अरुइसपुराण

के श्रवणसे जन्मांध जननेत्र पाताहै अरु जो सबतीर्थों में स्नानकरै अरु सारेदान देवे ५२ तिसीके पुण्यको प्राप्तहोताहै जो भक्तिकर के इसेसुने अरु ग्रीष्ममें तो पंच अग्नियोका साधन अर्थात्तपना हेमतऋतु में जल निर्वास करना ५३ अरु जो वर्षामें आकाशमें वास अर्थात् आच्छादन रहित वर्षामें स्थितबहुत वर्षतकरहै तिसीके फल को मनुष्य इसके पांचअध्यायोका श्रवणभये प्राप्तहोताहै ५४ अरु जो भक्तिमान्मनुष्य अग्निहोत्र का सदासेवन करताहै सोही फल इस पुराणके श्रवणसे होताहै ५५ अरु जोनर दशसहस्र वर्षएक अंगूठेसे खडारहै सोहीफल इस पुराणके दशअध्यायकेसुननेसे होता है ५६ सोकि भक्तिसे मनुष्य अवश्य तैसेफलको पाताहै इसमेंसशय नहीं अरुजो मनुष्य जन्मसे मरण तक इसेसुने ५७ तो वो चक्रवर्ती राजाहोता है अरु जो जन्मसे मरणतक काशीजीमें निवासकरता है ५८ सो पुण्य मनुष्य गणेश पुराण सुननेसेतो पाता है अरु जो मनुष्य सहस्र माघमासतक प्रयागजीमें स्नानकरै ५९ तिसीफल को मनुष्य इस पुराणके श्रवणसे पाताहै अरु तैसेही जोनर सरस्वती जीमें भक्तिसे स्नानकरै ६० सोही करोडगुनाफल इसकेश्रवणसे प्राप्त होताहै जोभक्तिमान् मनुष्य इस गणेशपुराणका श्रवणकरताहै ६१ जो इसगणेश पुराणका सम्यक् प्रकारसे श्रवण करैतो तिसको न तो त्रिशूलसे अरु न वज्रसे अरुन परचक्र वालेशत्रुको चढ़ाईसेकभी भी भयहोवे श्रीसूतजी बोलेकि हेशौनक आदिमुनिजनो ये हमने विस्तार सहित श्रीगणेशपुराण सुनाया है ६२ अरु इनविनायकजी की सम्पूर्ण महिमा तो करोड वर्षतक भीनहींकही जावेचाहे ब्रह्माजी वा शेषवषण्मुखजीभी अपने२अनेक मुखोंसभीकहैं ६३ जोकितुमने अनेक लीलाधारी परमात्मा गजाननजीका चरित्रपूछा जो सबपाप नाशक अरु सबकामदायक भुक्तिमुक्तिप्रदाता पुण्यबढ़ानेवाला अरु जो बांचने सुनने वाले इनसबोंके पापोंका हरनेवाला सो हमनेतुम को सुनायाअबऔर क्यासुना चाहतेहोसो पूछोसोही प्रसंग सुनावैं ६४।६५ इतिश्री महादिगणेशपुराण उत्तर खंडमें फलश्रुतिवर्णन

अर्थात् श्रीगणेश पुराण श्रवण करने का फलकथन अरु ग्रन्थ का समाप्त होना इसनामसे एकसौपचपनअध्याय समाप्तहुआ ॥

समस्त गीर्वाणगणितशास्त्र भणित भारत भूमिमण्डलान्तर्गत प्रसिद्धइन्द्र प्रस्थनगर से पश्चिम कोणमें षोड़शयोजना वधिदूर आर्चीकशैलतलवर्ति नन्दग्रामनिवासी श्रीमद्ब्रह्मसमृद्ध सद्गुण गुणार्णवावतीर्ण शुक्लजी श्रीमत्पूजनीय महिष्ठ श्रीयुत (ईश्वरीसहाय) जी तिनकेसत्पुत्र वरिष्ठश्रीयुत(गङ्गासहाय)जीयाजकेशतिनके कनिष्ठभ्रात(देवीसहाय)करके प्रेमास्पदीभूत सत्पुत्रचिरजीवि (बदरीसहाय) युगुलकिशोर आदि बालक विनोदार्थ तथासमस्त विद्वज्जनचरणारविन्दार्हणार्थ श्रीयुतमुंशी नवलकिशोर जी की आज्ञानुसार बनायाये श्री मदादिगणेश पुराण का सरलदेशभाषा विभूषित अनुवाद समाप्तभयासोसबको सदासुख सम्पत्ति धनधान्य सन्तान समृद्धि दायक शत्रुसङ्कटादिसे सहायकहो २ ग्रन्थसमाप्ति समय विज्ञानाय छन्दोद्वयम् ॥ दोहा ॥

बहुनि वेद पुनि नन्दशशि वर्षपौष शुभ मास । शुक्ल छट्ठ भृगुवारवर शुक्लरचित आभास सरलदेश भाषाविषे पूर्ण भयो अनुवाद । वादत्यागि सहिलेसुजन जोनिजलिखित प्रमाद

टी० सम्वत् १६१४३ पौषशुक्लपक्षकीछठ शुक्रवार श्रेष्ठदिन पूर्वाह्न समयमें शुक्लोपनामक पंडित देवीसहाय शर्मा नारनवलीय करके रचित श्रीगणेशपुराण का सरलदेशीय भाषानुवाद सम्पूर्ण भया सो सब विद्वज्जन विवाद अर्थात् पक्षपातादि दोषरहित हो कृपापूर्वक इसे दृष्टिसे पवित्र करके जोकुछ मुझसे प्रमाद बचन लिखा गयाहै तिसे क्षमा पूर्वक सुधारलेवें येरसिक जनोंके चरणारविन्दो में प्रार्थनारूप पूजनसमर्पणहै २ ॥ दोहा ॥

सर्वगुणेशगणेशकीकीरतिरंजाहिसोगणेशगीतातिलकतिलककरैलखिताहि ॥

टी० गुणोकेईशऐसेगणेशावतारधारीगणेशजीकीकीर्तिकी प्रीतिजिसकोहैसोइसगणेशपुराणकेतिलकरूपपूजनको निजमस्तकपैचढालेवे

-इति॥-

से अरु गंधर्व अप्सराओं के मानसे उस विमान करके आकाश अरु दशों दिशा शब्दायमान करी गई ४१ अरु ऐसे राजा रुक्मांगद ने श्रेयनाम तीर्थ स्नान फल माता पिताओंको दिया अरुसारे भीलोंके श्रेयः विनायकजी से समर्पणकिये ४२ तो देनेहीमात्रसे जोकि कृशा की मूर्त्ति स्नान से उत्पन्न श्रेय था उससे निश्चयही विनायकजीकी आज्ञासे औरभी विमानआये तो वे एक गगनचारी विमान परएक बैठ करके ऐसाही राजा रुक्मांगद अरु तिसका पिता भी अरु उसकी माता चारुहासिनी ४४ अरु सारेलोक तहांगये जहांदेव विनायकजी थे। ऐसे उसका सारानगर बालकों से लेकर चंडालोंपर्य्यंत अर्थात् समेत ४५ गणेशतीर्थके स्नान से उत्पन्न श्रयसे स्वर्गगति को गया अर्थात् प्राप्तभया ब्रह्माजी बोले कि हे ।न व्यासजी ऐसे हमने जो२ तुझसे पूछागया सो२ सारा वर्णनकिया ४६ इस चिन्तामणि क्षेत्र के गणेशतीर्थ से उत्पन्न को जो १ भक्तिसे श्रवण करताहे सो भी उसीगति को अवश्य प्राप्त होहै ४७। इतिश्रीगणेशपुराणउपासनाखण्ड मेंकदम्बपुर कावर्णन हुनामसेपैंतीसवाअध्यायहुआ ३५॥

## छत्तीसवां अध्याय॥

व्यासजीनेपूछा कि हेकमलासन मैंने गणेशतीर्थका महात्म अरु राजारुक्मांगद का अरु कौंडिन्य नगर निवासियों का चरित्रभी श्रवणकिया १ तबभी हे ब्रह्मन् मुझे मुकुन्दा ऋषिपत्नीका चरित्र औरभी कहो ब्रह्मजी बोले कि रुक्मांगद चलागया तब वो वो कामाग्निसे ऐसी जली कि जैसे हेपुत्रमहागरमीसे वनकीभूमि जले। २ तैसे वो मुकुन्दा ठंडी पवन सहित वनमें भी कहीं नहीं सुखपाती भई ३ किलता फूलवाले स्थान में चन्द्र तथा चन्दन से भी नहीं सुख पाई क्योंकि तिसे हँसना नहींसुहाता अरु न गीत न, नाच अरु न कोईकथा कहानी सुहाई ४ अरुहे मुनीश्वर तिसीमें लगा चित्त जिसका ऐसी उस विह्वलनाम व्याकुल को अन्न, जल भी न

रुचा अर्थात् सर्वत्र अरुचिभई अरु क्षुधा तृषाके खेद के मारे उसे क्षणभी नींद नहीं आई ५ तो तिसको इन्द्रने वनमें सोतीभई अरु हे सुत रुक्मांगदकेलिये कामसे आतुर अरु व्याकुलहै ऐसे जानी ६ तो रुक्मांगद के रूपको धरकर उस कामवती को इन्द्र हर्ष से स्पर्श करताभया तौतो मुकुन्दा भी अत्यंत हर्षी ७ अरु रुक्मांगदसे उस कोवो हेमुत अतिही चूवतीभई अरु उसनेभी दृढमुष्ठिसे उसके कुचो को मर्दनकिये ८ अरुजो अंशुनाम वस्त्र तिससे रहित व्यंशु का अर्थात् नंगी तिसके साथ नंगाही होकर रमण करता भया फिर वो लज्जायमानभीभई अपने घरको आई ९ हे सुत फिर इंद्र भी रुक्मांगद हुआ वहीं अंतर्द्धान होगया अरु उसने सर्वथा यही जाना कि रुक्मांगदही भुगता अर्थात् मुझसे भोग करगया है अरु तभी से उसनेगर्भको भी धारण किया १० तौ न वेही महीनेशुभ समयमें उत्तमपुत्रको जनतीभई सुन्दर नहींकथनीयअर्थात् अत्यन्त सुन्दरहै सारेअंगजिसके रूपसेकामसभीजोपरें ११ उसकेपृथ्वीपर जन्मकर गिरने के भारी शब्दसे सो उठा नाद दशों दिशाओं के समूह अरु आकाशभूमिपाताल तकपहुचा १२ तौवहुतसेंपक्षियेंसब तर्फसे उड २ कर भ्रमने भये अरुवाचक्नविजी भी अपना नित्यकर्म छोडकर भागे १३ उसने इस मुकुन्दा का आचरण कभी भी नहीं जानाथा तो वो अत्यन्त हर्षितहुआ उसके जातकर्मादिक सवकरता भया अरु ब्राह्मणोंको यथाशक्ति अनुकूल यथायोग्य दान देताभया अरु दशदिन वीते उसमुनिने उसका नामकरणसंस्कार किया १५ कि (गृत्समद) ऐसा ज्योतिष शास्त्र में परायण ब्राह्मणों करके आज्ञा पाया हुआ फिर पांचवेंहीं वर्ष उसका यज्ञोपवीत करता भया १६ वालकके चारोंवेदोकेनियम उसनेकिये अरु वो भी ब्रह्म तेज से एक घर कथन करकेही सव ग्रहण करता भया १७ तो वेदशास्त्रार्थं का समुद्र अरु अपने भी कर्म में कुशल होगया कभी कवाचक्नविजीने शुभ मुहूर्त्त मे उस पुत्रको १८ गणानात्वाऐसा जो गणेशजीका ऋचारूप महा मंत्र तिससे उपदेश करते भये अरु वे

कहते भये कि ये सम्पूर्ण सिद्धि देनेवाला वैदिक मन्त्रहै १६ कि ये सारेशास्त्रके उक्त मन्त्रोमे श्रेष्ठ मन्त्रहै सो गणेशजीका ध्यानकरके अरु निश्चल चित्तसे इसमन्त्रको जप२०तूपरमसिद्धिकोप्राप्तहोकरलोकमें विख्यात होगा तब तौ गृत्समद विप्र पिताजीके मुखसे मन्त्रको पाय कर२१अनुष्ठान मे रतहोकर मन्त्रजाप अरु गणेश ध्यानमे परायण होताभया ऐसे मुनि श्रेष्ठ को वहुतसा समय व्यतीत हुये २२ तिस मगधदेश में ( मगध ) नामक जो राजा था जोकि सुन्दर स्वरूप महासन्मानी दानमे शूरवीर नाना आभूपण शोभा समन्वित वडे मोल्य आसनपर वैठा २३ जो राजा हस्त्यश्वरथ पैदलवाली सेना सहित ज्ञानी अरु पण्डितों करके माना अपनी देवसभामें सिंहासन स्थित जैसे दूसरा पुरुहुतनाम इन्द्रही होवे २४अरु उनके दोमंत्री जोकि ज्ञानसागर जो गुणोंसे वृहस्पति के समान अरु (अम्बिका) नाम इसकी भार्या जो कि सुन्दर सरूपा अधिक गुणोवाली २५ पतिव्रता वड भागिनी जो शाप अरु अनुग्रह करने मेंसमर्थ थी तौ उस ( मगध ) राजाके पिताके श्राद्धमें वडे २ ऋपिलोग आये २६ राजा करके वुलाये ये वसिष्ठ अत्रि वेद के पारगत अरु वुलाया ( गृत्समद ) तपस्वी शुद्ध चित्त भी आया २७ फिर शास्त्रके प्रसंग से ( गृत्समद ) प्रौठिनाम अति चतुराई अर्थात् अपनी वडाई को आप कहनेलगा तौ अत्रिजीने उसको मुनियोके साम्हनेही धिक्कार है धिक्कार है ऐसा कहा २८ तू कि तपस्वीहै ऐसा मान्यहै तू मुनि नहींहै क्योंकि तेरा जन्म तौ ( रुक्मांगद ) राजपुत्र से हुआहै तू विचार ले २६ सो हमारे सन्मुख तू पूजा के योग्य नहीं है इससे तू अव अपने आश्रम को चलाजा ऐसा अत्रिजीका वचन सुन वो क्रोधसे दिया मानो जलताही हो ३० अरु वो त्रिलोकीको जलाता हुआ सा उन मुनियो को मानो खाता हुआही वहुत से तौ भागहो गये जैसे सिंहको देख मृग भगजावें ३१ वो ऐसा उस सभामें व-शिष्ठादि मुनियो को ऐसा वोला गृत्समद कि हे मुनीश्वरो जो मैं रुक्मांगद का न भया तौ तुमको शापरूप अग्निसे भस्मशेष अर्थात्

जलादेवोगा तो भस्महो शेष रहेगी३२ब्रह्माबोलेकि उनसारे मुनि
योसे कहकर गृत्समद माताके पासगया अरु कोप से बोला कि हे
कामवती दुष्टेकहु ३३ मुकुन्दे मेरे निजपिताको बतानहींतो भस्महो
जावेगी वो उसका ऐसा वचन सुनकर अत्यत व्याकुल भईकापी ३४
मुकुन्दा कि जैसे पवन से मुकुल सहित केलेकी पेखड़ी आंजलि पुट
बाधती सो दीनवाणी से बोली ३५ मुकुन्दा कि नृप श्रेष्ठ राजा
रुक्मांगद साथसे भ्रष्ट त्रिलोकी मे सुन्दर सो मैंने देखा ३६ मेरा
प्रियभर्त्ता वाचक्नवि अनुष्ठान में स्थितथा मै कि स्त्रियें अनिवार्य्य हैं
अर्थात् रुकतीनहींहे ऐसे विधिशास्त्रकेकहे वाक्यको स्मरणकरके ३७
विस राजामें मेरामन आसक्तहुआ इससे तेरा पिता वोहै तिसका
ऐसा वचन सुनकर सो मुनि मान युक्तहो चलदिया३८अरु लज्जा
से अधोमुख हो अपनी माता के प्रति शाप देताभया पुत्र बोला कि
हेदुष्टेमूढ़े पापसेतकरनेवाली तू बनमेंकाटेवाली अर्थात्बेरीहोजा३६
असख्य जिसमें फलहों अरु सब प्राणियों से रहित होजा उसे भी
उस क्रोधभरीने शापदिया कि ४० तैंने माताका अनादर करके जो
शापदिया तो हे पुत्र में तुझे भी शापती हू कि तुससे कठोर पुत्र
उत्पन्न होगा४१जो कि त्रिलोकी का भयदायी दैत्य महाबलवाला
ऐसे वे मा वेटे दोनो आपसमें शपतेभये ४२ ब्रह्मा बोले वोतो तभी
शरीरको छोड़ बेरीहोगई कि जो जेरके अरु अडे से भये सभी पक्षियो
से रहित भई ४३ तभी फिर आकाश से वानीभई कि गृत्समद तो
इंद्र से हुआ अरु हे ब्रह्मन् वो गृत्समदजी अनुष्ठान करनेके लिये
चलेगये ४४ इसगृत्समदके आख्यानको जो उत्तमनरश्रवणकरताहै
सो सकटको नहीं प्राप्तहोता अरु अपने सारे वाछित फलको प्राप्त
होताहै ॥ इतिगणेशपुराण उपासनाखण्डमें गृत्समद काआख्यान
इसनाम से छतीसवा अध्याय हुआ ३६ ॥

## सैंतीसवा अध्याय॥

श्रीब्रह्माजीबोले धमते२ मुनिरुक्मांगदनेएकपुष्पकसज्ञा जिसकी

ऐसा वनदेखा जो कि नाना प्रकार के वृक्ष वेलोंसे गुम्फित पुष्पोंके
गुल्मोंसे शोभित १ जो कि झरनों के झर जलसे शोभित अरु अमर
मुनि श्रेष्ठों करके संयुक्त था तो गृत्समदने वहां जाय उन्हें प्रणाम
किया अरु उन्हींकी आज्ञासे वहां रहनेलगा २वो वहां स्नान करके
पैरके अंगुष्ठके आश्रित होकर तप करताभया अपने निश्चल मनसे
विघ्नो के ईश्वर समर्थ देव गणेश जीको ध्याताभया ३ नासिका-
ग्रमें लगाईहै दृष्टि जिसने अरु जो दशों दिशाओं को नहीं देखता
भया जितेन्द्रिय जितश्वास अरु जितमन प्राण भोजन ऐसा वो ४
सहस्र दिव्य वर्षतक अत्यंत कठोर तप करता भया अरु जब उस
गृत्समद मुनिने नेत्र खोलकर देखा ५ तो तब उनके नेत्रसे उत्पन्न
अग्नि देवताओं को दुःखी करता भया तब देवता शंकितहुये कि ये
किसके किसके स्थानका भोगीहोगा ६ और भी कि ये एकही गले
पत्रको भोजन करता रहा कि परम प्रलय स्थितहुआ अत्यंत नि-
श्चलहुआ छिन्न शाखावाले वृक्ष तथा ध्रुव या वाकीलसा स्थित
भया ७ ऐसेही निश्चल चित्त उसने पंद्रह हजार वर्षतक तपकिया
तब तो विनायकजी उसका अति कठिन तप देखकर ८ अरु उसके
अनुग्रहकेलिये सुन्दर प्रकाशमान् गणेशजी प्रकट हुये ९ जैसे अपने
वच्छेका शब्दसुनगैयाशीघ्र दौड़तीहै तैसेहीदेवविनायकजी गृत्समद
के पास आये जो कि सहस्र सूर्य्य समान तेजसे संसार को प्रकाश
करते १० कैसेहैं गणेशजी कि चलायमान हैं कर्णताल नाम ताड़
वृक्षके पत्रसे जिनके भारी हस्तीकी सी लीला जिनकी अरु हर्ष से
सुन्दर खेलनेवाले शोभितहै मस्तक में चन्द्र जिनके भारीहै कमलों
की माला गलेमें जिनके अरु जो जगके कार्य्यके मूल अर्थात् आदि
कारण अरु हाथमें है कमल की नाली जिनके अरु नमते भये जो
सेवीनाम भक्त तिनके मिलनेवाले अर्थात् वरदाता ११ अरु जोसिंहपै
सवार दशहस्त सर्प यज्ञोपवीत वाला अरु जो केसर अगर कस्तूरी
अरु सुन्दर चन्दन से चर्चे १२ जो सिद्धि बुद्धि युक्त श्रीवाले अरु
किरोड़ सूर्य्योंसे भी अधिकहै कांति जिनकी अरु जो वस्तुसे अनि-

रूप, अर्थात् अगोचररूप भी थे पर तो भी अपनी लीला करके मुनिके आगे आये१३ उनमहात्माजीके तिसतेज करके इस मुनिका तेज हरागया जैसे सूर्य्यजीके तेजसे तारोंका अरु चन्द्रमा का तेज जातारहै १४ वो नेत्र मीचकर अत्यंत व्याकुल हुआ कांपा अरु विस्मरण भयाहै ध्यान मुगल जिसका ऐसा वो मूर्छित हुआ भूमि पर गिरपड़ा१५ फिर भी मनसे आरोग्यदायी विनायकजीको ध्याता हुआ चित्तसे विघ्नके कारण को विचारता हुआ मुनि व्याकुल भया १६ कि ये बड़ा क्षोभको उत्पन्न करनेवाली शीघ्रही से उत्पन्न भया आजतक जो तपतपा सो सब वृथाहीगया १७ हेसबके आत्म रूप देवेश इस भयानक विघ्न से मुझे बचावो विन जगतके ईश्वर आपके मैं किस ओर के शरण जाऊं १८ हे देव मुझको सदाही महादुःख किस कारण से होरहा है कि जो इस पंक्ति मे मैं पुजता नहींहूं जिससे ऐसे मेरा जीव जल रहा है १९ ब्रह्माजी बोले ऐसे उसका कहना सुनके बिनायकजी बोले कि तेरे अनुग्रह के लिये प्राप्त हुआ चिंतामणिजी मुझे जान२० जो बहुतकाल नियममें स्थित सनकादि तिनकरके भी न प्राप्त अर्थात् कठिनता से प्राप्त करने योग्य मैं हूं सो हे मुनि श्रेष्ठ तू भयको छोड़कर तेरा जो वांछित है सो मुझसे मांग २१ जो कि मैं तेरेसे एकाग्रष्ट तपकरके प्रसन्नकिया गयाहूं ब्रह्माजीबोले मुनि ऐसे उस देव देव के शोभन वचनको सुनकर २२ अपने परम आनन्दमे मग्नहुआ दंडवत् प्रणाम करताभया अरु अत्यंत प्रसन्नहुआ इन चन्देते बिनायकजीको ये कहता भया २३ गृत्समद बोला कि आज मेरा जन्म सफल भया अरु मेरे तप नियमका भी फलमिला जो कि ये नित्यानंद स्वरूप जो मूढष्ट ब्रह्म अरु जो आकृतिशून्य २४ जो सच्चिदानन्दघन वेदशास्त्रोंकेभी अगोचर अर्थात् कठिनता से प्राप्त करने योग्य २५ ऐसे साक्षात् आप शीघ्रहीदीखे इससे अब मैं क्या प्रार्थनाकरूं तब भी हे गजाननजी मै आपकी आज्ञा से एकप्रार्थना करता हूं २६ कि चौरासी लक्ष योनिओं मे श्रेष्ठता मनुष्योंकी है तिनमें भी अत्यन्त बड़े चार वर्ण

हैं २७ तिनमें भी ब्राह्मण श्रेष्ठ है तिनमें ज्ञानीजनपरमहैं ज्ञानियों मे भी जो अनुष्ठान मे परायणहैं अरु तिनमें ब्रह्मज्ञानी श्रेष्ठ है २८ सो हे जगदीश्वर तेसा जो ब्रह्म ज्ञानहै अरु आपमे सुन्दर दृढ़भक्ति अरु न विस्मरण अर्थात् न भूलना २९ अरु हे गजाननजी आपके सब भक्तोमे मेरी श्रेष्ठता औरभीमे एकवर मागताहू कि हे कल्याणकारिन् या हे शंकरसूनो यहा वृद्धि न भई क्योंकि गोत्राप त्यादि प्रत्ययोको स्वार्थमें णित्वविकल्प करके होताहे तो पक्षमें जहाणित्व नहीं तहा वृद्धि भी नहींहै ३० अरु आप मुझको अपनी भक्ति का मुख्यस्थान अर्थात् मेरेमें सर्वदा आपकी भक्ति वनीरहै अरु मुझको तीनों लोको में विख्यात करो अरु सुर नरों करके नमस्कार करने योग्यकरो ३१ हे विघ्नेशजी जो सम्पूर्ण प्रयोजनकारी आपप्रसन्न हुवे हो तो मुझे ऐसाकरो अरु हे सुरेश्वर ये वन पुष्पकनाम से विख्यातहो ३२ अरु आप इसवनमें स्थितहोकर भक्तोके कामोको नित्य पूर्ण करतेरहो अरु ये जो पुष्पक पुरहै सो चारों दिशाओं में विशेष से ३३ गणेशपुर ऐसे विख्यात हो हे गजाननजी ब्रह्माजी बोले कि श्रीगणेशजी महाराज ये कहतेभये गजाननजी बोले ३४ हेमहाबाहु अच्छा२मेरे प्रसन्नभयेभक्तोको तीनोलोकोमें भी कुछदुर्लभ नहीं है हे मुनिश्रेष्ठ ३५ जो तुझमे प्रार्थनाकियागया सो विप्र तेरा सब सिद्धिहोगा तेरेको प्रसन्नभये मेने ब्राह्मणपना अतिदुर्लभ सो सौपा अर्थात् दिया ३६ क्योंकि जिसे तेने (गणानान्त्वा) इस वेदके मन्त्रका हे मुनि जापकिया इससे तू इसमन्त्रका ऋषिहोगा ३७ ओर तू ब्रह्मादिक देवताओ में अरु वशिष्ठ आदि मुनियोंमें भी सारे परम श्रेष्ठताको प्राप्तभया विख्यातिको प्राप्तहोगा ३८ अरु सम्पूर्ण प्रारम्भकिये कामोंमें पहिले तेरा अरु पीछेमेरा जो जन स्मरणकरेगे तिनकी अवश्य सिद्धिहोगी ३९ विना देवऋषि ज्ञान के वेदोका सर्व कर्म निष्फलहै अरु तेरे पुत्रवलवाला सब देवतो को भयदायी होवेगा ४० अरु वो तेरापुत्र तीनोलोक में विख्यातको प्राप्तहोगा अरु विनामहादेवजीके सब देवताओंमे अजय अनाम जीतनेयोग्य

नहींहोगा ४१ अरु जोकि मेराभक्त अरु मेरेमें हीं है प्राण जिसके मेरेही में निष्ठ मुझमेंहीं परायण अरुये नगर सतयुगमे तो पुष्पक नामी होगा ४२ अरुत्रेतायुग में (मणिपूरक) अरु द्वापरमे (भानु) अरुकलियुग मे (भद्रक) इसनाम से संसारमें विख्यात होगा ४३ यहा मनुष्य स्नानदानसे सब कामनाओंको प्राप्तहोंगे ब्रह्माजीबोले कि विभु गणेश जी तो ऐसे वरो को देकर वहां ही अन्तर्द्धान होगये ४४ उनके अन्तर्द्धान हुवे उसमुनिने सुन्दर मन्दिर बनवाया अरु उसमें सुन्दर गणेशजी की मूर्त्ति करवाके स्थापन करता भया ४५ अरु बरद अर्थात् वरदायक ऐसाउसका सुशोभित नामरक्खा अरु वो गणेशजी के प्रसादसे सिद्धिका स्थान होगया ४६ सारोंके कामोको पापताहै इससे भी वो पुष्पक क्षेत्रहै वहा उसमूर्त्तिको मुनिने भक्ति भावसे सयुक्त होकर उसमूर्त्तिका पूजन करताभया ४७ हेमुनीन्द्र व्यासजी जो इस श्रीविघ्नराजजीका वर प्रकाश करनेवाली कथा को श्रवण करता है सो सब कामो को अरु ससार से छुडाने वाली सुदृढ़ गणेशजी की भक्तिको प्राप्त होगा ४८ इति श्री गणेश पुराणउपासना खडमें पुष्पकपुर का वर्णन इस नाम से सैंतीसवां अध्याय हुआ ३७ ॥

## अडतीसवां अध्याय ॥

व्यासजी ने पूछा कि हे सुरेश्वर फिर गृत्समदकी किसप्रकारकी वृत्ति नाम वर्त्तना भया सो हे कमलजन्य ब्रह्माजी यत्न से श्रद्धाकर रहे मुझको आप वर्णनकरो १ ब्रह्माजी बोले कि तब तो सारे मुनिगणोने इसे आदरसे माना अरु प्रकटहो कि द्विजसारो ने मुनिगृत्समद को नमस्कार करी २ अरु गणेशजी के वरदान से उसको यज्ञ कर्ममें वर्णन किया अरु सारेआरम्भ में गणेशजीके पूजनकी आदिमे उसका स्मरण किया ३ ऐसे वो मुनि विख्याति को प्राप्त भया जो कि उनके परम मन्त्रको निश्चलहो जपता श्रीगणेशजी में परम भक्ति को करताभया था ४ किसीसमय उस मुनिने हे व्यास उत्तर

परे अर्थात् अत्यन्त बलसहित छोंका तो कि दिशा अरु आकाश पृ-
थिवी अरु पर्व्वत वनो को- शब्द कराता अर्थात् गोजाता भया ५
फिर जितने कि उसने अगाडीदेखा तितनेही में एक भयकरबालक
जो रक्तवर्ण बडाशब्दायमान जयाके फूलकेसमान रक्त६ तेजकेसमूह
को चुराता अरु नेत्रोंके दृष्टिमार्गको भी चुराता अर्थात् अति तेजस्वी
उस ऐसे बालकको वो भयभीत कांपताभया ७ अरु मन से तर्कना
भी करताभया कि ये कैसा विघ्न आगया न जाने गणेशजी ने हो
ने ये मुझे अद्भुत पुत्र दियाहै क्या ८ अरु फिर उसीको ये सुन्दर
मुखारविन्द शुभ लोचन देखता भया जो कि सुन्दर रौक्म अर्थात्
सुवर्णके भुजबन्धबांधे सुन्दर मुकुटधरे श्रेष्ठपैंजूरे अपने चरणोंमें धा-
रणकिये हुये ९ और सुन्दर कटिबन्धसूत्र अर्थात् तागड़ीसे शोभित
है कटि सूत्र जिसका ऐसे सुतको मुनिने पूछा कि तू किसका कौनहै
अरु क्या किया चाहताहै १० अरु हे तेजस्समुद्र बालक तेरे मावा-
प अरु तेरे स्थान कहा है सो कहु ब्रह्माजी बोले कि उसके ऐसेव-
चन सुनकर वो बालक इसमुनिसे कहताभया ११ बालकबोला कि
तू भूत भविष्यद्वर्त्तमानवाला मुझे क्या पूछै है तब भी मैं तेरे आज्ञा
वशसे कहताहू कि तेरीछींकसे मेरी उत्पत्ति भईहै १२ तू मेरा पिता
माताहै सो मुझपर दयाकर हे मुनि पिता तुम कुछदिन मुझे पालन
करो १३ मैं कि त्रिलोकी के दाबने मे समर्थ देवेन्द्रको वशवर्त्ती कर
लेऊंगा इसमें संशय नहीं है कि मेरा पौरुष आप देखतेही हो १४
ब्रह्मा जी बोले गृत्समद मुनि उसका ऐसा वचन सुनकर भय चाव
सहित हुआ कोमलवाणी से वचनबोला कि १५ जो ये उत्पन्न मात्र
ही त्रिलोकी के खेंचनेमें समर्थहै तो इस अपने पुत्रको निजमन्त्र अ-
वश्य ही बताऊंगा १६ जिससे कि इसको वांछित को प्रसन्न भये
जगन्नाथ गणेशजी इसे देवेंगे तो मेरी भी कीर्तिही होवेगी १७ ऐ-
से चित्त से चिन्तवन करके तिस पुत्रको उसने अपना मन्त्र बताया
( गणानान्त्वा ) ये अरु उससे कहा कि तू आदरसे ये अनुष्ठानकर
१८ अर्थात् तू गजाननजीमें चित्तस्थापन करके इसवेदके मन्त्रको जप

हे पुत्र जब वे प्रसन्नहोंगे तुझको सारे कामही देवेंगे १९ ऐसेमहा मंत्र जाप वो तपकेलिये वनमें चलागया तो वो भी निराहार जितेन्द्रिय होकर एकही अँगूठेके वल स्थित होताभया २० अरु वो निश्चल चित्तसे देव गजाननजी को ध्याताभया तो जपतें भये उसको आधेसे सहित अयुत अर्थात् पंद्रहहजार गिनेवीते २१ गये तो इसे मुखसे दशो दिशाओको जलाता सा अग्नि उत्पन्नभया तो सवभूतला दिवासी देव दैत्योंको भयं होताभया २२ तव उसके तपसे प्रसन्नभये गजाननजी प्रसन्न होतेभये कि दिशाओंकोतिमिरसे रहित अर्थात् प्रकाश करतेहुये अरु सूर्य मण्डल का भी आच्छादन करते भये २३ अपने सुन्दरशूड अरु शुभ दन्तको भ्रमातभने तिसकेभारी शब्दको सुनकर वो वालक विह्वलसा होता २४ उसने आंखखोल के आगे स्थित गणेशजीको देखे जो कि चारभुज वडे शरीरी नाना आभूषणो से भूषित २५ अरुपरशु कनलमाला मोदक इनको हस्त मे धारण करतेभये उनके तेजकरके दवाहुआ ये धैर्यको धारण कर उन्हें प्रणामकरताभया २६ अरु वधे अंजलिपुटजिसके अर्थात्हाथ वांधकर उन समर्थ गणेशजी को प्रार्थना करता भया वालक वोला कि हे देव मुझ भक्त शरण आयेको आपक्यों धर्पतेहो अर्थात डराते हो २७ देव जी अव तो तुम अत्यन्त सौम्य होकर मेरे सम्पूर्ण मन वाञ्छितको देवो ब्रह्मावोले ऐसे उसके वचनको सुन गणेशजीने अपना तेज संहारा अर्थात् हटालिया २८ अरु परम प्रसन्न मन भये वोले कि हे वालक तू सावधानहो जिसको कि तू रात्रि दिन ध्याता है सो ही मैं तेरा अव वरदेनेवाला हूं २९ अरुइस मेरे परमस्वरूपको तो जो कि स्वीय प्रकाश सर्वकहै सर्व जगदव्यापीहै इसे ब्रह्मा रुद्र आदि कभी नहींजानते मनुष्य तो कहांसेजानेंगे अर्थात् दुष्प्राप्यहूं ३० और भी जितने देव अरुमुनि ये है सो जानते नहीं है न राजर्षिये जानते हे अरुन असुर सिद्ध गंधर्व अरुन नाग न दानव जानतेहैं ३१ सो ही मैं तेरे तप से वंधा तुझेवर देनेको आयाहूं कि जिन२को मनसे चाहताहै सो२ सव मुझसेमांग ३२ तव वो वालक

बोला कि मैं आपके दर्शन से धन्य हूं अब मेरा पिता भी धन्य है अरु मेरा जन्मकर्म भी सप्रयोजनहै ३३ अरु हे देव मैं बालकपने से स्तुति करना नहीं जानताहूं जिसलिये कि आप इस सारे संसारके कर्त्ता रक्षक संहारक हो ३४ अरु ये सूर्य अग्नि अरु चंद्रमा ये आपही के तेजसे प्रकाशित होरहे हैं अरु हे महाबुद्धे आप अपनीहीं महिमा सेती इस चर अचर लोक को चिताते अर्थात् चैतन्य कराते हो ३५ अरु आपके इसमहान् महिमाको ब्रह्मा ईश्वरभी नहीं जानते हैं अरु जो आप मेरे वरदायकहो तो हे गजानन जी आप मुझको यहदेवोकि ३६ त्रिलोकीको आकर्षण अर्थात् निजवशमें करनेवाली विशिष्टशक्ति मुझको देवो अरु देवता दानव गंधर्व अरु मनुष्य सर्प राक्षस ३७ मेरेसदा वशवर्त्ती होवें मुनियें अरु सिद्ध चारण भी अरु जो मेरेमनका चिंतनहै सो सदा सिद्ध होवे ३८ अरु इंद्रआदि लोकपाल मेरी सदा सेवाकरतेरहैं अरु यहां मुझको अनेकभोग अरु अंत में मुझे मुक्ति देवो ३९ और भी मैं आपसेवर मांगता हूं कि आपकी आज्ञासे येपुर प्रख्यातिको प्राप्तहो क्योंकि जिसलिये मैंने कठिनतप तपाहै ४० तिसलिये ये (गणेशपुर) ऐसे प्रसिद्ध जनो को वांछितदाता हो *श्रीगणेशजी बोले कि तू तीनो लोकों का आक्रमण अर्थात् निर्भय सैर करेगा* अरु सबों से तुझ को भय नहींहै अरु तेरे सदा सब वशीहुये ४१ अरुमैंने तुझको आय नाम लोहेका अरु कंचनका अरु चांदीका ऐसे तीन पुरदिये ४२ जो कि पुरत्रय सर्व देवताओं करके अभेद्य नाम तोड़ा न जावे केवल शिवजी के विना अरु त्रिपुर ऐसा तेरा लोकोंमें नाम विख्यात होगा ४३ जब कि एकबाण से शिवजी तेरे तीन पुरको भेदन करेंगे तभी तू मोक्षको प्राप्तहोगा इसमें कार्य की कुछ विचारना अर्थात् विचार नहींहै ४४ और तेरा सब वांछित है सो मेरी प्रसन्नता से सब सिद्ध होगा ब्रह्माजी बोले कि वे देव गणेश जी ऐसे वरदेकर वहांहीं अंतर्द्धान भये अरु इनके वियोग से त्रिपुरासुर बड़े विषादनाम संदेहको प्राप्तभया ४५ अरु यथेच्छ वरों को प्राप्त होकर बड़ेभारी हर्ष को मानताभया अरु अपने बल से

त्रिलोकीको विजय करनेकेलिये यत्न करताभया ४६ इतिश्रीगणेश पुराण उपासनाखंडमे त्रिपुरको वरप्रदान इसनाम से अड़तीसवां अध्यायहुआ ३८ ॥

## उन्तालीसवां अध्याय

व्यासजीने पूछा कि हे ब्रह्माजी फिर उस वर से गर्वित त्रिपुर ने क्याकिया वह सारा कौतुक निश्शेषसे आप मुझे कहनेयोग्य हो १ ब्रह्माजी बोले कि तबतो उसने गजाननजीकी कश्मीरीपत्थर की बनी मूर्त्ति मन्त्रज्ञ ब्राह्मणोके प्रसङ्गसे यथा शास्त्रविधि के अनुसार स्थापनकरी२ अरु उस गणेशपुरमे बडाभारी दिव्यसुवर्णकामदिर बनवाया जोकि मणि अरु मोतियो से विभूषित अरुशोभन३ उसमें उसने षोडश उपचारो से विभु गणेश जीको पूजन किये। अगणित नमस्कारोसे अरु प्रार्थना स्तुतियोसेभी ४ देवोके देवजीको क्षमापनकरके आज्ञालेकर पुरसेबाहरआया अरु ब्राह्मणोको यथा योग्यतासे अनेकदानदिये ५ तिससेफिर उसत्रिपुरका बंगालेदेशमें स्थान भया जोकि सबको सिद्धिदायक (गणेशपुर) ऐसे विख्यात६ फिर वो त्रिपुरदैत्य गजाननजीके वरसे मदको प्राप्तभया देवोकेवश करनेमें स्थितहुआ मनुष्यलोकको पालन करताभया ७ अरु उसकी सेवाकेलियपैदल अरु घोडे हाथी रथवाले अत्यंतबलवाले आप से उसके पास आतेभये ८ अरु राजा भी अनुकूलता करके उसके सेवक होगये जो विमुखथे सो युद्धकरनेको न समर्थ मृत्युको प्राप्त हुये ९ ऐसे ये भूतल को आक्रमण अर्थात् गाह करके अमरावती पुरीकोगया तबतो इन्द्र नानायोधा देवगणोसे सहित १०ऐरावत हस्तीपर सवार हो युद्धको दर्शित दशा अर्थात् तेज भया आया अरु इसमहाबली त्रिपुरनेभी अपनी अगौंवालीसेनाको तीनप्रकार से अर्थात् तिहरा करा११ अपने भागदेहवाले महादैत्य अरु वज्रदंष्ट्र दानवको जोकि जिसके दानव धनुर्युद्धमे शास्त्रयुद्धमें अरु गदा अग्रयुद्धके पारग १२ जोकि दैत्यश्रेष्ठ अस्त्रयुद्ध अरु मल्लयुद्ध नाम

कुरतीमें चतुर उस (भीमकाय) नाम दैत्यको वो त्रिपुरबोला कि तू मनुष्यलोकका पतिहो १३ अरु वली त्रिपुरने कालकूट वज्रदंष्ट्रको बोला कि तू इसत्रिभाग सेनाको साथलेकर पातालको चलाजा १४ अरु शेषजीसे आदि ले सबसर्पोंको मेरीआज्ञासे वशमेंकरो अरु मैं त्रिभाग सेनासे सारे सुर अरु इन्द्रको दवाऊंगा १५ तो भीमकाय अरु वज्रदंष्ट्र यथा आज्ञापाय प्रस्थानकरतेभये अरु आपचतुरंगिनी सेनासे संयुक्त इन्द्रके नन्दनवनको गया १६ उसकी सेनावाले न-नाकियेभी उस वनके दिव्यवृक्षों को तोडतेभये वहां स्थित होकर दैत्यराजने इन्द्रके पास अपने दूत भेजे १७ कि इन्द्रको मेरे दर्शन के लिये तुरतही लेआवो या इस मेरेवाक्यको उससे कहो कि अब तू मृत्युलोकको जा १८ वहां मैं तुझको पालनकरूंगा तू हमें साम नाम समझानसेही अमरावतीदेदेव अरु जो तेरीबुद्धि युद्धकरनेमेंहै तो शीघ्र मुझपासआव १९ वे जाकर त्रिपुरासुरके काम को इन्द्रसे कहतेभये इन्द्र उनका वचन सुन वज्रसे हत पर्वतकी नाईं २० वो पर्वतोंका रिपु इन्द्र वायुसे वृक्षकी तरह कांपताभया चिन्तासेव्या-कुलहुआ कि यह क्याहै ऐसेचिन्तवन करताभया २१ क्रोधअग्नि से जलता अतिलाल करालहैं सारेनेत्र जिसके लोकों को भस्मकरता भयासा अरु समुद्रोंको शोखताभयासा २२ दूतोंकोबोला कि तुम तुरतही युद्धकेलिये जावो वो आप ऐरावतपरचढा सुरोंकेशत्रुओंका हन्ता इन्द्र गर्जना करताभया२३ तिस महाभारीशब्दसे त्रिलोकी को चलितकरताहुआ उसके वचनको सुन दूत वो वे जहांसे आये वहां अर्थात् त्रिपुरासुरके पासगये २४ अरु देवताभी खिचेभयेयुद्ध को तय्यारभये सो कि नानाप्रकारके हथियार तलवार हाथमेंलिये अरु कोइक भालेलिये अर्थात् कोइक गोफिया लिये कोइक शक्ति खड्ग हाथमेंलिये २५ कइक मुशल सोंटा धारणकिये कइक धनुष बाण चढाने कइक गदा ढाललिये अरु कइक दगडेही हाथमें लिये २६ ऐसेर देवोंके गणोंसे संयुक्त इन्द्र वज्रधारी बाहर निकला जो कि गीत बाजोंके शब्दोंसे अरु ब्राह्मणों करके स्वस्तिवाचन किया

गया २७ त्रिपुरनेभी अपने दूतकेवाक्यसे उसयुद्धके उद्यमकोजान करके अपनीप्रसन्न चतुरंगिनीसेना तय्यारकरी २८ असंख्यसेनाको साथले घोडेपर सवारहुआ बाहरआया तौ वे वीर आभूषणवाली दोनोसेना आपसमें देखतीं अर्थात् मुकाविला करतीभई २६ तौउस सेनाके वृंहितनाम हाथियोकीगर्जना अरु हेषितनामघोडोकाहिन-सना इनकरके महाकोलाहल शब्दभया अरुक्ष्वेडितनाम सिंहनाद समान रथ शब्दोंसे अरु बाजेके शब्दोंसेभी महाही शब्दहुआ ३० तवतौ वे वीर त्रिपुरदैत्य करके हुंकारमात्रसेही प्रेरे देवताओकेसाथ लडतेभये तौ वो समर्दन अर्थात् महाभारी युद्धभया ३१ जहांतक कि अपनेपरायेकाभी ज्ञान न रहा कि आपसमेंभी प्रहार करतेभये ऐसे अतिस्कुल अर्थात् महाभारी युद्धभये वे दानव बहुत से मृत्यु को प्राप्तहोतेभये ३२ अरु दैत्योंके शस्त्रोकरके पीडित देवताभीगिर-पड़े वे सेनावालेवहांफूलेकेशूकोनाईं शोभितहुये अर्थात्क्षतोसेलाल लाल हुये ३३ कई बिनाही सेज सोये अर्थात् भूमिपर गिरतेभये तैसेही वाकी पादरहितभये जोकि ऊंटोपरथे अरु हस्तिगामी रथ अश्वपरचढे अरु पैदलथे ३४ फिर तो पलायनमे परायण होकरके दैत्य दशोंदिशाओ में भागगये जेसे सिंहकोदेख जीनेकी आकांक्षा वाले मृग भागजावे ३५ तवतो देवरिपुत्रिपुर आपही देवसेनाको हटायकर क्रोधकी अग्निसे अत्यन्तजलताओर मेघकेसमानगर्जता ३६ मानो धरती आकाशको खाता शक्रके सम्मुखगया अरु इसने अपने खड्गसे तीव्र वज्रधारी इन्द्रके हाथ को प्रहारसे हना अर्थात् घे हन्ताभया ३७ तौ इन्द्रके हाथ से वज्र गिरपड़ा तो वो वडाही आश्चर्यसा भया अरु तभी दैत्य त्रिपुरने ऐरावतहस्तीकोभीउसीसे हना ३८ वो ऐरावत इसके प्रहारसे पलायनमे परायणहोकर भागा फिर इन्द्रने इस महादैत्यको मुष्टिसे मारा ३६ वोभी क्षणभर भूमि पर गिरा फिर वेगवान उठकर मुष्टिसे शक्रको हन्ताभया अरु इस इन्द्रको धरतीमें गिराताभया ४० तव तौ क्रोधयुक्त इन्द्रने उठकर दैत्यसे कहा कि हे असुरेश्वर अवतो तू मद्धयुद्धको सहितव्याकरके

अर्थात् तय्यारहोजा ४१ तबतो वो विस्मयभरा बलसे गर्वितहुआ
बोला कि हे सुरेश्वर किसलिये तू अपने प्राणोंमे निर्दयहोरहाहै४२
क्योंकि कृमि कीट पतगइत्यादि क्षुद्रजीवोंको भी प्राण तो अत्यंत
ही प्यारे होते हैं सो हे देव तू धरतीपरजा मैंने तेरेको सुन्दरस्थान
बताया ४३ श्रीब्रह्माजीने व्यासजीसे कहा कि बली वृत्रासुरहन्ता
इंद्र इसका ऐसा वचन सुनकर बोला कि हे शत्रो जो मैं तुझे तेरे
जीवनसे न छुड़ादेऊं तो ४४ हे अधम मैं तेरी आज्ञावश हो भूमिपर
चलाजाऊं पर हे अधम तूही अब हने मस्तक अर्थात् शिर कटकर
धरतीपर गिरजाताहैगा ४५ ऐसे इंद्रके कहतेही दुष्ट दैत्येन्द्र उसे
मुष्टिसे हन्ताभया तबतो उनका फिरभी युद्धभया४६ जैसे कि पर-
स्पर जीतने की इच्छा करनेवाले चाणूर दैत्य अरु श्रीकृष्णका वो
वे हृदयसे हृदा अरु हाथसे हाथको हन्तेभये४७ जांघोसेजांघ अरु
गोडोसेगोडे अरु कोपरअर्थात् कोहनीसेकोहनी ४८ पीठसेपीठपैरों
सेपैर वे दोनों आपसमेंहन्तेभये अरु वो दैत्यांकेसा इंद्रको पैरपकड़
अरु बार२ घुमाकरके अर्थात् अपने बलके प्रभावसे उनसबकेदेख-
तेभयेही उसने ४६ इन्द्रको ऐसा दूरफेंका कि जिससेकहीं न जाना
जावे अर्थात् जिसका कहींपता न लगे अरु आप उस चतुर्दंतीहस्ती
पर चढगया ५० तबतो हारि विचारे सारे देवगण हिमाचल पर्वत
के वनमें दैत्य त्रिपुरसे डराये इंद्रको देखते२ आये ५१ वो देवइंद्र
न जाने कहां पडा उस प्रभुको हम अब कैसेदेखेंगे ऐसे चिन्ताकरते
अरु भ्रमते२ उन्होंने इंद्रको देखा ५२ अधोमुखकिये आवता देवेंद्र
तो देव सारे देवोंने उसको प्रणाम अरु स्पर्शकिया ५३ कइकउसे
पूजतेभये कईपवन करतेभये कइक भक्तिसेइसकेपैर दाबतेभये ५४
तब तहां गुप्तरूप होकर सारेसुर बसतेभये अरु वो त्रिपुर ऐरावत
पर सवार अमरावतीको आया ५५ आप इंद्रके आसनपरगया जो
देवताओंके स्थानथे उनको प्रत्येक मानपूर्वक यथायोग्य बांटकर
स्वतन्त्र दैत्योंको देताभया ५६ दिव्यबाजोंके शब्दोंसे गंधर्व गानो
को सुनता किन्नरोंकरके सेव्यमान अर्थात् किंपुरुषगन सेवाकररहे

जिसकी ऐसा वो त्रिपुरासुर अप्सराओं के समूहोंमें रमण करता भया ५७ ॥ इतिश्री गणेशपुराण उपासनाखण्ड में इन्द्रकी पराजय नाम हारना इस नामसे उन्तालीसवां अध्याय हुआ ३६ ॥

## चालीसवां अध्याय ॥

श्रीब्रह्माजी बोले कि त्रिपुरदैत्य देवस्थानोंको आक्रमण अर्थात् निज वशमें कर करके ब्रह्मलोक में गया अरु ब्रह्मा दैत्यके किये पराक्रम को पहिलेही सुनकर विष्णुकी नाभिके कमल में गया अरु विष्णुजी भी क्षीरसमुद्रको पधार गये तो इस दैत्यके जो पुत्र चण्ड प्रचण्ड थे १ तो वो प्रचण्ड को तो ब्रह्मलोक में नायक बनाकर स्थापन करता भया अरु चण्ड को वैकुंठ में स्वामी बनाकर आप स्थापताभया २ फिर तो वो कैलासमें भी गया अरु उसपर्वत को भुजोंसे चलाताभया तो पार्वतीजी भयसे भीत अर्थात् डरीभई शंकरजीको अत्यंत स्पर्शकरती भई अर्थात् उनके लिपटती भई ३ तबतो ये महाअसुर युद्धकी इच्छाकरके कैलासमेंगया तो तिसदैत्य के उसपुरुषार्थसे प्रसन्नभये शिवजी ४ तो अपनेभक्तको सुखदेनेवाले शिवजी उसे वरदानदेने को बाहरआये तो त्रिपुरदैत्यको देखा अरु वरमांग ऐसाकहते भये ५ उसने कहा कि जो प्रसन्नहुयेहोतो मुझे अभी ये कैलास देदेवो अरु आप मन्दराचलके शिखरपर चलेजावो जबतक मेरा मनोरथहो ६ शंकरजी भी उस थोडेकालवाले अर्थात् स्वल्पजीवी को कैलास देते भये अरु पर्वतशायी अर्थात् पहाड पर शयन करनेवाले शिवजी आप अपनेगणों के साथ मन्दराचलको चलेगये ७ तबतो कैलास शिखरपर सवारहुआ त्रिपुर हर्षताभया ऐसे वो देवताओं को वश में करके फिर पाताल को चला ८ जो भारी शरीर बलवाला भूमण्डलमें आया अरु सारे राजाओंको वश में करताभया अरु सब ऋषियोंको बध अर्थात् कैदकरताभया को सारे अग्निकुंडों को जोकि देवताओं की तृप्ति करनेवाले थे उनहूंप्र अरु आश्रमोंको शीघ्रही तोड़ता भया अरु तीर्थों को विशेष से नष्ट

किये १० अरु तपस्वियो को कारागृह के समाश्रयसे अर्थात् वंदि-गृहमें कैद कर कर अरु त्रास दिखाता भया अरु स्वाहा स्वधा इन देव पितृप्रिय शब्दो को अरु वेदों के अभ्यास को नाश करता भया ११ अरु शेषजीको अरु वासुकि अरु तक्षकइत्यादिसर्वसर्पोको वश करताभया जोकि विषरहित सहितथे तिन्हें सर्वथाही इति १२ वो सर्वगर्वसंयुक्त त्रिपुरश्रेष्ठआचारवालोंसे सदाद्वेष करतारहा अरु वज्रदंष्ट्र सातोंपातालों को वशमें करता भया १३ अरु वज्रदंष्ट्र ने वहा वहुत रत्नसमूह भोगा अरु त्रिपुरारि के पास भी भिजवाया अरु वो सदा मदसहित भया नागोकी पत्नियों के साथ अत्यंतहर्ष से कुतूहल अर्थात् ठट्ठे वाजीकरके रमण करता भया १४ कि वहुत से भोगभोगताभया अच्छे२ रत्नलेकर फिर त्रिपुरके पासआया १५ अरु उसे पाताल को वश्यता अर्थात् वशकरनेको कथनकरताहुआ उससे अधिक सन्मानको प्राप्तहोताभया १६ कि वडेमोलयके वस्त्र ग्राम अरु वहुतसे सेवकोंको प्राप्तभया ऐसे वो तीनोंलोकोंको निज वशकरके आनन्द करता भया १७ तो सारेविचारे देव गुहावासी नित्य २ चिन्ताकरते रहे कि इसका मरण किसकाल मे अरु किस प्रकारसे होवैगा१८ अरु किससे यह मरेगा यह नहींजानते इसने ऐसावर कहांसेपायाहै हेमुनिव्यास देवोंके ऐसे व्याकुलमनभये१९ तो वहां त्रिलोकीचारी नारदजी निजइच्छासे विचरते २ चले आये तो उन दीन देवताओं को देखतेभये आकाश से उतरते भये २० नारदजीको देखतेही वे सारे आदरसे उठ खड़ेभये। अरु यथाक्रम आलिंगन अरु नमस्कार पूजन करते भये २१ अरु विश्रामलिये इनसे त्रिपुर के वर आदिका वृत्तान्त पूछा। देववोले कि इसत्रिपुर करके सव चर अचर लोक आक्रमण कियाहै २२ कि हमारे स्थान खोसेगये हैं अरु उससे ब्रह्मा ईश्वर भी जीतेगये अव हम किसपै शरणजावें अरु तिसका मरण कैसेहोवे २३ औ हे नारद जी इस त्रिपुरको ये वर किसनेदियेहैं सो कहो तो नारदजी वोले इसदैत्य का महाकार्य्य में आपको विस्तार से वर्णन करूंगा २४ कि वो

सहस्रदिव्य वर्षतक परम तप करताभया तौ प्रभुदेव गणेशजी को
प्रसन्न करताभया २५ तिन्होंकरके इसे सबके भयकारी कठिनवर
दियेगयेहैं कि येदेवऋषि पितृ भूतोसे अरु यक्षरक्ष पिशाचोसे २६
अरु न नागोसे भी भय अर्थात् मृत्यु दिया है विना एक शिवजीके
इससे तुम आदरसे देवेश गजाननजीको प्रसन्नकरो२७ अवश्यही
तुम सारे सब सिद्धिदायक विघ्नेशजीको आराधनाकरो तौ देवता
बोले कि उस धीमान् देवदेव जी का आराधन २८ हे मुनिसिंह
जी कैसे कर्तव्य है सो कृपाकरके हमको वर्णनकरो नारदजी बोले
कि मैं तुम सारोंको एकाक्षरमन्त्र कहताहूं २९ कि भक्तिकरके मुझ
से दिये मन्त्रसे तुमसारे सबप्रकार से निश्चलचित्त होकरके अनु-
ष्ठान करो ३० जबतक कि ये देव गणनायक जी प्रसन्न होवें फिर
वेही प्रसन्नभये उसकेवधकाउपाय तुम सबोंसे कहेंगे ३१ मैं और
कोईउपाय नहींदेखताहूं तिससे इसमेरे वचन को करो ब्रह्माजी ने
कहा कि नारदजी ऐसेकहकर अरु उनसबोंको उसमन्त्रका उपदेश
करके ३२ वे तो वीणाकेगान मे ध्यानलगाये उसीक्षणसे चलेगये
अरु तब वे सारे सुरश्रेष्ठ गणेशजीके ध्यानमें परायणहुये ३३ कई
एकपैरसे खडेहुये अरु कई कमलासनहो स्थितभये कई वीरासनसे
संयुक्तहो बैठे कई कि मीचेंहै नेत्र जिन्होने ऐसेनिराहार जितश्वास
हुये मुनि नारदजीके कहे मन्त्रको जपतेभये ३४ तबतो बहुतकाल
बीते करुणा के समुद्र गजाननजी उनदेवों के बहुतकालकिये अनु-
ष्ठान को देखकरके ३५ वरदायक गणेशजी तिनके अगाडीप्रकटहुये
कि उल्लास के प्राप्तहोरहा जो सुवर्ण का सुन्दरमुकुट जिसका ३६
अरु जो सुन्दर कुंडलोंकरके शोभित दांतों में रक्खाहै शुंड जिनका
शोभितहै कटिकेबन्धन वस्त्रकरके युक्त अरु श्रेष्ठ भुजबंधसे सजे अरु
फाशा अरु सृणिनाम अरु परशु कमल इन्हें अपनी भुजोंसे धारण
करतेभये ३७ लाल चन्दन अरु कस्तूरी तथा चन्द्रमाका आभूषण
जिनके अरु जोकि बिजलीकेसमान तेजस्वीशोभितहै कांतिजिनकी
अरु करोड सूर्य समान आभा है जिनकी ३८ ऐसे विकार वर्जित

गणेशजी को देखते अरु उसके तेजसे सारे धर्षित अर्थात् निरस्त नाम दूर होगये जिनके अरु कड़क भय को प्राप्तहुये ३६ कोई देवता शीघ्रही उन गजानन जीको प्रणाम करते भये अरु कई पूजते भये जो कि हर्षसे गद्गद वाणीहो रहे ४० अरु कई उसप्रभुजी को अपने संकट के विनाश के लिये स्तुति करते भये जो देव प्रसन्न श्रेष्ठ मुख संकट के हनने वालेहैं ४१ देवता स्तुति करते भये बोले कि हे परमार्थस्वरूप अर्थात् उत्कृष्ट प्रयोजन का फलही है स्वरूप जिनका ऐसे आपको नमस्कार है २ अरु हे सम्पूर्ण के कारण आप को नमस्कारहै २ अखिल जगत्केकर्ता आपको नमस्कारहै २ अरु सब इन्द्रियो के अधिनिवासी गर्थात् अधिष्ठाता ऐसे आपको नमस्कारहै २।४२ अरु समस्त प्राणिमय मूर्त्ति अर्थात् विभूति शरीरी ऐसे आपको नमस्कार होवे २ अरु हे देवेश भूत नाम प्राणियों के करनेवाले आपको नमस्कारहै २ अरु हे सम्पूर्ण बुद्धियों के अत्यन्त बोधक अर्थात् समस्त बुद्धियोंके बोधननाम रचर कर्मानुसार कर्ममें प्रवृत्तिकरानेवाले आपको नमस्कारहै २ अरु विश्वके प्रलय उत्पत्ति अर्थात् जगत् स्थितिसंहारकर्त्ताआपकोनमस्कारहै२।४३ अरु विश्वके धारण पोषण करने वाले आपको नमस्कारहै २ हे समस्त के ईश कारण के कर्त्ता जो आप तिनको नमस्कारहै२अरु हेवेदके वेत्ताओंके भी अदृश्यनामी वेदज्ञ भी आपको नहीं जानसके ऐसे जो आप हो तिनके अर्थ नमस्कारहै २ अरु सर्ववरोंके अत्यन्त देनेवाले आपको नमस्कारहै२। ४४ अरु वाणी से जो अविचार भूत अर्थात् आपके स्वरूपके विचारके कहनेको वाणीकी समर्थ नहीं ऐसे आप वाणीसे अगोचर हुये तिनको नमस्कारहै २ अरु विघ्नों के निवारण करने वाले आपको नमस्कारहै २ अरुअभक्तोंके मनोरथ को हन्ता अर्थात् जिनके आपकी भक्ति नहीं तिनका कार्य्य न हो ऐसे जो कार्यकारी आप तिनको नमस्कारहै२ अरु हेभक्तों के मनोरथों के जाननेवाले अर्थात्भक्तहृदयवासी आपकोनमस्कारहै२।४६ अरु उत्तमकारुणिक अर्थात् अत्यन्त दयालु आपको नमस्कार है २ अरु ज्ञानमय अर्थात्

ज्ञानस्वरूप जो आपहो तिनको नमस्कारहै २ अरुअज्ञानके नाशकरने वाले आपको नमस्कारहै अरु भक्तोको ऐश्वर्य्यके दाता आपको नमस्कारहै४७अरुअभक्तके ऐश्वर्यनाशक आपकोनमस्कारहै अरु भक्तों के छुटाने वाले अर्थात् मोक्षदायी आपको नमस्कार है अरु अभक्तों को ससार फांसे मे डालनेवाले आपको नमस्कारहै २ अरुविभाग की गई भूति आपकी ऐसे अर्थात् विराट् स्वरूप आपको नमस्कार है ४८ अरुतत्त्व ज्ञानके विशेष से बोधक नाम बताने वाले आपको नमस्कारहै २ अरु उत्तम तत्वके वेत्ता आपको नमस्कार है २ अरु समस्त कर्मोके साक्षिभूत आपको नमस्कारहै २ अरु गुणोंमें नायक नाम श्रेष्ठ अर्थात गुणेश आपको नमस्कार है २। ४९ ब्रह्माजीबोले कि द्विरदानदेव गणेशजी देवताओ करके ऐसे स्तुति किये परमप्रसन्न भये श्रेष्ठ देवोको हर्षातेभये यहकहनेलगे ५० गणेशजीबोले है देवताओ मे इस स्तोत्र से अरु तुम्हारे तपसे प्रसन्नता को प्राप्त भयाहू सो मे तुमको समस्त वाञ्छित देवोंगा हे सुरेश्वरो तुम मांगो ५१ देवता बोले कि हेदेवेश जो आप प्रसन्नहो तो इसत्रिपुर दानव को जीतो जो कि हमारे सबके अधिकारो को ग्रहण अर्थात् खोसकर रहताहै५२अरु आपहीने इसे सब देवताओ से अभय दान वर दियाहै इसीसे हम सकटको प्राप्तहैं सो अब आप हमें उससे छुडावो ५३ हम आपही के शरण आये हैं हमारा यही वर हैगा श्रीगणेश जी बोले कि मैं उस अत्यन्त घोर से उत्पन्न भये तुम्हारे सारे भयको निवारण करूगा५४तुमसे किया यह मेरास्तोत्र पृथ्वी पर (सकष्टनाशन) ऐसे विख्यात होगा ५५ जोकि पढते या श्रवण करते मनुष्योको सब कामना देनेवाला जो मनुष्य इसे तीनसधियों मे अर्थात् प्रातर्मध्याह्न सायकाल में पढेगा सो कहीं भी संकटको नहीं प्राप्त होगा ५६ इतिश्री गणेशपुराण उपासनाखण्ड में देवो की स्तुतिकावर्णन इसनामसे यहां चालीसवा अध्यायहुआहै ४० ॥

---

# इकतालीसवां अध्याय ॥

व्यासजीनेपूछा कि हेचतुरानन ब्रह्माजी सर्वकारी वरदायकप्रभु गणेशजी करके फिर क्या २ कार्य किया गया सो पूछरहे मुझको आप वर्णन करो १ ब्रह्माजी बोले कि हे व्यास फिर तो गणेशजी ब्राह्मणके रूपसे त्रिपुरासुर के पास गये तो द्विज श्रेष्ठ भये गणेश जीने उसको वडे योग्य आसनपर बैठा देखा२उसनेउठ नमस्कार करके आसन पर बैठालिये अरु इन्हें सुपूज करके पूछा कि हे विप्र आपकहांसे आतेहो ३ तुम्हारी कौन विद्या जानीहै अथवा अर्थात् तुम्हारा कौन वेद अरु शाखाहै अरु आपका क्या नामहै सो विप्र पूछते मुझको वताओ अरु आपका कार्य्य क्याहै सो कहो जो मेरी शक्ति होगी अर्थात् जो मुझसे किया जायगा तो अवश्य करूंगा ४ द्विजहुये गणेशजी बोले हेदैत्य हम तो सायंगृह जहां सन्ध्या होजावे तहां हीं घर अर्थात् निराश्रम रहतेहैं अरु हम सर्वज्ञ हैं अरु वेद-वेत्ताहैं अरु यथेच्छाविहारी लोकोंके हितकी कामना करके भ्रमते फिरतेहैं ५ सोकि (कलाधर) इस नामसे तीनलोक में विख्यात तेरे ऐश्वर्य्यपनेके देखनेको कामनावाले तेरे भुवनको हम प्राप्त भयेहैं६ सो तेरी इन अखण्ड सम्पदाओं को देखकर भली प्रकार से तृप्त अर्थात् सर्वथा प्रसन्न भयेहैं क्योंकि ऐसी सम्पत्ति न तो कैलास में अरु न वैकुण्ठमें तथा ब्रह्मलोक में भी ऐसी नहीं है ७ अरु जो सम्पत् आपके यहां दीखतीहैं सो इन्द्रके स्थान में भी नहींहै तो त्रिपुर बोला कि हे द्विज तुम नाममात्र के कलाधारी हो क्या उसे जानते भीहो८ कि सब लोकों में कितनी सम्पदहैं जिनसे इस मेरीको अति प्रशंसा कररहे हो सो जो तुम जानतेहो तो उनमें भी जो महा उत्कट अर्थात् भारी सम्पदको दिखावो ९ उसे देखकर मैं तेरे वाञ्छित को देऊंगा चाहे प्याराप्राणभीहो अर्थात् जो जीवमांगेगा तोभी देऊंगा हे मुनि प्रियविप्र मैं आपकेहांसीमेंभीकहेको मिथ्यानहींसमुझताहूं१० तबतो विप्ररूपधरे कलाधर जी बोले कि हे सुरघ्नो त्रिपुर पराई सम्पदों

को देखकर तुझको क्या मिलेगा मैं तेरे विनय से प्रसन्न भया अपनी कलासे तुझको ये देताहूं ११ कि सुवर्णका अरु चांदीका लोहे का ऐसा पुरत्रय अर्थात् तीन पुरोंका समूह जो कि शरपर स्थित सो मैं तुझको देताहूं सो हे दैत्य उसमें तू स्थितहुआ सुखपूर्वक बहुत काल तक रमणकर १२ अरु जोकि देवता गन्धर्वो करके न तोडा जावे अरु न मनुष्य सर्पो करके भी अरुचाहे प्रयोजन का देनेवाला, अरु जो कान से जानेवाला अर्थात् जहां इच्छा हो तहांहीं पहुंचा देवे ऐसा मैं तुझको देताहूं १३ जब किसी काल के पर्य्यय अर्थात् वर्ताव में शङ्कर जो उसे एकबाणसे भेदन करेंगे तब हे दैत्य नाशको प्राप्तहोगा १४ ब्रह्माजीबोले कि ऐसाकहके धनुषकोउठाकर अरुउसके भीतर शर जमाकर इसने पुरत्रय बनाया जोकि तीन लोकके समान शोभा सहित १५ जो त्रिपुर नानाप्रकार के रमणीय चित्र विचित्र भवन जो कि दीपिका अर्थात् लालटेन अरु आराम नाम बगीचो करके शोभित तिनसे संयुक्त अरुजो नानाप्रकार के पक्षिगणोंसेसेवित सर्वकामदायक अरुआकाशगामी १६ मायासे मोहित हुआ वो दैत्यवहां स्थित हुआ अत्यंत हर्षको प्राप्तहुआ अरु मेघके समान गर्जता भया जोकि तीनोंलोकोंको अत्यंतही कपानेवाला १७ वो कि मेरेसे श्रेष्ठ कोई नहीं ऐसे गर्वके अभिमान से संयुक्त त्रिलोकी को संचलित करता भया॥ अरु उस ब्राह्मण से ये बोला कि १८ हेद्विजश्रेष्ठ तू मांग अत्यन्त दुर्लभ भी मैं तुझे देऊंगा ऐसे कहकर द्विजरूप गणेशजी निस्पृह होतेभी अर्थात् इच्छारहित भी ये पर देवोंके हतसे उस दैत्यको ऐसे कहते भये १९ द्विजसे गणेशजी बोले कि मैं कैलास में गयाथा तो वहां एक गणेशजी की उत्तम मूर्ति देखी शिव जीसे जो सर्व्वोपचारो से पूजित अरु चिन्तित अर्थ की दायक २० सो असुरेश्वर उसे तूलाकर मुझको देव जो तेरी सामर्थ्यहै तो क्योंकि त्रिलोकी में विचरतेभी मैंने ऐसी मूर्ति कहीं नहीं देखी २१ इससे हे दैत्य उस मूर्तिमें मेरा मन अटकाहै सो, हे असुरस्वामिन् मैं उसे पायकर धन्य२ होऊंगा २२ अरु

## इकतालीसवां अध्याय॥

व्यासजीनेपूछा कि हेचतुरानन ब्रह्माजी सर्वकारी १२८
गणेशजी करके फिर क्या २ कार्य किया गया सो पूछरहे
आप वर्णन करो १ ब्रह्माजी वोले कि हे व्यास फिर तो
ब्राह्मणके रूपसे त्रिपुरासुर के पास गये तो द्विज श्रेष्ठ
जीने उसको वडे योग्य आसनपर बैठा देखा २७
करके आसन पर बैठालिये अरु इन्हे सुपूज करके
आपकहासे आतेहो ३ तुम्हारी कौन वि
तुम्हारा कौन वेद अरु शाखाहे अरु आ
पूछते मुझको वताओ अरु आपका का
शक्ति होगी अर्थात् जो मुझसे किया जा
द्विजहुये गणेशजी वोले हेदैत्य हम तो
तहां हीं घर अर्थात् निराश्रम रह
वेत्ताहै अरु यथेच्छाविहारी ७

वाली शुभ चिन्तामणि गणेशजीकी मूर्त्ति है सो हे गिरिजा के पति उसे तुम साम कहे समझाने से ही दैत्यराजको देवो ५ क्योंकि जो पातालमें या स्वर्गलोकमें अरु जो मृत्युलोक में आश्चर्य वस्तु है सो सब उस दैत्य त्रिपुर करके पराक्रम सेती अपने घरमें लाया गया है ६ सो हेदेव शिवजी शीघ्रलावो जिससे हम वलो त्रिपुर के पास जावें अरु जो सामसे न देवोगे तो पराक्रमी दैत्य७ उसको वलसेले लेवेगा तव दुःखपावोगे ऐसेदैत्यके वचनसुनके वे शिवजीकेपासगये अरु जो इन्हें उसदैत्यराजने सिखायाथा सो ये सब वृत्तांत महादेव जीको कहतेभये ८ ऐसेदूतोके वचनको सुनेकर त्रिनेत्र शिवजी क्रोधसे बिकल हुये ९ दूतो को बोले कि तुम दूत ही हो इसकारके मैं तुम्हारे बचनको सहताहू नहीं तो कामदेव की तरह तुम्हारी भी निस्सन्देह भस्म की जाती १० उस तृण समान दैत्यसे प्रभु मुझ का क्या किया जाताहै वो आवो अरु मरनेका काम है तो मेरेपास आ युद्धकरो ११ ये तो मूर्त्ति उससे शतजन्मो करके भी प्राप्त होने को शक्यनहींहै क्या प्रलयाग्नि पतङ्गसे शान्तिको प्राप्तहोताहै १२ या सुमेरु का पात मूषक करके कुछ करनेको शक्यहै क्या अर्थात् मेरु के वल को मूसा क्या पहुंचावेगा अरु या क्यामहान् उदधि वहुत से भी जल निकलजाने से सूखा होजाताहै क्या १३ ब्रह्मा जी बोले कि शङ्कर जी की वाणी सुन दूत तो जैसे आये थे तैसेही चलेगये अरु शंभुजीने जोकहा सो स्वामी पासजाय कहतेभये १४ तव वाक्यके अर्थमें चतुर त्रिपुर ये सुनतेही अत्यन्त जला कि क्रोध अग्नि से दिया मानो त्रिलोकी को जलाताही हो १५ तुरन्तही अपनी चतुरंगिनी सेनाको आज्ञादी तो ही वह शीघ्रसेना मन्दराचलके सन्मुखभई निकली १६ अरु भूतलको ढकती जैसे वे मर्याद समुद्र बढ़ाहो अरु नगे हथियारो के समूहोंसे सहस्र सूर्यके समान कान्तिवाली १७ घनसी घोरगर्जती जो मृत्युके भयको कँपानेवाली अरु वो दैत्य भी विमानके समान उस त्रिपुरपर सवार होकर १८ जो कि मन वेगवालाथा तिसपीछे मारनेकी इच्छाकिये शिवजी पे

चर अचर सारे संसारमे तेरोकीर्त्तिको विख्यात करूंगा कि त्रिपुरसे श्रेष्ठ कोईभी देनेवाला नहीं क्योंकि ये जो मांगो सोही देताहै २३ तब त्रिपुर बोला कि हो शङ्कर को तो मैं किङ्कर अर्थात् नौकर समझताहूं अरु देवताओंको गिनताही नहीं सो हे द्विज श्रेष्ठ वो मूर्त्ति मैं तुम्हे लाकर देताहूंगा २४ ब्रह्माजीने कहा कि हे मुनि व्यासजी त्रिपुर ऐसे कहकर उन कलाधरजी को आदर से पूजताभया अरु उनको दश गांव अरु वस्त्र आभूषण दिये २५ बहुत से मोती अरु औरर भी जो बडेर योग्यरत्न अरु मूंगे अरु राकवनाम पशुओ के वालोंसे बुनेहुये अर्थात् गलीचा आदि बिछौने दिये २६ अरु उस असुरने नानाप्रकार के आभूषणों से विभूषित सो दास दासीदिये अरु श्रेष्ठ अश्व निजर रक्षकसहित अरु स्वर्णके ऐसे२ चांदीकेरथों को देताभया २७ वे कलाधरजी इस दान दायजेको ग्रहण करके वलसे अर्थात् शीघ्रही सारे आश्रम निवासियोको अरु स्त्रीको हर्षा-तेभये अपने आश्रमको गये २८ ब्रह्माजी बोले कि ऐसे सारेवृत्तांत को नारदजी ने देवतो से कहा वे भी उस कालको देखते भये दि-नोको वितातेभये २९ इतिश्री गणेशपुराण उपासनाखण्डमे नारद जीका आगमन इस ही नामसे इकतालीसवां अध्याय हुआ ४१ ॥

## बयालीसवा अध्याय ॥

व्यासजीने पूछा कि उन कलाधरजी के गये उसने क्याक्या अरु कैसे चिन्तामणिजी की शुभ मूर्त्ति शिवजीसे लाकर इस त्रिपुर को दई १ सो हे चतुराननजी ये सब विचारके मुझको कहो क्योंकि मैं गणेशजीकी विस्तारसे लीला श्रवणरूप अमृतकोपीता तृप्तनहीं होताहूं २ ब्रह्माजीबोले कि हे मुनिश्रेष्ठ व्यासजी उनकेगये दैत्यने जो किया सो सारा वर्णन करताहूं सो हे मुने तू सावधान श्रवण कर ३ उस त्रिपुर ने मन्दराचल में स्थित शिवजी के पास दो दूत भेजे अरु उन्हें शिक्षाकी कि इस मेरे वाक्य को जाकर शिवजी को आदरसे अर्थात् समझाकर कहो कि ४ तुम्हारे घरमें सर्वार्थ देने-

वाली शुभ चिन्तामणि गणेशजीकी मूर्त्ति है सो हे गिरिजा के पति
उसे तुम साम कहे समझाने से ही दैत्यराजको देवो ५ क्योंकि जो
पातालमें या स्वर्गलोकमें अरु जो मृत्युलोक में आश्चर्य वस्तु है सो
सब उस दैत्य त्रिपुर करके पराक्रम सेती अपने घरमें लाया गया
है ६ सो हेदेव शिवजी शीघ्रलावो जिससे हम वलो त्रिपुर के पास
जावें अरु जो सामसे न देवोगे तो पराक्रमी दैत्य ७ उसको वलसेले
लेवेगा तव दुःखपावोगे ऐसेदैत्यके वचनसुनके वे शिवजीकेपासगये
अरु जो इन्हें उसदैत्यराजने सिखायाथा सो ये सब वृत्तात महादेव
जीको कहतेभये ८ ऐसेदूतोके वचनको सुनेकर त्रिनेत्र शिवजी क्रो-
धसे बिकल हुये ९ दूतो को बोले कि तुम दूत ही हो इसकारणके मैं
तुम्हारे बचनको सहतोहू नहीं तो कामदेव की तरह तुम्हारी भी
निस्सन्देह भस्म की जाती १० उस तृण समान दैत्यसे प्रभु मुझ
का क्या किया जाताहै वो आवो अरु मरनेका काम है तो मेरेपास
आ युद्धकरो ११ ये तो मूर्त्ति उससे शतजन्मो करके भी प्राप्त होने
को शक्यनहींहै क्या प्रलयाग्नि पतङ्गसे शान्तिको प्राप्तहोताहै १२
या सुमेरु का पात मूपक करके कुछ करनेको शक्यहै क्या अर्थात्
मेरु के बल को मूसा क्या पहुंचावेगा अरु या क्यामहान् उदधि
वहुत से भी जल निकलजाने से सूखा होजाताहै क्या १३ ब्रह्मा
जी बोले कि शङ्कर जी की वाणी सुन दूत तो जैसे आये थे तैसेही
चलेगये अरु शंभुजीने जोकहा सो स्वामी पासजाय कहतेभये १४
तव वाक्यके अर्थमें चतुर त्रिपुर ये सुनतेही अत्यन्त जला कि क्रो-
ध अग्नि से दिया मानो त्रिलोकी को जलाताही हो १५ तुरन्तही
अपनी चतुरंगिनी सेनाको आज्ञादी तो ही वह शीघ्रसेना मन्दरा-
चलके सन्मुखभई निकली १६ अरु भूतलको ढकती जैसे वे मर्याद
समुद्र बढाहो अरु नगे हथियारो के समूहोंसे सहस्र सूर्यके समान
कान्तिवाली १७ घनसी घोरगर्जती जो मृत्युके भयको कंपानेवाली
अरु वो दैत्य भी बिमानके समान उस त्रिपुरपर सवार होकर १८
जो कि मन वेगवालाथा तिसपीछे मारनेको इच्छाकिये शिवजी पै

चर अचर सारे संसारमे तेरीकीर्त्तिको विख्यात करूंगा कि त्रिपुरसे श्रेष्ठ कोईभी देनेवाला नहीं क्योकि ये जो मागो सोही देताहै २३ तब त्रिपुर बोला कि हो शंकर को तो मैं किंकर अर्थात् नौकर समझताहूअरु देवताओको गिनताही नही सो हे द्विज श्रेष्ठ वो मूर्ति मैं तुम्हे लाकर देताहूगा २४ ब्रह्माजीने कहा कि हे मुनि व्यासजी त्रिपुर ऐसे कहकर उन कलाधरजी को आदर से पूजताभया अरु उनको दश गांव अरु वस्त्र आभूषण दिये २५ बहुत से मोती अरु औरर भी जो बडे२ योग्यरत्न अरु मूंगे अरु रांकवनाम पशुओ के वालोंसे बुनेहुये अर्थात् गलीचा आदि विछौने दिये २६ अरु उस असुरने नानाप्रकार के आभूषणो से विभूषित सो दास दासीदिये अरु श्रेष्ठ अश्व निजर रक्षकसहित अरु स्वर्णके ऐसे २ चादीकेरथो को देताभया २७ वे कलाधरजी इस दान दायजेको ग्रहण करके वलसे अर्थात् शीघ्रही सारे आश्रम निवासियोको अरु स्त्रीको हर्षितेभये अपने आश्रमको गये २८ ब्रह्माजी बोले कि ऐसे सारेवृत्तात को नारदजी ने देवतो से कहा वे भी उस कालको देखते भये दिनोको बितातेभये २९ इतिश्री गणेशपुराण उपासनाखण्डमे नारद जीका आगमन इस ही नामसे इकतालीसवां अध्याय हुआ ४१ ॥

## बयालीसवा अध्याय॥

व्यासजीने पूछा कि उन कलाधरजी के गये उसने क्याकिया अरु कैसे चिन्तामणिजी की शुभ मूर्ति शिवजीसे लाकर इस त्रिपुर को दई १ सो हे चतुराननजी ये सब विचारके मुझको कहो क्योकि मैं गणेशजीकी विस्तारसे लीला श्रवणरूप अमृतकोपीता तृप्तनहीं होताहू २ ब्रह्माजीबोले कि हे मुनिश्रेष्ठ व्यासजी उनकेगये दैत्यने जो किया सो सारा वर्णन करताहू सो हे मुने तू सावधान श्रवण कर ३ उस त्रिपुर ने मन्दराचल मे स्थित शिवजी के पास दो दूत भेजे अरु उन्हें शिक्षाकी कि इस मेरे वाक्य को जाकर शिवजी को आदरसे अर्थात् समझाकर कहो कि ४ तुम्हारे घरमे सर्वार्थ देने-

वाली, शुभ चिन्तामणि गणेशजीकी मूर्त्ति है सो हे गिरिजा के पति उसे तुम साम कहे समझाने से ही दैत्यराजका देवो ५ क्योंकि जो पातालमें या स्वर्गलोकमें अरु जो मृत्युलोक में आश्चर्य वस्तु है सो सब उस दैत्य त्रिपुर करके पराक्रम सेती अपने घरमें लाया गया है ६ सो हेदेव शिवजी शीघ्रलावो जिससे हम वलो त्रिपुर के पास जावें अरु जो सामसे न देवोगे तो पराक्रमी दैत्य७ उसको वलसेले लेवेगा तब दुःखपावोगे ऐसेदैत्यके वचनसुनके वे शिवजीकेपासगये अरु जो इन्हें उसदैत्यराजने सिखायाथा सो ये सब वृत्तांत महादेव जीको कहतेभये ८ ऐसेदूतोंके वचनको सुनकर त्रिनेत्र शिवजी क्रोधसे बिह्वल हुये ९ दूतों को बोले कि तुम दूत ही हो इसकरके मैं तुम्हारे बचनको सहताहूं नहीं तो कामदेव की तरह तुम्हारी भी निस्सन्देह भस्म की जाती १० उस तृण समान दैत्यसे प्रभु मुझ का क्या किया जाताहै वो आवो अरु मरनेका काम है तो मेरेपास आ युद्धकरो ११ ये तो मूर्त्ति उससे शतजन्मों करके भी प्राप्त होने को शक्यनहींहै क्या प्रळयाग्नि पतङ्गसे शान्तिको प्राप्तहोताहै १२ या सुमेरु का पात मूषक करके कुछ करनेको शक्यहै क्या अर्थात् मेरु के बल को मूसा क्या पहुंचावेगा अरु या क्यामहान् उदधि वहुत से भी जल निकलजाने से सूखा होजाताहै क्या १३ ब्रह्मा जी बोले कि शङ्कर जी की वाणी सुन दूत तो जैसे आये थे तैसेही चलेगये अरु शंभुजीने जोकहा सो स्वामी पासजाय कहतेभये १४ तब वाक्यके अर्थमें चतुर त्रिपुर ये सुनतेही अत्यन्त जला कि क्रोध अग्नि से दिया मानो त्रिलोकी को जलाताही हो १५ तुरन्तही अपनी चतुरंगिनी सेनाको आज्ञादी तो ही वह शीघ्रसेना मन्दराचलके सन्मुखभई निकली १६ अरु भूतलको ढकती जैसे वे मर्याद समुद्र बढाहो अरु नगे हथियारों के समूहोंसे सहस्त्र सूर्यके समान कान्तिवाली १७ घनसी घोरगर्जती जो मृत्युके भयको कंपानेवाली अरु वो दैत्य भी विमानके समान उस त्रिपुरपर सवार होकर १८ जो कि मन वेगवालाथा तिसपीछे मारनेकी इच्छाकिये शिवजी पै